THE

KASHI SANSKRIT SERIES

207

*****

# CITRAMĪMĀṀSĀ

OF

## APPAYA DĪKṢITA

*With the 'Sudhā' Sanskrit Commentary*

OF

DHARĀNANDA

*Edited with the Exhaustive 'Bhāratī' Hindi Commentary*

*By*


JAGADĪŚA CHANDRA MIŚRA

*B A ( Hons ), M A ( Sanskrit-Hindī ), Dip In Ed*

*Research Scholar, Sāhityāchārya*



THE

CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE

VARANASI-1

ज्योतिर्विदं व्याससमानकीर्ति

श्रीकीर्त्तिनाथं विदुषां वरेण्यम् ।

यशोऽवशेषं 'पितरं' प्रणम्य

श्रद्धानतोऽयं 'जगदीशचन्द्रः' ॥

काव्यान्तस्तत्त्वसरसं भावकिञ्जल्ककर्बुरम् ।

समर्पयति भाषाढ्य 'काव्यपुष्पाञ्जलिं' मुदा ॥



# भूमिका

## काव्य-स्वरूप-विमर्श

'चित्रमीमांसा' मे यद्यपि काव्यसामान्य के लक्षण की आलोचना नही है, फिर भी प्रकृतोपकारक होने के नाते और अलङ्कारो के भी उत्कर्षाधायक होने के कारण इस संदर्भ मे इस पर विचार करना अप्रासंगिक प्रतीत नही होता। भारतीय विद्वानो के काव्यस्वरूप का अनुशीलन समृद्ध, प्रौढ, सूक्ष्म और वैज्ञानिक है। इसके पीछे असंख्य मनीषियो की साधना छिपी है। विश्व के सर्वाधिक पुरातन ग्रन्थ वेद मे भी वेद को काव्य ही कहा गया है। निःसन्देह वहाँ यह 'काव्य' शब्द एक विशिष्ट अर्थ मे ही प्रयुक्त किया गया है—"पश्य देवस्य काव्यं न ममार न जीर्यति।" यहाँ काव्य को अजर-अमर कहकर कला के तत्त्वो को एक स्थान में समाहित कर दिया गया है। 'काव्य' शब्द की इससे अधिक मौलिक एवं स्पष्ट व्याख्या और क्या हो सकती है। वेदो मे इतनी पुष्ट व्याख्या के साथ-साथ काव्य शब्द का प्रयोग असन्दिग्ध रूप से इस बात का ज्ञापक है कि वैदिक ऋषि काव्य के स्वरूप से पूर्णतः परिचित थे। इसके अतिरिक्त वैदिक ऋचाओ मे भी उत्कृष्ट कोटिका काव्यत्व प्राप्त होता है। फिर भी संस्कृत काव्यशास्त्र के अनुसार 'काव्य' अपने व्यापक अर्थ मे सर्जनात्मक साहित्य ( Creative Literature ) का पर्याय है। किन्तु, आधुनिक युग मे वह मात्र छन्दोबद्ध रचना का वाचक रह गया है। फिर भी, काव्य के स्वरूप-निर्धारण के लिए उसे पूर्वोक्त व्यापक अर्थ मे ग्रहण करना ही उचित होगा। मानव मन की रागात्मक चेतना को प्रभावित करने के कारण काव्य को अनादिकाल से ही महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त रहा है। क्योकि जगत मे जहाँ जीवन है, वहाँ किसी न किसी रूप में नैतिकता को प्रश्रय देने वाला काव्य भी है। जीवन की नैतिकता का यह सम्बन्ध किसी भी काव्य मे स्पष्ट रूप से परिलक्षित हो जाता है। फिर भी कोई काव्य अपने नैतिक आदर्श की महानता के कारण ही महत् नही हो जाता। जीवन की क्रियाएँ उसमे प्रधान हैं। जहाँ एक ओर जीवन की कमजोरियाँ रहती है, वहाँ दूसरी ओर शक्तिशालीनता भी। इसी अशक्ति और शक्ति के द्वन्द्व मे काव्य का विधान किया जाता है। काव्य के इसी स्वरूप को स्पष्ट करने के लिए मनीषियो ने काव्य के विभिन्न लक्षण भी प्रस्तुत किये है। फिर भी कविता की स्थिति ऐसी सहज चिक्कन शिला के समान है, जिस पर परिभाषा जैसी ठोस वस्तु ठहर नही पाती। वस्तुत काव्य का स्वरूप यद्यपि इन

लक्षणो मे बँध नही पाता, किन्तु इनके परीक्षण से उसे विविध दृष्टिकोणो से परखने मे सहायता मिलती है।

युग की सामाजिक चेतना का विशेष प्रभाव साहित्य शैली के विकास पर पडता है। अतः युग का वातावरण, सामाजिक रूढिया एवं तत्कालीन साहित्यिक मान्यताओ के परिप्रेक्ष्य मे काव्य की युगीन परिभाषाएँ परिलक्षित होती रही है। इस सन्दर्भ मे सर्वप्रथम उल्लेखनीय परिभाषा पांचवी-छठी शताब्दी मे आचार्य भामह की है—'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्' आचार्य भामह ने शब्द और अर्थ के सहभाव को काव्य माना है। किन्तु इससे परिभाषा मे अतिव्याप्ति का स्वरूप उभरता है। अपनी काव्यमीमासा मे राजशेखर ने 'सहित' शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है—'शब्दार्थयो. यथावत् सहभावेन विद्या साहित्यविद्या।' अर्थात् शब्द और अर्थ का सहभाव ही 'काव्य' है। इस परिभाषा मे 'यथावत्' शब्द के द्वारा काव्य के व्यावर्त्तक धर्म को स्पष्ट किया गया है कि काव्य मे शब्द और अर्थ का ऐसा सहभाव रहता है जिसमे इन दोनो का महत्त्व समकक्ष हो। 'वक्रोक्तिजीवितकाव्यम्' का उदात्त उद्घोष कर कुन्तक ने भी यह सिद्ध कर दिया है कि कविप्रतिभा से प्रदीप्त, सहभाव से व्यवस्थित, वक्रोक्तिगर्भित काव्य ही आस्वादक होता है। यद्यपि कुन्तक की इस परिभाषा मे भी शब्दार्थ को अधिक महत्त्व दिया गया है फिर भी उसे उसके रूप मे स्वतन्त्र नही छोड दिया गया है। प्रत्युत् उसके लिये कहा गया है कि 'बन्ध मे व्यवस्थित' शब्दार्थ ही काव्य है। अर्थात् इनकी दृष्टि मे शब्द और अर्थ की अपेक्षा उक्ति-वैचित्र्य काव्य के लिए अधिक महत्त्वपूर्ण है।

इसके बाद इस सन्दर्भ मे आचार्य वामन का नाम विशेषरूप से उल्लेखनीय है। इनका स्थितिकाल ७५० ई० से लेकर ८०० ई० तक के बीच माना जाता है। इन्होंने बड़े ही साहस के साथ अपने समय के प्रचलित सिद्धान्त के विरुद्ध 'रीतिरात्मा काव्यस्य' की उदग्र उद्घोषणा की है। विशिष्ट पदरचना को ही इन्होंने 'रीति' कहा है। यहाँ पदरचना की विशेषता का तात्पर्य इनकी गुणमूलकता से है। अर्थात् ओज, माधुर्य आदि गुण जिसकी प्रकृति हो ऐसी पदरचना को ही ये विशिष्ट पदरचना मानते हैं। तात्पर्य यह है कि वामन प्रत्येक प्रकार के काव्य को ग्राह्य नही मानते। उनकी मान्यता के अनुसार गुण ( Diction ) और अलङ्कार ( Embellishment ) से सुशोभित शब्द और अर्थ ही वस्तुतः काव्य की पदवी प्राप्त करने योग्य है। यो इनसे पूर्व शब्द और अर्थ को काव्य कहने की प्रथा प्रचलित थी। किन्तु, इनकी दृष्टि मे लोक मे व्यवहृत होने पर भी काव्यशास्त्र से स्वीकृति पाने योग्य नही समझकर ही अग्राह्य कहा—माना है।

इसके बाद इस क्षेत्र मे महत्त्वपूर्ण प्रतिभा आचार्य रुद्रट की सामने आती है। इनका स्थितिकाल ८२५ से लेकर ८७५ के बीच मान्य है। यद्यपि डाक्टर ब्यूलर ने अपनी कश्मीर रिपोर्ट मे रुद्रट का समय ग्यारहवी शताब्दी का उत्तरार्द्ध माना है।

फिर भी यह मत सर्वमान्य नही है। इन्होने लक्ष्य और लक्षण निर्माण मे अपनी अखण्ड मौलिकता का परिचय दिया है। इनका काव्य-विवेचन पूर्वाचार्यों की अपेक्षा अधिक वैज्ञानिक है। इन्होने रस की महत्ता विशेषरूप से स्वीकृत करते हुए लिखा है– 'तस्मात्तत्कर्त्तव्यम् यत्नेन महीयसा रसैर्भुक्तम्'।

नवी शताब्दी के उत्तरार्द्ध मे आनन्दवर्द्धन के 'ध्वन्यालोक' की रचना के कारण काव्यशास्त्र के इतिहास मे युगान्तर पैदा हो गया। अभिनवगुप्ताचार्य ने इस पर 'लोचन' नाम की टीका लिखकर ग्रन्थ के गौरव मे चार चाँद लगा दिये। 'ध्वन्यालोक' का रचनाकाल ८६० ई० से ८९० ई० के बीच स्थिर होता है। कुन्तक ने जिनकी चर्चा संदर्भ की दृष्टि से पहले एक बार की जा चुकी है तथा जिनका स्थितिकाल ९२५ ई० से १००० ई० तक कहा जाता है—ध्वनि या व्यङ्ग्य की स्वतन्त्र सत्ता को स्वीकार नही किया है। इन्होने ध्वनि को भी अपनी वक्रोक्ति की सर्वव्यापिनी सीमा मे बिठाने की चेष्टा की है।

ध्वनि के परवर्त्ती आचार्यों मे आचार्य मम्मट भट्ट की काव्य-परिभाषा विशेषरूप मे उल्लेखनीय है :—"तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृति. क्वापि।" अर्थात् काव्य वह शब्दार्थ है जो दोषरहित और गुणयुक्त हो तथा जिसमे कही-कही अलङ्कारो की भी योजना हो। स्पष्ट है कि मम्मट ने काव्य मे गुणो को सर्वथा आवश्यक माना है। किन्तु अलङ्कारो के विषय मे वे निरपेक्ष है। इनका काव्यस्वरूपनिरूपण अलङ्कार शास्त्र की काव्यविषयक प्राचीन और नवीन धारणाओ का समन्वय है। कुछ आलोचको ने तो यहाँ तक कह दिया है—'Mammata's definition of poetry is a synthesis of earlier definition' तात्पर्य यह कि जहाँ मम्मट के पूर्ववर्त्ती आचार्य काव्य-लक्षण का अन्त करते है, वही से मम्मट का काव्यलक्षण प्रारम्भ होता है।

अस्तु, अब प्रश्न यह उठता है कि वे वस्तुतः काव्य मे दोषो के पूर्ण बहिष्कार के पक्षपाती थे ? यदि उन्हे यह मत मान्य था तो इसका समर्थन नही किया जा सकता। विश्वनाथ ने इस पर टिप्पणी देते हुए यह मत व्यक्त किया है कि कोई भी कृति सर्वथा दोषरहित ही हो, यह संभव नही। दोषाभाव को ही यदि काव्य का अनिवार्य लक्षण मान लिया जाय तो आज हम जिन रचनाओ को काव्य की परिधि मे रखते है, उनमे अनेक का गौरव क्षीण हो जायेगा। यदि उनका अभिप्राय यह था कि जिन रचना मे दोष रसाभिव्यक्ति मे बाधक है वहाँ वे त्याज है, और जहाँ उनकी विद्यमानता मे भी सहृदय रसग्रहण कर सके वहाँ वे अचिन्त्य है—तो उपर्युक्त आक्षेप व्यर्थ होते है। मम्मट की अदोषता काव्यालोचन की प्राचीनतम मान्यताओ मे मे एक है। आचार्य मम्मट के लक्षण मे प्रयुक्त 'दोष' शब्द मात्र गुण का विपर्यय नही है प्रत्युत कविविवक्षित अर्थ का अपकर्ष होने से भावरूप पदार्थ है। इसी दृष्टि मे उन्होंने सर्वप्रथम काव्य मे 'अदोषता' का निरूपण किया है।

महापात्र विश्वनाथ ने इनके लक्षण मे प्रयुक्त 'सगुणौ' शब्द पर भी आपत्ति प्रकट की है। उनका कथन है कि जब मम्मट ने 'ये रसस्याङ्गिनो धर्म.' कहकर उन्हे रस का धर्म माना है तो फिर वे शब्दार्थ के विशेषण कैसे हो सकते है ? मम्मट ने यदि इसका प्रयोग 'गुणाभिव्यञ्जकौ' के अर्थ मे किया है तो फिर लक्षण मे इसका उल्लेख ही निरर्थक है। क्योकि रस के अभाव मे गुणो मे सार्थकता रहती ही नही है। वस्तुतः मम्मट ने 'रसवत्ता' या 'सरसता' को शब्दार्थ साहित्य की विशेषता न बताकर सगुणता को जो उसका वैशिष्ट्य बताया है—वह इसी दृष्टि से कि रसादि रूप उत्तम काव्य के अतिरिक्त मध्यम और अधम काव्य भी इससे लक्षित हो सके। अतः इनके अनुसार शब्द और अर्थ की 'सगुणता' की विशेषता शब्द और अर्थ की रसाभिव्यञ्जकता है। क्योकि अन्ततोगत्वा गुण अभिव्यङ्ग्य रस के धर्मरूप से सहृदय-हृदय मे अभिव्यङ्ग्य हुआ करता है।

मम्मट के 'अनलङ्कृतिः क्वापि' की अलङ्कारवादी आचार्य जयदेव ने आलोचना करते हुए कहा है—यदि कोई काव्य को अलङ्कारविहीन मानता है तो फिर वह आग को उष्णताविहीन क्यो नही मान लेता। जयदेव अलङ्कारो को काव्य का नित्य धर्म मानते हैं और विश्वनाथ उन्हे रसास्वादन मे सहायक धर्म मानते है। वस्तुतः यदि मम्मट अलकारो को वैकल्पिक मानते है तो उन्हे लक्षण मे स्थान नही देना चाहिए था। क्योकि लक्षण मे केवल भावात्मक विशेषताओ का उल्लेख ही अपेक्षित होता है। पण्डितराज जगन्नाथ ने इनके 'शब्दार्थौ' पर भी आपत्ति की है। उनके अनुसार काव्य शब्दरूप होता है, अर्थरूप नही। इस प्रकार मम्मट की परिभाषा अनेक आक्षेपो के कारण आदर्श परिभाषा नही बन सकी। इनका समय ग्यारहवी शती का उत्तरार्द्ध माना गया है।

इनके परवर्ती आचार्यो मे महापात्र विश्वनाथ का नाम विशेषरूप से समादरणीय है। ये उत्कल के राजा के सान्धि-विग्रहिक थे। इनका समय १४ वी शती का मध्य भाग अर्थात् १३०० ई० से १४५० ई० तक माना जाता है। आनन्दवर्द्धन, मम्मट और जगन्नाथ के ही समान विश्वनाथ का भी स्थान काव्यशास्त्र के इतिहास मे महत्त्व-पूर्ण है। इन्होने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ साहित्यदर्पण मे रस को अधिक महत्त्व प्रदान करते हुए लिखा है—'वाक्यम् रसात्मक काव्यम्'। रससम्प्रदाय मे रस को पारि-भाषिक अर्थ में ग्रहण किया गया है। तात्पर्य यह कि विभाव और अनुभाव से परिपक्व स्थायीभाव ही रस है। इस परिभाषा मे ध्वनि एवं अलंकारादि उपेक्षित ही रह जाते हैं। ऐसी स्थिति मे यह प्रश्न स्वाभाविक हो जाता है कि क्या काव्य मे रसपरिपाक अनिवार्य है ? अगर हा, तो यह स्थिति काव्य मे सर्वत्र दुर्लभ ही नहीं, असभव है। क्योकि अनेक स्थानो मे भाव उद्दीप्त होकर ही रह जाते हैं और ये उदीप्त भाव वाली रचनाएँ

तो किसी भी दशा मे इस परिभाषा की कोटि मे आ नही सकती। अतः यह लक्षण भी सर्वमान्य घोषित नही हो सकता। हाँ, अगर विश्वनाथ महापात्र रस की अपेक्षा 'अनुभूति सौन्दर्य' पर बल दिये होते तो उनकी परिभाषा अन्य आचार्यों की परिभाषा की अपेक्षा अधिक ठोस, अधिक समर्थ और अधिक सराहनीय हो पाती।

संस्कृत साहित्याकाश के प्रभापुन्ज नक्षत्रमण्डलो के बीच अत्यन्त महत्त्वपूर्ण किन्तु अन्तिम प्रतिभा के रूप मे पण्डितराज जगन्नाथ का प्रादुर्भाव १६२० ई० से १६६० ई० तक हुआ। सुदूर प्रान्तवासी इस तैलङ्ग ब्राह्मण ने अपनी प्रखर प्रतिभा के बल पर शाहजहाँ के वैभवशाली मुगल दरबार मे संस्कृत साहित्य के रस को प्रवाहित कर सम्राट् को चकित कर दिया था। विपरीत परिस्थितियों मे भी संस्कृत भाषा के माधुर्य की ध्वजा को फहराने वाले पण्डितराज अपनी तुलना मे अकेले है। 'रसगङ्गाधर' इनका प्रामाणिक ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ मे इन्होने काव्यस्वरूप का निर्धारण इन शब्दों मे किया है '—"रमणीयार्थः प्रतिपादक. शब्द' काव्यम्" अर्थात् रमणीय अर्थ का प्रतिपादन करनेवाला शब्द काव्य है। इस लक्षण मे रस के स्थान पर 'रमणीय' शब्द का प्रयोग है, जो अधिक ग्राह्य है। क्योकि रमणीय रूप मे अभिव्यक्त होने पर भाव, ध्वनि और अलङ्कार आदि भी काव्य की परिधि मे आ सकते हैं। पण्डितराज ने शब्दार्थ की जगह केवल शब्द का प्रयोग किया है, जिससे स्पष्ट हो जाता है कि उनके अनुसार काव्य मूलत. उक्तिरूप है, अर्थ तो शब्द का विशेषण है। History of Sanskrit Poetics मे श्री सुशील कुमार डे ने पण्डितराज की प्रतिभा की प्रशस्ति मे लिखा है—'Jagannatha's style· is erudite and frightens the students by its involute language, its subtle reasoning and its unsparing Criticism of earlier writers.........He shows himself conversant with the poetic theories of endeavours to harmonise with the new currents of Thought. Alongwith some other important writers of the new school, Jagannath marks a reaction in this respect, and the school of Mammata and Ruyyaka does not receive from him unqualified homage'. तात्पर्य यह कि अपनी पाण्डित्यपूर्ण शैली, जटिल भाषा और सूक्ष्म विवेचन के द्वारा प्राचीन लेखको की निर्मम आलोचना के कारण छात्रो के लिए ये भयप्रद हैं। प्राचीन और नवीन मे सामन्जस्य स्थापित करते हुए प्राचीनो के सिद्धान्तो मे अपनी निपुणता दिखाते हैं। मम्मट और रुय्यक के सम्प्रदाय ने इनमे विशिष्टता प्राप्त की है।

काव्य के सम्बन्ध मे इनका स्पष्ट मत है कि सामान्य शब्द काव्यपद का वाचक नही हो सकता, उनके लिए निश्चित रूप से रमणीयार्थप्रतिपादक होना शब्द के लिए आवश्यक है। वाङ्मय के अन्य भेदो की सापेक्षता मे इनका व्यावर्त्तक धर्म भी स्पष्ट

हो जाता है। शास्त्रादि मे शब्द को प्रधानता नही दी जाती और अर्थ मे भी भावना की अपेक्षा मुख्यत ज्ञान का समावेश रहता है। इस प्रकार पण्डितराज की परिभाषा काव्य के स्वरूप को स्पष्ट करने मे पूर्णतया समर्थ है। समन्वितरूप मे हम कह सकते हैं कि सस्कृतसाहित्य के दृष्टिकोण के अनुसार काव्य सरस, रमणीय अर्थ के भावन मे सक्षम, कलासम्पन्न और दोषविहीन होना चाहिए।

किन्तु दुर्भाग्य से संस्कृत भाषा मे काव्यविवेचन की यह परम्परा पण्डितराज के बाद चल नही सकी। अबतक हिन्दी और संस्कृत के विभेद की खाई काफी चौडी पड गयी थी। हिन्दी के आचार्यों पर भी साम्प्रदायिकता ने अपना रंग जमाना शुरू कर दिया। अत दृष्टिगत संकोच और भाषागत सहानुभूति के अभाव मे इसके बाद सस्कृत मे किसी प्रभावशाली ग्रन्थ की रचना नही हो सकी। दूसरे युग की बढती हुई बौद्धिकता और दासता ने संस्कृत भाषा के क्षितिज को सकुचित कर दिया और जनता ऐसे विवेचन की अपेक्षा हिन्दी मे करने लगी। इस तरह संस्कृत साहित्य की यह शानदार विवेचन-परम्परा हिन्दी के आचार्यों के लिए स्थान रिक्त कर स्वयं लोकजीवन के रगमंच से तिरोहित हो गयी।

हिन्दी के विभिन्न आचार्यों ने इस परम्परा मे काव्य के स्वरूप का पर्याप्त विवेचन किया है, जिनमे आचार्य रामचन्द्रशुक्ल का नाम सर्वोपरि है। उन्होने व्यवस्थित रूप से इसपर प्रकाश डाला है—'जिस प्रकार आत्मा की मुक्तावस्था ज्ञानदशा कहलाती है, उसी प्रकार हृदय की यह मुक्तावस्था रसदशा कहलाती है। हृदय की मुक्ति की इसी साधना के लिए मनुष्य की वाणी जो शब्द विधान करती आई है, उसे कविता कहते है।' इत्यादि।

हरिऔध जी ने 'भावुकता को कविता की रीढ और प्रसाद जी ने कविता को आत्मानुभूति की मौलिक अभिव्यक्ति माना है। दिनकर जी ने काव्यस्वरूप का विवेचन करते हुए लिखा है—'कविता न तो कोमल भाषा, न गेय छन्द और न कोरी भावुकता मे है। वह मन की एक विशिष्ट मनोदशा का प्रतिफलन है, वह मनुष्य की उस दृष्टि का नाम है जो वस्तुओ के उन आभ्यन्तर रूपो को देखती और दर्शाती है, जो रूप विज्ञान मे देखे नही जा सकते।

इस सन्दर्भ मे कुछ पाश्चात्य आलोचको का दृष्टिकोण भी विचारणीय है। १७ वी १८ वी शती के उल्लेखनीय कवि ड्राइडन ने कविता को भावात्मक और छन्दोबद्ध भाषा के माध्यम से प्रकृति का अनुकरण कहा है—'Poetry is an imitation of nature by pathetic and numerous Speech' ड्राइडन की इस परिभाषा के 'भावात्मक और छन्दोबद्ध' विशेषण काव्य के सीमित रूप कविता के व्यावर्त्तक धर्म को स्पष्ट करते हैं किन्तु, साहित्य के पर्यायवाची 'काव्य के स्वरूप' पर कोई प्रकाश

नही डालते । तत्कालीन अन्य साहित्यकारो मे मिल्टन ने काव्य मे प्रत्यक्षता और रागात्मकता को आवश्यक माना है और जानसन ने काव्य मे छन्द निर्वाह की आवश्यकता पर बल दिया है—'Poetry is a metrical composition.' किन्तु, छन्द को काव्य का व्यावर्त्तक धर्म नही होने के कारण यह परिभाषा भी चिन्तको के बीच चिन्त्य मानी जाती रही । रोमांटिक काव्यधारा के प्रवर्त्तक वर्ड्सवर्थ की दृष्टि मे मुख्यत. काव्य मनःशान्ति की अवस्था मे स्मृतिरूप मे भावित विविध भावनाओ को कहा गया है—किन्तु, यह परिभाषा भी काव्य के स्वरूप-निर्देश मे निर्दुष्ट नही कही जा सकती । क्योकि मनोवेगो की अभिव्यक्ति तो प्रसन्नता की तरह दु ख और क्रोध के रूप मे भी हो सकती है और उस स्थिति को काव्य तो किसी भी दशा मे नही कहा जा सकता । 'Poetry is the spontaneous overflows of powerful feelings It takes its origin from emotions recollected in tranquility.' कॉलरिज ने काव्य मे शब्दविधान की चारुता अथवा उत्तम शब्दो के उत्तम क्रम पर बल दिया है—'Best words in best order'. शेली ने काव्य मे कल्पना की अभिव्यक्ति को सत्य माना है—'Poetry in general is the expression of imagination ' ली हण्ट ने भी शेली की भाँति ही कविता को कल्पनात्मक मनोवेग की संज्ञा दी है—'Poetry is imaginative passion ' एडगर एलेन पो के अनुसार कविता सौन्दर्य की लयात्मक अभिव्यक्ति है—Poetry is a rhythmic creation of beauty ' लेकिन ये सारी परिभाषाएँ अव्याप्ति और अतिव्याप्ति दोष से दूषित है । क्योकि इन सबो मे किसी न किसी रूप से भावतत्त्वो की अवहेलना की गई है । जहाँ तक लय का प्रश्न है उसका माध्यम तो सगीत एव नृत्य आदि कलाओ मे पाना स्वाभाविक है । हाँ अग्रेजी साहित्य के प्रसिद्ध आलोचक मैथ्यू आर्नाल्ड की इस परिभाषा मे जिन्दगी अवश्य मिलती है—'Poetry at bottom is a criticism of life'. इसमे प्रकारान्तर से लोकमगल की भावना को स्वीकृति दी गयी है । किन्तु, यह निष्कर्ष भी 'आलोचना' शब्द की व्याख्या पर ही निर्भर करता है ।

अन्ततः पौर्वात्य और पाश्चात्य दृष्टिकोणो की व्याख्या के बाद हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि काव्य रसात्मक होता है । फलतः उसमे जीवन के नीरसपक्ष की भी सरस अभिव्यक्ति रहती ही है क्योकि इसमे अनुभूति का स्पष्टीकरण रहता है । पूरब और पश्चिम की विभाजक रेखा कविता को बाँध नही सकी । अपनी संवेदनीयता मे काव्य चिरन्तन है । युग, भाषा या व्यक्तिविशेष के स्पर्श से उसकी बाहरी रूपरेखा मे चाहे कितना भी अन्तर क्यो न हो, उसकी सवेदनीयता उसके भावपक्ष मे एकरस एवं समानरूप से अक्षर है । किसी भी जाति की विचार-सरणि, भाव-पद्धति, जीवन के प्रति उसका दृष्टिकोण प्रभृति उसकी संस्कृति प्रसूत होते हैं । अतः किसी भी काव्य

की वाहरी आकृति या भाषागत भेद चाहे जो हो किन्तु मूलतत्त्व की दृष्टि से वह एक रस है। क्योकि कोई भी कवि जीवन की गहराई मे पैठकर ही काव्य की रचना करता है। अत. किसी भी रचना मे मानव-व्यवहार के ही विविध रूपो की व्याख्या रहती है। जिस काव्य मे जीवन की जितनी ही उपेक्षा रहती है, वह काव्य उतना ही अयथार्थ होता है। वस्तुतः काव्य जीवन का पर्यायवाची है। काव्यगत रस और सौन्दर्य के अभाव मे जीवन अगर नीरस है तो जीवन के मूल्यो से रहित होने पर काव्य भी महत्त्वहीन है। भारतीय दृष्टिकोण के अनुसार काव्य जीवन की व्याख्या है, भले ही पाश्चात्य जगत मे इसका महत्त्व कला के लिए उद्घोषित क्यो न हो। सत्य तो यह है कि जो कवि जितनी स्पष्टता के साथ जीवन की वास्तविकता को अपने काव्य मे अभिव्यक्त करता है, कला का उतना ही सहज विकास उसके काव्य मे स्वतः सम्पन्न हो उठता है। टॉलस्टाय ने 'कला क्या है' नामक अपनी पुस्तक मे अपने पूर्ववर्त्ती सभी पाश्चात्य मतमतान्तरो की समीक्षा करते हुए लिखा है—'To evoke in ourself a feeling one has once experienced, and having looked it in oneself, then, by means of movements, lines, colours, sounds or forms expressed in words so to transmit that feeling that is the activity of art'

—Tolstoy : What is art ? P. 50.

इनके विचार से कला का उद्देश्य एक मनुष्य के हृदय मे उठे हुए भावो को क्रिया, रेखा, वर्ण, ध्वनि और शब्द के द्वारा दूसरे हृदय मे अनुभव कराना है। वस्तुतः यह मत भारतीय साहित्य की रसपद्धति से कुछ अधिक भिन्न नही है। विधि-निषेध दोनो का वर्णन करते हुए इन्होने अपनी स्थिति वडी साफ रखने की चेष्टा की है।

काव्य मे सामान्य लौकिक सत्य से भिन्न अलौकिक सत्य की स्थिति रहती है। इसी सत्य का कवि जव आश्रय ग्रहण करता है तो जड प्रकृति क्या मील के पत्थर (mile stone), भी उससे वाते करने लगते हैं। काव्य का सत्य चिरन्तन होने के कारण अविनाशी है। हमारे व्यक्तित्व की सीमा का विस्तार करना अवश्य ही बुद्धि का काम है, किन्तु प्रत्येक भाव का नियन्त्रण बुद्धि ही नही करती। काव्य मे वहुत से स्थल ऐसे है, जहाँ बुद्धि की अग्राह्यता पर ही हमे आनन्द मिलता है। वैचित्र्य या चमत्कार की वाते कभी-कभी बुद्धि के लिए अग्राह्य होते हुए भी काव्य के लिए युक्तिसंगत होती हैं। यही युक्तिसगति काव्य का सत्य है और इसी सत्य पर आधारित रचनाओं मे युगीन परिस्थितियो का प्रतिविम्ब झलकता है। इसी प्रतिविम्ब से हम जीवनव्यापी प्रेरणा पाते है। इसी मे लोकहित तथा शिवम् का समावेश रहता है। फिर भी इसके प्रति प्रत्येक कवि की अलग-अलग धारणाएँ होती हैं। काव्य सत्य के प्रति प्रत्येक कवि की दृष्टि सापेक्ष रहती है। यद्यपि पश्चिमी काव्यक्षेत्र मे लोकहित की भावना को

अधिक महत्त्व नही है, फिर भी भारतीय काव्यशास्त्र मे लोकमगल की भावना को अधिक महत्त्व दिया गया है।

काव्य मे प्रकृति-चित्रण का महत्त्व भी अनादि काल से सम्मान्य है। आदि कवि वाल्मीकि से लेकर आजतक के प्राय. सभी भारतीय कवियो ने प्रकृतिश्री को अपने काव्य मे यथास्थान अभिव्यक्ति प्रदान की है। हाँ, प्रकृति के भीतरी और बाहरी जगत के तारतम्य मे एक सौन्दर्य है। यह सच है कि जो बाहरी है, वह भीतरी नही। किन्तु, वे दोनो एक दूसरे से प्रभावित रहते हैं। अन्ततः हम कह सकते है कि कविता संसार की विभिन्न भावधाराओ मे एकता स्थापित कर लोकभावना का प्रतिनिधित्व करती है। यह मानवीय सत्य तथा सौन्दर्य की उपयुक्त उद्भावना कर सीमा मे निःसीम, और विशेष मे निर्विशेष के दर्शन करती है। मानव की विभिन्न भावनाओं के सम्यक् विकास के लिए ही काव्य सृष्टि आवश्यक होती है। इसमे जीवन के मनोरम सत्य का उद्घाटन रहता है। इससे जहाँ स्वान्त.सुखाय की तृप्ति होती है, वही सहृदयों को लोकोत्तरानन्द की अनुभूति भी मिलती है। यही किसी काव्य की सार्थकता है।

## श्री अप्पय दीक्षित और उनकी चित्रमीमांसा

श्री अप्पय दीक्षित तमिल ब्राह्मण थे। इनका स्थितिकाल १५५४ ई० से १६२६ ई० के बीच माना जाता है। ये साहित्यशास्त्र के धुरन्धर विद्वान् थे। इन्होने शताधिक ग्रन्थो की रचना की है। उनमे 'वृत्तिवार्तिक', 'कुवलयानन्द' और 'चित्र-मीमासा' ये तीन ग्रन्थ काव्यशास्त्र से सम्बन्धित हैं। चित्रमीमासा' विशेषरूप मे आलोचनात्मक एवं गम्भीर शैली का ग्रन्थ है। पण्डितराज जगन्नाथ दीक्षित जी के समसामयिक थे। इन दोनो मे वडी अनवन थी। इसका कारण इनका कुल-जातिगत वैमनस्य भी कहा जाता है। दीक्षित जी अपने समय मे काँची के अलौकिक दार्शनिक तथा प्रतिभाशाली द्रविड कवि माने जाते थे। इनका पण्डितराज जगन्नाथ के साथ विरोध के सम्वन्ध मे कई किंवदंतियाँ प्रचलित है :—

"कहा जाता है कि पण्डितराज जगन्नाथ का दीक्षित जी के साथ व्यक्तिगत विरोध भी था। पण्डितराज ने तैलंग से आकर जयपुर मे एक पाठशाला खोली थी। सयोग-वश वहाँ उन्होने एक 'काजी' को विवाद मे परास्त किया था। दिल्ली लौटकर उस काजी ने बादशाह के सामने इनकी प्रशंसा की। बादशाह ने इन्हे दिल्ली बुलाकर काफी सत्कार किया। वहाँ ये किसी यवन कन्या पर आसक्त हो गये और उससे इन्होने शादी भी कर ली। वृद्धावस्था मे जब ये उस यवनी के साथ काशी आये तो अप्पय दीक्षित ने यह कहकर कि 'यह तो यवनी के ससर्ग से दूषित है' इनका तिरस्कार कर इन्हे पण्डित-समाज से वहिष्कृत कर दिया। अत. पण्डितराज उसी दिन से दीक्षित जी के विरोधी वन गये।"

कुछ लोगो का कहना है कि—पण्डितराज वृद्धावस्था मे जब उस यवनी के साथ काशीवास कर रहे थे तो एक दिन अचानक एक घटना घटी। प्रभात-का समय था। पण्डितराज घाट पर ठंढ से मुँह ढक कर सो रहे थे। इनकी पत्नी युवती यवनी बगल मे बैठी थी। संयोगवश अप्पयदीक्षित गंगास्नान के निमित्त उधर से ही गुजरे। पण्डितराज की वह दशा देखकर दीक्षितजी के मुँह से सहसा ये शब्द निकल पड़े—"किं निश्शङ्कं शेषे, शेषे वयसि त्वमागते मृत्यौ"—अर्थात् "अपने निकट आई हुई मौत को देखकर भी इस शेष अवस्था मे क्यो निःशङ्क होकर सो रहे हो।" यह सुनते ही पण्डितराज ने ज्यो ही मुँह पर से कपडा हटा कर दीक्षित जी की ओर देखा तो दीक्षित जी ने उसका शेष अर्द्धांश भी सुना दिया—"अथवा सुखं शयीथा निकटे जागर्ति जाह्नवी भवत.।" अर्थात् तुम सुख से सोओ, तुम्हारी रक्षा मे भगवती भागीरथी जगी है।

यह तो हुई पण्डितराज के साथ व्यक्तिगत विरोध की किवदन्तियाँ। किन्तु, दोनो की समसामयिकता पर विचारणीय प्रश्न यह है कि कुछ लोगो का विचार है कि ये दोनो समसामयिक नही थे। क्योकि शाहजहाँ का राज्याभिषेक सन् १६२८ ई० मे हुआ और सन् १६५८ ई० मे औरङ्गजेब ने उसे कैद कर लिया। सन् १६६६ ई० मे उसकी मृत्यु हो गयी। पण्डितराज का यही समय है जो दीक्षित जी के साथ मेल नही खाता है।

किन्तु, इस सदर्भ मे जो नवीन तथ्य उपलब्ध हुए है, उसके आधार पर यह विचार टिक नही पाता। पण्डितराज ने स्वयं लिखा है—

> 'दृप्यद्द्राविडदुर्ग्रहग्रहवशान्म्लिष्टं गुरुद्रोहिणा
> यन्म्लेच्छेति वचोऽविचिन्त्य सदसि प्रौढेऽपि भट्टोजिना।
> तत्सत्यापितमेव धैर्यनिधिना यत्स व्यमृद्नात् कुचं
> निर्बध्याऽस्य मनोरमामवशयन्नप्प्ययाद्यान् स्थितान् ॥'

अर्थात् गर्वीले अप्पय दीक्षित के अत्यन्त दुराग्रह के कारण अत्यन्त आवेश मे आकर मेरे गुरुद्रोही भट्टोजि दीक्षित ने भरी सभा मे बिना कुछ विचार किये ही मुझे जो 'म्लेच्छ' कह दिया, उसे हमने अर्थात् पण्डितराज जगन्नाथ ने धैर्यपूर्वक सत्य कर दिखलाया क्योकि हमने भी उनके सहयोगी अप्पय दीक्षित प्रभृति विद्वानो की उपस्थिति मे ही उन्हें विवश कर उनकी मनोरमा का कुचमर्दन कर दिया है। तात्पर्य यह कि भट्टोजि-दीक्षित ने वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी की 'मनोरमा' नामक व्याख्या लिखी है और पण्डित-राज ने उनका 'कुचमर्दिनी' नामक टीका लिखकर खण्डन किया है। कहने का निष्कर्ष यह कि जिसने मुझे 'म्लेच्छ' कहकर अपमानित किया, उसकी मनोरमा अर्थात् पत्नी का कुचमर्दन ('स्तनमर्दन') कर सबो के सामने हमने भी अपनी दक्षता अथच म्लेच्छता का उसे परिचय दे दिया।

'शब्दकौस्तुभशाणोत्तेजन' नामक ग्रन्थ का यह श्लोकार्द्ध भी इस सन्दर्भ मे दर्शनीय है :—

'अप्पय्यदुर्ग्रहविचेतितचेतनानामार्यद्रुहामयमहं शमये ऽवलेपान् ।'

मै पण्डितराज जगन्नाथ उन गुरुद्रोहियो के भयङ्कर गर्वो को शान्त कर रहा हूँ, जिन ( भट्टोजिदीक्षित ) की बुद्धि अप्पय दीक्षित के दुराग्रह के कारण अपना विवेक छोड कर मूर्च्छित हो गई है ।

तीसरा श्लोक बालकवि का है । इसी श्लोक के आधार पर अप्पय दीक्षित के भ्रातृपौत्र ने इन्हे पण्डितराज का समकालिक सिद्ध करने के लिए अपने 'नलचरितम्' मे प्रौढ विवेचन उपस्थित किया है ।

'यष्टुं विश्वजिता यता परिधरं सर्वे बुधा निर्जिता
भट्टोजिप्रमुखाः, स पण्डितजगन्नाथोऽपि निस्तारितः ।
पूर्वेऽर्धे चरमे द्विसप्ततितमस्याब्दस्य सद् विश्वजिद्
याजी यश्च चिदम्बरे स्वमभजज्ज्योतिः सता पश्यताम् ॥'

'अप्पय दीक्षित ने अपनी आयु के ६२ वे वर्ष के पूर्वार्द्ध मे विश्वजित् यज्ञ करने के लिए, पृथ्वी के सब ओर घूमते हुए, भट्टोजि दीक्षित आदि सभी विद्वानो को पराजित किया और अन्त मे उस ख्यातिप्राप्त पण्डितराज जगन्नाथ का भी उद्धार कर दिया । फिर उसी वर्ष के उत्तरार्द्ध मे विश्वजित् नामक यज्ञ किया और चिदम्बरं क्षेत्र मे सभी सज्जनो के देखते हुए आप्तज्योति को प्राप्त हो गये ।'

इन श्लोको से यह सिद्ध होता है कि अप्पय दीक्षित को पण्डितराज जगन्नाथ के साथ जातिगत विरोध ही नही था, प्रत्युत् उन दोनो के बीच यावज्जीवन विद्वेष की ज्वाला धधकती ही रही । यही कारण है कि पण्डितराज ने चित्रमीमासा के सिद्धान्तो का स्थान-स्थान पर खण्डन ही नही किया, बल्कि विवेक छोडकर अनावश्यक रूप से यत्र तत्र दीक्षित जी की खिल्लियाँ भी उडाई हैं । अपने रसगगाधर नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ मे 'चित्रमीमासा' की आलोचना करते-करते जब उनका मन नही भरा तो उन्होने दीक्षित जी की इस प्रौढ कृति के खण्डनार्थ अलग से 'चित्र-मीमासाखण्डन' नामक एक ग्रन्थ ही लिख डाला ।

ऐतिहासिक तथ्य की दृष्टि से यहाँ एक बात और विचारणीय है । दीक्षित जी के समकालीन पण्डित भट्टोजिदीक्षित के गुरु शेषकृष्ण थे । शेषकृष्ण के पुत्र का नाम शेषवीरेश्वर था । यही शेषवीरेश्वर पण्डितराज के गुरु थे । विद्याभिमानी भट्टोजि-दीक्षित से शेषवीरेश्वर जला करते थे । यही कारण है कि थे 'मनोरमा' का स्वय खण्डन न कर इस कार्य के लिए अपने सुयोग्य शिष्य को प्रेरित किया । इन सारी बातो

से यह सिद्ध होता है कि अप्पय दीक्षित, भट्टोजिदीक्षित और पण्डितराज सभी समकालिक थे। किन्तु एक ऐसा भी तथ्य है जो पण्डितराज को अप्पय दीक्षित के समकालिक मानने में ऐतिहासिकों को भी भ्रमित कर देता है। वह यह है कि पूर्वोक्त नीलकंठ दीक्षित ने जो अप्पय दीक्षित के भ्रातृपुत्र थे अपने 'नीलकठविजय' नामक चम्पू में लिखा है :—

> 'अष्टत्रिंशदुपस्कृतसप्तशताधिकचतु'सहस्रेषु ।
> कलिवर्षेषु गतेषु ग्रथित' किल नीलकण्ठविजयोऽयम् ॥'

यह 'नीलकंठ विजय' कलियुग के ४७३८ वर्ष बीतने पर लिखा गया है।'

ईसवी सन् के अनुसार यह समय १६३९ था जो शाहजहाँ का राज्यकाल पडता है। इससे यह सिद्ध होता है कि पण्डितराज का समकालिक जब अप्पय दीक्षित का भ्रातृपौत्र हो सकता है तब फिर उनका स्थितिकाल उपर्युक्त कैसे ? दूसरी बात यह है कि नीलकंठ दीक्षित ने स्वनिर्मित 'त्यागराजस्तव' में अप्पय दीक्षित के विषय में लिखा है :—

> 'योऽतनुताऽनुजसूनुजमनुग्रहेणात्मतुल्यमहिमानम्'

'जिन अप्पय दीक्षित ने अपने छोटे भाई के पौत्र अर्थात् मुझको अनुग्रह करके, अपने समान ही प्रभावशाली बना दिया।'

इस उक्ति से यह भी सिद्ध होता है कि नीलकण्ठ ने अप्पय दीक्षित से अध्ययन भी किया था। इतना ही नहीं, उनका जन्म इन्होंने १५५० ई० सिद्ध किया है। इसका प्रमाण 'सिद्धान्तलेश' की अधोद्धृत भूमिका है :—

'ब्रह्मविद्यापत्रिकाकारास्तु—'नीलकण्ठविजयश्च कविना त्रिंशे वर्षे प्राणायि। कविश्च द्वादशवर्षं एव सप्ततिवयसा दीक्षितेनानुगृहीता. अतस्तेषामवतारकालः कल्यब्दाः ४६५०, शकाब्दा. १४७१, सन् १५५०' इत्युदाजह्रु ।'

सिद्धान्तलेशसग्रह की भूमिका में अप्पय दीक्षित का एक श्लोक है :—

> 'वयसि मम सप्ततेरुपरि नैव भोगे स्पृहा,
> न किञ्चिदहमर्थये शिवपदं दिदृक्षे परम् ।'

तात्पर्य यह कि—'मेरी उम्र ७० से अधिक वर्ष की हो रही है। अब मुझे सासारिक भोगविलासजन्य किसी वस्तु की कामना नहीं है। अब तो मैं केवल शंकर की शरण चाहता हूँ।'

इससे यह सिद्ध होता है कि अप्पय दीक्षित का जन्मकाल १५५० ई० था और मृत्युकाल १६२२ ई०। किन्तु यह समय शाहजहाँ के राज्यकाल से पूर्व पडता है। यहीं आकर इनके कालनिर्णय में ऐतिहासिक भ्रमित हो जाते हैं।

किन्तु, यह बात पूर्णतः निर्णीत नहीं कही जा सकती। क्योंकि अगर नीलकण्ठ ने ३० वर्ष की उम्र में ही 'नीलकण्ठविजय' की रचना की है तो उस समय भी अप्पय दीक्षित जीवित ही होंगे। क्योंकि कवि ने स्वयं भी दीक्षित जी की वन्दना में वर्तमान काल का प्रयोग किया है :—

'श्रीमानप्पयदीक्षित स जयति श्रीकण्ठविद्यागुरु.।'

इससे इतना तो निष्कर्ष अवश्य निकलता है कि अप्पय दीक्षित, भट्टोजि दीक्षित और पण्डितराज जगन्नाथ समसामयिक थे। इन तीनों की उम्र में छोटाई-बड़ाई का अनुपात चाहे जो कुछ हो—कार्यकाल में चाहे जितना भी अन्तर पड़े, किन्तु तीनों एक दूसरे से परिचित थे। उस समय सामाजिक कट्टरता भी अपनी पराकाष्ठा पर थी। परिणामस्वरूप दीक्षित जी ने पण्डितराज को समाज से बहिष्कृत कर दिया था।

अप्पय दीक्षित द्रविड, भट्टोजिदीक्षित महाराष्ट्री और पण्डितराज तैलङ्ग ब्राह्मण थे। अतः इन तीनों के बीच विद्वेष का प्रसार तात्कालिक सामाजिक कट्टरता की दृष्टि से कोई अस्वाभाविक प्रतीत नहीं होता। अप्पय दीक्षित वृद्धावस्था में काशी आये थे। समाज में उनका सम्मान था। विरोधी होते हुए भी पण्डितराज ने खुले हृदय से इस तथ्य को कई जगह स्वीकृत किया है। यथा—'द्रविडशिरोमणिभि' तथा 'द्रविडपुगवै.' इत्यादि।

महामहोपाध्याय P V. Kane ने अपने प्रसिद्ध इतिहास ग्रन्थ History of Sanskrit Poetics में यह स्पष्ट रूप से सिद्ध कर दिया है कि अप्पय दीक्षित, भट्टोजिदीक्षित और पण्डितराज जगन्नाथ समकालिक थे। A MS of the चित्रमीमासा is dated Sambat 1709 ( I. C 1652-53 A. D ) Therefore both the रसगङ्गाधर and the चित्रमीमासाखण्डन were composed before 1650 and after 1641 A. D. and they are the product of a mature mind Therefore the literary activity of Jagannath lies between 1620 and 1660 A. D. .. ।

उपर्युक्त कथन से सिद्ध होता है कि अप्पय दीक्षित अपनी अन्तिमावस्था में काशी के विद्वत्समाज से सम्मानित होकर जीवन व्यतीत कर रहे थे और उन्होंने यवनी पत्नी के संसर्ग से दूषित पण्डितराज को अवश्य ही पण्डितों के तत्कालीन कट्टर समाज में बहिष्कृत किया होगा। भट्टोजिदीक्षित इनके सम्पर्की एवं समान विचार वाले थे। फलतः इन दोनों को पण्डितराज का कोपभाजन बनना पड़ा।

यह लोकप्रसिद्ध है कि 'चित्रमीमासा' अप्पय दीक्षित की प्रौढ कृति है। अपने से पूर्व के अलकार ग्रन्थों पर इनके समय जितने यथार्थ विमर्श की आवश्यकता थी, उसे बहुत अंशों में इन्होंने पूरा किया। दीक्षितजी संग्राहक ही नहीं, प्रवीण विवेचक भी थे।

अगर सच पूछा जाय तो आनन्दवर्द्धन की विचारश्रृङ्खला, मम्मटभट्ट की शैली और विश्वनाथ की अभिव्यक्ति का समन्वय लेकर ही अप्पय दीक्षित अलकार शास्त्र के क्षितिज पर उदित हुए थे। दीक्षित जी विश्वनाथ से भी अधिक भावप्रवीण हैं तथा दण्डी या रुय्यक से किसी भी प्रकार कम पण्डित नही है। किन्तु जितने वे भावप्रवीण या पण्डित हैं, ठीक उसी अनुपात से पण्डितराज के विवाद मे पीछे है। रुद्रट और वामन से नि.सन्देह अप्पय दीक्षित मे विवेचन का पलडा भारी है। पर, मम्मट की स्वन्य आलोचना के आगे दीक्षित जी की विवेचना नीचे दिखाई देती है। फिर भी मम्मटभट्ट, महापात्र विश्वनाथ और अप्पय दीक्षित मे दीक्षित का स्थान अधिक श्रेष्ठ है। दीक्षित जी ने मम्मट की चित्रसम्बन्धी अभिव्यक्ति को और अधिक प्रौढ़ एवं प्राञ्जलरूप मे उपस्थित किया है। पण्डितराज की तरह इनकी विवेचना मे दार्शनिकता का पुट अधिक सशक्त रूप से भले ही न हो किन्तु, स्पष्ट अभिव्यक्ति की दृष्टि से अप्पय दीक्षित अपने क्षेत्र मे अकेले हैं।

अलङ्कार के भावनापक्ष तथा उसके विवरणात्मक सौन्दर्य का सुन्दर उद्घाटन अप्पय दीक्षित ने जो किया है, वह उस युग की दृष्टि से वहुत कुछ अपूर्व ही था। समानधर्मी आलोचको के विवेचनो का इन्होने बडे ही चमत्कारपूर्ण ढंग से खण्डन किया है। इनकी खण्डनात्मक शैली की ओर अनेक विद्वानो का ध्यानाकृष्ट हुआ। पण्डितराज जगन्नाथ को भी अपने विवेचनो और आलोचनाओ को माँजने और सँभालने की प्रेरणा प्रायः इन्ही से मिली है। इस दृष्टि से दीक्षित जी की चित्रमीमासा खण्डनात्मक आलोचना साहित्य के लिए भी कुछ कम उपादेय नही है।

महामान्य अप्पय दीक्षित जी शैवदर्शन के महनीय आचार्य थे। इनका 'वरदराजस्तव' अपनी मंजुल भावना तथा उदात्त दार्शनिक विचारो के कारण नितान्त प्रसिद्ध है। इन्होने इस पुस्तक मे १०६ श्लोको मे भगवान् के रूप का वर्णन वडी ही कमनीय भाषा मे किया है। ये नितान्त भक्त तथा उदात्त दार्शनिक थे। इस स्तोत्र मे इनका दार्शनिक विचार और धारणाये तथा इनके ईश्वरवादी अभिनव दृष्टिकोण इनकी वैयक्तिक रुचि के परिचायक थे। आलंकारिक समीक्षा और स्तोत्रसाहित्य के बीच जिस अव्याहत दार्शनिक विचार के संतुलन की आवश्यकता थी, उसके समन्वय का अभाव खटकता है।

दीक्षित जी का खण्डनात्मक दृष्टिकोण भी अपने ढंग का अकेला है। लक्ष्य-लक्षण ग्रन्थ मे इनका प्रमुख ध्यान प्रतिपाद्य विषय ( matter ) की ओर अधिक है; अलङ्कार विवेचन की अभिव्यञ्जना प्रणाली ( manner ) की ओर कम। किस अलङ्कार का कैसा प्रयोग होना चाहिए, इस सम्बन्ध मे दीक्षित जी उतने चिन्तित नही हैं, जितना लक्षण के खण्डन-मण्डन की ओर। इनके ग्रन्थों मे साहित्य और दार्शनिक वस्तु

( Theme ) का ऐसा समन्वय है कि इनका विषय ( matter ) और विषय व्यञ्जना ( manner ) मे विचित्र असमानता फूट पडी है। यही इनकी कमजोरी का वह स्थल है जिस पर पण्डितराज को बोलने या लिखने का अवसर उपलब्ध हुआ है।

'वरदराजस्तव' मे उनकी शैली स्वाभाविक और प्रभावोत्पादक है। माधुर्य और प्रसाद गुणो से युक्त वरदराज की स्तुति धाराप्रवाह से प्रवाहित हुई है। रूखे-सूखे दार्शनिक तत्त्व भी इस स्तोत्र मे अनायास ही हृदयङ्गम हो जाते है। युक्तियो की अपूर्वता, उपमाओ की अनुरूपता, उदाहरणो की अनुकूलता, भावो की सुन्दरता तथा भाषा की मधुरता—इन सभी गुणो के कारण उनका यह स्तोत्रसाहित्य अधिक आकर्षक बन गया है।

## 'विश्वम् भूतम् भुवनम् चित्रम्'

वैदिक साहित्य मे 'चित्र' शब्द का शताधिक बार प्रयोग अनेक अर्थों मे हुआ है। ऋग्वेदादि के अनुसार इसका अर्थ अद्भुत, आश्चर्य, विचित्र, अनेक, प्रभूत, उत्कृष्ट, नानावर्णयुक्त, दर्शनीय एव आलेख्यपरक है। इसी प्रकार लौकिक साहित्य मे भी चित्र पद से शबल, आलेख्य, चमत्कारजनक, उज्ज्वल, भास्वर, मधुर एवं उद्वेगपर अर्थ गृहीत है। इसका कोषगत अर्थ है —कागज, कपडे आदि पर बनाई हुई वस्तु की प्रतिमूर्त्ति, तसवीर, आलेख्य, तिलक, चित्रगुप्त एव चित्रक। किन्तु, काव्यशास्त्र मे चित्र शब्द का प्रयोग एक विलक्षण अर्थ मे है। काव्यशास्त्र मे इसके सर्वप्रथम प्रयोक्ता ध्वनि-मार्ग के आचार्य आनन्दवर्द्धन माने जाते हैं। उन्होने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ ध्वन्यालोक मे लिखा है '—

> 'प्रधानगुणभावाभ्या व्यङ्ग्यस्यैवं व्यवस्थिते।
> काव्ये उभे ततोऽन्यद् यत्तच्चित्रमभिधीयते॥
> चित्र शब्दार्थभेदेन द्विविधं च व्यवस्थितम्।
> तत्र किञ्चिच् शब्दचित्र वाच्यचित्रमतः परम्॥' ध्व० ३–४२, ४३

अर्थात् काव्य के दो भेद—ध्वनि और गुणीभूतव्यङ्ग्य—व्यङ्ग्य अर्थ की प्रधानता और अप्रधानता के आधार पर तो पहले से ही सिद्ध है। अब काव्य के इन दोनो भेदो से भिन्न अर्थात् जो काव्य व्यङ्ग्य अर्थ की विवक्षा से सर्वथा शून्य हो, उसे चित्र-काव्य कहते है। पुन यह चित्रकाव्य शब्द और अर्थ के आधार पर दो प्रकार के होते है। शब्दचित्रकाव्य और अर्थचित्रकाव्य। इस प्रकार के काव्य मे अन्तस्तत्त्व का अभाव रहता है। इनसे किसी भी प्रकार के व्यङ्ग्य अर्थ की प्रतीति नही होती है। फलत आनन्दवर्द्धन ने इस प्रकार के व्यङ्ग्यार्थशून्य काव्य का ही नाम चित्रकाव्य रखा है। क्योकि जिस प्रकार किसी वस्तु की प्रतिकृति में आत्मतत्त्व का अभाव

रहता है, उसी प्रकार इस तरह के काव्य मे भी आत्माभिव्यञ्जक तत्त्वो का अभाव रहता है। इसीलिए 'चित्र' शब्द की व्याख्या करते हुए आचार्य आनन्दवर्द्धन ने स्पष्ट शब्दो मे लिखा है :—

'ततोऽन्यद्रसभावादितात्पर्यरहितं व्यङ्ग्यार्थविशेषप्रकाशनशक्तिशून्यं च काव्यं केवल-वाच्यवाचकवैचित्र्यमात्राश्रयेणोपनिबद्धमालेख्यप्रख्यं यदाभासते तच्चित्रम् ।'

तात्पर्य यह कि चित्रकाव्य मे जहाँ एक ओर रसादितत्त्व का अभाव रहता है, वही दूसरी ओर व्यङ्ग्यार्थ की प्रकाशन शक्ति से भी यह काव्य शून्य रहता है। इसमे केवल शब्द और अर्थ की विचित्रता के आधार पर चित्र की तरह काव्य को सजाया जाता है।

आचार्य आनन्दवर्द्धन की दृष्टि मे इस प्रकार का काव्य मात्र काव्यानुकरण है न कि काव्यम्—'न तन्मुख्य काव्यम्, काव्यानुकारो ह्यसौ' अन्त मे इन्होने चित्रकाव्य का स्वरूप अधोद्धृत रूप मे निर्दिष्ट किया है :—

'रसभावादिविषयविवक्षाविरहे सति ।
अलङ्कारनिबन्धो य: स चित्रविषयो मत ॥
रसादिषु विवक्षा तु स्यात्तात्पर्यवती यदा ।
तदा नास्त्येव तत्काव्यं ध्वनेर्यत्तु न गोचरः ॥'

'चित्रकाव्य का विषय वह अलङ्कार निबन्ध है जिसकी विश्रान्ति किसी भी प्रकार से रसभाव मे नही होती है। किन्तु, अगर शब्द और अर्थ की विचित्रता मे किसी भी प्रकार मे रसादि भाव परिलक्षित हो तो निश्चय ही वह ध्वनि का विषय बन जाता है।'

इतना ही नही चित्रकाव्य की विशेषता की व्याख्या करते हुए ध्वनिकार ने यहाँ तक कह दिया है :—

'एतत्तु चित्रं कवीना विश्रृङ्खलगिरा रसादितात्पर्यमनपेक्ष्यैव काव्यप्रवृत्तिदर्शना-दस्माभि. परिकल्पितम् ।' ध्व० लो०

अर्थात् चित्रकाव्य मे रसात्मकता का अभाव होने से केवल वाग्विकल्प की ही स्थिति मानी जाती है।

इस प्रकार साहित्यशास्त्र के लक्षण-लक्ष्य ग्रंथो मे चित्रबन्धकाव्य का एक परम्परित इतिहास ही उपलब्ध होता है। भरतमुनि के नाट्यशास्त्र से लेकर अग्निपुराण, भामह के काव्यालंकार, दण्डी के काव्यादर्श, वामन के काव्यालंकारसूत्रवृत्ति, रुद्रट के काव्या-लंकार, भोजराज के सरस्वतीकंठाभरण तक मे अपने-अपने ढंग से चित्र और चित्रकाव्य की व्याख्या की गई है। आचार्य मम्मट ने अपने काव्यप्रकाश मे चित्रकाव्य का विवेचन करते हुए लिखा है :—

'शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्य त्ववरं स्मृतम्'

अर्थात् व्यङ्ग्यरहित अवर काव्य ही चित्रकाव्य है। यह शब्दचित्रकाव्य और अर्थचित्रकाव्य नाम से दो प्रकार का है। फिर 'चित्र' की व्याख्या करते हुए लिखा है :—

'चित्रमिति गुणालङ्कारयुक्तम्। अव्यङ्ग्यमिति स्फुटप्रतीयमानार्थरहितम्।'

अर्थात् यहाँ 'चित्र' शब्द का अभिप्राय है—गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ तथा अलकृत शब्द और अर्थवाली रचना। इस प्रकार के काव्य का अव्यङ्ग्य होने का अभिप्राय है :—व्यङ्ग्य अर्थ की स्फुट प्रतीति का अभाव। इसे 'अवर' कहते है। क्योकि यह काव्य निकृष्ट कोटि का होता है। इसके बाद इस सन्दर्भ मे हेमचन्द्र के काव्यानुशासन मे, राजानक रुय्यक के अलङ्कारसर्वस्व मे एव कविकर्णपूर के अलङ्कार-कौस्तुभ मे 'चित्रकाव्य' के विविध प्रकार की व्याख्या उपलब्ध होती है। साहित्यदर्पण-कार विश्वनाथ ने 'चित्र' पद की व्याख्या प्रस्तुत करते हुए लिखा है '—

'पद्माद्याकारहेतुत्वे वर्णाना चित्रमुच्यते' अर्थात् 'चित्र' वह शब्दालकार है जिसे वर्णो के ऐसे शब्दविन्यास की विचित्रता मे देखा जाता है, जिसमे पद्म आदि की रूप-रेखा झलकती है। वस्तुत. विश्वनाथ की यह परिभाषा अलंकारसर्वस्व की इस परिभाषा से प्रभावित प्रतीत होती है—'वर्णाना खड्गाद्याकृतिहेतुत्वे चित्रम्' किन्तु इसकी विशद व्याख्या प्राञ्जल भाषा मे हमे सरस्वतीकण्ठाभरण मे उपलब्ध होती है :—

'वर्णस्थानस्वराकारगतिबन्धान् प्रतीह य.। नियमस्तद्बुधै षोढा चित्रमित्यभिधीयते'

अर्थात् 'चित्र' वह रचना है जो कि व्यञ्जन, स्थान, स्वर, पद्मादि आकृति, गति और बन्ध के नियम से आश्चर्यजनक हुआ करती है। इस व्याख्या के अनुसार 'चित्र' ध्वनिरहित वह रचना नही सिद्ध होती जो आलेख्य की तरह निर्जीव लगे।

वस्तुत चित्रमीमासाकार अप्पय दीक्षित का चित्रकाव्य से यही तात्पर्य है। इसे ही स्पष्ट करते हुए उन्होने चित्रमीमासा के ग्रन्थारम्भ प्रकरण मे लिखा है—'यदव्यङ्ग्यमपि चारु तच्चित्रम्'। यद्यपि इस ग्रन्थ मे दीक्षित जी ने 'कोई नवीन उद्भावना नही की और न उस उद्भावना की आवश्यकता ही थी। किन्तु, प्रवीण विवेचक होने के कारण इन्होने प्रतिपाद्य विषय पर बडा ही विवेकपूर्ण विमर्श उपस्थित किया है। चित्रमीमासा मे केवल अधोद्धृत १२ अलङ्कारो पर ही विचार किया गया है :—

( १ ) उपमा, ( २ ), उपमेयोपमा ( ३ ) अनन्वय, ( ४ ) स्मरण, ( ५ ) रूपक, ( ६ ) परिणाम, ( ७ ) ससन्देह ( ८ ) भ्रान्तिमान्, ( ९ ) उल्लेख, ( १० ) अपह्नुति, ( ११ ) उत्प्रेक्षा और ( १२ ) अतिशयोक्ति।

यो तो भारतीय चिन्तको ने दीक्षित जी से पूर्व ही काव्य की आत्मा की खोज करने के लिए भगीरथ प्रयास किया और इस प्रयास मे तर्क-वितर्क और ऊहापोह

के पश्चात् उन्हें पर्याप्त सफलता भी मिली है—ऐसा समझा जाता है। किन्तु, दीक्षित जी से पूर्व चिन्तकों का यह अन्वेषक-मण्डल कई सम्प्रदायों में विभक्त हो चुका था। 'अलंकारसर्वस्व' के टीकाकार समुद्रबन्ध ने इन सम्प्रदायों पर अधोङ्कित रूप से अपना अभिमत व्यक्त किया है :—

'इह विशिष्टौ शब्दार्थौ काव्यम्। तयोश्च वैशिष्ट्यं धर्ममुखेन व्यापारमुखेन व्यङ्ग्यमुखेन वेति त्रय. पक्षाः। आद्योऽप्यलङ्कारतो गुणतो वेति द्वैविध्यम्। द्वितीयेऽपि भणिति-वैचित्र्येण भोगकृतत्वेन वेति द्वैविध्यम् इति पञ्चसु पक्षेष्वाद्य उद्भटादिभिरङ्गीकृत., द्वितीयो वामनेन, तृतीयो वक्रोक्तिजीवितकारेण, चतुर्थो भट्टनायकेन, पञ्चम आनन्दवर्धनेन।'

अर्थात् विशिष्ट शब्द और अर्थ ही काव्य है। शब्द और अर्थ की यह विशिष्टता धर्म, व्यापार और व्यङ्ग्य इन तीन प्रकारों की है। यही तीन प्रकार काव्यशास्त्र के सैद्धान्तिक दृष्टि से तीन पक्ष हैं। इनमें अलङ्कार और गुण के भेद से धर्ममूलक वैशिष्ट्य दो प्रकार के हैं। फलतः धर्ममूलक वैशिष्ट्य के प्रतिपादक दो सम्प्रदाय सत्ता में आये—( १ ) अलंकार सम्प्रदाय और ( २ ) गुण या रीति सम्प्रदाय। इसी प्रकार व्यापारमूलक वैशिष्ट्य भी वक्रोक्ति और भोजकत्व भेद से दो प्रकार का है। आचार्य कुन्तक ने 'वक्रोक्ति' द्वारा काव्य में चमत्कार का प्रतिपादन किया है। अतः उनका यह मत 'वक्रोक्तिसम्प्रदाय' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। भोजकत्व का अन्तर्भाव भरतमुनि के रससिद्धान्त के अन्तर्गत है। व्यङ्ग्यत्व विशिष्ट के समर्थक आचार्य आनन्दवर्धन हैं। उनका मत 'ध्वनि सम्प्रदाय' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। फलत. ये सिद्धान्त या सम्प्रदाय ५ रूप में हमारे सम्मुख आये—१–रससिद्धान्त, २–अलङ्कारसिद्धान्त, ३–रीति-सिद्धान्त, ४–वक्रोक्तिसिद्धान्त और ५–ध्वनिसिद्धान्त।

इनमें हमारा विवेच्य सिद्धान्त 'अलङ्कारसम्प्रदाय' है। जब से साहित्य का निर्माण प्रारम्भ हुआ, अलंकार की सत्ता उसी दिन से उपलब्ध है। वैदिक साहित्य के सर्वाधिक प्राचीन और प्रामाणिक ग्रन्थ ऋग्वेद में उपमा अलङ्कार का प्रयोग दर्शनीय है। यह सच है कि वैदिक साहित्य में अलङ्कारशास्त्र का उल्लेख नहीं है, किन्तु अलङ्कार का निर्देश स्पष्टरूप से है —

उपमा—

'अभ्रातेव पुंस एति प्रतीची, गर्तारुगिव सनयेधनानाम्।
जायेवपत्य उशती सुवासा, उषा हस्रेव नि रिणीते अप्सः॥'—ऋ० १-१२४

अतिशयोक्ति—

'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया, समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति॥'

—ऋग्वे० १–१६४–२०

रूपक—

'आत्मान रथिनं विद्धि शरीर रथमेव तु ।
बुद्धि तु सारथि विद्धि, मन प्रग्रहमेव च ॥'—कठोप० १ ३ ३

वैदिक साहित्य के पश्चात् निरुक्तो मे भी अलङ्कारो का वर्णन मिलता है। निरुक्त मे अलङ्कार का पारिभाषिक अर्थ नही मिलता । किन्तु, गार्ग्य ने उपमा का लक्षण अवश्य निरूपित किया है । आगे चलकर यास्क ने तो उपमा का भेद निरूपण भी किया है। ईसा से ५०० वर्ष पूर्व पाणिनि के समय तक तो उपमा का शास्त्रीय विवेचन भी प्रारम्भ हो गया था। पाणिनि ने अपनी अष्टाध्यायी मे उपमा, उपमान, उपमित और सामान्य जैसे पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग किया है। उन्होंने अपने सूत्रो मे उपमान, उपमेय, सादृश्यवाचक एवं साधारण धर्म उपमा के इन चारो अङ्गो का निर्देश किया है :—

( १ ) तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्या तृतीयान्यतरस्याम्—२।३।७२। ( २ ) उपमानानि सामान्यवचनैः । २।१।५५ । उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे २।१।५६ ।

इस विषय मे वार्तिककार कात्यायन मुनि भी पाणिनि के अनुयायी है। पतञ्जलि ने भी अपने महाभाष्य मे उपमान शब्द की व्याख्या की है। उन्होंने 'गौरिव गवय' का उदाहरण भी प्रस्तुत किया है । जो उपमा का श्रौती और आर्थी नाम से वर्गीकरण किया जाता है, उसका आधार भी पाणिनि के सूत्र ही है ।

इसके पश्चात् सर्वप्रथम भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र मे अलङ्कारो का शास्त्रीय विवेचन किया है। किन्तु, शास्त्रीय विवेचनो मे भी वैज्ञानिक विश्लेषण सर्वप्रथम आचार्य भामह के काव्यालङ्कार मे ही उपलब्ध होता है। भामह के विवेचन मे यह स्पष्ट पता चलता है कि उनसे पूर्व भी रसपरम्परा की भाँति अलङ्कारो की भी कोई एक निश्चित परम्परा थी और उसी के क्रमिक विकास के फलस्वरूप भामह ऐसा वैज्ञानिक ग्रन्थ लिखने मे समर्थ हो सके। भामह ने स्वयं अपने पूर्ववर्ती आचार्य मेधाविन् प्रभृति का उल्लेख बडे आदर के साथ किया है। ऐसा जान पडता है कि इस परम्परा का विकास भाषा की सूक्ष्म परीक्षा के साथ ही साथ होने लगा था।

भामह के समय मे यद्यपि अलकार और अलकार्य का भेद स्पष्ट नही हुआ था। अनेको संस्कृत विद्वानो ने भी अलकारो पर अनेक ग्रन्थ लिखे, पर इस क्षेत्र मे उनकी अपनी कोई मौलिक देन नही प्रतीत होती। जयदेव और विद्याधर के बाद अप्पय दीक्षित ने एक बार पुन. अपनी सारी शक्ति एकत्रित कर कुवलयानन्द और चित्रमीमांसा की रचना की। किन्तु, इस दिशा मे उनका यह सत्प्रयत्न भी अलंकार-सम्प्रदाय का पुनरुत्थान करने मे सफल न हो सका।

इसके उपरान्त इस प्रयास की दृष्टि से एकबार संस्कृत साहित्य का गत्यवरोध प्रतीत होता है। भाषावरोध की दृष्टि से इसे अवरुद्ध माना जा सकता है, किन्तु अलंकार परम्परा की दृष्टि से इसके विकास मे किसी भी प्रकार की बाधा उपस्थित नही हुई। सस्कृत से छूटते ही इस परम्परा को हिन्दी साहित्य मे रीति-ग्रन्थकारो ने अपनाई। इन हिन्दी रीतिकारो ने सस्कृत काव्यशास्त्रो को ही अपने ग्रन्थो का आधार बनाया। यही कारण है कि हिन्दी रीतिग्रन्थो मे किसी भी नवीन या मौलिक उद्‌भावना का परिदर्शन नही होता। फलत हिन्दी के अलंकार ग्रन्थो मे नवीनता या मौलिकता का सर्वथा अभाव ही रहा। अलकार के लक्षणो और उदाहरणो मे भी अधिकतर स्थलो पर संगति और एकरूपता नही हो सकी। कई कवियो ने तो लक्षण और उदाहरणो की अभिव्यक्ति मे बडी शिथिलता दर्शायी है।

अत' हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि जिस चित्रमीमासा या कुवलयानन्द का पंडितराज जगन्नाथ ने इतना विरोध किया है, उसका प्रभाव प्राय हिन्दी के सभी ग्रंथो पर परिलक्षित होता है। किसी न किसी रूप मे इन दोनो का आधार लेकर ही हिन्दी के अलकार ग्रन्थो की रचना हुई है। हिन्दी के कतिपय ग्रन्थ तो ऐसे लगते हैं कि मानो अप्पय दीक्षित के ग्रन्थो के भाषान्तर मात्र हो। हिन्दी अलंकार के लक्षण तो इनके ग्रन्थो से प्रभावित है ही, कही-कही उदाहरण भी इस प्रभाव से वंचित नही रह पाए हैं। इससे हम इम निष्कर्ष पर पहुँचते है कि हिन्दी अलंकार ग्रन्थो मे आज भी दीक्षित जी जीवित हैं।

दीक्षित जी के अलकार ग्रन्थो के द्वारा ही हिन्दी मे मुक्तक-काव्य की श्रीवृद्धि हुई है। इतना ही नही, हिन्दी के काव्यशास्त्र की समृद्धि भी इस प्रभाव से असम्पृक्त नही कही जा सकती। बहुत संभव था, इसके अभाव मे हमारे हिन्दी साहित्य का यह अग अधूरा किवा अपूर्ण ही रह जाता।

## चित्रमीमांसा की महत्ता

इस ग्रन्थ के नामकरण के सम्बन्ध मे दीक्षित जी ने प्राय. 'चित्र' शब्द को उसके अर्थगौरव की दृष्टि से ग्रहण किया है। क्योकि यह शब्द ही ग्रन्थ की सम्पूर्ण उद्‌भावनाओ और सम्भावनाओ को प्रकट करता है। यो इस शब्द के कोषगत अर्थों मे विचित्र, अनेक, प्रभूत एव उत्कृष्ट जैसे अर्थों का ध्यान भी दीक्षित जी को अवश्य होगा। किन्तु अवरकाव्य चित्रकाव्य का अर्थ कहने मे उनका लक्ष्य 'उत्कृष्ट' की ओर अवश्य होगा। क्योकि यह ग्रन्थ के आन्तरिक धर्म को प्रकट करनेवाला अर्थ है। उत्कृष्टता इसका साधनापक्ष एव अवरकाव्य इसका व्यवहारपक्ष है। अतः चित्रमीमासा नाम की सुपयुक्तता स्पष्ट है।

परम्परा से संस्कृत-साहित्यालोचन मे 'चित्र' और 'चित्रमीमासा' की चर्चा बड़े रपटीले तौर पर चल चुकी है। किन्तु औसत दर्जे के विचारक और पाठक इनकी यथार्थ अर्थप्रतिपत्ति से परिचित नही है। चित्रकाव्य की परिभाषा, अर्थव्याप्ति और व्यपदेश निर्धारण कुछ कठिन इसलिए भी है कि इसकी व्यापकता की सीमाएँ संस्कृत साहित्य के कई सुप्रतिष्ठित ग्रन्थो मे निर्धारित हो चुकी है, यद्यपि मेरी छोटी बुद्धि मे अभी भी वह स्पष्ट नही है, दूसरे इस चित्र शब्द के अत्यन्त प्रचलन ने इसके प्रति हर-दर लोगो की जिज्ञासा कुण्ठित कर दी है। फिर भी 'चित्र' की परख आज के निरूपण-प्रिय युग मे आवश्यक है। 'चित्र' को समझे बिना 'चित्रमीमासा' की आलोचना करनेवाले श्रद्धालु मीमासक तो विधेयाविमर्श के चक्कर मे है ही। परीक्षापाठ्य मे निर्धारित अंश को परीक्षा की वैतरणी संतरणार्थ ग्रहण करनेवाले जिज्ञासु पाठक तो उसका स्मरण भर ही कर लेते है। अत. प्रस्तुत भूमिका के अंश मे चित्र और चित्रकाव्य के महत्त्व को कुछ सधे-बँधे ढङ्ग से समझने की कोशिश की गई है।

चित्रकाव्य के ५ मूल तत्त्व है —

कल्पना, विचार, भावना, शैली या अलङ्कार और तोष।

**१. कल्पनातत्त्व—**

कल्पना 'सम' की अवस्था है। जब कोई काव्यकार संतुलन की तुला पर एक तार अनुस्यूत निवेदित यथार्थ को उपस्थित करता है, तब उसमे स्वाभाविक 'कल्पना' का आधान हो जाता है। काव्य सत्य के इस काल्पनिक स्तर को स्वायत्त करना प्रत्येक कवि के लिए स्पृहणीय है, क्योकि जागतिक जीवन की दैनन्दिन उच्चावच स्थितियो मे उच्छृङ्खल राग-द्वेषो को अनुशासित कर कूटस्थ तटस्थता का निर्वाह करनेवाला व्यक्ति ही विष पीकर अमृत दे सकता है। कल्पना ही किसी कवि की अमोघ शक्ति है और किसी भी कविकर्म मे इसकी चरम सार्थकता है। चित्रशैली मे बिम्बविधान इसका स्वाभाविक फल है, क्योकि कवि-कल्पना द्वारा दृश्य जगत को नव-नवरूप प्राप्त हुआ करते है। इसके आधार पर कवि अमूर्त्त को मूर्त्तरूप मे और नीरस वातावरण को सरसरूप मे उपस्थित करने मे सफल होता है। इसी प्रकार कल्पना की सहायता से वह भूत अथवा भविष्य की घटनाओ को भी वर्त्तमानकालीन घटना की भाँति चित्र रूप मे उपस्थित कर देता है। चित्रकाव्य मे उपमेय अथवा प्रस्तुत के लिए उपमान अथवा अप्रस्तुत की खोज इसी कल्पना की देन है। अतः स्पष्ट है कि 'चित्रसृष्टि' किसी भी काव्य का अनिवार्य धर्म है। इसके अभाव मे ही काव्य की सरसता बाधित होती है। आमतौर पर भासित होनेवाली चतुर्दिक्व्याप्त यथार्थ के बीच एक छिपी हुई निरन्तर कल्पना है, जहाँ मानव हृदय की उन्मुक्त अन्तरनुभूतियो का एकान्त निवास है। जो भी कलाकार इस वैयक्तिक अथवा वर्गीय परिधि से ऊपर एक व्यापक क्षितिज विचार

के आलोक को अपनी कृतियो मे सन्निविष्ट कर सामान्य मानवता की भावभूमि मे विचरण करता है, वह प्रथम कोटि की चित्र-सृष्टि का नियन्ता होता है।

चित्रसृष्टि के कल्पना-तत्त्व का दूसरा छोर परम्परा से सम्बन्धित है, क्योंकि प्रत्येक परम्परा के पास एक सुपरीक्षित और सुरक्षित पद्धति होती है, जिसके ग्रहण से चित्र की कल्पना सुलभ हो जाती है। किन्तु, इसी ग्रहण के साथ वर्जन का एक पहलू सटा है। जहाँ प्रत्येक चित्रस्रष्टा के लिए परम्परा से कुछ ग्रहण करना आवश्यक है, वहाँ कुछ अशो मे उसका परित्याग करना भी अत्यावश्यक है। वह इसलिए कि प्रत्येक परम्परा विगत युग की एक चित्रसृष्टि होती है। फलतः उसमे चिन्तन की नई विधाओ, देश और समाज की अत्याधुनिक आवश्यकताओ तथा जनमन की नवीन अभिरुचियो और प्रवृत्तियो का आकलन अथवा प्रतिफलन नही रहता है। चित्र-सृष्टि के लिए रूढि और गतानुगतिकता सर्वाधिक बाधक हैं, क्योकि किसी भी चित्र की सिसृक्षा सत्य के अनुद्घाटित क्षेत्रो का अन्वेषण है। उसके लिए चर्वितचर्वण के बल दे अनुसन्धित्सा की आवश्यकता है चित्र सृजन की प्रक्रिया ऋणात्मक और उधारशीला न होकर भावात्मक तथा निर्माणात्मक है। यही कारण है कि तथाकथित अवरकाव्य के नखशिख वर्णन, सरापा, षड्ऋतुवर्णन, कवि समय और कवि प्रसिद्धियो की लीक पर चलनेवाले माहिर कवियो की वागुरा मे फँसकर कोई परम्पराचेतनाग्रस्त निम्नस्तरीय रसिक क्षणभर के लिए भले ही वाहवाह कह उठे, किन्तु, उससे किसी चित्र-क्षुत्क्षाम पाठक की अन्तर्वृत्तियो का उन्मेष कदापि नही हो सकता। इसलिए चित्रस्रष्टा शायर के लिए 'शूर' और 'सपूत' की तरह न्यूनाधिक मात्रा मे 'लीक छोडकर' चलना कदाचित् आवश्यक है। अतः जो आलोचक पुरानी परम्परा का एकान्त अनुसरण करता है, वह समाज के प्रगतिशील तत्त्वो का पक्षधर न रहकर प्रतिक्रियावादी और पुराणपन्थी हो जाता है। इस अभिशाप से बचने के लिए चित्रसृष्टि पर विचार के पूर्व आधार स्वरूप विचारतत्त्व का बारीक अध्ययन आवश्यक है।

### २. विचारतत्त्व—

विचारतत्त्व से अभिप्राय चित्रकार की विशिष्ट चिन्तनधारा से है। इसके अभाव मे चित्रकाव्य मे स्थायित्व का समावेश संभव नही हो पाता। वस्तुत कल्पना और चित्रण की भाति चित्रकाव्य मे स्वस्थ चिन्तन का भी अनन्य महत्त्व है। चित्रकाव्य मे विचारो का जिस रूप मे समावेश किया जाता है, वह यथार्थ से किञ्चित् भिन्न होता है। जहाँ दर्शनशास्त्र मे यह प्रतिपादन जटिल सूत्र शैली मे होने के कारण प्राय दुर्बोध रहता है अथवा तथाकथित उत्तम या मध्यम कोटिक काव्य मे व्यञ्जना या लक्षणा का माध्यम रहने से अर्थग्राह्यता दुरूह रहती है, वहाँ चित्रकाव्य मे बौद्धिक

चिन्तन का समावेश भी सरस चित्र मे किया जा सकता है। इस विषय मे यह भी द्रष्टव्य है कि विचारो को जनता तक पहुँचाने का सर्वोत्कृष्ट माध्यम भी यही चित्रकाव्य है, क्योकि सरस चित्रकाव्य का सम्पर्क जटिल व्यङ्ग्यप्रधान तथाकथित उत्तम काव्य की अपेक्षा जनसामान्य से अधिक रहता है। अतः यह स्पष्ट है कि काव्य के प्रभेदो मे चित्रकाव्य का निजी प्रभाव होता है, किन्तु इसे भी यदि लक्षणा-व्यञ्जना के अनुस्यूत तारो से बोझिल बनाने का प्रयत्न किया जायगा तो स्वभावतः इसमे भी प्रेषणीयता का गुण कुछ अशो मे क्षीण पड जायगा। यह सरल-स्वाभाविक प्रेषणीयता ही चित्रकाव्य के शब्द और अर्थ को जोडने वाली शृङ्खलाएँ है। एक सारंग के लिए दिशाज्ञान के निमित्त जो महत्त्व मेरीनर्स कम्पास का है, वही महत्त्व चित्रकाव्य के लिए कवि के समक्ष उपयुक्त शब्दार्थ सकलन का है। अन्ततोगत्वा प्रत्येक चित्रस्रष्टा युगधर्म का प्रस्तोता होता है, अत एव युगानुरूप शब्दार्थ ज्ञान की उपेक्षा उसकी चित्रसृष्टि को पगु और पाण्डुर कर देती है।

### ३. भावनातत्त्व—

कल्पना और विचार के बाद चित्रकाव्य मे भावनातत्त्व विशेषरूप से ध्यातव्य है। यही वह स्थल है जहाँ चित्रस्रष्टा की क्रान्तदर्शिता प्रार्थनीय है। क्योकि वह वर्त्तमान युग का वैतालिक होने के साथ-साथ आगत युग का हरकारा है। भावनाओ के आस्फालन से आशा का आविर्भाव होता है जो जीवन की मूरि है। इस आशा को जगानेवाली भावनाओ के माध्यम से अतीत अभिज्ञ और वर्त्तमान सजग चित्रस्रष्टा आगत के लिए एक आदर्श प्रस्तुत करता है। इस दृष्टि से प्रत्येक चित्रस्रष्टा कवि कुछ अशो मे 'यूटोपियन' होता है। भावनाओ के संकेत पर ही वह बाहर भीतर के मधुर, तिक्त यथार्थों को कुरेद कर संभावित सत्यादर्शों की ऐसी आडी तिरछी रेखाएं खीचता है, जिनके स्पर्श मे अनुभूत सत्य का सम्पूर्ण सन्दर्भ ही बदल जाता है। तात्पर्य यह है कि भावनाओ के द्वारा ही चित्रस्रष्टा कवि हीन और जर्जर वास्तविकताओ का कायाकल्प करता है। तभी तो वह इस जीविकाविहीन युग मे भी घनीभूत निराशा को चीर कर मनुष्य के शुभाशो पर आधारित रामराज्य का प्रसन्न आलोक पैदा करता है। इस प्रकार आत्मबोध और समाजबोध के स्वर पर सतत विकासशील मनुष्य के लिए भावनाओ के निर्देशन का मधुर महत्त्व है। भावनाओ के समीपी आकलन द्वारा ही चित्रस्रष्टा कवि वह युगपत्र तैयार करता है, जिसपर सम्पूर्ण समाज की विकासमान प्रवृत्तिया अनुशासन की शृङ्खला मे बँधकर चलती है। इसलिये कोई भी चित्रस्रष्टा वर्त्तमान का विधेयवान ही नही होता, बल्कि वह एक वाक्वर्चस्वी नेता की तरह आगत-युग का मन्तव्य पत्र ( मेनिफेस्टो ) भी तैयार करता है।

## ४. शैली : अलङ्कार—

चित्रकाव्य के प्रमुख पांच तत्त्वो मे शैली या अलङ्कार का चौथा स्थान है। चित्र मे काव्यात्मक सवेग का महत्त्व तब घटता है, जब उसकी शैली या आलङ्कारिता को हेतूद्देश्य का स्थान दे दिया जाता है। सचमुच चित्रकाव्य मे शैली या अलङ्कार की केन्द्रीय सार्थकता नही, उसका पारिपार्श्विक महत्त्व है। वह इसलिए कि शैली और आलङ्कारिकता के अवलेप-आवेष्टन से चित्रकाव्य मे ग्रथित अन्तर्वृत्तियो और राग रुचियो का उच्छृखल निदर्शन नही, यथायोग्य नियमन हो जाता है। किन्तु, जब नैतिकता ही काव्य का निकष बन जाती है, तब सही चित्राङ्कन का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है, और उग्रतर भावसत्यो के आवेग सवेग की मार्मिकता पकड मे नही आ सकती। जैसे युद्धवीर कर्ण के चरित्र पर लिखे गये काव्य पर विचार करते समय एक नैतिक विचारक कर्ण की कानीनता और युद्ध छलपर ही विचार करता रह जायेगा, जब कि युयुधान कर्ण की वंशगत आभिजात्य को चुनौती देने वाली ऐसी पौरुष समर्थ दर्पोक्ति :—

'सूतो वा सूतपुत्रो वा यो वा को वा भवाम्यहम् ।
दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम् ॥'

उसकी आखो से यो ही गुजर जायेगी।

## ५. तोष—

चित्रकाव्य का अन्तिम और अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तत्त्व तोष है। तोष मे ही आनन्द का समावेश हो जाता है। इसी आनन्द तत्त्व के कारण चित्रकाव्य का माध्यम मधुर हुआ करता है। यहाँ ही 'कान्तासम्मित' उपदेश को सर्वाधिक महत्त्व मिलता है। चित्रकाव्य का उद्देश्य कभी कभी अलङ्कारमूलक होने के कारण, किञ्चित् कटु हो जाता है, किन्तु, उसका वाणी-विधान एवं आख्यान गठन सर्वदा रोचिष्णु और आकर्षक, अत सुखद हुआ करता है। भारतीय अध्यात्म-चिन्तन मे आनन्द तत्त्व का परम महत्त्व है और इसी तोष के सन्निवेश के कारण चित्रकाव्य के आच्छादन, प्रतीक-विधान अलङ्कार-योजना, विन्यास कौशल, प्रेषणीयता और उदात्तीकृत भाव के समन्वित प्रभाव का आकलन पाठको के लिए अधिक रोचक होता है।

काव्यात्मक चित्रसृष्टि के लिए सकेतित तत्त्वो के उपर्युक्त उल्लेख से स्पष्ट है कि चित्रसृष्टि का अन्तर्गत सम्बन्ध कारयित्री प्रतिभा की सौन्दर्यानुभूति से है। जिस कवि की सौन्दर्यानुभूति जितनी गहनतर, अतलस्पर्शिनी और सानुपातिक समवाय होगी, उसकी चित्रसृष्टि उतनी ही महत्त्वपूर्ण एवं मूल्यबहुल होगी।

पाठक अथवा आलोचक के साथ चित्रकाव्य का अब तक सापेक्षिक महत्त्व रहा है।

चित्रकाव्य के मूल्याङ्कन में चित्रस्रष्टा कलाकार की तरह मूल्याङ्कनकर्त्ता के भी अनेक दायित्व हैं। वस्तुत. चित्र किसी वस्तु अथवा भाव के प्रति एक समग्र दृष्टि है। अतः दृष्टि की इस समग्रता को समझने के लिए मूल्यांकनकर्त्ता के पास समुचित रागसंवेदना, काव्यवस्तु का अनुबन्ध सन्दर्भज्ञान, आकलन-कौशल, और अर्थच्छवियों की उद्घाटन-क्षमता का रहना नितान्त आवश्यक है। इसलिए चित्रकाव्य के समुचित मूल्यांकन के लिए चित्रस्रष्टा और मूल्यांकनकर्त्ता की पटुता का तुल्य योग चाहिए। इसी द्विविध दायित्व के कारण चित्रकाव्य का महत्त्व अब तक कालिक और परिवेशसापेक्ष रहा है। परिवर्त्तित युगसत्य का पुरस्कर्त्ता पाठक उसी कृति के लिए एक नवीन प्रथित पथ पर चित्रकाव्य का ग्रहण अभियान करता है। एक इतर सांस्कृतिक स्तरस्थिति का व्यक्ति तदर्थ नवीन चित्रसरणियों का ऊहात्मक अन्वेषण करता है। साराश यह है कि चित्रकाव्य के मूल्यांकन का मानदण्ड सर्वथा कालातीत, दृष्टिकोणनिरपेक्ष और स्थितिशील ( static ) नहीं होता है। उन्हीं कृतियों का मूल्य अपेक्षाकृत स्थायी महत्त्व रखता है, जिनमें आगत युगसत्यों का 'अग्रवादीमंगलस्तवन' रहता है अथवा मानव के मूल मनोभावों का रागात्मक स्तर पर सफल अंकन रहता है। यही कारण है कि वाल्मीकि की शिवैषणा और लोकभावना तथा रवीन्द्रनाथ ठाकुर की भाव-वर्णना अद्यावधि सम्पूज्य है और रहेगी।

यह मान्यता उचित प्रतीत होती है कि चित्रकाव्य सर्वथा और सर्वदा सोद्देश्य होता है। इतनी बात अवश्य है कि केवल सोद्देश्यता, उपयोगिता और सामाजिक परिपद् को दृष्टिगत रखते हुए ही चित्र की सीमा निर्धारित कर 'इदमित्थम्' नहीं कहा जा सकता है। चित्रकाव्य की सत्ता अवर काव्य के अतिरिक्त भी है। इनके कई आयाम आधुनिक दृष्टि में मनोवैज्ञानिकता से सम्पृक्त हैं। क्योंकि, कभी-कभी इसका सम्बन्ध अलंकारपरक किसी बहिर्निष्ठ वस्तु की अपेक्षा छायावेष्टित रहस्यलोकों की निगूढताओं से अधिक रहता है। ऐसी अवस्था में चित्र का आधार हमारी इस अन्तश्चेतना का नि.श्रेयण है, जो हमारे मूल व्यक्तित्व की पीठिका बनी रहती है। किन्तु, कुछ आलोचक ऐसे हैं कि चित्र-काव्य के व्यावहारिक आलोचना के धरातल पर उतरते-उतरते अपने को कलापक्षगत सौष्ठव, अर्थविशदता, शब्द-विस्तार, उक्ति-चमत्कार और नाद-सौन्दर्य की प्रेषणीयता तक ही सीमित कर लेते हैं। फलत चित्रकाव्य का मूल तत्त्व उपेक्षा-लुंठित हो जाता है। वास्तविकता यह है कि चित्रकाव्य रूपी सिक्के के लिए चित्रसृष्टि ही Gold deposit है। जब कि उसके कलापक्ष और भावपक्ष का क्रमश. Cash Value और Intrinsic Value से अधिक महत्त्व नहीं है। यदि अलंकार समवेदनाओं की भूमिका में केवल कलापक्ष को महत्त्व दिया जाय, तो लोलिम्बराज के वैद्यक की अनेक पंक्तियां उत्कृष्ट काव्य कही जा सकती है। किन्तु असलियत यह है कि मुग्ध वाणीविधान और मञ्जु पटु उपमा

उत्प्रेक्षा योजना से परे मूल्यवान चित्रकाव्य की स्थिति जागतिक तत्त्वो, आध्यात्मिक निष्ठाओ एवं नवोन्मेषशाली प्रेरणा केन्द्रो मे निहित है। यही कारण है कि इन पक्तियो—

'यद्भक्ताना सुखमय' संसारोऽप्यपवर्गति ।
तं शंभुमभजन्मर्त्यश्चन्चैव स्वहिता कृते ॥'

—तथा वामन के अलंकार ग्रंथ मे उद्धृत राजशेखर की 'काव्य-मीमासा' के निम्नाकित पद्य—

मा भै शशाङ्क मम सीधुनि नास्ति राहुः
खे रोहिणी वसति कातर कि बिभेषि ।
प्रायो विदग्धवनिता नवसङ्गमेषु
पुसा मन' प्रचलतीति किमत्र चित्रम् ॥'

—की अपेक्षा कालिदास की ये पक्तियाँ चित्र-सृष्टि की दृष्टि से अधिक सम्पन्न है—

'उपाददे तस्य सहस्ररश्मिस्त्वष्ट्रा नवं निर्मितमातपत्रम् ।
स तद्दुकूलादविदूरमोलिर्बभौ पतद्गङ्ग इवोत्तमाङ्गे' ॥

उपर्युक्त पंक्तियो की तुलना मे 'रघुवंश' के षष्ठसर्ग का प्रत्येक छन्द-बध अधिक चित्रगरिष्ठ और सशक्त है। क्योकि उसमे मन सवेदनाओ के कोमल-पोषण की सम्पीड्यता मात्र ही नही, बल्कि 'शिवेतरक्षति' का उदग्र उद्घोष भी है।

आत्मनिष्ठता का आग्रह रखने वाले आलोचक पंडितराज जगन्नाथ, आनन्दवर्द्धन, मम्मट एव विश्वनाथ प्रभृति चित्रकाव्य का संबन्ध आलंकारिक अनुभूति से जोडते हैं, किन्तु, वास्तव मे उसका सम्बन्ध सौन्दर्यात्मक अनुभूति से है। चूँकि चित्र-साधन एक वस्तु सत्य है, इसलिए चित्र-सृष्टि 'अहम्' की अपेक्षा 'इदम्' से और 'स्वान्त'' की अपेक्षा 'परान्त ' से अधिक सम्पृक्त है। अत. वैयक्तिक कुण्ठाओ और अभिरुचियो से आयुक्त चित्रग्रहण की आतुरता व्यापक समाज-बोध के समक्ष पराभूत और मद्धिम हो जाती है।

प्रत्येक कवि चित्रस्रष्टा नही होता है। अधिकाश कवि अलकार की पृष्ठभूमि पर समवेदनाओ तथा अतर्वृत्तियो का द्रुति विस्तार तक ही कर सकते हैं। अत. चित्र-ग्रहण की अपेक्षा चित्रोद्भावन के लिए अधिक प्रातिभ-अर्हता, साधन और संश्लेषण शक्ति की आवश्यकता होती है। चित्र-सृष्टि एक ऐसी प्रक्रिया है जिसका 'अथ' विश्लेषण से निर्गत होता है और जिसकी 'इति' सश्लेषण मे अन्तर्भुक्त होती है। अतः केन्द्रगामिता उसका धर्म है और प्रेरणामूलक प्रभावान्विति उसका लक्ष्य। वैचारिक प्रौढ़ि के साथ वह समरूप वेगवती है। प्रत्येक कलाकृति पर 'चित्र' का ऋजु प्रभाव पडता है। 'चित्रो' का ग्रहण-वर्जन ही जीवन-रुचि की परिष्कृति का नियामक है। वह चिकित्सा

से ऊपर विवेक और अभिनिवेश मे परे सवरण का संस्थापक है। चित्र के ही सम्पर्क से कोई काव्य श्रेय्य और वरेण्य हो जाता है। और इन चित्र-सरणियो का भी अत्यधिक महत्त्व है, जिनमे सत्प्रेरणाओ की प्रोक्षित धारा है, जिनके ग्रहण से मनुष्य मे शेष सृष्टि के साथ तादात्म्य स्थापित करने को विद्युन्निभ शक्ति जगती है। यही कारण है कि मुमुक्षु कवियो की आमुष्मिकता से परिप्लुत मरणकामी कविताओ से अधिक वे कवितायें आशसनीय है, जिनमे 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेत् शतं समा.' मे मिलती-जुलती क्रियाशील जिजीविषा की सवरुतम अभिव्यक्ति है।

निष्कर्ष यह है कि चित्रकाव्य व्यापक महत्त्व-दृष्टि की एक प्रचलित आस्था है, जिसकी लब्धि के लिए संतुलित परिप्रेक्षित, प्रेरणामूलक त्वरा एवं पूर्वग्रहमुक्त ग्राहिका शक्ति 'परम लिप्सितव्य' है।

## अप्पय दीक्षित का काव्यात्मक धरातल

आचार्य दीक्षित का जन्म एक सुशिक्षित ब्राह्मण परिवार मे हुआ था। अच्छे परिवार मे जन्म ग्रहण करने के कारण ही उनकी शिक्षा-दीक्षा मे किसी प्रकार की कठिनाई नही हुई। उन्होने साहित्य और दर्शन का अध्ययन किया। दर्शन शास्त्र के गहन अध्ययन के पश्चात् वे काशी आकर साहित्य के गूढतम विषयो के सम्बन्ध मे चिन्तन करने लगे। इसके लिए उन्होने काशी को ही उपयुक्त चुना। यहाँ उनका अन्य लेखको तथा कवियो मे सम्बन्ध जुटा। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, वे निश्चित रूप से अपने से पूर्ववर्ती साहित्य से अधिक प्रभावित हुए। विशेषरूप से वे तत्त्ववादी आलोचना से अधिक प्रभावित थे। 'चित्रमीमासा' मे दीक्षित जी का लक्ष्य पाठक को आनन्द देना ही नही, बल्कि उनके समक्ष अपने युग की पृष्ठभूमि में चित्रकाव्य की शुष्क समस्याओ के रहस्य का उद्घाटन करना था। यहाँ दीक्षित जी चित्रकाव्य की एकरूपता से विद्रोह करते दिखाई पडते है। एक ओर तो वे जिज्ञासु चित्रकार की तरह अपनी शक्ति का आयोजन करते है, दूसरी ओर अभिज्ञ की तरह अलंकार शास्त्र की दुरूह दुनियाँ मे विचरण करते दिखाई देते हैं। उनकी चित्रमीमासा मे चित्रकाव्य की विवेचना स्पष्ट रूप से अंकित है। एक ओर वे चित्र की मीमासा करते है, दूसरी ओर चित्रविधान की योजना करते दीखते हैं। यह स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि दीक्षित जी ने अपनी चित्रमीमासा मे चित्र-सौन्दर्य का ध्यान छोडकर कठोर यथार्थवादी की तरह सारे चित्रो को ठोस रूप मे रखने की कोशिश की है। चित्रमीमांसा मे उन्होंने बहुत से ऐसे चित्रो की योजना की है, जो सामान्यत: पकड मे नही आती। चित्र-विधान के सम्बन्ध मे उनकी धारणा है कि एक चित्र दूसरे चित्र मे इस प्रकार सम्पृक्त रहे कि पाठको को उस कविता के विशेष स्वरूप की व्यवस्थित अवगति मिल सके।

चित्रमीमासा को पढते समय अलंकार के फलक पर उनके प्रत्येक चित्र-विधान को ध्यान मे रखना पडता है। कोई भी पाठक ऐसा तब तक करता रहता है, जब तक उसे सारी चीजे पकड मे नही आ जाती। इस तरह चित्रमीमासा की परीक्षा मे साधारणतः पाठक भूल नही करते और अपने मस्तिष्क के जोर से वे एक ऐसी कडी का निर्माण करते है जिसके सहारे चित्रमीमासा की गहराई तक पैठने मे उन्हे बडी आसानी होती है।

दीक्षित जी की दृष्टि मे चित्र-विधान उस रूप मे होना आवश्यक है, जिससे कवि की विशद भावनाओ को एक व्यवस्थित अभिव्यक्ति मिल सके। विशेषकर उस भावना का स्पष्टीकरण तो चित्रो के द्वारा ही होना आवश्यक है, जो कवि का विशेष लक्ष्य रहा है।

यह निश्चित रूप से कह सकते हैं कि दीक्षित जी को चित्र-मीमासा के कार्य मे आशातीत सफलता मिली है। 'चित्र-मीमासा' की योजना मे कितनी गहराई तक वे जा सके है, इसे कोई भी तटस्थ आलोचक देख सकता है। प्रत्येक युग की परिवर्तित भावनाओ, परिवर्त्तन की प्रक्रियाओ और बदलते हुए मापदण्डो का पूर्ण ज्ञान रख कर ही चित्रमीमासा की रचना की गई है। चित्रमीमासा मे चित्र की व्याख्या दीक्षित जी ने इसी अर्थ मे की है। उनकी विचारधारा विभिन्न फलक पर एक दूसरे के साथ इस तरह जुडे हुए हैं कि हम दीक्षित जी की मीमासा को तर्कपुष्ट कल्पना कह सकते हैं। इसी अर्थ मे सस्कृत साहित्य के अन्य आलोचको से वे भिन्न प्रतीत होते है, जो अपनी आलोचनाओ मे बहुतेरी भावनाओ को कल्पना-शक्ति की नमनीय भीड के सहारे एक सीध मे बाँधने की कोशिश कर रहे हैं। वे अपनी कई प्रकार की संकर भावनाओ को बलपूर्वक एक साथ नियोजित करते थे।



# आत्म-निवेदन

उपर्युक्त विवेचन मे विषयपरिवर्तन के साथ ही साथ यत्र तत्र शैली भी बदलती गई है इसका निदान—अवसर, स्थिति, मनोभावना एव व्यवस्थाएँ रही हैं। एक बार एक साथ बैठकर यह भूमिकाखण्ड समाप्त नही किया जा सका—अवसर और परिस्थितियो के अनुकूल ही इसका निर्माण हुआ है। फलत मेरी परिवर्तित परिस्थिति का प्रभाव भूमिका मे परिलक्षित हो उठा है।

## सुधा व्याख्या

पण्डितराज जगन्नाथ ने अपने रसगगाधर मे चित्रालंकार को निम्नकोटि का अलंकार मानकर अप्पय दीक्षित विरचित 'चित्रमीमासा' को निष्प्रभ करने की अथक चेष्टा की है।

उपर्युक्त समकालीन दोनो महाकवि सुरभारती के शिरोमुकुट कवि माने जाते हैं। भारतीय सस्कृत साहित्य दोनो से गर्वित है। दोनो मे परस्पर अमर्ष होने का निदान अनेक सुनने मे आता है ( द्र० भू० पृ० १६ )। वह स्वाभाविक भी हो सकता है। महाकवि भारवि ने भी इस स्वाभाविकता की पुष्टि की है—

'किमपेक्ष्य फलं पयोधरान् ध्वनत प्रार्थयते मृगाधिप.।
प्रकृति. खलु सा महीयस. सहते नान्यसमुन्नति यया।॥'

—किरात

जोधपुर के महामनीषी कवितार्किक श्री धरानन्द पण्डित ने चित्रमीमासा की अपनी 'सुधा' व्याख्या मे अप्पय दीक्षित के मनोगत भावो की विशद रूप मे व्याख्या करते हुए पण्डितराज के प्राय· सभी आक्षेपो का ननु–नच मे निराकरण कर दिया है, यही इस व्याख्या की सबसे बडी विशेषता है।

'सुधा' व्याख्यायुत 'चित्रमीमासा' का सम्पादन सर्वप्रथम वाराणसेय सस्कृत विश्वविद्यालय के प्रतिष्ठित विद्वान् श्री पं० कालिकाप्रसाद जी शुक्ल ने भगीरथ प्रयत्न से किया है। यह उनका प्रयास सर्वथा स्तुत्य है। प्रस्तुत संस्करण की 'सुधा' व्याख्या की मूलभित्ति शुक्लजी सम्पादित संस्करण ही है। इस महोपकार के लिए मैं उनका असकृत् आभारी हूँ।

## हिन्दी व्याख्या

विश्व की भाषाओ मे संस्कृत ही एक ऐसी विशिष्ट भाषा है, जिसमे शब्द-निर्माण की अपरिमित क्षमता और असाधारण योग्यता है। उपसर्ग और प्रत्ययो का भेद कर

वह एक मूल शब्द से सैकडो शब्द बना सकती है और सबसे एकरूपता बरत सकती है। यह आज की सभी समुन्नत भाषा-गगाओ की गगोत्री है। अत इस भाषा मे लिखित लक्षण ग्रन्थो की व्याख्या हिन्दी मे करना कितना कठिन है, इसका कोई भुक्त-भोगी विद्वान् ही अनुभव कर सकता है। अनुवादक जिस ग्रन्थ का अनुवाद करता है, उसके सामने सबसे कठिन समस्या यह उपस्थित होती है कि वह जिस पाठकवर्ग के लिए अनुवाद करता है, उसके मानसिक, बौद्धिक और भावात्मक धरातलो के उत्कर्ष मे समन्वय स्थापित करे। 'कूपर' ने 'होमर' का अनुवाद करते समय कहा है—

"My Chief boast is that I have adhered closely to the original."

डॉ० माचवे के अनुसार—'अनुवाद एक कला है। वह निरा भाषान्तर नही। वैसा ही निरी भाव-छाया पर आधारित स्वतन्त्र रूपान्तर नही। वह तन्त्र विद्या के परकाय प्रवेश जैसा कठिन कार्य है। वह न निरा बहुरूपियापन और न निरा किसी अन्य भाषा का मुखौटा ओढ लेना ही है।'

सस्कृत मे अप्पय दीक्षित के चित्रमीमासा जैसे अर्थ-गर्भ ग्रन्थ की हिन्दी व्याख्या करते समय अर्थवत्ता बोध के अवस्थान की समस्या ही सर्वप्रथम अनुवादक के सामने उपस्थित होती है। येनकेनोपायेन यदि इस समस्या का निराकरण भी हो जाता है, तो मूल रचना के सर्वाङ्ग बोध के लिये, उसके सम्प्रेषण की समस्या उपस्थित होती है। इस समस्या के समाधान मे शब्दो का पूर्णज्ञान, उनकी विशिष्ट-प्रवृत्तियाँ, रूढियाँ, परम्पराएँ और सशक्त सस्कार के ज्ञान की अपेक्षा होती है। रचना या रचनाकार के प्राणो को हृदयगम करने के लिए भाषा के हर शब्दविन्यास और ध्वनि-प्रतिमान के समग्र सपेषण की सफलता मानी जाती है। पता नही, इस कसौटी पर प्रस्तुत हिन्दी व्याख्या कहाँ तक खरी उतर सकी है।

## भारती

काशी मे रसगंगाधर अध्ययन के समय से ही दीक्षितजी की 'चित्रमीमासा' पर पण्डितराज के आक्षेपो को पढ़कर उभय महाकवियो के विचारो का हिन्दी भाषा मे तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करने की भावना जाग्रत थी। इसके लिए मैं सतत अध्ययनशील रहकर कुछ लिखता भी रहता था। एक समय श्रद्धेय **डॉ० जयमन्त जी मिश्र**, अध्यक्ष सस्कृत विभाग, बिहार विश्वविद्यालय के समक्ष मैंने अपनी एक रफ पाण्डुलिपि उपस्थित की। डॉ० साहब ने सर्वतोभावेन उसका समर्थन किया और कहा—'इसके प्रकाशन के लिए 'काशी मिथिला ग्रन्थमाला' के सुप्रख्यात सम्पादक, सुरभारती के अटल व्रती **श्री पं० रामचन्द्र जी झा** से मिलिये। अर्थविमुख उन तपस्वी विद्वान् का सारा जीवन इसीमे व्यतीत हो रहा है। 'चौखम्बा-प्रकाशन' के माध्यम से उन्होंने

सैकड़ो दुर्लभ ग्रन्थों का प्रकाशन किया और करवाया है। तदनुसार मैंने झाजी से सम्पर्क स्थापित किया। झाजी चित्रमीमांसा की पाण्डुलिपि को देखते ही उत्फुल्ल हो उठे और उन्होंने अविलम्ब उस पाण्डुलिपि को प्रेस मे देकर यन्त्रस्थ करवा दिया।

काशी में अध्ययन के समय से ही झाजी का स्नेह और वात्सल्य मेरे ऊपर व्याप्त रहा है। न जाने क्या समझ कर उन्होंने मेरी इस प्रथम कृति का नाम 'भारती' (सरस्वती) रख दिया। चित्रमीमांसा के माध्यम से मैं झाजी के अधिक निकट होने लगा और उनके आदेशानुसार अनेकों बार मुझे काशीपति भगवान् शंकर के दर्शन करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ और हो रहा है।

एक दिन झाजी का एक आकर्षक छपा निमन्त्रण पत्र मिला, उसमे लिखा था—

'श्रीमोहनाशुललिताज्जगदीशचन्द्रा-<br>
न्नियंत्सुधासु वसुधा-सुषमासमृद्धो।<br>
'श्रीभारतीं' परिणयन् प्रियमैथिली न<br>
कल्याणमाकलयता'मवधेश' एषः॥'

× × × ×

'बी एस-सी विख्यात वर तथा समधि समतूल।<br>
भेटत केकरहु पुण्य सँ वर वधूक अनुकूल॥<br>
बिना दहेजक पावि सुवर हर्षित मन हम सब।<br>
करब सुतक उपनयन सुता-परिणयन महोत्सव॥<br>
माघमास सित पक्ष सुतिथि दशमी भृगुवासर।<br>
अपने आबि सबन्धु सुशोभित करी हमर घर॥'

मैंने मिथिलामही-मनीषी श्री झाजी के मनोरथ को अपना वरदान ही समझा। निमंत्रण पत्र के अनुसार ५ फरवरी १९७१ को मैं वाराणसी के प्रकाण्ड विद्वन्मण्डली के समक्ष झाजी की द्वितीया दुहिता सौ० 'भारती' को अपनी प्रथम पुत्रवधू के रूप मे पाकर कृतकृत्य हो गया।

## आभार-प्रदर्शन

काशी के लब्धप्रतिष्ठ शाब्दिकप्रवर पूज्यचरण श्री पं० शुकदेव जी झा, प्रधानाचार्य—डी० ए० वी० संस्कृत कालेज वाराणसी, जिनके चरण-तल मे बैठकर मैंने शब्दशास्त्र का यथावत् अध्ययन किया है तथा साहित्यदर्पण, कादम्बरी आदि अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों के सफल व्याख्याकार महामनीषी महर्षि गुरुवर श्री पं० कृष्णमोहन शास्त्री अध्यक्ष, रणवीर संस्कृत विद्यालय—काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, का मैं अतिशय कृतज्ञ हूँ, जिनके अमोघ आशीर्वचन और दिग्दर्शन से यह कार्य पूरा हुआ है।

इस ग्रन्थ को सर्वाङ्गपूर्ण करने मे मुझे स्व० श्री पुरुषोत्तमशर्मा चतुर्वेदी तथा डॉ० 'हीरा' एवं डॉ० सत्यव्रत सिंह आदि अनेक विद्वानो की कृतियो से प्रचुर सहायता प्राप्त हुई है, इसके लिये मैं उन मनीषियो का विशेष आभारी हूँ।

'भारती' व्याख्या की पाण्डुलिपि तथा संशोधित प्रेसकापी तैयार करने मे अपने ज्येष्ठ पुत्र चि० अवधेश कुमार (बी० एस-सी० के छात्र) ने जो सहयोग दिया है उसके लिए उसका भी आशिषाभिनन्दन करता हूँ। प्रस्तुत कृति के समापनपर मैं अपनी आत्मजा सौ० अपराजिता ( कक्षा ११ ) का भी अभिषेक करना नही भूलूंगा, जिसकी हस्तप्रज्वलित दीप-शिखा के आलोक मे तथा ईषद् उद्वेलित व्यजन के सुखद समीरण मे एक माह के अन्दर ही इस कृति की 'अथ' से 'इति' हो गयी।

प्रकाशक बन्धुओ की कृपा का जितना भी उल्लेख किया जाय थोडा ही होगा। चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस तथा चौखम्बा विद्याभवन के प्रमुख संचालक बन्धुद्वय श्री बाबू मोहनदास जी गुप्त तथा श्री बाबू बिट्ठलदास जी गुप्त की कृपा इसी तरह बनी रही तो निकट भविष्य मे ही 'हिन्दी मुद्राराक्षस' और तदनु एक से एक दुर्लभ ग्रंथ प्रस्तुत करता रहूँगा।

अन्त मे आज रक्षिकाबन्धन के इस पवित्र श्रावणी ब्राह्मण-पर्व पर मैं अपने विद्वान् पाठको के करकमलो मे रक्षासूत्ररूपी इस कृति को अर्पित कर शुभकामना प्रकट करता हूँ—

'येन बद्धो बली राजा दानवेन्द्रो महाबलः।
तेन त्वा प्रतिबध्नामि रक्षे माचल मा चल॥'

इत्यलम्।

'सन्त हंस-गुण गहहिं पय परिहरि वारि-विकार'

श्रावणी पूर्णिमा
वि सं २०२८

विदुषां वशंवदः—
—जगदीशचन्द्र मिश्रः

# विषय-प्रवेशः


| | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| | ग्रन्थारम्भप्रकरणम् ... | १ |
| १ | उपमानिरूपणम् ... | १३ |
| २ | उपमेयोपमानिरूपणम् ... | १५४ |
| ३ | अनन्वयनिरूपणम् .. | १७७ |
| ४ | स्मरणनिरूपणम् ... | १८९ |
| ५ | रूपकनिरूपणम् . | १९८ |
| ६ | परिणामनिरूपणम् .. | २३८ |
| ७ | सन्देहनिरूपणम् ... | २५९ |
| ८ | भ्रान्तिमन्निरूपणम् ... | २७८ |
| ९ | उल्लेखनिरूपणम् ... | २८६ |
| १०. | अपह्नुतिनिरूपणम् ... | ३०० |
| ११ | उत्प्रेक्षानिरूपणम् ... | ३१३ |
| १२. | अतिशयोक्तिनिरूपणम् .. | ४०९ |




# विषय-सूची


| विषयाः | | पृष्ठांकाः |
|---|---|---|
| ग्रन्थारम्भप्रकरणम् | ... | १–३२ |
| मङ्गलाचरणम् | ... | १ |
| काव्यसामान्यलक्षणम् | ... | ८ |
| ध्वनिकाव्यलक्षणम् | ... | १३ |
| गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्यलक्षणम् | ... | २३ |
| चित्रकाव्यलक्षणम् | ... | २७ |
| उपमानिरूपणम् | ... | ३३–१५२ |
| उपमायाः सर्वालङ्कारूपताप्रतिपादनम् | ... | ३३ |
| पराभिमतमुपमालक्षणम् | ... | ३३ |
| विद्यानाथोक्तमुपमालक्षणम् | ... | ४२ |
| विद्यानाथलक्षणप्रत्याख्यानम् | ... | ४४ |
| स्वोक्तौ चक्रवर्तिसम्मतिप्रदर्शनम् | ... | ४४ |
| रुद्रटमतस्यान्यथा व्याख्यानम् | ... | ५४ |
| सरस्वतीकण्ठाभरणप्रतिपादितमुपमालक्षणम् | ... | ६६ |
| तत्प्रत्याख्यानम् | ... | ६७ |
| अलङ्कारसर्वस्वमतखण्डनम् | ... | ६८ |
| ग्रन्थकृदुपमालक्षणम् | ... | ६९ |
| उपमाभेदनिरूपणम् | ... | ८६ |
| काव्यप्रकाशकृतभेदप्रदर्शनम् | ... | १०९ |
| उपमायाः संक्षेपतस्त्रैविध्यम् | ... | १३१ |
| उपमादोषपरिगणनम् | ... | १३८ |
| तदपवादप्रदर्शनम् | ... | १५० |
| उपमेयोपमानिरूपणम् | ... | १५४–१७६ |
| प्राचीनाभिमतोपमेयोपमालक्षणम् | ... | १५४ |
| स्वकृततल्लक्षणम् | ... | १६४ |
| अनन्वयनिरूपणम् | ... | १७७–१८८ |
| प्राचीनाभिमतानन्वयलक्षणम् | ... | १७७ |
| स्वाभिमतं तल्लक्षणम् | ... | १८२ |

स्मरणनिरूपणम् ... १८५–१९७
- स्मरणालङ्कारलक्षणम् ... १८९
- तदुदाहरणप्रतिपादनम् ... १८९

रूपकनिरूपणम् ... १९८–२३५
- प्राचीनाभिमतरूपकलक्षणम् ... १९८
- तत्खण्डनम् ... २००
- भोजराजोक्तलक्षणखण्डनम् ... २०५
- प्रकाशोक्तलक्षणखण्डनम् ... २१०
- स्वमते रूपकलक्षणम् ... २११
- प्राचीनाभिमतरूपकभेदप्रतिपादनम् ... २१७
- उपमाभेदप्रतिपादनम् ... २२५

परिणामनिरूपणम् ... २३६–२५८
- प्राचीनोक्त परिमाणलक्षणम् ... २३६
- तत्प्रत्याख्यानम् ... २३६
- स्वमते तल्लक्षणम् ... २४०
- तद्भेदनिरूपणम् ... २४५
- विद्याधरोक्तमुदाहरणम् ... २५०
- तत्प्रत्याख्यानम् ... २५०
- विद्यानाथकृतध्वन्युदाहरणप्रत्याख्यानम् ... २५०
- स्वमतप्रतिपादनम् ... २५२
- चक्रवर्तिमतखण्डनम् ... २५४

ससन्देहनिरूपणम् ... २५९–२७७
- प्राचीनाभिमतं ससन्देहलक्षणम् ... २५९
- तत्प्रत्याख्यानम् ... २६१
- स्वमते तल्लक्षणम् ... २६९

भ्रान्तिमन्निरूपणम् ... २७८–२८५
- भ्रान्तिमल्लक्षणम् ... २७८

उल्लेखनिरूपणम् ... २८६–२९९
- उल्लेखलक्षणम् ... २८६
- उल्लेखभेदप्रतिपादनम् ... २८६

अपह्नुतिनिरूपणम् ... ३००–३१२

अपह्नुतिलक्षणम् ... ३००

प्राचीनोक्तलक्षणप्रत्याख्यानम् ... ३००

अपह्नुतिभेदप्रदर्शनम् ... ३०२

मतान्तरप्रदर्शनम् ... ३०६

उत्प्रेक्षानिरूपणम् ... ३१३–४०८

उत्प्रेक्षालक्षणम् ... ३१३

चक्रवर्तिदण्डिमतप्रमाणप्रदर्शनम् ... ३१५

स्वमते लक्षणव्यवस्थापनम् ... ३१७

दण्ड्यादिसम्मतप्रमाणप्रदर्शनम् ... ३३४

भेदप्रभेदप्रदर्शनम् ... ३३९

अलङ्कारसर्वस्वकृतभेदप्रदर्शनम् ... ३४९

विद्यानाथमते भेदप्रदर्शनम् ... ३५०

विभिन्नान्युदाहरणानि ... ३५१

उक्तोदाहरणेषु दोषप्रदर्शनम् ... ३७१

प्रकारान्तरेण भेदप्रदर्शनम् ... ३९०

अतिशयोक्तिनिरूपणम् ... ४०९–४२१

अतिशयोक्तिलक्षणम् ... ४०९

तदुदाहरणम् ... ४१०

अव्याप्त्यतिव्याप्तिप्रदर्शनम् ... ४१२

चित्रमीमासा-श्लोकानुक्रमणिका ... ४२२

सुधाव्याख्योद्धृतश्लोकानुक्रमणिका ... ४२३



# टीकाकर्तृ-मङ्गलम्

मन्दारहार-विगलन्मकरन्दमिश्र-
दानाम्बुपानरसिकालिकुलाङ्गनानाम् ।
गीतामृतेन सह मोदकमाददानो
मोदान्नवान् वितनुता गणनायको नः ॥

( २ )

काप्पय्यदीक्षितवचो नितरां गभीरं
काल्पश्रुतस्य मम दुर्ललितोऽभिलाषः ।
आहर्तुमिन्दुमवनीतलसंस्थितस्य
हस्तप्रसारणमिदं निगदन्ति सन्तः ॥

( ३ )

दुर्बोधदीक्षितगिरो रुचिरार्थभाने
भूयान् मनागपि नहि स्खलनं कदापि ।
इत्याकलय्य हृदि भारति ! सानुकम्पं
निष्कम्पमर्पय पदं मतिमन्दिरे मे ॥

( ४ )

निर्यद्-रसप्लवनपिच्छिलवर्त्म वाच-
श्चिन्वन्ति येऽपि कृतिनो निभृतं प्रयातुम् ।
तेषां शिरस्यखिलविघ्नमहातपस्य
बाधां विधूनयतु काचन मेघमाला ॥

( ५ )

चन्द्रान्ति चेतसि कलां ललितानि सद्यो
यत्पादपङ्कजरजांसि रजोहराणि ।
अन्तःस्थितान्यपि तमांसि बहिः क्षिपन्ति
तं '**कृष्णमोहन**' गुरुं सततं नमामि ॥



## टीकाकर्तृमङ्गलम्

ॐ धीं धामप्रचेतिन्यै शब्दब्रह्मस्वयंभुवे ।
भगवत्यै सरस्वत्यै भूयो भूयो नमो नमः ॥

( २ )

ज्ञान-विज्ञान-जीवन्ती सारिणी भयहारिणी ।
शरणं मे परं भूयाद् मतिमाता सरस्वती ॥

( ३ )

विद्याम्बुधिः क्व गम्भीरः क्वाय हीनप्रभो जनः ।
तरङ्गोत्तोलितस्य स्याः सहाया देवि मे सदा ॥

( ४ )

शिवाशिवतनूजोऽपि त्रिलोकीशिवकारकः ।
वक्रतुण्डोऽपि सुमुखो यस्तं वन्दे गणाधिपम् ॥

( ५ )

चन्द्रन्ति चेतसि कला ललितानि सद्यो
यत्पादपङ्कजरजांसि रजोहराणि ।
अन्तःस्थितान्यपि तमांसि बहिः क्षिपन्ति
तं 'कृष्णमोहन' गुरुं सततं नमामि ॥

॥ श्रीः ॥

# चित्रमीमांसा

## विमलविमर्शोपेत 'भारती' हिन्दीव्याख्याविभूषित-'सुधा' व्याख्यासमलङ्कृता



## अथ ग्रन्थारम्भप्रकरणम्

अभिवन्द्य चन्द्रशेखरमाद्यं गौरीसखं परं ज्योतिः।
वितनोमि विपुलविषयां विशदार्थामर्थचित्रमीमांसाम् ॥

( भारती )

सर्वप्रथम जिनके मस्तक पर चन्द्रमा है तथा जो गौरी के सखा हैं एवं परम ज्योतिस्वरूप हैं, ऐसे भगवान शंकर की वन्दना कर विपुल विषयों से सवलित विस्तृत अर्थयुत 'अर्थचित्रमीमांसा' नामक ग्रन्थ की रचना करता हूँ।

**विमर्श**—ग्रन्थ आरम्भ करने के पूर्व ग्रन्थकार ग्रन्थपरिसमाप्ति-प्रतिबन्धक विघ्नों का समूल उन्मूलन करने के लिए अपने एकमात्र आराध्य शंकर की स्तुति कर रहे हैं, जो ग्रन्थकारों और ऐसे काव्यात्मक ग्रन्थों की उपासना के सर्वथा योग्य हैं। कोई भी ग्रन्थकार वस्तु अथवा भाव के सहारे काव्य-रचना करते देखे जाते हैं। अभिधा तो अभिव्यक्ति की सर्वसुलभ शैली है ही, लक्षणा की पहुँच भी अलङ्कारों को ही छूती है, भावों की मार्मिक अभिव्यक्ति व्यञ्जना की अनिवार्यता पर निर्भर है। यों तो व्यञ्जना अभिव्यञ्जनामात्र को अलङ्कार के आवरण में सरस सुन्दर बना देने की क्षमता स्वतः रखती ही है। अलङ्कार उभयनिष्ठ है। अतः उसे आप वाच्य-वस्तु अलङ्कार कहें या व्यङ्ग्य-वस्तु अलङ्कार। दोनों ही स्थिति में अलङ्कार की शक्ति ध्वनि की पृष्ठभूमि पर अधिक वेधक सिद्ध होती है। प्रस्तुत मङ्गलाचरण में इन तीनों का समावेश किया गया है, जिस कारण एकतालीस अक्षरों का यह छन्द अर्थचमत्कार में अलङ्कार की पृष्ठभूमि पर ध्वनि-प्रतिध्वनियों से परिपूर्ण सर्वाङ्ग समारोह सा आकर्षक हो उठा है।

सूक्ष्म 'चन्द्रशेखरम्' विशेषण से यह ध्वनित होता है कि भगवान शंकर रस, शृङ्गार-स्वरूप हैं। अतः रसोपयोगी हैं क्योंकि चन्द्रमा का शृङ्गारी स्वरूप ही अभिव्यक्त होता है। 'आद्यम्' शब्द भी अपने अन्य पर्यायवाची शब्दों से अधिक भावप्रवण है, क्योंकि प्रथम कहने से 'शिव' की प्राथमिकता सम्बन्धी, प्रारम्भ करने से विघ्नविघातक देवों के बीच शिव

विनाशक ही समझा जाता, किन्तु आदि शब्द से सर्वकार्यों के आदि कारण स्वरूप लहराते अर्थ से जैसे केवल मूर्त्तिमान विघ्न-विघातक स्वरूप ही आँखों में भासित हो जाता है। अर्थात् काव्य-स्वरूप के निरूपण में सभावित त्रुटि, ग्रथ-प्रतिपादन प्रकार में शिथिलता तथा सिद्धान्तस्थापन में असमर्थताजन्य विघ्नों का समूलोन्मूलन करने के लिए उन्हें आदेश किसी ने नही दिया, विवश नहीं किया, वल्कि, लोक-मगल की सहज इच्छा जैसे उनकी अपनी प्रकृति है, वैसे ही सभी कार्यों के आदि कारण होने के नाते ग्रन्थ परिसमाप्ति-स्वरूप कार्य में नियत्रक आदि कारण के रूप में यहाँ अभिव्यक्त हुए हैं। भगवान शकर के श्रृगारी-स्वरूप के पोषक दूसरा विशेषण 'गौरीसख' है। वैसे यह शब्द विशेष्य के समान जान पडता है। किंतु यहाँ यह विशेषण है। यह शब्द भगवान शकर के अनेक नामों में से एकनाम मात्र की भाँति प्रयोग में नही आया है। इसका कुछ विशिष्ट तात्पर्य है। इसमें एक चमत्कारी ध्वनि है। काम देव का विध्वस करने के वाद ही गौरी के साथ भगवान शकर का पाणि-ग्रहण हुआ और उसके वाद ही शकर का नाम गौरीसखा पडा। इस प्रकार यह (गौरीसखा) नाम अपने चार अक्षरों में एक सम्पूर्ण इतिहास समेटे हुए है। यहाँ इसके प्रयोग से यह ध्वनित होता है कि लोक-मगल के लिए भगवान शकर ने महाशक्ति-स्वरूप गौरी को ग्रहण किया है। सखा कथन से दोनों के साथ अभेद सम्पर्क स्थापित होता है और साथ ही गोरी का स्वाधीनपति का स्वरूप भी अभिव्यजित होता है। शिव-पुराण में गौरी को अखिल शब्दस्वरूप तथा भगवान शकर को अर्थस्वरूप माना गया है—

**शब्दस्वरूपमखिलं धत्ते शर्वस्य वल्लभा। अर्थस्वरूपमखिलं धत्ते वालेन्दुशेखर.॥**

महामाहेश्वर आचार्य अभिनवगुप्त ने भगवती का स्वरूप वर्णन करते हुए लिखा है—

**तव च का किल न स्तुतिरम्बिके सकल शब्दमयी किल ते तनु.।**

कविकुल गुरु कालिदास ने भी अपनी अमर कृति 'रघुवश महाकाव्य' के मगलाचरण में शिव-पार्वती के इसी रूप का चिन्तन किया है—

**वागर्थाविव सपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये। जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ॥**

आचार्य मम्मट ने भी शब्द और अर्थ को ही काव्य का स्वरूप माना है। अत. इसी अभिप्राय की रक्षा या निर्वाह करने के लिए इस मगलाचरण में ग्रथकार ने विघ्न विनाशार्थ शब्दार्थ-स्वरूप गोरीशकर का ध्यान किया हे। पारिभाषिक शब्दों में इसे 'अर्थशक्ति मूलक अनुरणन-रूप स्वत सभवी वस्तु से वस्तुध्वनि' कहा जायगा।

शकर के इस श्रृगारी रूप के अतिरिक्त उनके पारमार्थिक स्वरूप भी हे, इसके लिए ग्रन्थकार ने अन्य विशेषण 'परम् ज्योति' का प्रयोग किया है। परम् अर्थात् दिव्य, ज्योति अर्थात् प्रकाश-स्वरूप भगवान शकर है।

अर्थात् नित्य वोध-स्वरूप एक आत्मा की सत्ता से ही सम्पूर्ण जड-वर्ग प्रकाशित होता है। यहाँ 'पर ज्योति' के प्रयोग से यह ध्वनित होता हे कि परम दिव्य स्वरूप होते हुए भी भगवान शकर ने लोक-मगल के लिए यह पहली वार श्रृगारी रूप धारण नहीं किया, प्रत्युत यह उनकी पुरातन प्रकृति है। सृष्टि सचालन के लिये युग के अनुरूप श्रृगारी रूप की अभिव्यक्ति में उन्हें अपनी महाशक्ति का विराट् प्रदर्शन करना पडता हे। यह उनकी युग-युगकी कहानी है—**'संभवामि युगे-युगे।'**

ग्रन्थ के नामकरण के सन्दर्भ में शब्दचित्र का प्रायः नीरस होने के कारण ग्रन्थकार ने अर्थचित्र का ही उल्लेख किया है। आचार्य मम्मट का अवर काव्य आनन्दवर्धनाचार्य का चित्र काव्य है। ध्वन्यालोक में चित्रकाव्य की परिभाषा इस प्रकार है—

**प्रधानगुणभावाभ्यां व्यंग्यस्यैव व्यवस्थिते। काव्ये उभे ततोऽन्यद् यत्तच्चित्रमभिधीयते ॥**
**चित्रं शब्दार्थभेदेन द्विविधं च व्यवस्थितम्। तत्र किंचिच्छब्दचित्रं वाच्यचित्रमतः परम् ॥**

अर्थात्, व्यंग्य अर्थ की विवक्षा से शून्य जो काव्य है, वही चित्रकाव्य है। इसके दो भेद हैं— पहला शब्द चित्र काव्य, दूसरा अर्थ चित्र-काव्य। इसका चित्रकाव्य नाम इसलिए रखा गया है कि इस काव्य में आत्मतत्त्व का एकान्त अभाव ही रहा करता है। यह काव्य चित्र की तरह निर्जीव हुआ करता है। चित्र किसी वस्तु की प्रतिकृति मात्र है न कि उसकी आत्मा की अभिव्यक्ति। आचार्य आनन्दवर्धन ने स्पष्ट शब्दों में चित्रकाव्य के सन्दर्भ में लिखा है—

**'ततोऽन्यद्रसभावादितात्पर्यरहितं व्यंग्यार्थविशेषप्रकाशनशक्तिशून्यं च काव्यं केवल-वाच्यवाचकवैचित्र्यमात्राश्रयेणोपनिबद्धमालेख्यप्रख्यं यदाभासते तच्चित्रम्।'**

अर्थात्, रस और भाव के तात्पर्य से रहित तथा किसी प्रकार के व्यंग्य विशेष के प्रकाशन में असमर्थ काव्य को ही चित्रकाव्य कहते हैं। यह केवल शब्द और अर्थ की विचित्रतामात्र के लिए चित्र की तरह निर्मित होता है। आचार्य आनन्दवर्धन इस प्रकार के काव्य को काव्य का अनुकरण ही मानते हैं।

**'न तन्मुख्यं काव्यम्। काव्यानुकारो ह्यसौ'** अर्थचित्र काव्य के उदाहरण स्वरूप आचार्य मम्मट इस श्लोक को उद्धृत किया है—

**विनिर्गतं मानदमात्ममन्दिराद्भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयाऽपि यम्।**
**ससंभ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गला निमीलिताक्षीव भियाऽमरावती ॥**

इस श्लोक में कवि की उत्सुकता एकमात्र अमरावती को एक भयनिमीलितनयना नायिका के रूप में चित्रित करने में है। इस श्लोक में इन्द्र के उत्साह की अपेक्षा उनके शत्रु हयग्रीव का उत्साह ही अभिव्यक्त हुआ है। अतः इसे वीररस की अपेक्षा वीर रसाभास कहना ही उपयुक्त प्रतीत होता है। इस श्लोक में कवि का हृदय एकमात्र उत्प्रेक्षा में लगा है। इसमें वह चमत्कार कहाँ, जो एक उत्प्रेक्षा में होता है? इसलिए श्रोता सहृदय को इस श्लोक में अर्थचित्र की ही अनुभूति होती है।

ग्रन्थान्तर की अपेक्षा इस ग्रंथ में अधिकता या न्यूनताजन्य दोष निवारण के लिए 'विपुल विषया' विशेषण का प्रयोग किया गया है। विपुल अर्थात् महान् विषयनिरूपणीय अर्थ है जिसका, ऐसा यह ग्रंथ है। व्याख्यातव्य विषय में संकीर्णता दोष निवारण के लिए ही निर्मल शब्द का प्रयोग किया गया है। इस श्लोक के अर्थसन्दर्भ के भीतर से छेकानुप्रास अलंकार ध्वनित होता है। यथा—

**वर्णसाम्यमनुप्रासश्छेकवृत्तिगतो द्विधा। सोऽनेकस्य सकृत्य [ पू ] र्वः।**

'गौरीनाथ' इससे अभिव्यक्त शिव पार्वती के प्रति कविगत रतिभाव की देवविषयक भाव ध्वनि प्रतीत होती है। इस श्लोक में प्रसाद गुण है और कोमला वृत्ति है। ग्रन्थकार ने भी लिखा है—

**'साधारणः समग्राणां स प्रसादो गुणः स्मृतः। कोमला परैः वृत्तिः।**

छन्द-शास्त्र के अनुसार इस मांगलिक श्लोक का छन्द गीति है। यथा—

आर्याप्रथमदलोक्तं यदि कथमपि लक्षणं भवेदुभयोः।
दलयोः कृतयतिशोभां तां गीतिं गीतवान् भुजङ्गेशः॥

यहाँ सुधा टीकाकार ने इसी मंगल श्लोक में अर्थभिन्नता के द्वारा अर्थचमत्कार का वर्णन किया है। उन्होंने इसी श्लोक में शब्द-शक्ति की महिमा से अर्थान्तर की ध्वनि का प्रतिपादन किया है तथा 'परम अभिवन्द्य' की व्याख्या करते हुए लिखा है कि पिपर्ति अर्थात् पालयतीति की व्युत्पत्ति से परम का अर्थ परमेश्वर हुआ। पुनः ये परमेश्वर कैसे हैं ? ज्योतिः अर्थात् सूर्यादिवत् प्रकाश-स्वरूप हैं। और ऐसे ही परमेश्वर की प्रकृति के उपयुक्त—'गौरीसख'—इस विशेषण की भी व्याख्या की है। गौरः वर्णो यस्याः सा गौरी, गौरादिपाठ से ङीष् प्रत्यय किया गया है। गौरी अर्थात् अत्यन्त गौरवर्ण। सुधाकार अप्पयदीक्षित ने चन्द्रशेखर की भी व्याख्या परमेश्वर के पक्ष में दूसरे ही ढंग से की है। यथा—

**'स्वर्णेऽपि भूरिचन्द्रौ द्वौ'** अर्थात् चन्द्र के पर्यायवाची शब्द स्वर्ण को मानकर सुवर्णमय मस्तक का आभरण है जिनका, ऐसे दिव्य परमेश्वर की अभिवन्दना कर अर्थचित्रमीमांसा की रचना करता हूँ—ऐसा अर्थ दीक्षित ने प्रतिपादित किया है। दूसरे अर्थों में शृंगार को रसों का प्रधान मानते हुए उसे ब्रह्मस्वरूप मानकर **'रसो वै सः, रसं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति—'** इस आधार पर शृंगार को ही कवि ने ब्रह्मस्वरूप में अभिवन्दना की है। इस पक्ष में 'आद्यम्' का अर्थ सभी रसों में प्रथम लिया गया है तथा परम का तात्पर्य प्रधान से है। गौरी को नायिका के रूप में चित्रित किया गया है। तथा उनके सखा भगवान शंकर को आलंबन-रूप में अभिव्यक्त किया गया है। चन्द्रशेखर विशेषण का प्रधान भूत अर्थ ही रखा गया है। ऐसे शंकर अभिवादन के योग्य हैं, अतः ज्योति विशेषण का प्रयोग हुआ है। ज्योति से तात्पर्य ब्रह्म का है। और ब्रह्म से सम्बन्ध रस का है। यद्यपि वाच्यार्थ की दृष्टि से शिव पक्ष ही अधिक प्रतिभासित होता है, फिर भी यहाँ व्यंजना शक्ति को नहीं भुलाई जा सकती। आचार्य अप्पयदीक्षित ने अलंकारशास्त्र के श्रीगणेश वाले इस अर्थ-चित्रकाव्य के प्रथम पद्य में ही, उपर्युक्त प्रकार से ग्रंथ भर में निरूपित होने वाली ध्वनि के तीनों रूप वस्तु, अलंकार और रस को प्रतिष्ठित कर दिया है।

इस ग्रंथ में निरूपणीय अलंकारों के आश्रयभूत काव्य का भेद ग्रंथकार ने लिखा है। किस विशिष्ट स्थिति में कोई वाक्य काव्य कहलाने का अधिकारी हो जाता है, इस पर पूर्ण विचार हो चुका है। कोरे वाक्य को कोई काव्य नहीं कहता। अलंकृत वाक्य को काव्य मान लेने पर भी अलंकार को लेकर चलने वाले वाद-विवाद की कोई कमी नहीं। क्योंकि अलंकार शास्त्र को ध्वनिशास्त्र की अपेक्षा है। अतः अलंकार, रीति, वक्रोक्ति आदि सम्प्रदायों की कथा—'हरि अनंत हरि कथा अनन्ता' की तरह सर्वविदित है। यही कारण है कि अप्पयदीक्षित ने काव्य का लक्षण, परिभाषा किए बिना ही उसके भेद कथन पर उतर आए हैं। जबकि सुधा व्याख्याकार ने अपनी व्याख्या में प्रसंगवश मम्मटोक्त परिभाषा की काली व्याख्या उपस्थित की है। अस्तु, यहाँ काव्य-भेद निरूपित करते हुए मूल में दीक्षित आगे लिखते हैं—

(सुधा)

यदर्द्धाङ्गं नारी विलसति परा कान्तिरुचिरा,
पराङ्गं पुंरूपं जयति च जटाजूटरुचिरम्।

सदा शृङ्गारित्वं वहति वपुषैवं त्रिभुवने,
नमस्तस्मै कस्मैचिदखिलविवर्ताय महसे ॥ १ ॥

नत्वा गुरुं कृपासिन्धुं पित्रोश्च चरणद्वयम् ।
करोमि चित्रमीमांसाव्याख्यां विद्वन्मुदे सुधाम् ॥ २ ॥

ज्ञात्वा मया विरचिता स्फुटलक्षणाना-
मर्थं यथामति गभीरतर स्वबुद्ध्या ।
व्याख्या कृता यदिह काऽपि सदोषता स्यात्
तत्रापि भूषणकृतिः सुधिया विधेया ॥ ३ ॥

तत्रार्थचित्रमीमांसां करिष्यमाणोऽप्पयदीक्षितः प्रारिप्सितप्रतिबन्धकविघ्नविघाताय—

'शब्दस्वरूपमखिलं धत्ते शर्वस्य वल्लभा । अर्थस्वरूपमखिलं धत्ते बालेन्दुशेखरः' ॥

इत्यादिनोक्तरूपं शिवयोरनुसन्धानात्मकं मङ्गलाचरणं विरचयन् स्वकीयग्रन्थस्य नाम निबध्नंश्च प्रतिजानीते—अभिवन्द्येति । चन्द्रशेखरमभिवन्द्यार्थचित्रमीमांसामहं वितनोमीत्यन्वयः । चन्द्रः शेखरे यस्य 'सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ' इति व्यधिकरणबहुव्रीहेर्ज्ञापनात् समासः । अत्र चन्द्रस्य शृङ्गारे उद्दीपनविभावतया तदाश्रयतया शिवस्य शृङ्गारित्वं ध्वन्यते । एतस्य पदस्यापि परेभ्यस्तत्पर्यायेभ्यो नितरां रसोपयोगित्वञ्च व्यज्यते । तदभिवन्द्य=स्वावधिकोत्कर्षप्रकारकज्ञानानुकूलव्यापारविषयीकृत्य । एतेन नमस्कारात्मकं मङ्गलं सूचितम् । तत्त्वञ्च विघ्नभिन्नत्वे सति विघ्नध्वंसप्रतिबन्धकाभावभिन्नत्वे सति प्रारिप्सितविघ्नध्वंसासाधारणकारणत्वम् । जन्यस्यैव कार्यरूपतां प्रतिषेधयन् कारणतां प्रतिपादयति—आद्यमिति । सर्वकार्याणामाद्यं कारणमित्यर्थः । शृङ्गारित्वपोषकविशेषणमारचयति—गौरीसखमिति । गौर्याः सखा इति विग्रहे 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' इति टच्प्रत्ययः । सखित्वकथनेन द्वयोस्साहचर्यस्य सर्वदा सत्त्वाद् गौर्याः स्वाधीनपतिकात्वं व्यज्यते । पारमार्थिकतद्रूपकथनाय विशेषणान्तरमाह—ज्योतिरिति । द्योतत इति ज्योतिस्तद्रूपमित्यर्थः । औपाधिकभेदवज्जीवात्मन्यतिव्याप्तिवारणाय विशेषणम्—परमिति । तद्राहित्ये तु लक्षणगमनं न दोषाय ।

चिकीर्षितस्य ग्रन्थस्य नाम निबध्नाति—अर्थचित्रमीमांसामिति । मीमांसितुमिच्छा मीमांसा, स्वार्थसन्नन्तात् 'अ प्रत्ययात्' इत्यप्रत्ययः । शब्दचित्रस्य प्रायो नीरसत्वादर्थचित्रस्य मीमांसा । 'षष्ठी' इति सूत्रेण समासः । अलङ्कृत्युपमादिप्राधान्येन तस्य चमत्कारोपयोगित्वात् । अत एव—'विनिर्गतं मानदमात्ममन्दिराद् भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयापि यम् । ससम्भ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गला निमीलिताक्षीव भियामरावती' ॥ इत्यादावुत्प्रेक्षाप्राधान्येनैवार्थचित्रत्वमिति प्रकाशकारा वदन्ति ।

रसगङ्गाधरकृतस्तु—उत्तमोत्तमोत्तममध्यमाधमभेदात् काव्यं चतुर्विधमङ्गीकृत्य द्वितीयतृतीययोर्भेदयोर्जागरूकाजागरूकगुणीभूतव्यङ्ग्ययोरखिलालङ्कारप्रधानकाव्यस्य प्रविष्टतामाहुः । ग्रन्थस्येतरग्रन्थेभ्योऽधिकतान्यूनतादोषञ्च निराकरोति—विपुलविषयामिति । विपुलो महान् विषयो निरूपणीयोऽर्थो यस्याः सेति विग्रहः । व्याख्यातव्यार्थानामस्फुटार्थतामाह—विशदेति । विशदोऽतिस्फुटोऽर्थो यस्यामिति विग्रहः । वितनोमि=विस्तारयामि । तनोतेरेव विस्तारे सति, विपदं पोतरसेन, निपातानां प्रादीनाम्-

पसर्गाणां च द्योतकत्वाभ्युपगमात् । छेकानुप्रासोऽत्र शब्दालङ्कारः, 'वर्णसाम्यमनुप्रासश्छेकवृत्तिगतो द्विधा । सोऽनेकस्य सकृत्पूर्वः' । इति तल्लक्षणात् गौरीसखमित्यनेनाभिव्यज्यमाना शिवयो रतिः कविगतां रतिं पुष्णातीति देवताविषयकभावध्वनिः । प्रसादो गुणः । 'अतिमात्रेण शब्दानां यत्रार्थप्रत्ययो भवेत् । साधारणः समग्राणां स प्रसादो गुणः स्मृतः' ॥ इति प्रकाशोक्तेः । कोमला वृत्तिः, 'कोमला परैः' इति लक्षणात् । गीतिरत्रच्छन्दः । 'आर्याप्रथमदलोक्तं यदि कथमपि लक्षणं भवेदुभयोः । दलयोः कृतयतिशोभां तां गीतिं गीतवान् भुजङ्गेशः" ॥ इति लक्षणात् ।

मगणस्य दुष्टफलत्वेऽपि भद्रवाचकत्वेन न दोषः ।

'देवतावाचका शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः ।
ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा' ॥ इत्युक्तेः ।

किञ्च, अनेनैव श्लोकेन शब्दशक्तिमहिम्नार्थान्तरयोरपि ध्वनिः प्रतिपाद्यते । तत्र शृङ्गारस्य विष्णुदेवताकतया काव्यस्यैव वा तत्स्वरूपतया तमपि नमस्करोति । परमभिवन्द्येत्यन्वयः । पिपर्ति पालयतीति व्युत्पत्त्या परमेश्वरम् । कीदृशम् ? ज्योतिः = आदित्यादिप्रकाशकम् । तस्य प्रकृतोपयोगिविशेषणमाह—गौरीसखमिति । गौरो वर्णोऽस्त्यस्याः, गौरादिपाठात् ङीष् । रूढ्या पार्वतीपरत्वेऽपि ध्यानादौ लक्ष्म्या गौरवर्णस्य प्रसिद्धत्वाद्योगेन श्रीपरत्वेऽपि दोषाभावात् । तस्याः सखेति पूर्ववत्समासः । शोभाप्रत्यायकविशेषणमाह—चन्द्रशेखरमिति । 'स्वर्णेऽपि भूरिचन्द्रौ द्वौ' इति चन्द्रः स्वर्णः सुवर्णमयः शेखरो मस्तकाभरणं यस्य तं परमेश्वरमभिवन्द्य नमस्कृत्यार्थचित्रमीमांसा वितनोमीत्यन्वयः ।

किञ्च शृङ्गारस्यापि रसस्य रसेषु प्रधानतया तस्य ब्रह्मरूपतया तदभिवन्दनमप्यावश्यकमित्यतस्तत्पक्षं प्रतिपादयति—आद्यं सर्वेषु रसेषु प्रथमं परं प्रधानम् , शृङ्गं प्राधान्यमियर्तीति व्युत्पत्त्या तस्य प्राधान्यात् । गौरी नायिका, तस्याः सखा, तदालम्बनत्वेन तदुत्पत्त्या सखित्वाभिव्यक्तिः । तथा चन्द्रः शेखरः उद्दीपनतया प्रधानभूतो यस्येति । तस्याभिवन्दनयोग्यत्वद्योतकं विशेषणमाह—ज्योतिरिति ब्रह्मरूपमित्यर्थः, अलौकिकानन्दरूपत्वात् , 'रसो वै सः, रस ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति' इति श्रुतेश्च । यद्यपि वाच्यार्थतया शिवपक्षः एव भासते तथापि व्यञ्जनया तदुपस्थितिः । 'अनेकार्थस्य शब्दस्य वाचकत्वे नियन्त्रिते । संयोगाद्यैरवाच्यार्थधीकृद्व्यापृतिरञ्जनम्" ॥ इति प्रकाशकृदुक्तेरिति दिक् ।

( चित्रमीमांसा )

## त्रिविधं तावत्काव्यम् , ध्वनि-गुणीभूतव्यङ्ग्य-चित्रभेदात् ।

( भारती )

प्रथम वाक्यालंकार में काव्य तीन प्रकार के होते हैं । काव्य का पहला भेद ध्वनि दूसरा गुणीभूत व्यंग्य तथा तीसरा चित्र काव्य है ।

विमर्श—इसी ध्वनिकाव्य को मम्मट ने उत्तम काव्य के रूप में प्रतिपादित किया है। क्योंकि यह वही काव्य है, जिसमें कवि की रसयोजना और सहृदय की रसभावना, दोनों का रहस्य स्पष्टतया संवेद्य हुआ है । शब्द और अर्थ के गुणीभाव और रसाङ्ग-भूत व्यापार प्रवणता

( सुधा )

अथ निरूपणीयानामलङ्काराणामाश्रयभूतं यत्काव्यं तस्य विभागमाह—त्रिविधमिति। तावदिति प्राथम्येऽव्ययम्, वाक्यालङ्कारे वा। काव्यं लोकोत्तरवर्णनानिपुणस्य कवेरसाधारणं वर्णनात्मकं कर्म। तद् ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्यचित्रभेदात् त्रिविधमित्यनुषङ्गः। यद्यप्यत्र काव्यलक्षणमन्यत्र प्रसिद्धत्वान्न विचारविषयीकृतं तथापि सर्वोपकारकत्वात् प्रकृतोपयोगित्वादलङ्काराणामपि तदुत्कर्षाधायकत्वादस्माभिर्विचार्यते—शक्तिलक्षणाव्यञ्जनात्वावच्छिन्नान्यतमत्वविशिष्टोपनागरिकादिरीतिमत्त्वे सति, उत्कर्षाधायकगुणालङ्कारविशिष्टशब्दार्थत्वं काव्यत्वम्। 'घटं भिन्द्यात्, पटं छिन्द्यात्' इत्यादावतिव्याप्तिवारणायोत्तरदलम्, राधया कृष्णः क्रीडतीत्यादावतिव्याप्तिवारणाय सत्यन्तोपादानमिति।

प्रकाशकारस्तु—'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि' इत्याह। प्रागुक्तवर्णनात्मकलक्ष्यतावच्छेदकस्य शब्दार्थोभयाश्रितत्वाभावात् कविप्रौढोक्तिकल्पितत्वादेरर्थ एव सद्भावादेकत्र विनिगमनाभावादुभयोरेव काव्यत्वम्। तत्राजाद्यदन्तत्वादर्थशब्दस्य पूर्वनिपाते प्राप्ते 'नामरूपे व्याकरवाणि' इति श्रुतेः, 'वागर्थाविव संपृक्तौ' इति लौकिकप्रयोगाच्च शब्दस्यैव प्राथम्यम्। रसोद्बोधजनकतावच्छेदकत्वस्य दोषाभावगुणालङ्कारविशिष्टयोः शब्दार्थयोर्वृत्तित्वात्तादृशयोरेव तयोर्ज्ञाने रसोत्पत्तेः। लोकेऽपि काणत्वादिदोषाभावेन पाण्डित्यसौन्दर्यादिगुणैर्वस्त्रालङ्कारादिपरिच्छेदेन च शिष्टस्यैव दर्शनाच्चित्तचमत्कारः, न त्वेकदेशवैकल्येन। अत एव विशेषणत्रयमपि सार्थकम्। यच्चाग्निपुराणे व्यासैरुक्तम्—

'अदोषं गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम्। रसान्वितं कविः कुर्वन् कीर्तिं प्रीतिं च विन्दति' ॥ इति।

काव्यं शब्दार्थयुगलं यतोऽदोषादिविशेषणत्रयविशिष्टमतो रसान्वितम्। नातस्तद्बलात् सदोषादेस्तत्त्वम्। एवं विशिष्टशब्दार्थयोः काव्यत्वे सिद्धे 'काव्यं पठति, शृणोति' इत्यादिव्यवहारः शब्दपरतया समर्थनीयः। काव्यं बुद्धमिति तु अर्थस्य तत्त्वसमर्थकः। 'अदोषौ' इत्यत्रापि दोषसामान्याभाव एव, तस्य विरलविषयत्वे इष्टापत्तेः। 'द्वित्राण्येव काव्यानि, द्वित्रा एव कवयः' इति ध्वनिकारोक्तेः। 'तथाभूताम्' इत्यादौ 'न्यक्कारो ह्ययमेव' इत्यादौ च निर्दोषे तदेकदेशे योजनादिघटिते वा ध्वनित्वमव्याहतम्, यदवच्छेदेन यावद्दोषाभावस्तदवच्छेदेन काव्यत्वोपगमात्। दुष्टं काव्यमिति व्यवहारस्तु दुष्टो हेतुरितिवत्। न चैकस्य काव्यत्वमकाव्यत्वम्, उपाधिसङ्करे दोषाभावात्, जातावेव तद्दोषात्। सगुणपदं गुणव्यञ्जकवर्णपरम्, स्वव्यङ्ग्यास्वादसमवायेन परम्परया वा। तेन गुणानां रसनिष्ठत्वेऽपि नासम्भवः। अनलङ्कृतीति। अस्फुटत्वरूपमल्पत्वं नञर्थः। क्वापीत्यनेन सर्वत्र सालङ्कारत्वम्। 'सालङ्कारौ' इति पदोपादानन्तु अलङ्कारमात्रशून्यस्य न काव्यत्वमिति मतमिति प्रतिपादनार्थं न कृतम्। अस्फुटालङ्कारस्यापि रसादिस्फुटत्व एव काव्यत्वं न तु सर्वत्र। नीरसे तु तादृशे न तत्त्वम्, रसादेरलङ्कारस्य च चमत्कृतिहेतुत्वात्, काव्यस्य तत्सारत्वाच्च। तथा च स्फुटालङ्काररसान्यतरवत्त्वं विशेषणमिति भावः। निरलङ्कारे रसवति—"मुनिर्जयति योगीन्द्रो महात्मा कुम्भसम्भवः। येनैकचुलुके दृष्टौ दिव्यौ तौ मत्स्यकच्छपौ" ॥ इत्यत्र काव्यत्वस्येष्टत्वात्। एकत्र चुलुके मत्स्यकूर्मदर्शनरूपस्य हेतोरुत्कर्षे सत्त्वेऽपि न काव्यलिङ्गम्, रसाननुगुणत्वात्तदभावे तद्दर्शनरूपार्थस्य तद्रस-

व्यञ्जकत्वात 'अत्रावत्र प्रज्वलत्यग्निरुच्चैः प्राज्यः प्रोद्यन्नुल्लसत्येष धूमः ।' इत्यादावो-जोगुणानुमानालङ्कारसत्त्वेऽपि न काव्यत्वं विभावाद्यर्थानुपस्थापकत्वात्, तदुपस्थापक-शब्दार्थयोरेव तत्त्वौचित्यात । तथा च रसप्रतिबन्धकदोषाभावविशिष्टतात्पर्याभावाभावाव-च्छिन्नव्यङ्ग्यव्यञ्जकपरम्परासम्बन्धान्यतरसम्बन्धेन गुणविशिष्टचमत्कृतिजनकतावच्छेदक-स्फुटालङ्काररसान्यतरवच्छब्दार्थत्वं तत्त्वमिति जयरामभट्टाचार्यमतानुयायिनः ।

केचित्तु यथाशक्ति दोषव्यावृत्तये दोषपदम्, दोषाणामपकर्षमात्राधायकत्वेन काव्यस्वरूपानुपघातकत्वात्, रत्नादौ कीटवेधवत् आस्वादवति दुष्टेऽपि तद्व्यवहारात् । अन्यथा दोषनिरूपणप्रकरणे अन्यूनपदत्वेन दूषितस्य काव्यत्वाभावापत्तेः । ध्वनिता 'तथाभूताम्' इत्यादेस्तृतीयोल्लासे प्रतिपादिता विरुध्येत । ध्वनिकृतामपि अविमृष्टविधेयदोषदुष्टस्य 'न्यक्कारो ह्ययम्' इत्यादेर्ध्वनित्वम्, 'दुष्टं काव्यम्' इति व्यवहारोऽपीत्थं सङ्गच्छत इत्याहुः । काणत्वादिदोषेण पुरुषस्येव स्वरूपहानेरभावेऽपि चमत्कृतिजनकत्वायोग्यत्वेनाकाव्यतापत्तेः, तस्य तदेकप्रधानत्वात । तत्रापि दोषाणां निरा-करिष्यमाणत्वाच्च । सुबुद्धिनाथमिश्रास्तु—स्फुटदोषराहित्यमदोषपदस्यार्थः । स्फुटत्वञ्च कविप्रतिभातिरोधानाशक्यत्वम् । अस्ति प्रतिभावता काव्ये कश्चन विशेषो यत् सामाजिकां-श्चित्रार्पितानिव कृत्वा दोषं न ग्राहयतीत्याहुः । तदप्यसत्, विशेषपरत्वे प्रमाणाभावात् । काव्यसामान्यस्य प्रतिभाजन्यत्वेन कुत्रापि दोषग्रहणानापत्तेः । एवञ्च 'न्यक्कारो ह्ययम्' इत्यादीनामुत्तमतया प्रतिभाजन्यत्वेन दोषाभिधानं विरुद्धमिति चेदत्र वदन्ति— अस्फुटानां तेषां रसोद्बोधाविरोधित्वेन तदभावस्य लक्षणाघटकतया स्फुटानामेव तद्विघात-कत्वेन तदभाव एव लक्षणघटक इति दिक् ।

अत्र चण्डीदासमतानुयायिनो दर्पणकृतस्तु—दोषरहितस्यैव काव्यत्वे 'न्यक्कारो ह्ययम्' इत्यादावविधेयविमर्शसत्त्वेनाव्याप्त्यापत्तेः । क्वचिद् दोषवत्त्वे क्वचिददोषवत्त्वे काव्यत्वाकाव्यत्वाभ्यामाकृष्यमाणं किमपि न स्यात्, काव्यस्य विरलविषयत्वापत्तेश्च । सर्वथाऽदोषस्याभावेन निर्विषयत्वापत्तेश्च । नञ ईषदर्थे शक्तौ दोषाभाववति काव्यत्वा-नापत्तेः । सति सम्भवे 'ईषद्दोषौ' इत्यपि न वाच्यम्, उपचारतया रत्नादिस्वरूपस्य कीटादिवेधानामिव तत्स्वरूपस्य दोषैरव्याघातात् । तयोः सगुणत्वविशेषणमप्ययुक्तम् । 'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः' इत्यादिना तेषां रसनिष्ठत्वप्रतिपादनात् । रसाभिव्यञ्जकत्वेन तत्सार्थक्यं न सम्भवति, गुणैस्तदन्वयव्यतिरेकनियमेन 'सरसौ इत्यस्य' आवश्यकत्वे तद्व्यर्थत्वापत्तेः । 'प्राणिमन्तो देशाः' इति वक्तव्ये शौर्यादिमन्तो देशाः इति कथनस्य व्यर्थत्वात् । अलङ्काराणामुत्कर्षमात्राधायकत्वेन स्वरूपानुपयोगात्त-द्विशेषणस्यापि व्यर्थत्वाच्च । तस्मात 'रसात्मकं वाक्यं काव्यम्' इत्येव तल्लक्षणमिति वदन्ति । तदयुक्तं वस्त्वादिप्रधाने काव्येऽव्याप्त्यापत्तेः । न चेष्टापत्तिः, महाकविसम्प्रदाय-स्याकुलीभावप्रसङ्गात्, जलप्रवाहवेगनिपतनादेः कपियाचनादिविलसितानां च कविवर्णितत्वात् । तत्रापि परम्परया कथञ्चिद्रसाङ्गीकारे गौरवमिति इत्यादावतिव्या-प्त्यापत्तेः ।

यत्तु दोषरहितस्यैव तत्त्वे 'न्यक्कारो ह्ययम्' इत्यादौ विधेयाविमर्शत्वेन तत्त्व-व्याघात इति, तन्न, अन्येषां पराभवो ममारित्वस्यैव एव न्यक्कारः । बहुवचनेन चायोऽपि इत्यनुतापातिशयः । तापसपदोपादानेन तु तत्रापिनिर्जिताग्रप्रत्ययनात् । सोऽप्यत्रैव =

सकलराक्षसपरीतायां लङ्कायामेवेति तिरस्कारातिशय । रक्षन्ति परानिति यौगिकार्थाभावेऽपि स्वस्यापि रक्षणेऽसमर्थो जीवतीति सोत्प्रासकाक्का स्वनामसङ्कीर्तनं वीररससञ्चार्यतिशयं पुष्णातीति प्रतिपदव्यङ्ग्यसत्त्वेन तत्सत्त्वात् स्वाधिक्यकीर्तनार्थं स्वसंज्ञोच्चार एव दूषणसत्त्वात् । यत्तु—'क्वचित् दोषवत्त्वे' इत्यादि, तदपि न; एकस्यापि ज्ञानस्य भ्रमत्वप्रमात्ववदेकस्याप्युभयत्वाङ्गीकारसत्त्वात् न च सङ्कर., उपाधौ तस्येष्टत्वात्, जातावेव तदनङ्गीकारात् ।

तद्विरलविषयत्वे त्विष्टापत्तेः, द्वित्राण्येव काव्यानीति ध्वनिकारोक्ते. । यत्तु दोषैर्न स्वरूपव्याघात, तदपि न, तेषां रसापकर्षकत्वेन न्यूनत्वापत्तौ तत् सत्त्वात्, तत्रापि काव्यत्वे लक्षणस्य व्यर्थत्वापत्तेश्च । सगुणत्वविशेषणमपि आवश्यकम्, तेषां रसाभिव्यञ्जकवर्णपरत्वेन तेषामभावे स्वरूपव्याघातापत्तेः । अलङ्काराणामपि पृथक् चमत्कृतिजनकत्वेन तद्विशेषणस्याप्यावश्यकत्वात्, रसाद्यलङ्कारयोस्तज्जनकताया. प्रदीपादिसम्मतत्वाच्चेति दिक् ।

कविकर्म काव्यमिति यौगिकरूपसमाख्या बलाद्विभावादिद्योतकशब्दस्यैव तत्त्वं नार्थस्य, तस्य तत्कृत्यसाध्यत्वात् । अत एवाभ्यर्हितस्य तस्य प्राङ्निर्देशः । तथा चास्वादजीवातु. पदसन्दर्भ काव्यम् । अथवा योजनायामेव तद्व्यापारेण 'इष्टार्थावच्छिन्नतादृशयोजनाविषयशब्दावल्येव वा काव्यम्' 'शरीरं तावदिष्टार्थव्यवच्छिन्ना पदावली' इति दण्ड्युक्ते. । न चोभयपदार्थप्रधानकद्वन्द्वविरोध इति वाच्यम्, काव्यस्य व्यङ्ग्यापरामर्शणमृते चमत्कृत्यभावेन चित्तवशेऽहेतुत्वादुपदेशे पर्यवसानानुपपत्त्या व्यञ्जनाधीनव्यङ्ग्यपरामर्शावश्यकत्वात् । व्यञ्जनायाः शब्दार्थावाश्रयावित्येतावन्मात्रेण द्वयोः प्राधान्यमङ्गीकृत्य तत्करणादिति रसगङ्गाधरानुयायिनः, तदपि न, काव्यत्वप्रयोजकस्यास्वादव्यञ्जकत्वस्य शब्दार्थयोरविशेषात् । अर्थेष्वपि व्यञ्जनावृत्त्यङ्गीकारात् । शब्दार्थयोरुत्कर्षापकर्षाभ्यां तदुत्कर्षापकर्षाव्यवहारात् । विभावाद्यर्थाविशिष्टेषु तेषु वा तत्त्वे विनिगमकाभावाच्च । न च समाख्यैव विनिगमकम्, कविप्रकाश्यत्वेनैतदुपपत्तेः । इदं काव्यममुकेन कृतमिति व्यवहारोऽपि तत्पर एव, अन्यथा तन्नित्यत्वे मौनिश्लोकादौ च तदसम्भवात् । विभावत्वादिव्यवहारस्य शब्दार्थयोजनरूपकविव्यापारावलम्बकत्वाच्च ।

रसगङ्गाधरकृतस्तु—शब्दार्थयो. काव्यशब्दवाच्यत्वे प्रमाणाभाव. काव्यमुच्चै. पठ्यते, काव्यादर्थोऽवगम्यते इत्यादिसर्वसिद्धव्यवहारात् शब्दविशेषस्य काव्यत्वप्रतिपत्ते. । व्यवहारस्य शब्दमात्रे लक्षणयोपपादनीयतापि न, काव्यत्वेनाभिमतशब्दार्थयुगले तच्छक्तिप्रमापकदृढतरप्रमाणस्यासत्त्वात्, विमतवाक्ये श्रद्धाया अभावाच्च । एवञ्च काव्यस्योभयत्र शक्तिग्राहकप्रमाणाभावे व्यवहाराच्छब्दवृत्तितच्छक्तेर्दुर्निवार्यत्वाच्च । तथा च विनिगमकाभावकथनमप्यसद्धेतु । तथा च शब्दस्यैव तत्त्वे तल्लक्षणकथनमेव योग्यम्, न तु स्वकल्पितकाव्यपदार्थस्य ।

आस्वादोद्बोधकत्वस्यैव तत्प्रयोजकत्वेन तस्य चोभयत्र सत्त्वाद्युगलमेव तदिति यदाहु, तन्न । रागस्यापि रसव्यञ्जकतया सर्वसम्मतत्वेन काव्यत्वापत्ते. । एतेन रसोद्बोधसमर्थस्यैवात्र तत्त्वमित्यपास्तम् । सर्वनाट्याङ्गेषु तदापत्ते. । किञ्च काव्यत्वमुभयत्र व्यासज्यवृत्ति, प्रत्येकपर्याप्तं वा । नाद्य., एको न द्वावितिवत् श्लोकवाक्यं न काव्यमिति व्यवहारापत्ते. । नान्त्य., एकस्मिन् पद्ये काव्यद्वयव्यवहारापत्ते. । तस्मा-

त्तस्य शब्दनिष्ठत्वमेव । लक्षणे गुणालङ्कारादिनिवेशोऽपि न सन्, 'उदयमितश्चन्द्रः', 'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादावव्याप्तेः । चमत्कारस्य तज्जीवितस्यात्र सत्त्वेन तदभावस्य वक्तुमशक्यत्वात् । अन्यथा तवाभिमतस्यापि तत्त्वापत्तेः, तयोस्तत्रानुगमाच्च । एष कपिसंयोगीतिवत् काव्यत्वस्याव्याप्यवृत्तितायाः अभावात् मूले महीरुहो विहङ्गसंयोगो न शाखायामिति प्रतीतेरिवेदं पूर्वार्द्धं काव्यं नोत्तरार्द्धं इति प्रतीतेरप्रसिद्धत्वात्, आत्मधर्माणां गुणानामुपस्कारकाणामलङ्काराणां च शरीरघटकत्वानुपपत्तेश्च । तस्माद् 'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' । लोकोत्तराह्लादजनकज्ञानगोचरत्वं रमणीयत्वम् । लोकोत्तरत्वञ्च-आह्लादगतश्चमत्कारत्वापरपर्यायोऽनुभवसाक्षिको जातिविशेष एव । पुत्रस्ते जातः, धनं ते दास्यामीति वाक्यार्थधीजन्याह्लादस्य लोकोत्तरत्वाभावान्न काव्यत्वातिप्रसक्तिः । इत्थञ्च चमत्कारजनकभावनाविषयार्थप्रतिपादकशब्दत्वम्, यत्प्रतिपादितार्थविषयकभावनात्वं चमत्कारजनकतावच्छेदकं तत्त्वम्, स्वविशिष्टजनकतावच्छेदकार्थप्रतिपादकतासंसर्गेण चमत्कारवत्त्वमेव वा काव्यत्वमिति फलितमित्याहुः । तदपि न । द्वयोरेव काव्यत्वस्येष्टत्वात्, कविव्यापारस्य तत्र समत्वात् । तत्त्वञ्च चमत्कारत्वावच्छिन्नाह्लादजनकज्ञानगोचरत्वमेव । मृगो धावतीत्यादौ तादृशव्यापाराभावान्न काव्यत्वम् । तस्य शब्दमात्रवृत्तित्वनियमे तु कविवक्तृप्रौढोक्तिनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिरूपार्थशक्तिमूलत्वादेविलयापत्तेः । काव्यं श्रुतमित्यादेः शब्दशक्तिसाधकव्यवहारस्येव काव्यं बुद्धमिति व्यवहारस्यार्थे काव्यत्वप्रतिपादकत्वात् । एतस्यैव शब्दशक्तौ तन्नियमस्य प्रतिषेधकत्वात् । अलङ्कारादिविशिष्टस्य वर्णनाविशेषस्य वा तस्य व्यासज्यवृत्तित्वासम्भवात् । पर्याप्तेः तु इष्टापत्तिरेव । न च काव्यद्वयव्यवहारापत्तिः, विजातीयैकचमत्कृतिजनकतया तद्व्यवहाराभावात् । शब्दस्य चमत्कृतिजनकत्वे तस्य, अर्थचमत्कृतौ अर्थस्य, उभयत्र चमत्कृतौ द्वयोरेव काव्यत्वव्यवहारात् । शब्दानन्त्यन्तु विजातीयैकचमत्कृतिजनकतया न दोषाय । किञ्च, शब्दार्थयोरौत्पत्तिकनित्यसम्बन्धत्वात्तदन्वयव्यतिरेकानुविधानाद् द्वयोरेव तत्त्वमुचितम् । जन्यजनकभावस्तु न सम्भवति, 'वागर्थाविव' इत्यादावनुगामित्वानापत्तेः । नाप्यभेदः, मुखदाराद्यापत्तेः । कल्पितत्वे सम्बन्धानां नियमाभाव एव, सर्वेषां कल्पितत्वेन समानत्वात् । भेदाभेदस्य तु न सम्बन्धत्वम्, समवायस्तु गुणगुणिनोरेव । तस्मात्तयोः सम्बन्धस्य नित्यतया स्वाभाविकत्वेन पृथगेकस्यानुपस्थितिरेवेति कथं शब्दस्य तत्त्वमिति तयोः सव्येतरविषाणवत् समानकालिकत्वप्रतिपत्तेरिति दिक् ।

( चित्र० )

## यत्र वाच्यातिशायि व्यङ्ग्यं स ध्वनिः ।

यथा—

'स्थिताः क्षणं पक्ष्मसु ताडिताधराः पयोधरोत्सेधनिपातचूर्णिताः ।
वलीषु तस्याः स्खलिताः प्रपेदिरे चिरेण नाभिं प्रथमोदबिन्दवः ॥'

( भारती )

जिस काव्य में वाच्यार्थ की अपेक्षा [illegible] चमत्कार [illegible], उसे [illegible] ।

[illegible], यथा—'स्थिता इत्यादि' ।

ज्योत्स्ना से उपशोभित है—समासोक्ति। कमल के सदृश मुख है इत्यादि में—श्लेप। मुख के आगे चन्द्रमा निस्तेज है—अप्रस्तुतप्रशंसा। इस प्रकार उपरोक्त अनेक अलकारों के विवर्त्त में उपमालकार ही है। इस प्रकार अप्पयदीक्षित ने अलकारों के बीच उपमा का महत्त्व स्थापित किया है।

( सुधा )

उपमाया अनेकालङ्काररूपतामुक्तिभेदेन दर्शयति—तथा हीति। चन्द्र इवेति। वाक्यभेदेनोपमानोपमेयत्वरूपोपमेयोपमा तृतीयसदृशनिषेधात् पृथक्। मुखं मुखमिवेत्यनन्वयः। एकस्यैवोपमानोपमेयतावच्छेदकत्वाद् द्वितीयसदृशव्यवच्छेदात् पृथगुक्तिः। 'मुखमिव चन्द्रः' इति प्रतीपम्, प्रसिद्धोपमानप्रतिकूलधर्मवत्त्वस्य सत्त्वात्। प्रतिकूलत्वञ्च तिरस्कारप्रयोजकत्वमिति नव्याः। उपमानतिरस्कारादुपमाभेदः। 'चन्द्रं दृष्ट्वा मुखं स्मरामि' इति स्मरणम्। स्मरामीत्यनुभवसाक्षितया स्मृतित्वजातिस्तत्र। 'मुखमेव चन्द्रः' इति रूपकम्, उपमानोपमेययोरभेदस्यात्र सत्त्वात्। 'मुखचन्द्रेण तापः शाम्यति' इति परिणामः। विषयनिष्ठायाः प्रकृतकार्योपयोगिताया अवच्छेदिका विषयात्मतापरिणतिः। तस्या अत्र सत्त्वात्। 'किमिदम्' इत्यादि सन्देहः, निश्चयभिन्नत्वे सति सम्भावनाभिन्नज्ञानवत्त्वस्य सत्त्वात्। चन्द्र इत्यादि भ्रान्तिमान्, विशेष्यावृत्तिप्रकारकज्ञानवत्त्वस्य सत्त्वात्। 'चन्द्र इति' इत्यादिरुल्लेखः, ग्रहीतृविषयाद्यन्यतमानेकत्वप्रयुक्तस्यैकस्योल्लिख्यमानानेकत्वप्रकारत्वस्य सत्त्वात्। 'चन्द्रोऽयम्' इत्यपह्नुतिः, अभेदप्रतिपत्तिनिरूपिताङ्गाङ्गित्वान्यतरवन्निषेधस्य सत्त्वात्। 'नूनं चन्द्रः' इत्युत्प्रेक्षा, विषयिनिष्ठधर्मसम्बन्धप्रयुक्तविषयिधर्मिकताशक्यसम्बन्धावच्छिन्नविषयिविधेयकाहार्यसम्भावनस्य सत्त्वात्। चन्द्रनिष्ठाह्लादकत्वादिधर्मसम्बन्धप्रयुक्ततत्संभावनस्याहार्यरूपस्य मुखे सत्त्वेन तत्समन्वयाच्च। 'चन्द्रोऽयम्' इत्यतिशयोक्तिः, अनुपात्तविषयधर्मिकाहार्यनिश्चयविषयीभूतविषय्यभेदतारूप्यान्यतरत्वस्य तल्लक्षणस्य तत्र सत्त्वात्। 'मुखेन' इत्यादि तुल्ययोगिता, अनेकप्रस्तुतमात्रसम्बद्धैकचमत्कारिधर्मताद्दशाप्रस्तुतधर्मान्यतरत्वस्य विद्यमानत्वात्। 'निशि चन्द्रः' इत्यादि दीपकम्, वर्ण्यावर्ण्यान्वितत्वैकचमत्कृतित्वावच्छिन्नधर्मवत्त्वस्य सत्त्वात्। 'त्वन्मुख एवाहं रज्यामि' इत्यादि प्रतिवस्तूपमा, सकृद्धर्मोक्तिप्रङ्गेनासकृद्धर्मोक्तिगम्यवाक्यार्थसादृश्यवल्लक्षणस्य समन्वयात्। 'दिवि चन्द्रस्त्वन्मुखं भुवि' इति दृष्टान्तः, बिम्बप्रतिबिम्बभावावच्छिन्नोपमानोपमेयघटकवाक्यार्थघटकधर्मवत्त्वस्य सत्त्वात्। 'मुखं चन्द्रश्रियं बिभर्ति' इति निदर्शना, उपमेयवाक्यार्थे उपमानवाक्यार्थैक्यारोपवत्त्वस्य सत्त्वात्। 'निष्कलङ्कं मुखम्' इत्यादि व्यतिरेकः, उपमानावधितदुपमेयाधिक्यवर्णनात्। 'त्वन्मुखेन समम्' इत्यादि सहोक्तिः, चमत्कृतिजनकतारूपसाहित्यवत्त्वसत्त्वात्। 'रम्यं नेत्रोत्पलं विना भृङ्गाञ्जनं न सह्यम्' इति विनोक्तिः, किञ्चिद् व्यतिरेकेण अस्तु प्रस्तुतस्य रम्यत्वान्यतरधर्मवत्त्वसत्त्वात्। 'मुखं नेत्राङ्कम्' इत्यादि समासोक्तिः, विशेषणमात्रसाम्यगम्याप्रस्तुतवृत्तान्तस्य सत्त्वात्। 'अब्जेन सदृशम्' इत्यादि श्लेषः, अनेकार्थाधिकरणशब्दसत्त्वात्। 'मुखस्य पुरतः' इत्याद्यप्रस्तुतप्रशंसा, प्रकृतार्थप्रतिपादकाप्रकृतार्थवत्त्वस्य सत्त्वात्।

प्रकरणमुपसंहरति—एवम् = पूर्वोक्तप्रकारेण, अलङ्काररूपो यो विवर्तः = उपादानविषमसत्ताकोऽन्यथाभावः, तद्वती तदधिष्ठानेति, तदाश्रया इत्यर्थः।

तदेवोपपादयन् प्रथमनिरूपणीयतां तस्याः प्रतिपादयति—तदिदमिति। तत् = तस्मात्, यतः सर्वालङ्कारविवर्त्ताधिष्ठानवतीयमुपमा, तस्मादित्यर्थः। इदं चित्रमलङ्कारविषयं विश्वं जगद् ब्रह्मज्ञानादिवोपमाज्ञानाद् ज्ञातं ज्ञानविषयीभूतं भवति। यथा ब्रह्मज्ञानाद् विश्वं ज्ञातं भवति तद्वदुपमाज्ञानादलङ्कारविषयमपीत्यर्थः। ब्रह्मव्यतिरेकेण विश्वमिवोपमाव्यतिरेकात् तदभाव इति यावत्। इति हेतोरादौ निखिलैर्भेदैः सहिता सोपमा निरूप्यते। उपमालङ्कारः, 'साधर्म्यमुपमा भेदे' इति तल्लक्षणात्। तस्याः, प्रथमनिरूपणहेतुत्वेन काव्यलिङ्गरूपवाक्यार्थतालङ्कारः, 'काव्यलिङ्गं हेतोर्वाक्यपदार्थता' इति प्रकाशोक्तेः। गीतिरत्र वृत्तम्—'आर्या प्रथमदलोक्तं यदि कथमपि लक्षणं भवेदुभयोः। दलयोः कृतयतिशोभां तां गीतिं गीतवान् भुजङ्गेशः॥ इति तल्लक्षणात्।

( चित्र० )

अस्यास्तावदेवं लक्षणमाहुः—

उपमानोपमेयत्वयोग्ययोरर्थयोर्द्वयोः ।
हृद्यं साधर्म्यमुपमेत्युच्यते काव्यवेदिभिः ॥

कविसमयप्रसिद्ध्यनुरोधेनोपमानोपमेयत्वयोग्ययोरेव साधर्म्यमुपमा, न त्वतथाभूतयोः। अत एव 'कुमुदमिव मुखं प्रसन्नम्' इत्यादिनोपमा। तथाभूतयोरपि वस्तुत्वद्रव्यत्वादिकृतमहृद्यं साधर्म्यं न तथा। किन्तु हृद्यमेव कान्तिमत्त्वादिकम्। सर्वोऽपि ह्यलङ्कारः कविसमयप्रसिद्ध्यनुरोधेन हृद्यतया काव्यशोभाकर एवालङ्कारतां भजते। अतः 'गोसदृशो गवयः' इति नोपमा, 'गौर्वाहीकः' इति न रूपकम्, 'स्थाणुर्वा पुरुषो वा' इति न सन्देहः, 'इदं रजतम्' इति न भ्रान्तिमान्, 'नायं सर्पः' इति नापह्नुतिः 'पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते' इति न पर्यायोक्तम्, 'पर्वतो वह्निमान्' इति नानुमानम्, 'स देवदत्तः' इति न स्मरणम्, 'तस्थस्थमिपां तान्तन्तामः' इति न यथासङ्ख्यम्, 'पुत्रेण सहागतः पिता' इति न सहोक्तिः, 'तेन विना गतः' इति न विनोक्तिः, 'श्वेतो धावति' इति न श्लेषः, इत्याद्यूहनीयम्।

( भारती )

सर्वप्रथम प्राचीन आचार्यों ने उपमा का लक्षण इस प्रकार कहा है—उपमानता और उपमेयता के योग्य दो पदार्थों के सुन्दर साधर्म्य अर्थात् समान धर्म वाले होने को उपमा कहते हैं।

कविप्रसिद्धि के अनुरोध से योग्य उपमानत्व एवं उपमेयत्व के बीच साधर्म्य रहने पर ही उपमालकार होता है न कि अयोग्य एवं असाधर्म्य के बीच। इसीलिए 'कुमुद की तरह मुख प्रसन्न है' इत्यादि में उपमालकार नहीं है। वैसे रहने पर भी दोनों में वस्तुत्व द्रव्यत्वादिकृत असौंदर्य के कारण उस प्रकार साधर्म्य का भी अभाव है। ( यदि वैसा साधर्म्य वस्तुत्व-द्रव्यत्वादि कृत मान भी लें तो 'गोसदृशो गवय' अर्थात् जैसा बैल होता है, वैसी ही गवय ( नील गाय ) होती है, ऐसे स्थलों में अतिव्याप्ति दोष हो जायगा। ) अतः, 'हृद्यम्' अर्थात् कान्तिमत्व विशेषण दिया गया है, आदि शब्द से यहाँ आह्लादकत्व का बोध होता है। इसी प्रकार सभी

अलंकार कविसकेतप्रसिद्धि के अनुरोध से अपने क्रान्तिमत्वादि रूप से काव्य की शोभा बढाकर अलङ्कारत्व को प्राप्त करते हैं। यही कारण है कि 'बैल की तरह नीलगाय' में कविसकेतप्रसिद्धि के कारण चमत्कार के अभाव में उपमालकार नहीं हुआ। इसी प्रकार 'गौर्वाहीकः' में रूपक अलकार नहीं है। स्थाणु (ठूँठ) है अथवा आदमी—यहाँ सदेह अलकार नहीं है। 'यह चाँदी है'—यहाँ भ्रान्तिमान अलकार नहीं है। 'यह सर्प नहीं है'—यहाँ अपह्नुति अलकार नहीं है। 'देवदत्त मोटा है, किन्तु दिन मे खाता नहीं'—यहाँ पर्यायोक्तालकार नहीं है। 'इस पहाड में आग है'—इसमें अनुमान अलकार नही है। 'वही देवदत्त है' इसमें स्मरण अलकार नही है। 'तस्थस्थमिपा तान्तन्तामः—इस सूत्र में यथासख्यालङ्कार नहीं है। 'पुत्र के साथ पिता आया है', इसमें सहोक्ति नही है। 'उसके विना गया'—इसमें विनोक्ति नही है। 'सफेद दौडता है'—यहाँ श्लेषालकार नहीं है। इसी प्रकार कल्पना करनी चाहिए।

(सुधा)

तत्रोपमायाः प्राचीनप्रतिपादितं लक्षणं खण्डयितुं सव्याख्यानं तल्लक्षणमुपन्यस्यति—अस्या इति। तावत्=प्रथमम्, अस्या उपमायाः, प्राचीना एवं लक्षणमाहुः कथयन्तीत्यर्थः। लक्षणत्वञ्चाव्याप्त्यसम्भवैतद्दोषत्रयरहितासाधारणधर्मवत्त्वमेव। अव्याप्तित्वञ्च लक्ष्यतावच्छेदकसमानाधिकरणत्वे सति लक्ष्यतावच्छेदकसमानाधिकरणाभावप्रतियोगितावच्छेदकधर्मवत्त्वम्। तेनासंभवादौ असाधारणधर्मे च नातिव्याप्तिः। लक्ष्यतावच्छेदकसमानाधिकरणत्वे सति तद्विरुद्धधर्मसमानाधिकरणत्वमतिव्याप्तित्वम्। तेन नोक्तदोषः। लक्ष्यतावच्छेदकीभूताभावप्रतियोगित्वमसम्भवत्वम्। तेनाव्याप्तौ नातिव्याप्तिः। असाधारणधर्मत्वञ्च लक्ष्यतावच्छेदकसमनियतत्वम्। दूषणत्रयरहितत्वस्य तदुक्तौ तत्तद्दूषणशरीरघटिततत्तदभावकूटवत्त्वनिवेशे गौरवात्। तत्प्रयोजनं व्यवहारो व्यावृत्तिर्वा, 'व्यावृत्तिर्व्यवहारो वा लक्षणस्य प्रयोजनम्' इत्युक्तेः। वस्तुतस्तु—इतरव्यावृत्तिरेव लक्षणस्य मुख्यं प्रयोजनम्, शब्दप्रयोगरूपव्यवहारस्य कण्ठताल्वादिव्यापारेणापि सम्भवात्। एतेषां दूषणानां हेत्वाभासे भागासिद्धिसव्यभिचारविरोधत्ववद्व्यवहार इति दिक्।

लक्षणमाह—उपमानोपमेयत्वयोग्ययोरिति। उपमीयतेऽनेनेत्युपमानम्, 'करणाधिकरणयोश्च' इति ल्युट्। उपमातुं योग्यमुपमेयम्। उपमानञ्चोपमेयञ्चोपमानोपमेये, तयोर्भाव उपमानोपमेयत्वम्। त्वप्रत्ययस्य द्वन्द्वान्ते श्रूयमाणत्वादुभयत्रान्वयः। व्युत्पत्तौ पदशब्दस्य शब्दपरत्वात्, 'व्याप्तिविशिष्टपक्षधर्मता' इत्यादौ तथात्वस्य दृष्टत्वात्, पट्वीमृदूयत इत्यादौ द्वन्द्वोत्तरं विद्यमानक्यङ्प्रत्ययस्योभयत्रान्वयित्वस्य भाष्यादौ प्रतिपादितत्वादिति। तत्र उपमानोपमेयत्वेन योग्यौ, तयोर्द्वयोरर्थयोर्हृद्यं चारु साधर्म्यं काव्यवेदिभिरुपमेत्युच्यते, प्रतिपाद्यते इत्यर्थः। कविसमयप्रसिद्ध्यनुरोधेन योग्ययोरेव साधर्म्यमुपमा, न तु तदप्रसिद्धयेति। अत एव 'कुमुदमिव मुखं प्रसन्नम्' इति नोपमालङ्कार, कुमुदोपमानत्वस्य कविसमयाप्रसिद्धेः। तथाभूतयोरपि साधर्म्यं वस्तुत्वद्रव्यत्वादिकृतं चेद् वक्ष्यते, तदा गोसदृशो गवय इत्यादावतिव्याप्तेः। अतो हृद्यमिति। हृद्यञ्च कान्तिमत्त्वादिकम्, आदिशब्देनाह्लादकत्वादि। सहृदयाचारं प्रतिपादयन्नतिव्याप्तिं निराकरोति—सर्वोऽपीति। अपिरेवार्थे, सर्व एवालङ्कारः, अलङ्कारमात्रमित्यर्थः। कविसङ्केतप्रसिद्धेरनुरोधेन हृद्यतया कान्तिमत्त्वादिरूपया काव्यस्य शोभाकर एव अलङ्कारभावं भजते। अतो हेतो. 'गोसदृशो गवयः' इत्यत्र उपमा न, कविसङ्केतप्रसिद्ध्या चमत्कृतेरभावात्। सर्वत्र कान्तिमत्त्वाभाव एव हेतुरलङ्कारत्वनिषेधेऽवसेय इत्याद्यूहनीयमित्यन्तमेकान्वयः।

( चित्र० )

अत्रेदं विचार्यते—'द्वयोः' इति विशेषणमिह किमर्थम् । स्वस्य स्वेनैव साधर्म्यवर्णनात्मकस्यानन्वयस्य व्युदासार्थमिति चेत्, एवमप्युपमानस्योपमेयत्वकल्पनात्मके प्रतीपे; द्वयोः पर्यायेणोपमेयत्वकल्पनात्मिकायामुपमेयोपमायाम्, चातिव्याप्तिः । तयोः सादृश्यवर्णनसत्त्वादुपमात्वेन संग्राह्यत्वे तथैवानन्वयोऽपि संग्राह्यः स्यादिति व्यर्थं द्वयोरिति पदम् । एतेन 'साधर्म्यमुपमा भेदे—' इति काव्यप्रकाशोक्तलक्षणेऽनन्वयव्युदासाय कृतं भेदग्रहणमपि प्रत्युक्तम् । न हि संभवत्साधर्म्यवर्णन एवोपमात्वम्, येन स्वस्य स्वेन साधर्म्यासंभवादनन्वयस्य व्यवच्छेद्यत्वम्, इतरयोः सग्राह्यत्वं न स्यात् । तथात्वे 'हंसीव धवला कीर्तिः स्वर्गङ्गामवगाहते' इत्यादौ कविकल्पितसाधर्म्योपमाया अनुपमात्वप्रसङ्गात् । किञ्च, सत्यामप्युपमानोपमेयत्वयोग्यतायां सत्यपि हृद्यत्वे लिङ्गवचनभेदादिदुष्टायामुपमायाम् 'हंसीव धवलश्चन्द्रः सरांसीवामलं नभः' इत्यादिरूपाग्रामतिव्याप्तिः, उदाहरिष्यमाणे चोपमाध्वनावतिव्याप्तिः । न हि सोऽप्यलङ्कारः; अलङ्कार्यत्वात्, ब्राह्मणश्रमणन्यायेन तत्रालङ्कारध्वनिव्यपदेश इति सिद्धान्तात् । यदि च दुष्टादुष्टालङ्कार्यालंकारसाधारणोपमासामान्यलक्षणमिति नोक्तातिव्याप्तिः, तदोपमानोपमेयत्वयोग्ययोरिति हृद्यमिति च व्यर्थम् । कविसमयप्रसिद्ध्यभावादिदुष्टोपमाया अपि संग्राह्यत्वात् ।

( भारती )

प्राचीन आलकारिकों के इस लक्षण की प्रथम व्याख्या कर अव उस लक्षण के दोषों का उद्घाटन करते हुए दीक्षितजी ने लिखा है—**अत्रेदं विचार्यते**—'अत्र अर्थात् इस लक्षण में 'इदम्' अर्थात् इस दोष पर विचार करते हैं—'**उपमानोपमेयत्वादि**' पूर्वकथित कारिका में 'द्वयोः' विशेषण पद व्यर्थ है । क्योंकि, 'अर्थयो ' में द्विवचनान्त विभक्ति से ही 'द्वयोः' अर्थ की गतार्थता है, पुन यह विशेषण निरर्थक ही है । यदि आप कहें कि स्व का स्व के साथ साधर्म्य वर्णनात्मक अनन्वयालकार में अतिव्याप्ति दोष निवारण के लिए 'द्वयोः' पद की आवश्यकता है—अर्थात् चन्द्रमा का चन्द्रमा के साथ ही साधर्म्य वर्णन रूप में जैसे 'चन्द्र के समान चन्द्र ही श्रीमान है' इस अनन्वय में अतिव्याप्तिदोष निवारण के लिए 'द्वयो.' पद आवश्यक है तो हम कहेंगे कि इस अनन्वय में 'द्वयो.' पद देने से अतिव्याप्ति दोष का यत्किञ्चित् परिहार हो जाता है, किन्तु, उपमान का चन्द्रादि उपमेयता रूप कल्पना में जैसे 'मुख के समान चन्द्र है' इस प्रतीप में 'द्वयो.' अर्थात् उपमान और उपमेय का क्रमश उपमेय और उपमान रूप कल्पनात्मकता में—'धर्म अर्थ की तरह तुम में पूर्ण है और अर्थ धर्म की तरह पूर्ण है' इस उपमेय और उपमा में दोनों के सादृश्यवर्णन रहने के कारण 'द्वयो.' पद रहने पर भी अतिव्याप्ति दोष हो ही जाता है । इसी प्रकार अनन्वय में भी तद्रूपता ग्रहण करने पर भी 'द्वयो ' पद रहने पर अतिव्याप्ति दोष जब रह ही जाता है तो फिर 'द्वयो ' विशेषण बिलकुल ही निरर्थक है ।

'द्वयो ' इस विशेषण का निरर्थकत्व सिद्ध करने के बाद प्रसगवश काव्यप्रकाशोक्त अक्षण का भी खण्डन करते हैं—'**साधर्म्यमुपमा भेदे**' अर्थात् 'उपमा' वह अलङ्कार है, जिसे उपमान

और उपमेय का, उनमें भेद होने पर भी, परस्पर साधारण धर्म से सम्बद्ध होना कहा जाता है। काव्य-प्रकाश के इस लक्षण में—अनन्वय में अतिव्याप्ति दोष निवारण के लिए जो 'भेदे' शब्द ग्रहण किया गया है, वह भी निरर्थक ही है। क्योंकि इससे यदि अनन्वय में अतिव्याप्ति का निवारण हो भी जाता है तो प्रतीपादि में अतिव्याप्ति दोष दुर्निवार हो जाता है। यदि आप विद्यमान साधर्म्यवर्णन को ही उपमा का प्रयोजकत्व मान लेते हैं तो जिसके द्वारा—निज का निज के साथ साधर्म्य का होना असभव होने के कारण अनन्वय में तथाकथित अतिव्याप्ति दोष रह ही जाता है, साथ ही दूसरों के साथ इसका संग्राह्यत्व भी नहीं हो पाता। इतना ही नहीं, जहाँ कवि के द्वारा कल्पित साधर्म्य का वर्णन है, जैसे 'हँसी की तरह धवल तुम्हारी कीर्त्ति स्वर्ग रूपी गगा का अवगाहन कर रही है' इत्यादि। वहाँ उपमा में भी अनुपमात्व का प्रसग हो जायेगा, क्योंकि यहाँ भी विद्यमान साधर्म्यवर्णन के अभाव में अतिव्याप्ति दोष हो ही जायगा। दूसरी बात यह भी है कि उपमान और उपमेयत्व की योग्यता रहने पर भी तथा हृदयत्व के रहने पर भी जहाँ दुष्ट उपमा है वहाँ भी उपमा के लक्षण चले जाने के कारण अतिव्याप्ति दोष की समावना है। जैसे 'हँसी की तरह शुभ्र चन्द्रमा सरोवर की तरह स्वच्छ नभ में विचरता है।' ऐसे स्थलों में भी अतिव्याप्ति होगी। उदाहरिष्यमाण उपमा ध्वनि में भी अतिव्याप्ति दोष होगा। जैसे—

> वाहि वात यतः कान्ता तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश।
> त्वयि मे गात्रसंस्पर्शश्चन्द्रे दृष्टिसमागतः।—वाल्मीकि०

इस श्लोक में जो उपमाध्वनि है अर्थात् व्यङ्ग्योपमा है उसमें भी अतिव्याप्ति दोष हो जायगा। क्योंकि अलकार्यत्व होने के कारण यहाँ अलकार असभव है। दूसरी बात यह है कि ब्राह्मणश्रमण न्याय से यह ध्वनि व्यपदेश सिद्धान्तसम्मत भी है। यदि हम इसे सभी प्रकार के दुष्ट, अदुष्ट, अलकार, अलकार्य रूप साधारणत. उपमा सामान्य लक्षण स्वीकार कर लें, तब तो कहीं अतिव्याप्ति दोष नहीं होगा। यदि ऐसा मान भी लेते हैं तो 'उपमानोपमेयत्व' इस श्लोक में 'हृद्यम्' इस शब्द का क्या होगा? क्योंकि सभी जगह यदि हम लक्षणसमन्वय को अङ्गीकार कर लेते हैं तो दुष्ट उपमा का भी इसमें सग्रह हो जायगा; फिर 'हृद्यम्' तो असभव दोष से दूषित हो जायेगा। अत प्राचीन आचार्यों के ये सभी लक्षण दोषयुक्त ही हैं।

**विमर्श**—प्रतीप में उपमेय और उपमा में उसके अभाव के कारण अतिव्याप्ति दोष नहीं होगा। यदि प्रकृत में उत्कर्ष प्रयोजकत्व को अलकारमात्र में प्रयुक्त विशेषणों के रूप में हम इसे मान भी लें, तो भी प्रतीप में उपमान के तिरस्कार में प्रयुक्त मुखादि रूप उत्कर्ष ही सिद्ध होता है। उपमेय और उपमा में दोनों के परस्पर उपमान व्यवच्छेदक रूप में ही ये प्रयुक्त हैं; न कि सादृश्यरूप में। इस दृष्टि से भी उक्त लक्षण में किसी प्रकार का दोष नहीं रह जाता है।

जहाँ तक काव्यप्रकाशोक्त लक्षण के प्रत्याख्यान का प्रश्न है, इसमें भी सबल युक्ति का अभाव ही है। यद्यपि मम्मट के लक्षण का खण्डन पण्डितराज जगन्नाथ ने भी किया है। इनकी दृष्टि में भेद होने पर समानधर्मता को, जो उपमा कहा गया है, वह विशेष सुन्दर नहीं। क्योंकि, इसकी भी व्यतिरेकालकार के निषेध किए जाने वाले सादृश्य में अतिव्याप्ति हो जाती है। यदि आप कहें कि हम 'साधर्म्य' के साथ 'पर्यवसित' विशेषण और लगा देंगे, जिससे उसका अर्थ यह हो जायगा कि जिस साधर्म्य का साधर्म्य में ही पर्यवसान अर्थात् समाप्ति हो जाय, निषेध आदि

से नही, उस साधर्म्य को उपमा कहते हैं। तो यह कथन भी पूर्णत. ठीक नही प्रतीत होता। क्योंकि अनन्वयालकार में जो सादृश्य होता है उसका साधर्म्य में पर्यवसान होने से—अनन्वयालकार के सादृश्य का पर्यवसान निषेध में जाकर होता है—ही निवारण हो जाने के कारण 'भेद होने पर' यह विशेषण व्यर्थ हो जाता है। एक तो उक्त लक्षण में यह दोष है, दूसरे यह भी कि काव्य के अलकारों के प्रकरण में ऐसे सामान्य लक्षण का बनाना भी अनुचित है जो लौकिक, अलौकिक, प्रधान, वाच्य और व्यङ्ग्य सभी प्रकार की उपमा में अतिव्याप्ति हो जाय। किन्तु, आलोचकों के ये दृष्टिकोण भी स्वस्थ नहीं प्रतीत होते हैं। क्योंकि यहाँ मम्मट के लक्षण में प्रयुक्त 'साधर्म्य' ही आक्षेपक आलोचकों के 'सादृश्य' से भिन्न है। स्वय काव्यप्रकाश के टीकाकारों के बीच भी इस 'साधर्म्य' और 'सादृश्य' को लेकर मतभिन्नताएँ हैं। कुछ टीकाकारों की दृष्टि में 'साधर्म्य' पद की उपयोगिता स्वतत्र रूप से है और कुछ की दृष्टि में 'साधर्म्य' का प्रयोग मात्र सादृश्यार्थक है। किन्तु, थोडा विचार करने पर यह स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है कि मम्मट के लक्षण में प्रयुक्त 'साधर्म्य' सादृश्यार्थक पर्यायवाची शब्द नहीं है। उदाहरणस्वरूप हम कह सकते हैं—'यह इसके सदृश समान है।' किन्तु, कोई भी वक्ता जब इस तरह का प्रयोग करता है तो उसके मन में यह अवश्य रहता है कि दोनों में जो सादृश्य है, वह किन-किन कारणों से है। अर्थात् दो वस्तुओं के 'सादृश्य में उनका साधर्म्य उनका परस्पर समान अथवा साधारण धर्म से सम्बन्ध प्रयोजक रूप से ही दिखाई दिया करता है। दो वस्तुओं अर्थात् उपमान और उपमेय का परस्पर जो सादृश्य है, वह उनका एक विशेष धर्म है, जो उनमें अनुगत उनके साधारण धर्म के कारण हुआ करता है।

यही कारण है कि लक्षण में मम्मट ने उपमान और उपमेय का उल्लेख नहीं किया है, फिर भी इसी उल्लिखित 'साधर्म्य' के द्वारा उपमान और उपमेय का आक्षेप स्वत. हो जाता है। क्योंकि, 'साधर्म्य' साधारण धर्मरूप सम्बन्ध जिन किन्हीं दो पदार्थों में होगा उनमें परस्पर 'उपमानोपमेय' भाव रहेगा ही।

जहाँ तक 'भेदे' का प्रश्न है और इस सम्बन्ध में अनन्वय अलकार में अतिव्याप्ति दोष का प्रश्न उठाया गया है, उस सम्बन्ध में अनन्वय अलकार में उपमान और उपमेय में पारमार्थिक भेद का अभाव ही रहा करता है। जैसे कि **'राम-रावण का युद्ध राम रावण की तरह ही था'** इत्यादि में एक ही वस्तु उपमान और उपमेय दोनों रूपों में वर्त्तमान है। यहाँ उपमान का अस्तित्व टिक नही सकता, क्योंकि यहाँ जो 'साधर्म्य' अभिप्रेत है, वह उतना चमत्कार-जनक नहीं, जितना कि वहाँ, जहाँ उपमान और उपमेय भिन्न-भिन्न हैं। जैसे, **'कमल के समान इसका मुख मनोज्ञ है'**

## ( सुधा )

प्राचीनलक्षणं व्याख्याय तत्र दूषणमुपन्यस्यति—अत्रेति। अत्र लक्षणे इदं दूषणं विचार्यते। इह लक्षणे 'द्वयोः' इति पदं किमर्थम्? अर्थयोरित्यनेनैव तल्लाभादित्याशयः। चन्द्रस्य चन्द्रेणैव साधर्म्यवर्णनरूपे 'चन्द्र इव चन्द्रः श्रीमान्' इत्यनन्वयेऽतिव्याप्तिनिषेधकतया द्वयोरिति पदस्य साफल्येऽप्युपमानस्य चन्द्रादेरुपमेयतारूपकल्पनात्मके 'मुखमिव चन्द्रः' इति प्रतीपे, द्वयोरुपमानोपमेययोः क्रमेणोपमेयोपमानरूपकल्पनात्मिकायाम् 'धर्मोऽर्थ इव पूर्णश्रीरर्थो धर्म इव त्वयि' इत्युपमेयोपमायाञ्च द्वयोः सादृश्यवर्णनसत्त्वादतिव्याप्तिः। ननु तत्र लक्षणगमनं न दोषाय, तयोरुपमारूपत्वादिति समाधानं खण्डयति—उपमात्वेनेति।

तयोस्तत्त्वेन ग्राह्यत्वे तेन प्रकारेणैवानन्वयेऽपि तद्रूपतया गृहीते द्वयोरिति पदं निरर्थकमेव स्यात्। प्रसङ्गात् प्रकाशोक्तलक्षणं खण्डयति—एतेनेति। द्वयोरिति पदस्य निरर्थकत्वकथनेन 'साधर्म्यमुपमाभेदे' इति तदुक्तलक्षणेऽनन्वयनिषेधाय कृतं भेदपदमपि प्रत्युक्तम् = निरस्तम्, प्रतीपादावतिव्याप्तेर्दुर्निवारत्वादिति भावः। विद्यमानसाधर्म्यवर्णनस्यवोपमाप्रयोजकत्वे कविना कल्पितं साधर्म्यं यस्यास्तथाभूता या 'हंसीव धवला कीर्तिस्स्वर्गङ्गामवगाहते' इत्यादिरूपा उपमा, तत्राव्याप्तिः, विद्यमानसाधर्म्यवर्णनाभावादिति भावः। अस्तु वा तयोरुपमानत्वेन सङ्ग्राह्यता, कविकल्पितोपमायास्तत्त्वं च 'तुष्यतु दुर्जनन्यायेन', तथापि 'हंसीव धवलश्चन्द्रः सरांसीवामलं नभः' इति लिङ्गवचनभेददुष्टायां तस्यामतिव्याप्तिः, उपमानोपमेयत्वयोग्यत्वस्य हृद्यत्वसत्त्वात्। दूषणान्तरमाह, उदाहरिष्यमाणे—

> 'वाहि वात यतः कान्ता तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश।
> त्वयि मे गात्रसंस्पर्शश्चन्द्रे दृष्टिसमागमः॥'

इति रूपेण उपमाध्वनौ व्यंग्योपमायाश्चातिव्याप्तिः; अलङ्कार्यत्वेन तत्त्वासम्भवात्। ब्राह्मणश्रमणन्यायेन तस्य ध्वनिव्यपदेशस्य सिद्धान्तसम्मतत्वाच्च। यदि तु सर्वोपमामात्रस्येदं लक्षणम्, अतो न कुत्रापि दोष इत्यंगीकरोषि तदा 'उपमानोपमेयत्वयोग्ययोः' इति पदस्य 'हृद्यम्' इत्यस्य च कथनासंभवापत्तेः। सर्वत्र लक्षणसमन्वयांगीकारेण दुष्टोपमाया अपि सग्राह्यत्वात्। अतो दूषणदुष्टमेवेदं लक्षणं प्राचीनानामिति ग्रन्थकर्तुरभिप्राय इति बोध्यम्। वस्तुतस्त्विदं व्याख्यानं प्रकृतग्रन्थानुरोधेन। प्राचीनलक्षणे तु दोषो नास्त्येव। 'उपमानोपमेयत्वयोग्ययोः' इत्यस्योपमानोपमेयतात्वेन प्रसिद्धयोरित्यर्थः। प्रतीपे उपमेयोपमायाश्च प्रसिद्धयोस्तयोरभावान्नातिव्याप्तिः। यदा 'प्रकृतोत्कर्षप्रयोजकत्वे सति' इत्यस्यालङ्कारमात्रे विशेषणता तदा प्रतीपे उपमानतिरस्कारप्रयुक्त एव उत्कर्षो मुखादेः, उपमेयोपमायामुभयोः परस्परोपमानत्वेन तृतीयसदृशव्यवच्छेदप्रयुक्त एवातिशयः, न तु सादृश्यप्रयुक्त इति दोषाभावात्। एतेन प्रकाशोक्तलक्षणेऽभिहितं दूषणमप्यपास्तम्। ननु भेदपदमपि व्यर्थम्, स्वेतरोपमाननिषेधस्यैव उत्कर्षाधायकतया सादृश्यस्यातथात्वादिति चेन्न, व्यभिचारवारणमात्रे तत्पदतात्पर्यकथनादिति दिक्।

(चित्र०)

यत्तु विद्यानाथेन लक्षणमुक्तम्—

> स्वतःसिद्धेन भिन्नेन सम्मतेन च धर्मतः।
> साम्यमन्येन वर्ण्यस्य वाच्यं चेदेकदोपमा॥ इति।

अत्र 'स्वतःसिद्धेन' इत्युत्प्रेक्षाव्यावृत्तिः, तत्रोपमानस्य कविकल्पितत्वेन लोकसिद्धत्वाभावात्। 'भिन्नेन' इत्यनन्वयव्यावृत्तिः। 'सम्मतेन' इति सर्वविधदुष्टोपमाव्यावृत्तिः। कविसमयप्रसिद्ध्यभावेन लिङ्गवचनभेदादिना वा यद्यदसम्मतम्, तस्य सर्वस्यापि सम्मतपदेन व्यावर्तनात्। 'धर्मतः' इति श्लेषव्यावृत्तिः। श्लेषे हि—'सकलकलं पुरमेतज्जातं संप्रति सुधांशुबिम्बमिव' इत्यादौ शब्दसाम्यमात्रमिवशब्देनोच्यते, न गुणक्रियारूपधर्मसाम्यम्। 'अन्येन वर्ण्यस्य' इत्यनेन प्रतीपव्यावृत्तिः, तत्र वर्ण्येन प्रकृतेन सहाप्रकृतस्य सादृश्य-

**वर्णनात्। 'एकदा' इत्यनेनोपमेयोपमाव्यावृत्तिः। 'वाच्यम्' इत्यनेन 'व्यङ्ग्योपमाव्यावृत्तिः' इति।**

**( भारती )**

आचार्य विद्यानाथ के द्वारा कथित उपमा के लक्षण का खण्डन करने के लिए दीक्षित ने परिष्कारपूर्वक उस लक्षण का स्वय प्रतिपादन किया है—'यत्तु' अर्थात् स्वतःसिद्ध एव उपमेय से भिन्न और कविसमयप्रसिद्ध—अर्थात् जिसमें लिंगभेद, वचनभेद आदि दोप न हो—ऐसी अप्रस्तुत वस्तु से वर्णनीय वस्तु का, समान धर्म के कारण एकबार सादृश्य, यदि वाच्य हो तो वह उपमा कहा जाता है।

इस लक्षण में 'स्वत'सिद्धेव' इस शब्द के प्रयोग के द्वारा उत्प्रेक्षा के '···**सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम्**' इस रूप में उपमात्व का निषेध किया गया है। उक्त उदाहरण में उपमान का नखक्षतादि में कविकल्पना के द्वारा लोकसिद्धत्वाभाव है। इसी प्रकार '**गगनं गगनाकारम्**' इत्यादि अनन्वय में उपमा की व्यावृत्ति अर्थात् निषेध के लिए पूर्वकथित लक्षण में 'भिन्नेन' इस विशेषण का प्रयोग किया गया है। सर्वविधदुष्ट उपमा में इस लक्षण की प्रवृत्ति रोकने के लिए 'सम्मतेन' विशेषण का इस लक्षण में समावेश किया गया। अन्यथा '**हंसीव धवलाकीर्त्तिः सरांसीवामलं नभः**' इस उदाहरण में लिंग, वचनभेद से दुष्ट रहने पर भी उपमा की प्रवृत्ति हो जाती है। क्योंकि, कविसमय की प्रसिद्धि के अभाव से लिङ्गादि भेद के द्वारा जो कुछ भी असम्मत होता, उन सबों को भी 'सम्मतेन' पद के द्वारा व्यावर्त्तन किया गया। '**सकलकलं पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधांशुबिम्बमिव**' श्लेषालकार के इस उदाहरण में उपमात्व निषेध के लिए 'धर्मत.' विशेषण का प्रयोग इस लक्षण में किया गया है। क्योंकि, श्लेष के उक्त उदाहरण में 'इव' शब्द के द्वारा शब्दसाम्य मात्र कथन से गुण क्रिया रूप धर्मसाम्य का उस कथन में अभाव है। '**अन्येन वर्ण्यस्य**' इस पद के द्वारा प्रतीप के '**त्वल्लोचनसमं पद्मं त्वद् वक्त्रसदृशो विधुः**' इस उदाहरण में उपमात्व का निषेध किया गया। क्योंकि प्रतीप के इस उदाहरण में प्रकृतमुखादि से अप्रकृत चन्द्रादि का सादृश्य वर्णन से उपमा में उसका विलोम हो जाता है। इसी प्रकार 'एकदा' इस पद के द्वारा 'उपमेयोपमा' के इस उदाहरण में—'**खमिवं जलं जलमिव खम्**' में उपमात्व का निषेध किया गया—एक वाक्य वाच्यत्वाभाव के कारण। 'वाच्यम्' इस विशेषण द्वारा व्यग्योपमा के इस उदाहरण में—'**वाहि वात यत. कान्तां तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश त्वयि मे गात्रसंस्पर्शः चन्द्रे दृष्टिसमागमः।**'—उपमात्व का निषेध किया गया। यहाँ उपमा के व्यजनागम्यत्व से अभिधा प्रतिपाद्यत्व के अभाव से अतिव्याप्ति दोष का निराकरण किया गया। 'इति' शब्द लक्षण समाप्ति के अर्थ का सूचक है।

इस प्रकार उक्त लक्षण का परिष्कार कर दीक्षितजी ने पुनः प्रत्येक का खण्डन प्रारंभ किया।

**( सुधा )**

**अथ विद्यानाथोक्तमुपमालक्षणं खण्डयितुं तदुक्तलक्षणपरिष्कारपूर्वकं स्वयं प्रतिपादयति—यत्त्विति। विद्यानाथेन लक्षणमुपमाया इति शेषः। उक्तम् = स्वग्रन्थे प्रतिपादितम्। स्वतःसिद्धेनेति। वर्ण्यस्य = उपमेयस्य, स्वत. सिद्धेन, भिन्नेन, सम्मतेन = कविव्यवहारसम्मतेनेत्यर्थः। अन्येन = उपमानेन, एकस्मिन् वाक्ये धर्मत' साधर्म्यं वाच्यं चेत् = अभिधाशक्तिविषयश्चेत्, उपमालङ्कारः।**

लक्षणपदव्यावृत्तिमाह—अत्रेति । अत्र लक्षणे 'स्वतस्सिद्धेन' इत्यनेन उत्प्रेक्षायाः 'बालेन्दुवक्त्राण्यविकासभावाद् बभुः पलाशान्यतिलोहितानि । सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम् ॥' इत्यादिरूपाया व्यावृत्तिः । तत्रोत्प्रेक्षायामुपमानस्य= नखक्षतादेः कविकल्पितत्वेन लोकसिद्धत्वाभावात् । 'भिन्नेन' इति विशेषणेन अनन्वयस्य, 'गगनं गगनाकारं सागरः सागरोपमः । रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव ॥' इति स्वरूपस्य व्यावृत्तिः । उपमात्वनिषेध इत्यर्थः । 'सम्मतेन' इति पदेन सर्वविधदुष्टोपमायाः 'हंसीव धवलश्चन्द्रः सरांसीवामलं नभः' इत्यादिलिङ्गवचनभेददुष्टाया व्यावृत्तिः । कविसमयप्रसिद्धेरभावेन लिङ्गादिभेदेन यद्यदसम्मतम् , तस्य सर्वस्यापि तेन पदेन व्यावर्त्तनात् । 'धर्मतः' इत्यनेन श्लेषपदस्य 'सकलकलं पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधांशुबिम्बमिव' इत्यादिरूपस्य व्यावृत्ति. । इवशब्देन शब्दसाम्यमात्रकथनेन गुणक्रियारूपधर्मसाम्यस्य तत्र कथनाभावात् । 'अन्येन वर्ण्यस्य' इत्यनेन पदेन प्रतीपस्य 'त्वल्लोचनसमं पद्मं त्वद्वक्त्रसदृशो विधुः' इत्यादिरूपस्य व्यावृत्तिः । तत्र = प्रतीपे, वर्ण्येन = प्रकृतेन मुखादिना, अप्रकृतस्य = चन्द्रादेः सादृश्यवर्णनादुपमायां तद्विलोमत्वादित्यर्थः । 'एकदा' इति पदेन उपमेयोपमायाः 'खमिव जलं जलमिव खं हंस इव चन्द्रश्चन्द्र इव हंसः । निर्झर इव मदधारा मदधारेवास्य निर्झरस्स्रवति ॥' इत्यादिरूपाया व्यावृत्तिः, एकवाक्यवाच्यत्वाभावादित्यर्थः । वाच्यमित्यनेन व्यङ्ग्योपमायाः 'वाहि वात यतः कान्ता तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश । त्वयि मे गात्रसंस्पर्शः चन्द्रे दृष्टिसमागम. ॥' इत्यादिरूपाया व्यावृत्तिः । तत्रोपमाया व्यञ्जनागम्यत्वेन अभिधाप्रतिपाद्यत्वाभावादतिव्याप्तिनिरासः । 'इति' शब्दो लक्षणसमाप्त्यर्थः ।

( चित्र० )

तत्रोत्प्रेक्षाव्यावृत्तये 'स्वतःसिद्धेन' इत्युक्तमयुक्तम् , उत्प्रेक्षायामिवकारस्य विषयविषयिणोस्तादात्म्यादिसम्भावनावाचकत्वेन तत्र साम्यस्यावाच्यतया तत एव तद्व्यावृत्तेः । उक्तं हि चक्रवर्तिना—

यदायमुपमानांशो लोकतः सिद्धिमृच्छति ।<br>
तदोपमैव येनेवशब्दः साधर्म्यसूचकः ॥<br>
यदा पुनरयं लोकादसिद्धः कविकल्पितः ।<br>
तदोत्प्रेक्षैव येनेवशब्दः सम्भावनापरः ॥ इति ।

दृष्टं च लोके सम्भावनापरत्वमिवशब्दस्य—'दूरे तिष्ठन् देवदत्त इव भाति' इति । कथं च 'स्वतःसिद्धेन' इत्यनेनोत्प्रेक्षाव्यावृत्तिः ?

न नित्यमस्मिन् परिपूर्णतेति त्यक्त्वा नमः क्षोणितलावतीर्णः ।<br>
आनन्दयन्निन्दुरिव स्वधाम्ना विभाति लोके नवकाकतीन्द्रः ॥

इति तदीयोत्प्रेक्षोदाहरण एवोपमानस्य स्वतःसिद्धत्वात् । इन्दुः क्षोणितलावतीर्णत्वाकारेण कविकल्पित इति चेत्तर्हि,

चन्द्रबिम्बादिव विषं चन्दनादिव चानलः ।<br>
परुषा वागितो वक्त्रादित्यसंभावितोपमा ॥

इत्युक्तायामसंभावितोपमायामव्याप्तिः; विषानलयोः स्वतःसिद्धत्वेऽपि चन्द्रचन्दनप्रभवत्वेन कविकल्पितत्वात्।

उभौ यदि व्योम्नि पृथक्प्रवाहावाकाशगङ्गापयसः पतेताम्।
तेनोपमीयेत तमालनीलमामुक्तमुक्तालतमस्य वक्षः॥

इति कविकल्पितोपमानायामुपमायां सर्वथैवाव्याप्तिः।

## (भारती)

विद्यानाथ जी ने उपमा के लक्षण में, उत्प्रेक्षा निषेध के लिए जो 'स्वत. सिद्धेन' शब्दों का प्रयोग किया है, वह युक्तिसगत प्रतीत नहीं होता। क्योंकि उत्प्रेक्षालकार में एक ही आधार पर उपमान एव उपमेय का तादात्म्य सम्बन्ध संभावनावाचक 'इव' पद से सम्बन्धित रहता है। पुनः इस विषय में 'इव' पद से साम्य के अकथन से पुन. वही साम्य अर्थ के अभाव के कारण उत्प्रेक्षा का स्वत. निषेध हो ही जाता है। दीक्षित जी ने अपने इस मत की पुष्टि के लिए आचार्य चक्रवर्ती की 'बाल बोधिनी' का एक श्लोक उद्धृत किया है—'यदायमि'ति। अर्थात्—

जब यह उपमान अश लोकद्वारा सिद्धि प्राप्त करता है तब उपमा अलकार ही होता है, क्योंकि इसी कारण यहाँ 'इव' शब्द साम्य का बोधक होता है। फिर जब यही उपमान अश लोकसिद्ध न होकर केवल कविकल्पना पर आश्रित रहता है तब वहाँ उत्प्रेक्षालकार ही होता है, क्योंकि इसी कारण यहाँ 'इव' शब्द साम्यसूचक न होकर सभावना के अर्थ का प्रतिपादक हो जाता है। अर्थात् उत्प्रेक्षालकार में कविकल्पना उपमान पर ही टिकी रहती है। अत रचना में उसी का दृढीकरण होता है। कुछ आलकारिक तो उत्प्रेक्षा के लिए सभावनापरक कविकल्पना प्रसूत उपमान को आवश्यक भी मानते हैं।

फिर '**दूर में ठहरा हुआ वह देवदत्त की तरह शोभता है**' ऐसे वाक्य में सभावनापरक 'इव' शब्द लोक में सिद्ध दृष्टिगोचर होता है तो फिर इस उपमा के लक्षण में 'स्वतः सिद्धेन' के द्वारा उत्पेक्षा का निषेध कैसा? इसपर उदाहरणान्तर प्रस्तुत करते हुए दीक्षित कहते हैं—'इस आकाश में सर्वदा परिपूर्णता नहीं रहती है।' कारण बताते हैं—'आकाश छोडकर पृथ्वीतल पर अवतीर्ण चन्द्रमा की तरह अपने तेज अर्थात् प्रकाश से पृथ्वी पर जनों को आनन्दित करते हुए नवकाकनी के राजा (काकती देश-विदेश है) शोभते हैं।

इस श्लोक में उपमानभूत चन्द्रमा का लोक-सिद्धत्व होने के कारण स्वतः उत्प्रेक्षाभग हो जाता है। यदि आप भूतलावतीर्णत्वविशिष्ट चन्द्रमा की उपमानता में उसे कविकल्पित मानकर उत्प्रेक्षाभग को स्वीकृत करते हैं तब—'**चन्द्रमा के बिम्ब से जहर की तरह, चन्दन से आग की तरह इसके मुख से कठोर बातें निकलती है।**' अर्थात् यहाँ असभावित उपमा दी गई है। ऐसी स्थिति में यहाँ चन्द्रमा और चन्दन के प्रभाव से विष और अनल का प्रतिपादन कविकल्पना के द्वारा लोकसिद्धत्वाभाव से अव्याप्तिदोष हो जाता है। इस प्रकार कविकल्पित उपमा में सर्वत्र अव्याप्तिदोष उत्पन्न हो जाता है। माघ-काव्य के कृष्णवर्णन का यह पद्य उद्धृत करते हुए दीक्षित जी ने लिखा है—तमाल की तरह नील वर्ण भगवान श्रीकृष्ण के वक्षस्थल मुक्ता की माला से सुशोभित, आकाश-गगा के जल के दोनों प्रवाह, जिसमें अलग-अलग प्रवाहित हो रहे हों, उस आकाश से समानता कर रहा था। कवि के कहने का तात्पर्य यह है कि भगवान श्रीकृष्ण के वक्षस्थल का कोई उपमान है ही नहीं। यहाँ उपमान के कुछ

भी भाव प्रदर्शित नहीं होते । इससे केवल इतना ही अर्थ निकलता है कि भगवान श्रीकृष्ण केवल मुक्ताहार धारण किए हैं। यहाँ भी कविकल्पित दो प्रवाहों की उपमा में अव्याप्ति हो जाती है। फिर 'स्वत-सिद्धेन' शब्द का लक्षण में समावेश बिलकुल ही युक्तिसगत नहीं है।

'उत्प्रेक्षा' शब्द का कोषगत अर्थ है (उत्+प्र+ईक्षा) बलपूर्वक देखना। किन्तु साहित्य रसिकों ने, जिस वर्णन के प्रस्तुत में अप्रस्तुत की सभावना की जाय—वहाँ उत्प्रेक्षालकार माना है। इस अलकार में—उपमा में उपमेय और उपमान में साद्दश्य की संभावना की जाती है। सभावना सदेह और निश्चय के बीच की स्थिति है जैसे—

**रामं स्निग्धतरश्यामं विलोक्य वनमण्डले।**
**प्रायोधारा धरोऽयं स्यादिति नृत्यन्ति केकिनः॥**

अत्यन्त चिकने श्याम वर्णवाले राम को देखकर,—सभव है यह मेघ हो,—जगल में मोर नाच रहे हैं। इसमें मेघ और राम की श्यामता में साद्दश्य की सभावना की गई है। अत उपमेय और उपमान की सभावना या कल्पना को आलकारिक जन उत्प्रेक्षा कहते हैं। यह साद्दश्यमूलक अभेद अलकार है।

पण्डितराज जगन्नाथ ने इस पर विचार करते हुए लिखा है कि सभी जगह अभेद सम्बन्ध से ही उत्प्रेक्षालकार होता है—इस नियम में कोई ठोस प्रमाण या सबल युक्ति नहीं है। क्योंकि उत्प्रेक्षा के उदाहरणों में भेद-सम्बन्ध से भी उत्प्रेक्षा देखी जाती है। जैसे, **'अस्यां मुनीनामपि मोहमूहे'** इत्यादि उदाहरण में 'मोह' की 'मुनि' में उत्प्रेक्षा है। लेकिन विचार करने पर स्पष्ट हो जाता है कि यहाँ मोह और मुनि में अभेद सम्बन्ध बिलकुल ही नहीं है। प्राचीनों के सिद्धान्तानुसार इस पर यदि यह तर्क उठाया जाय कि इसमें मुनियों से सबध रखने वाले किसी धर्मविशेष में मुनि के मोह का अभेदसम्बन्ध है न कि मुनियों में मोह की, तो इसका सीधा उत्तर यह होगा कि जब भेद से उत्प्रेक्षा करने में कोई बाधक नहीं है तो फिर ऐसी क्लिष्ट कल्पना ही निरर्थक है।

अस्तु, मेरी दृष्टि में 'अभेद' का तात्पर्य उच्च कोटि के पदार्थ की सभावना से है। जहाँ रूपक में उपमान और उपमेय की एकरूपता होती है, वहाँ उत्प्रेक्षा में केवल उक्त दोनों तत्त्वों में साद्दश्य की सभावना की जाता है, अर्थात् उपमेय एव उपमान में साम्य-जन्य अभेद होता है। क्योंकि कोई भी कवि उपमेय में उपमान की कल्पना करते हुए दोनों में साद्दश्य की ही तो कल्पना करता है। यही कारण है कि उत्प्रेक्षा में उपमेय गौण एव उपमान उत्कृष्ट या प्रधान दिखाई पडता है। उपमेय में तथाकथित गुणसमूह हो अथवा नहीं, इससे कवि को कुछ लेना-देना नहीं—वह तो बलपूर्वक उपमान के साथ उपमेय का साम्य स्थापित करता है। कवि इन सारे तथ्यों की सभावना उपमान के रूप में ही कर लेता है।

यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि किसी भी अलंकार के प्राण उसके चमत्कार ही होते हैं। अत उत्प्रेक्षा में भी काल्पनिक उपमान का वर्णन यदि चमत्कारपूर्ण एव सवेद्य है तो कवि का आयास सफल माना जाना चाहिए। उत्प्रेक्षा शब्द स्वत. सभावनापरक है। अतः इसमें प्रकृत की जगह अप्रकृत की कल्पना की ओर ही कवि की मानसिक वृत्ति अधिक उन्मुख रहती है। कवि भावातिरेक की स्थिति में ही सौंदर्यपूर्ण चमत्कार के प्रति अपना आकर्षण अभिव्यक्त करता है। उसके सारे कवित्व का केन्द्रीय बिन्दु सभावना पर ही टिका होता है।

अतः इस अलकार में सशय कल्पित होता है और उसके सभाव्य का पक्ष प्रबल रहता है। इस अलकार की खूबी यही है कि पाठकों को उपमेय का भी ज्ञान होता है, किन्तु गौण रूप से। क्योंकि, उसकी सभावना भी उपमान के रूप में ही की जाती है किन्तु, इसमें भी यह ध्यातव्य है कि उत्प्रेक्षा कवि की कोरी सभावना से समुद्भूत नहीं, बल्कि उसमें भी कविप्रतिभा से समुद्भूत चमत्कारजन्य सौन्दर्य या आकर्षण का होना आवश्यक है। इसके स्वरूप फल एवं हेतु की अन्य रूप में कवि द्वारा कल्पना की जाती है जरूर, पर उपमान और उपमेय की उपस्थिति शब्दत. आवश्यक होती है।

## ( सुधा )

एवं तदुक्तं लक्षणं परिष्कृत्य खण्डयितुमुपक्रमते—तत्रेति। तत्र = उपमालक्षणे उत्प्रेक्षानिषेधाय 'स्वतः सिद्धेन' इत्युक्तमयुक्तम् = अयोग्यमेव। उपमानोपमेययोस्तादात्म्यादिसम्भावनावाचकस्य 'इव' पदस्योत्प्रेक्षायां सत्त्वेन तत्र विषये 'इव' पदेन साम्यस्याकथनेन तत एव = साम्यार्थकत्वाभावादेवोत्प्रेक्षाव्यावृत्तेः। साम्यार्थकतासत्त्वे तस्योपमाप्रतिपादकता, न सम्भावनार्थकस्येति नियमात्। अत्र कल्पनायां प्राचीनोक्तं प्रमाणयति—उक्तं हीति। हीति निश्चयेन। चक्रवर्तिना उक्तम्—यदेति। अयमुपमानांशः उपमानरूप उपमांशो लोकतः सिद्धिम् ऋच्छति = प्राप्नोति। तदा उपमैव येन हेतुना 'इव' शब्दः साम्यस्य सूचकः = बोधक इत्यर्थः। यदा पुनरयं लोकसिद्धो न भवति किन्तु कविकल्पितः तदोत्प्रेक्षैव, येन 'इव' शब्दः सम्भावनापरः, सम्भावनार्थप्रतिपादक इत्यर्थ.।

लोकेऽपि सम्भावनापरतां तस्य दर्शयति—'दूरे तिष्ठन्' इत्यादौ सम्भावनापरत्वं तस्य लोके दृष्टमित्यन्वयः। तत्र साम्यसम्भावनयोः निर्णयाभावेऽतिव्याप्तिमाशङ्क्य दूषणान्तरमाह—कथञ्चेति। तेन पदेन उत्प्रेक्षाव्यावृत्तिः कथम्, विद्यानाथीयोत्प्रेक्षोदाहरण एवोपमानस्येन्दोः स्वतः सिद्धत्वात् = लोकप्रसिद्धत्वादित्यर्थः। उदाहरणमाह—न नित्यमिति। अस्मिन्नभसि, नित्यं सर्वदा, परिपूर्णता नेति हेतोः नभस्त्यक्त्वा भूमितलेऽवतीर्णश्चन्द्र इव स्वधाम्ना स्वप्रकाशेन लोके जने आनन्दयन् आनन्दं कुर्वन् नवकाकतीन्द्रो नाम राजा, काकती देशविशेषः। विभाति शोभते। नभस्तलोपरि पूर्णत्वाभावस्थितेर्हेतुत्वेन पूर्वदले काव्यलिङ्गमलङ्कारः। उत्प्रेक्षाया मुख्यत्वेनाङ्गित्वम्। अत्र उपेन्द्रवज्रा वृत्तम्। 'उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ' इत्युक्तेः। अत्रोपमानभूतचन्द्रस्य लोकसिद्धत्वादुत्प्रेक्षाभङ्ग इति भावः। भूतलावतीर्णत्वविशिष्टेन्दोरुपमानतायां तस्य कविकल्पितत्वादुत्प्रेक्षालङ्कारो यद्यङ्गीक्रियते, तदा 'चन्द्रविम्बादिव विषम्' इत्युक्तरूपासम्भावितोपमायामव्याप्तेः। पद्यार्थस्तु—चन्द्रबिम्बाद्विषमिव, चन्दनादग्निरिव, अस्मान्मुखात् परुषा कठिना वाक् इति असम्भावितोपमा भवतीति शेषः। अत्र चन्द्रचन्दनप्रभवयोर्विषानलयोः कविकल्पितत्वेन लोकसिद्धत्वाभावादव्याप्तिः। उभाविति कविकल्पितोपमायां सर्वथैवाव्याप्तिः। माघकाव्ये कृष्णवर्णने पद्यम्। तमालवन्नीलम्, आमुक्ते आपपिते मुक्तालते मौक्तिकस्रजौ यस्मिन् तत्, अस्य हरेर्वक्षः, आकाशगङ्गायाः पयसः उभौ प्रवाहौ व्योम्नि पृथक् पतेतां यदि प्रवहेतां चेत्, सम्भावनायां लिङ्। तेन व्योम्ना उपमीयेत समीक्रियेत। नास्योपमानं किंचिदिति भावः। मुक्ताहारं धृतवानित्यर्थः। उपजातिवृत्तम्—'अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः' इत्युक्तेः। तस्माच्चन्द्रप्रभवविषादेरप्रसिद्ध्या असंभावितोपमायाम् उभावित्यादौ कविकल्पितोपमायाञ्चाव्याप्तेः 'स्वतस्सिद्धेन' इति पदमयुक्तमेवेत्याशयः।

न्यायपञ्चाननादयस्तु—भूतलावतीर्णत्वविशिष्टचन्द्रस्य स्वतःसिद्धत्वाभावेनातिव्याप्तेरभावः। द्वितीये चन्द्रप्रभवविषादेरुपमैव तावन्नास्ति। किन्तु 'यथा चन्द्रबिम्बाद्विषमसम्भावितं तथा त्वन्मुखात्परुषा वाक्' इत्युपमायास्तत्राङ्गीकारात्। असम्भावितः साधारणधर्मो यत्रोपमायां सा असम्भावितोपमेति तद्व्याख्यानसत्त्वाच्च। विषपरुषवचनयोरुपमायां चन्द्रादेर्वदनेन सह बिम्बप्रतिबिम्बभावाच्चेति वदन्ति। उभावित्यादावप्यसम्बन्धे सम्बन्धरूपातिशयोक्त्यङ्गीकारे कविकल्पितोपमायामव्याप्तेः स्ववासनामात्रकल्पितत्वात्। 'अत्र व्योम्नो गङ्गाप्रवाहद्वयासम्बन्धेऽपि सम्भावनया सम्बन्धकथनादतिशयोक्त्यलङ्कारः। तदेतत् 'पुष्पं प्रवालोपहितं यदि स्यात्' इत्याद्युदाहृत्यालङ्कारसर्वस्वकारः स्पष्टीचकार, इति प्रतिपादनेन तद्व्याख्याने मल्लिनाथादिभिः सर्वङ्कषायां तथैवाङ्गीकाराच्चेति दिक्।

(चित्र०)

'भिन्नेन' इत्यनन्वयव्यावृत्त्यर्थमुपात्तमप्ययुक्तम्।

अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम्।
एको हि दोषो गुणसंनिपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः॥

इत्यस्यामुपपादकोपमायामव्याप्तेः, तत्रोपमेयदोषगुणसामान्यान्तर्गतानामुपमानानां दोषगुणविशेषाणां कलंककिरणानां तद्भिन्नत्वाभावात्।

अथोपमेयतावच्छेदकभिन्नोपमानतावच्छेदकावच्छिन्नत्वमुपमानस्य तद्भिन्नत्वम्—एतदपि न युक्तम्,

अनवरतकनकवितरणभृतजललवकरतरङ्गितार्थिततेः।
भणितिरिव मतिर्मतिरिव चेष्टा चेष्टेव कीर्तिरतिविमला॥

इति रशनोपमायामव्याप्तेः, मतित्वाद्युपमानतावच्छेदकानामुपमेयतावच्छेदकभिन्नत्वाभावात्, उपमेयोपमायामुपमानतावच्छेदकयोर्द्वयोरपि तद्भिन्नत्वाभावेनोक्तविशेषणेनैव तद्व्यावृत्तिसिद्ध्या 'एकदा' इत्यस्य वैयर्थ्यापत्तेश्च।

रजोभिः स्यन्दनोद्धूतैर्गजैश्च घनसंनिभैः।
भुवस्तलमिव व्योम कुर्वन् व्योमेव भूतलम्॥

इत्युपमेयोपमाप्रकरणोदाहरिष्यमाणपरस्परोपमायामव्याप्तेश्च।

अथ स्वोपमेयतावच्छेदकभिन्नधर्मावच्छिन्नत्वमुपमानस्य तद्भिन्नत्वमिति विवक्षितम्? इदमपि न सम्यक्,

उपाददे तस्य सहस्ररश्मिस्त्वष्ट्रा नवं निर्मितमातपत्रम्।
स तद्दुकूलादविदूरमौलिर्बभौ पतद्गङ्ग इवोत्तमाङ्गे॥

द्वारं द्वारमटन् भिक्षुः शिक्षत्येवं न याचते।
अदत्त्वा मादृशो मा भूर्दत्त्वा त्वं त्वादृशो भव॥

इत्याद्यभिन्नधर्मिकोपमास्वव्याप्तेश्च, तत्र परमेश्वरत्वादेः स्वोपमेयतावच्छेदकस्यैवोपमानतावच्छेदकत्वात्।

## ( भारती )

उक्त लक्षण के 'भिन्नेन' इस विशेषण में भी दीक्षित जी को दोष प्रतीत होता है। प्राचीनों ने अनन्वय अलकार में अतिव्याप्ति दोष-निवारण के लिए जो 'भिन्नेन' विशेषण का लक्षण में समावेश किया, वह भी अयोग्य ही है। क्योंकि—'अनन्तरत्न' इस श्लोक की उपमा में ही इसके समावेश से अव्याप्तिदोष हो जाता है। यह श्लोक कुमार-काव्य में पर्वत-वर्णन के प्रसग में है। इस वर्णन की उपपादक उपमा में ही अव्याप्तिदोष हो जायगा। क्योंकि इसमें उपमेयभूत जो दोष-गुण सामान्य है, उसके अतर्गत उपमानस्वरूप दोष-गुण विशेषात्मक कलङ्क-किरणों को उपमेय से भिन्न नहीं कहा जा सकता। अवच्छेदकभेद से दोषाभाव की शका करते हुए कहते हैं—उपमेयतावच्छेदक अर्थात् दोषत्वादि से भिन्न जो उपमानतावच्छेदक रूप धर्म अर्थात् कलङ्कत्वादि हैं, उनसे भिन्न प्रकृत में तो उपमालकार है ही फिर अव्याप्तिदोष कैसा? इसका भी समाधान करते हुए कहते हैं—अवच्छेदकभेद से आपका यह समाधान भी उचित नहीं। क्योंकि

इस श्लोक में देखिए—'अनवरतेत्यादि'।

निरन्तर स्वर्णदान के लिए हाथ में रखे संकल्पजल की बूँदों से याचकों को उद्वेलित, उच्छ्वसित करने वाले महादानी इस राजा की बुद्धि इसकी वाणी जैसी, चेष्टा इसकी बुद्धि जैसी और कीर्त्ति इसकी चेष्टा जैसी विमल है। इस श्लोक में मालोपमा की तरह अभिन्न किंवा भिन्न-भिन्न साधारण धर्म का उपादान है किन्तु जिसमें पूर्व-पूर्ववर्त्ती उपमेय उत्तरोत्तर जैसे करधनी की एक किंकिणी और दूसरी किंकिणी में क्रमश. पूर्व-पर सम्बन्ध चलता रहता है; वैसे ही उपमान के रूप में जुडे दिखाई देते हैं। यही कारण है कि इसे रशना ( करधनी ) उपमा कहा गया है। इस रसनोपमा में मतित्वादि उपमानों के उपमेयतावच्छदेकमतित्वादि में भेदाभाव के कारण अव्याप्तिदोष हो जाता है। दूषणान्तर को प्रस्तुत करते हुए पुनः कहने हैं—उपमेयोपमा में; जैसे 'तुम में धर्म अर्थ की तरह और अर्थ धर्म की तरह पूर्ण है', उपमेयतावच्छेदक जो धर्म है तथा उसी में उपमानतावच्छेदक देवत्व भी है—इन दोनों में अभेद सम्बन्ध से पहले कही हुई भिन्नता के अभाव से 'भिन्नेन' इस विशेषण से ही पूर्वकथित उपमेयोपमा में अतिव्याप्ति का वारण हो ही जाता है। पुनः लक्षण में उल्लिखित 'एकदा' पद का व्यर्थत्व प्रसग उपस्थित हो जाता है। किन्तु,—**'रजोभिः'** अर्थात् रथचक्रों के घर्षण से उडी हुई धूलियों से आकाश को भूतल की तरह और मेघों के समान हाथियों से भूतल को आकाश के समान वनाता हुआ (राजा रघु विजय के लिए गया)—उपमेयोपमा प्रकरण में उदाहरिष्यमाण इस परस्पर की उपमा में भी अव्याप्ति हो जायगी।

प्रकरणान्तर से समाधान की आशका कर स्वय 'अथ' पद से उसका निराकरण करते हैं। यहाँ स्व पद उपमानपरक है, उससे निरूपित जो उपमेयतावच्छेदक है, उससे भिन्न जो धर्म—उपमानतावच्छेदक रूप है, उससे अभिन्न उपमान का उससे भिन्न पद से विवक्षा है। फलत. उसमें किसी प्रकार का दोष प्रतीत नहीं होता किन्तु, उनका यह कथन भी उचित नहीं है। क्योंकि—उस भगवान शकर का विश्वकर्मा निर्मित नवीन छत्र सहस्ररश्मि सूर्य ने स्वयं धारण किया है। उपवस्त्र के उपान्त के सान्निध्य में वह आतपत्र उस महादेव के मस्तिष्क से गिरती हुई गगा की धारा की तरह शोभित है।

यहाँ शिव के साथ ही उपमानोपमेय का अभिन्न सम्बन्ध होने के कारण अव्याप्ति दोष है। अगर आप यह कहें कि यहाँ दुकूलविशिष्ट परमेश्वर का उपमेय होने के कारण तथा गगाविशिष्ट का उपमान होने के कारण भेद है ही तो ऐसी स्थिति में उदाहरणान्तर प्रस्तुत करते हैं—'यह भिक्षुक द्वार-द्वार घूमते हुए शिक्षा देता है—न कि माँगता है—कि तुम दान न देकर मेरी तरह

मत बनो, किन्तु दान देकर अपने जैसे बनो।' 'द्वार-द्वार' पद ही अभिन्न धर्मवाचक है। फलतः वहाँ तो किसी प्रकार मुक्ति है, पर यहाँ तो अव्याप्तिदोष रह ही जाता है। निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि उपमानतावच्छेद निरूपित, उपमानतावच्छेदक परमेश्वर शिव का द्वितीय सदृश व्यवच्छेद रूप फल का बाध के द्वारा अनन्वय कहना उचित नहीं है।

**विमर्श**—वस्तुत. 'द्वार-द्वार' इन दो प्रतीतियों को भिन्न-भिन्न स्थान और काल में उत्पन्न होने के कारण पृथक्-पृथक् मानने में कोई बाधा नहीं, ऐसी स्थिति में इन प्रतीतियों का सादृश्य बाधित नहीं कहा जा सकता।

यहाँ उपमेय एवं उपमान का तो आधार भिन्न है ही तुलना में भी सादृश्य बाधित है, फिर इसे अनन्वय कहकर अव्याप्तिदोष दिखाना ठीक नहीं लगता।

## (सुधा)

'भिन्नेन' इति विशेषणेऽपि दूषणमाह—भिन्नेनेत्यादि। अनन्वयव्यावृत्त्यर्थम् = तत्रातिव्याप्तिनिवारणार्थम्, उपात्तं गृहीतम् 'भिन्नेन' इति विशेषणम्, अयोग्यमित्यर्थः। तत्र हेतुमाह—'अनन्तरत्नप्रभवस्य' इत्युपमायामव्याप्तेः। कुमारकाव्ये पर्वतवर्णनम्। प्रभवत्यस्मादिति प्रभवः कारणम्। अनन्तानामपरिमितानां रत्नानां श्रेष्ठवस्तूनां प्रभवस्य कारणस्य यस्य हिमाद्रेः हिमं कर्तृ, सुभगस्य भाव. सौभाग्यम्, 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च' इति ष्यञि 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च' इत्युभयपदवृद्धिः। तद्विलुम्पतीति सौन्दर्यविघातकं न जातं नाभूत्। तथा हि—एको हि दोषो गुणसन्निपाते गुणसङ्घाते इन्दोः किरणेष्वङ्क इव निमज्जति अन्तर्लीयत इत्यर्थः।

नहि स्वल्पो दोषश्चित्र इवाभिमतगुणाभिभावकः, किन्तु कश्चिदिन्दुकलङ्कादिव गुणैरभिभूयते। अन्यथा समस्तरम्यवस्तुहानिप्रसङ्गादिति भावः। उपेन्द्रवज्रावृत्तम्। 'उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ' इत्युक्तेः। अत्राव्याप्तेरित्यर्थः। तत्र हेतुमाह—तत्रेत्यादि। उपमेयभूतं यद्दोषगुणसामान्यम्, तदन्तर्गतानामुपमानरूपदोषगुणविशेषात्मककलङ्ककिरणानामुपमेयभिन्नत्वाभावादित्यर्थः।

अवच्छेदकभेदेन दोषाभावमाशङ्कते—अथेति। उपमेयतावच्छेदकम् = दोषत्वादि, तद्भिन्नो य उपमानतावच्छेदकरूपो धर्म. = कलङ्कत्वादि, तदवच्छिन्नत्वरूपं तद्भिन्नत्वं प्रकृतोपमायामस्त्येव। अतो नाव्याप्तिरित्यर्थ.। एतदपि खण्डयति—तदपीति। तदपि = अवच्छेदकभेदेन समाधानमपि, न युक्तम् = न योग्यमित्यर्थः। तत्र हेतुमाह—अनवरतेत्यादि। हे नृप, अनवरतं निरन्तरं यत् कनकस्य सुवर्णस्य वितरणं दानम्, तत्र ये जलकणास्तैर्भृतो यः करः तेन तरङ्गवदाचरिता अर्थिततिः याचकसमूहो यस्य तस्य तव मतिर्भणतिरिव, चेष्टा मतिरिव, कीर्त्तिश्चेष्टेव; अतिविमला इत्यन्वयः। इत्युक्तायां पूर्वपूर्वोपमेयस्योत्तरोत्तरमुपमानत्वे रशनोपमेत्युक्तरूपायामभिन्नसाधारणधर्मवद्रशनोपमायां मतित्वाद्युपमानतावच्छेदकानामुपमेयतावच्छेदकमतित्वादेर्भेदाभावेनाव्याप्ते., उपमालक्षणस्येति शेष.। दूषणान्तरमाह—उपमेयेत्यादि। उपमेयोपमायाम् 'धर्मोऽर्थ इव पूर्णश्रीरर्थो धर्म इव त्वयि।' इति रूपायामुपमेयतावच्छेदकं धर्मत्वम्, उपमानतावच्छेदकमपि देयत्वमिति द्वयोरपि तद्भिन्नत्वाभावेन पूर्वोक्तरूपभिन्नत्वाभावेन भिन्नेनेति विशेषणेनैव उपमेयोपमाव्यावृत्तिसिद्ध्या = अतिव्याप्तिवारणसिद्ध्या 'एकदा' इति पदस्य तत्प्रयोजनकस्य वैयर्थ्यापत्तेः। व्यर्थत्वप्रसङ्गादित्यर्थः। किञ्च, रजोभिरिति। स्यन्दनो-

दधूतैः रजोभिः घनसन्निभैर्वर्णतः क्रियातः परिमाणतश्च मेघतुल्यैर्गजैश्च यथाक्रमं व्योम आकाशं भुवस्तलमिव, भूतलं व्योमेव कुर्वन् ययावित्यन्वयः । इत्युपमेयोपमाप्रकरणे उदाहरिष्यमाणा या परस्परोपमा, तस्यामव्याप्तेश्च ।

प्रकारान्तरेण समाधानमाशङ्क्य निराकरोति—अथेति । स्वपदमुपमानपरम्, तन्निरूपितं यत् उपमेयतावच्छेदकम्, तस्माद्भिन्नो यो धर्मः उपमानतावच्छेदकरूपस्तदवच्छिन्नत्वमुपमानस्य तद्भिन्नत्वमिति पदेन विवक्षितम् । एवञ्च भणित्यादिनिरूपितोपमेयतावच्छेदकमतित्वाद्यन्यत्वं भणितित्वादीनामस्त्येवेति न दोषः । 'धर्मोऽर्थ इव पूर्णश्रीः' इत्यादावप्यर्थनिरूपितधर्मस्योपमेयतावच्छेदकस्य ततो भेदसत्त्वेन लक्षणगमने 'एकदा'इत्यस्यापि सार्थकत्वात् । एवमेव परस्परोपमायामव्याप्तिनिरासः । भूतलनिरूपितव्योमत्वरूपोपमेयतावच्छेदकस्य, भूतलत्वावच्छिन्नोपमाने भेदसत्त्वेन लक्षणसमन्वयसत्त्वाच्चेति । एतदपि निराकरोति—इदमपीति । स्वोपमेयतावच्छेदकेत्यादिकथनमपि न सम्यक् । तत्र हेतुमाह—उपाददे इति । तस्य हरस्य सहस्ररश्मिः सूर्यस्त्वष्ट्रा विश्वकर्मणा निर्मितं नवमातपत्रम्, उपाददे धृतवान् । तद्दुकूलान्तस्यातपत्रस्य प्रान्तविलम्बिनो दुकूलादविदूरमौलिः, तद्दुकूलस्यासन्नमौलिरित्यर्थः । स हर उत्तमाङ्गे 'उत्तमाङ्गं शिरः शीर्षम्' इत्यमरः । पतन्ती गङ्गा यस्य, स॰ पतद्गङ्ग इव बभौ । दुकूलादित्यत्र 'दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम्' इति विकल्पेन पञ्चमी । अत्र शिवस्यैवोपमानोपमेयतावच्छेदकत्वादव्याप्तेः । नन्वत्रापि दुकूलविशिष्टपरमेश्वरत्वस्योपमेयतावच्छेदकत्वाद् गङ्गाविशिष्टस्य तदुपमानतावच्छेदकत्वाद् भेदोऽस्त्येवेति चेन्न, 'द्वारं द्वारम्' इत्यादावभिन्नो धर्मो यासान्ता अभिन्नधर्मिकाः, ताश्च ता उपमाश्च तासु अव्याप्तेरित्यन्वयः । एष भिक्षुः द्वारं द्वारम् अटन् शिक्षति न तु याचते । किं शिक्षतीत्याह—त्वम् अदत्त्वा दानमदत्त्वा मत्सदृशो मा भूः; किन्तु त्वं दत्त्वा त्वादृशस्त्वत्सदृश एव भवेति पद्यार्थः । अत्र हेतुमाह—परमेश्वरत्वादेरिति उपमानतावच्छेदकनिरूपितोपमेयतावच्छेदकस्य परमेश्वरत्वादेरुपमानतावच्छेदकत्वात् । द्वितीयसदृशव्यवच्छेदरूपफलस्य बाधेनानन्वयस्य वक्तुमयोग्यत्वाच्च । तस्माद्भिन्नेनेति पदमसङ्गतमिति दीक्षिताशयः । वस्तुतस्तु—उपमानतावच्छेदकतापर्याप्त्यधिकरणस्योपमेयतावच्छेदकतापर्याप्त्यनधिकरणत्वस्यैव तद्भिन्नपदेन विवक्षितत्वात् 'त्वं त्वादृशो भव' इत्यत्र कालादिकृतभेदविवक्षया पूर्वोक्तभिन्नत्वस्य क्षतेरभावात् । अन्यथोपमानताया एवासिद्धिप्रसङ्गाच्च । 'एतत्कालोत्तरकालवृत्तित्वमेतत्कालीनत्वत्सदृशो भव' इत्यर्थस्य तत्र सत्त्वाच्च । एकस्मिन्नेव काले तद्विधाने तु सिद्धसाधनापत्तेरिति दिक् ।

( चित्र० )

श्लेषव्यावृत्त्यर्थम् 'धर्मतः' इति विशेषणमप्ययुक्तम्, तत्र न शब्दसाम्यमात्रमिवेनोच्यते, किन्तु गुणसाम्यमपीति तद्व्यावृत्तेः ।

ननु पुरे सकलकलत्वं कलकलशब्दसाहित्यम्, सुधांशुबिम्बे कलासाकल्यम् इति नैकोऽनुगतो गुणो लभ्यते, मैवम्; श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायमूलया 'भेदेऽभेदः' इत्येव रूपयाऽतिशयोक्त्या धर्मसाधारण्यलाभात् । न ह्युपमानोपमेययोरनुगत्या धर्मस्य मुख्यसाधारण्य एवोपमालंकारः,

पाण्ड्योऽयमंसार्पितलम्बहारः क्लृप्ताङ्गरागो हरिचन्दनेन।
आभाति बालातपरक्तसानुः सनिर्झरोद्गार इवाद्रिराजः॥

इत्यादौ हरिचन्दनबालातपहारनिर्झरादीनां बिम्बप्रतिबिम्बभावेन निर्दिष्टानामपि साधारणधर्मत्वाङ्गीकारात्।

(भारती)

'सकलकलं पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधांशु बिम्बमिव' इत्यादि रूप श्लेष के निराकरण के लिए, पूर्वोक्त लक्षण में जो 'धर्मतः'—यह विशेषण प्रयुक्त हुआ है, वह भी निरर्थक है। क्योंकि यहाँ 'इव' शब्द से न केवल शब्दसाम्यमात्र का बोध होता है, प्रत्युत गुणसाम्य का भी बोध होता है। फिर श्लेषनिराकरण के अभाव में, लक्षण में प्रयुक्त 'धर्मत' विशेषण निरर्थक ही है।

यहाँ पुर में कल-कल शब्द सहित सकल कलत्व का बोध होता है तथा चन्द्र-बिम्ब में कला साकल्य का बोध होता है। फलत. एकानुगत धर्म के अभाव के कारण यहाँ अतिव्याप्ति की आशंका निरर्थक है—ऐसा नहीं कह सकते। क्योंकि अभेद नियम का श्लेषाश्रय होने के कारण भेद में अभेद रूप अतिशयोक्ति से एकधर्मता का लाभ हो जाता है। पुनः उपमान एव उपमेय का अनुगतवृत्ति से धर्म का मुख्य साधारण्य ही उपमा अलकार है—ऐसा नियम आप नहीं कह सकते। क्योंकि—

कधों से लटकते हुए हार को पहने हुए तथा हरिचन्दन का अगराग (अगों में लेप) लगाए हुए ये पाण्ड्य देश के राजा, प्रात काल की धूप से रक्तवर्ण युक्त शिखर वाले झरनों से जल बहाते हुए हिमालय की तरह शोभित हो रहे हैं।

इस पद में हरिचन्दन, बालातप, हार, निर्झर प्रभृति में बिम्बप्रतिबिम्ब भाव दिखाने पर भी साधारणधर्मवान यह पाण्ड्य ही है, ऐसा अगीकार करने पर भी अर्थात् वैसी साधारण्य की उपस्थिति में भी उपमा का दर्शन नहीं होता है।

(सुधा)

धर्मत इति पदं खण्डयितुमुपन्यस्यति—श्लेषव्यावृत्त्यर्थमिति। श्लेषस्य 'सकलकलं पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधांशुबिम्बमिव' इत्यादिरूपस्य व्यावृत्त्यर्थम्—व्यावृत्तये धर्मत इति विशेषणमप्ययुक्तम्; शब्दसाम्यमात्रस्य इवपदेन कथननियमाभावात्, गुणसाम्यस्यापि इवपदेन प्रतिपाद्यत्वात्। तत्त्वाङ्गीकारे च श्लेषस्य व्यावृत्तेरभावात् तत्कथनेऽपि तवातिव्याप्तिः। आशङ्कते—नन्विति। पुरे सकलकलत्वं कलकलशब्दसहितत्वम्, चन्द्रबिम्बे कलासाकल्यम्; इति एकस्यानुगतधर्मस्याभावान्नातिव्याप्तिरित्याशङ्कार्थः। उभयानुगतैकसाधारणधर्माभावे उपमाया वक्तुमयोग्यत्वादित्याशयः। समाधत्ते—मैवमिति। श्लेषो भित्तिराश्रयो यस्येति श्लेषभित्तिक.। स चासावभेदनियमश्च, तन्मूलया 'भेदे अभेदः' इत्येवंरूपातिशयोक्त्या धर्मसाधारण्यं धर्मैक्यं तस्य लाभात्। उपमानोपमेययोरनुगतवृत्त्या धर्मस्य मुख्यसाधारण्य एवोपमालङ्कार इति नियमस्तु न वक्तुं शक्यते, हरिचन्दनबालातपहारनिर्झरादीनां बिम्बप्रतिबिम्बभावेन दर्शितानामपि साधारणधर्मत्वस्य पाण्ड्योऽयमित्यादावङ्गीकारात्। अस्यार्थः—अंसे अर्पितो लम्बो हारो यस्य; हरिचन्दनेन गोशीर्षेण; 'तैलपर्णिकगोशीर्षे हरिचन्दनमस्त्रियाम्' इत्यमरः। क्लृप्ताङ्गराग. कृतानुलेपनः; अयं

पाण्ड्यः पाण्डूनां जनपदानां राजा पाण्ड्यः। 'पाण्डोर्जनपदशब्दात् क्षत्रियाड् ड्यण् वक्तव्यः' इति वचनात् ड्यण्प्रत्ययः। बालातपेन रक्ता अरुणाः सानवो यस्य सनिर्झरोद्गारः झरोदकसहितः 'प्रवाहो निर्झरो झरः' इत्यमरः, अद्रिराजो हिमवानिवाभाति शोभते। अत्र तथा साधारण्यसत्त्वे उपमादर्शनाच्च।

( चित्र० )

ननु 'सकलकलम्' इत्यादावपि गुणसाम्यं चेदुपमैव स्यादिति चेत्, शब्दसाम्यमात्रं चेदपि किमित्युपमा न स्यात्? न हि शब्दान्यगुणादिसाम्यमेवोपमाप्रयोजकं न शब्दसाम्यमिति कुलधर्मः,

यथा प्रह्लादनाच्चन्द्रः प्रतापात्तपनो यथा।
तथैव सोऽभूदन्वर्थो राजा प्रकृतिरञ्जनात्॥

इत्यत्रानुगतार्थनामरूपशब्दसाम्येऽप्युपमादर्शनात्। किन्तु श्लेषस्यालङ्कारान्तरविविक्तविषयाभावेन निरवकाशतया बलवत्त्वेनालङ्कारान्तरबाधकत्वादुपमाप्रतिभानेऽपि तत्प्रतिभोत्पत्तिहेतुः श्लेष एव, नोपमेति मङ्खकादिभिरभ्युपेयते। ततश्च यथा शब्दसाम्यमाश्रित्योपमाप्रतिभाने तद्बाधकत्वं श्लेषस्य, तथा श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायलब्धाभेदगुणसाम्यमात्रमाश्रित्योपमाप्रतिभानेऽपि तद्वक्तुं शक्यमिति न तदनुरोधेन तत्र गुणसाम्यपरित्यागः।

( भारती )

यदि आप 'सकलकलम्' इत्यादि में गुणसाम्य होने के कारण 'उपमा' अलकार मानते हैं तो फिर शब्दसाम्य मात्र में उपमा अलकार क्यों न होगा? ऐसा कहने से तो वहाँ भी उपमापत्ति होगी ही; क्योंकि शब्दभिन्न गुणादिसाम्य का ही उपमाप्रयोजकत्व होगा न कि शब्दसाम्य का—इस प्रकार के नियम में किसी तरह के प्रमाण का भी अभाव है।

औणादिक चन्द धातु से 'र' प्रत्यय लगाकर चन्द्र शब्द बनता है, जिसका अर्थ है चन्द्रयति आह्लादयति अर्थात् जैसे प्रह्लादन से अनुगतार्थक यह चन्द्र शब्द है एव प्रताप से तापजनन होने के कारण सूर्य के लिए अन्वर्थक तपन शब्द है, उसी प्रकार प्रकृतिरजन से राजा शब्द सार्थक हुआ।

उक्त पद्य में जिस प्रकार अनुगतार्थ नाम रूप शब्दसाम्य मे भी उपमा परिलक्षित होती है, उसी प्रकार 'सकलकलम्' इत्यादि में श्लेष अलकार ही है। क्योंकि अलकारान्तर से पृथग्भूतयो विषय है, उसके अभाव से निरवकाश होने के कारण श्लेष यहाँ बलवान बनकर अन्य अलकारों का बाधक है। ( क्योंकि ऐसा नियम है कि सावकाश और निरवकाश के बीच निरवकाश विधि ही बलवान होती है। ) इस प्रकार यहाँ उपमा प्रतिभासित होने पर भी उपमाप्रतिभोत्पत्तिक यहाँ श्लेष अलकार ही है न कि उपमा। ऐसा मङ्खुकादि आचार्य स्वीकृत करते हैं। उसके बाद जैसे यहाँ शब्दसाम्य मात्र पर आश्रित उपमा प्रतिभासित होने पर भी उपमाबाधकत्व श्लेष का ही ग्रहण किया गया है, उसी प्रकार यहाँ श्लेषभित्तिक अभेद के अध्यवसाय से लब्ध साधारण धर्मसम्पत्ति के द्वारा श्लेष का बाधक उपमा है। इसी प्रकार गुणसाम्य का आश्रय ग्रहण कर

प्रतिभासित उपमा में भी पूर्वकथित बाधकत्व हम नहीं कह सकते, क्योंकि बाधकत्व के अनुरोध से ही वहाँ उपमा में गुणसाम्य का परित्याग किया गया है।

( सुधा )

आशङ्कते—नन्विति । सकलकलमित्यादौ गुणसाम्यञ्चेत् उपमैव भवेत्। दूषयति-शब्दसाम्यमात्रे उपमा कथं न स्यात्? तथा च तत्राप्युपमापत्तेरित्यर्थः। शब्दभिन्नगुणादिसाम्यस्यैवोपमाप्रयोजकत्वं न शब्दसाम्यस्येति नियमे प्रमाणाभावात्।

शब्दसाम्येऽप्युपमां दर्शयति—यथेति । यथा चन्दयत्याह्लादयतीति चन्द्रः । चदि धातोरौणादिको रप्रत्ययः । प्रह्लादनादाह्लादकरणादन्वर्थोऽनुगतार्थनामकोऽभूत्। यथा च तपतीति तपनः सूर्यः, नन्द्यादित्वात् ल्युप्रत्ययः। प्रतापात्तापजननादन्वर्थः तथैव स राजा प्रकृतिरञ्जनादन्वर्थः सार्थकराजशब्दोऽभूदित्यर्थः । यद्यपि राजशब्दो राजतेर्दीप्त्यर्थात् कनिन्प्रत्ययान्तो न तु रञ्जेः, तथापि धातूनामनेकार्थत्वाद्रञ्जनादपि राजा इति कवेरुक्तिः। अत्र पद्येऽनुगतार्थनामरूपशब्दसाम्येऽप्युपमादर्शनात् । तथा च 'सकलकलम्' इत्यादौ श्लेषमेव प्रतिपादयति—किन्त्विति । अलङ्कारान्तरेभ्यो विविक्तः पृथग्भूतो यो विषयो देशः तस्याभावेन निरवकाशतया श्लेषस्य बलवत्त्वेन अन्यालङ्कारबाधकत्वम्। सावकाशनिरवकाशयोः निरवकाशविधेरेव बलीयस्त्वादित्याशयः । एवञ्चोपमाप्रतिभासेऽप्युपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतुः श्लेष एव, न तत्रोपमेति मङ्खकादिभिरङ्गीक्रियते। ततश्च यथा शब्दसाम्यमात्रमाश्रित्योपमाप्रतिभाने उपमाबाधकत्वं श्लेषस्य तथा श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायलब्धसाधारणधर्मसम्पत्त्या श्लेषबाधकत्वमुपमाया अपीत्याशयः । एवं गुणसाम्यमाश्रित्योपमाप्रतिभानेऽपि पूर्वोक्तबाधकत्वं वक्तुं शक्यमिति न तदनुरोधेन बाधकत्वानुरोधेन तत्रोपमायां गुणसाम्यस्य परित्याग इत्यर्थः।

( चित्र० )

यत्तु रुद्रटेन—'सकलकलम्' इत्यादावुपमां समर्थयमानेन—

स्फुटमर्थालङ्कारावेतावुपमासमुच्चयौ किन्तु।
आश्रित्य शब्दमात्रं सामान्यमिहापि सम्भवः॥

( भारती )

'यत्तु' के द्वारा अपने अभिप्राय के साथ रुद्रट मत की योजना करते हुए ग्रंथकार ने लिखा है कि 'सकलकलम्' इत्यादि में 'उपमा' का समर्थन करते हुए रुद्रट ने लिखा है—

ये उपमान और उपमेय समुच्चय अर्थालंकार यद्यपि स्फुट हैं। किन्तु शब्दमात्र सामान्य का आश्रय ग्रहण करने के कारण यहाँ शब्द में अथवा श्लेष में भी उपमा सम्भाव्य है।

( सुधा )

रुद्रटमतं स्वाभिप्रायेण योजयति—यत्त्वित्यादिना । 'सकलम्' इत्यादावुपमां समर्थयमानेन रुद्रटेन; एतावुपमासमुच्चयावर्थालङ्काराविति स्फुटम्, किन्तु शब्दमात्रं सामान्यमाश्रित्य इह शब्देऽपि वा श्लेषेऽपि सम्भवत इति शब्दसाम्यमात्रमिहोक्तम्। तत्कथनं परमार्थतः शब्दसाम्यमात्रमाश्रित्याप्युपमा समर्थनीयेत्यभिप्रायेण; अभेदाध्यवसायेनापि धर्मगुणसाम्यं न भवतीत्यभिप्रायेण न प्रतिपादितम्; श्लिष्टविशेषणेष्वभेदाध्यवसायेन

अनन्वयादिषु त्रिषु सादृश्यवर्णनस्य पृथग् निरूपणस्य च सत्त्वे विशेषाभावादनन्वयस्यानुपमात्वमितरयोस्तत्त्वञ्च वक्तुं न योग्यमित्याशङ्कार्थः। उपमितिक्रियानिष्पत्तिरूपोपमाशब्दप्रवृत्तिनिमित्तस्य भावाभावाभ्यां वैषम्यस्योभयत्र स्पष्टत्वात्। एवं प्रतिपादने प्राचीनसम्मतिं दर्शयति—इममेवेति। उपमितिक्रियानिष्पत्तिरूपतच्छब्दप्रवृत्तिनिमित्तसत्त्वासत्त्वरूपं विशेषमभिप्रेत्य काव्यप्रकाशकादीत्यादिना विद्यानाथलक्षणमनन्वयनिषेधाय यतः 'भेदे' इति पदकथनरूपः कृतः। न तयोर्व्युदासार्थम्, न च तयोः पृथग्गणनविरोधः, उपमान्तर्गतत्वेऽपि व्यङ्ग्यादिकृतवैचित्र्यविशेषस्य तत्र नियामकत्वात्। रूपकपरिणामवद् रूपकेणैव सिद्धौ व्यङ्ग्यवैचित्र्येण यथा परिणामस्य पृथग्गणनं तद्वदित्यर्थः।

उभावित्यादावपि नाव्याप्तिः। यदि प्रवाहयोस्तथाभूतत्वं तदोपमीयेत। न च तयोः संभवः। तस्माच्च केनाप्युपमेयतासत्त्वं तद्रूपोपमित्यनिष्पत्तावपि तत्स्वीकारे उपमाशब्दस्य तत्रोदाहरणे पारिभाषिकत्वापत्तेः।

(चित्र०)

किन्तु तत्रातिशयोक्तिविशेषोऽलंकारः। अत एव काव्यप्रकाशिकायाम्—'प्रस्तुतस्य यदन्यत्वं यद्यर्थोक्तौ च कल्पनम्' इत्यतिशयोक्तिषु परिगणय्य यद्यर्थोक्तौ कल्पनस्य—

'राकायामकलङ्कं चेदमृतांशोर्भवेद् वपुः।
तस्या मुखं तदा साम्यपराभवमवाप्नुयात्॥

इत्युदाहृतम्।

(भारती)

किन्तु 'शिशुपालवधम्' के उक्त उदाहरण में अतिशयोक्ति विशेष अलंकार है। इसीलिए काव्य प्रकाश में **'प्रस्तुतस्य यदन्यत्वं यद्यर्थोक्तौ च कल्पनम्'** अर्थात् वर्ण्य विषय का उससे भिन्न प्रकार से वर्णन किया जाय और यदि शब्द के अभिप्राय में किसी असभाव्य अर्थ की कल्पना की जाय तो अतिशयोक्ति अलकार होता है। अत इसकी तीसरी अतिशयोक्ति में गणना कर 'यद्यर्थोक्तौ' की कल्पना का अर्थात् तीसरी अतिशयोक्ति जिसमें 'यदि' अथवा 'चेत' शब्द के द्वारा किसी ऐसे अर्थ की कल्पना की जाय जिसकी समावना न हो, जैसे कि—

'यदि पूर्णिमा की रात में ऐसा चन्द्र निकले जिसमें कोई कलङ्क न हो तव कहीं उससे अपनी समानता देख इस अद्भुत सुन्दरी का मुख अपना कोई अपमान समझे।'

**विमर्श**—( यहाँ आकाश गगा से प्रवाहित दो जलधाराओं के सदृश पूर्वार्द्ध में जो पूर्णिमा के चन्द्र में कलङ्क के अभाव की कल्पना है, वह तो असम्वन्ध में सम्वन्ध की कल्पना है और उत्तरार्द्ध में नायिका के मुख और चन्द्रमा के पूर्णविम्व में साम्यरूप सम्वन्ध होने पर भी जो असम्वन्ध की कल्पना है, वह है संवध में असवध की कल्पना। )

(सुधा)

तर्हि तत्र को वाऽलङ्कार इत्याशङ्कां समाधत्ते—किन्त्विति। अतिशयोक्तिविशेषः। तत्र=उभावित्यत्रास्तीति शेषः। तत्र तस्य प्रामाण्यार्थं प्रकाशादिसम्मतं तत्सदृशोदा-

हरणं दर्शयति—अत एव । तत्र विशेषोक्तिसत्त्वादेव 'प्रस्तुतस्य यदन्यत्वं यद्यर्थोक्तौ च कल्पनम्' इत्यतिशयोक्तिमध्ये परिगणय्य यद्यर्थोक्ताविति यस्य अमृतांशोश्चन्द्रस्य वपू राकायां पौर्णमास्यां कलङ्करहितं भवेच्चेत्, तदा तस्या मुखं सादृश्यपराभवं प्राप्नुयादित्यर्थकं राकायामिति मम्मटेन काव्यप्रकाशिकायामुदाहृतम् ।

( चित्र० )

पुष्पं प्रवालोपहितं यदि स्यान्मुक्ताफलं वा स्फुटविद्रुमस्थम् ।
ततोऽनुकुर्याद्विशदस्य तस्य ताम्रौष्ठपर्यस्तरुचः स्मितस्य ॥

इति तु कविकल्पितोपमानाया उत्पाद्योपमेति व्यवहृताया उदाहरणम् । तत्र यद्युत्पाद्यस्योपमानस्य सभाविततया तेनोपमितिनिष्पत्तेर्लक्षणमस्त्येवेति नाव्याप्तिः ।

न चैवं 'चन्द्रबिम्बादिव विषम्' इत्यसंभावितोपमायामव्याप्तिः, तत्रासंभावितेनैवोपमानेनोपमितिक्रियानिष्पत्तेः कविना विवक्षितत्वेन विवक्षानुसार्युपमितिक्रियानिष्पत्तिसद्भावात् ।

( भारती )

'यद्यर्थोक्तौ' का दूसरा उदाहरण प्रस्तुत करते हैं, जैसे—

यदि नूतन पल्लव पर श्वेत पुष्प रखा जाय, अथवा मूंगे पर मोती रखा जाय, तो दोनों में से एक, पार्वती के रक्त ओष्ठ पर होने वाले धवलस्मित की समानता कर सकता है ।

( यहाँ पुष्प और प्रवाल का, मुक्ता और विद्रुम का असम्बन्ध में भी सम्बन्ध की उक्ति से 'यद्यर्थोक्तौ' की कल्पना हुई । )

इसमें कवि कल्पित उपमान और उत्पाद्य उपमा व्यवहार से उदाहरण दिया गया है । उक्त उदाहरण में उत्पाद्य उपमान की सभावना से उसके द्वारा उपमिति निष्पत्ति लक्षण रहने के कारण किसी भी प्रकार अतिव्याप्ति दोष नहीं है ।

अगर आप ऐसा कहें तो **'चन्द्र विम्बादिव विषम्'** इत्यादि असभावित उपमा में अतिव्याप्ति दोष नहीं होगा । वहा असभावित उपमान के द्वारा ही उपमिति क्रिया की निष्पत्ति से कवि के द्वारा विवक्षित होने से विवक्षानुसारित उपमिति क्रिया की निष्पत्ति है ।

( सुधा )

**अव्याप्त्यन्तरं लक्षणस्य निराकरोति—पुष्पमित्यादि । यदि पुष्पं प्रवालस्थितं स्यात्, वा मुक्ताफलं स्फुटविद्रुमस्थं स्यात्, ततस्तदा तस्या विशदस्य निर्मलस्य ताम्रोष्ठव्याप्तरुचः स्मितस्य मन्दहसितस्य अनुकुर्याद् इत्यर्थिकायाः कविकल्पितोपमानाया उत्पाद्योपमेति कविना व्यवहृतायास्तदुपमाया उदाहरणे यदि नोत्पाद्यस्योपमानस्य सम्भावितत्वेनोपमितिक्रियानिष्पत्त्या लक्षणसत्त्वान्नाव्याप्तिः । एवम् 'चन्द्रबिम्बात्' इत्यसंभावितोपमायां नाव्याप्तिः, असम्भावितेनैवोपमानेन तत्क्रियानिष्पत्तेः कविना विवक्षितत्वेन विवक्षानुसारितन्निष्पत्तिसम्भवाच्च ।**

( चित्र० )

न हि 'वस्तुसदर्थानिबन्धनोपमितिक्रियानिष्पत्तिरुपमा' इति लक्षणमुच्यते, किन्तु कविविवक्षानिबन्धना। अत एव श्लोके विवक्षित इति विशेषणमर्थवत्। अन्यथा 'चन्द्र इव मुखम्' इत्यादावपि लक्षणं न स्यात्, चन्द्रगतकान्त्यतिशयस्य वस्तुतो मुखेऽभावेन विवक्षानुसरण विना गत्यभावात्। 'चन्द्रधवला कीर्तिः' इत्यादौ च सर्वथैव लक्षण न स्यात्, कीर्तौ धावल्यस्य लेशतोऽप्यभावात्।

न चैवमनन्वयेऽपि कविविवक्षया स्वस्य स्वेनोपमितिक्रियानिष्पत्तिः संभवतीति वाच्यम्, सर्वथैवानुपमत्वद्योतने कविसंरम्भे सति तथाविवक्षानुदयात्। 'वृथा चरसि किं भृङ्ग' इत्यादौ सादृश्याधिकरणस्यानुपलम्भोक्त्योपलभ्यमानेषु सादृश्यनिषेधपर्यवसानेऽप्यनुपलभ्यमानगतसादृश्याभ्यनुज्ञानात्तत्रोपमितिक्रियानिष्पत्तिरस्तीति नाव्याप्तिः। अत एव तस्य विशिष्यानुपादानादुपमानलुप्तता।

( भारती )

वस्तु सदर्थ निवन्धन के द्वारा उपमिति क्रिया की निष्पत्ति को उपमा का लक्षण स्वीकार करने से उस लक्षण में कवि विवक्षा निवधन से ही उपमिति क्रिया की निष्पत्ति है। अतएव उपमा के लक्षण वाले पद्य में विवक्षित विशेषण सार्थक है। अन्यथा कवि विवक्षा विशेषण के अभाव में **'चन्द्र इव मुखम्'** उपमा के इस प्रसिद्ध उदाहरण में ही लक्षण का समन्वय नही होगा। क्योंकि चन्द्रमा में जो अतिशय काति है, उसका रमणी मुख में अभाव होने के कारण उपमा का लक्षण समन्वित नही होगा। यदि आप कहें कि सुन्दर नारी के मुख में भी आकर्षणजन्य यथाकथञ्चित् कान्ति है ही तो दूषणान्तर उपस्थित करते हैं, **'चन्द्र धवला कीर्तिः'** इस उदाहरणगत 'कीर्ति' में धावल्य का तो लेश मात्र भी नही है। फलत लक्षण में 'विवक्षित' विशेषण के विना सर्वथा लक्षणीयत्वापत्ति ही होगी।

( सुधा )

वस्तुसदर्थनिबन्धनाया उपमितिक्रियानिष्पत्तेरुपमालक्षणानङ्गीकरात्, कविविवक्षानिबन्धनाया उपमितिक्रियानिष्पत्तेरेव लक्षणीयत्वात्। अत एव लक्षणपद्ये विवक्षित इति तद्विशेषणं सार्थकम्। अन्यथा = कविविवक्षितेति विशेषणाभावे, 'चन्द्र इव मुखम्' इत्यादौ प्रसिद्धोपमाया लक्षणं न स्यात्। चन्द्रगतकान्त्यतिशयस्य वस्तुतो मुखेऽभावेन कविविवक्षानुसरणं विना गतेरभावात्। न च मुखेऽपि कान्तिसत्त्वेन पश्यतो भावनया अतिशयस्य सत्त्वमेवेत्यस्वरसाद् दूषणान्तरमाह—'चन्द्रधवला कीर्तिः' इत्यादौ तु कीर्तौ धावल्यस्य लेशतोऽप्यभावेन विवक्षितविशेषणं विना सर्वथा लक्षणीयत्वानापत्तेः। न चैवमिति। कविविवक्षितेति विशेषणादाने सति। अनन्वयेऽपि स्वस्य स्वेनोपमितिक्रियानिष्पत्तिः कविविवक्षया संभवतीति तत्रातिव्याप्तिरित्याशङ्कार्थः। समाधत्ते—सर्वथैवानुपमत्वद्योतने कविसंरम्भे सति तन्निष्पत्तौ तद्विवक्षोदयाभावात्। वृथेत्याद्युपमानलुप्तायां नाव्याप्तिः, सादृश्याधिकरणस्य वस्तुनोऽनुपलम्भोक्त्योपलभ्यमानेषु सादृश्यनिषेधपर्य-

**वसानेष्वनुपलभ्यमानं यदुपमानं तद्गतं यत्सादृश्यं तस्याभ्यनुज्ञानात् तत्रोपमानलुप्ताया-ऽुपमितिक्रियानिष्पत्तेः सत्त्वात्। अत एव = तद्गतसादृश्याभ्यनुज्ञानादेव, उपमानलुप्तता।**

(चित्र०)

एवम्,

निरूप्यमाणं कविना सादृश्यं स्वात्मनो न चेत्।
प्रतिषेधमुपादाय पर्यवस्यति सोपमा॥

इत्यपि लक्षणमनुसंधेयम्।

(भारती)

लक्षण में कवि विवक्षा विशेषण देने पर अनन्वय में भी कवि विवक्षा से स्व का स्व के साथ उपमिति क्रिया निष्पत्ति की सभावना से अतिव्याप्ति दोष होगा। सर्वथा ही अनुपमत्व द्योतन में कवि सरभ रहने पर वैसी विवक्षा का अभाव है। **'वृथा चरसि किं भृङ्ग'** इत्यादि में सादृश्याधिकरण की अनुपलम्भोक्ति की प्राप्ति में—सादृश्य निषेध पर्यवसान रहने पर भी अनुपलभ्यमान, गत सादृश्य के अनुज्ञान से वहाँ उपमिति क्रिया की निष्पत्ति है ही, फिर अतिव्याप्ति दोष नहीं है। अतएव उसका विशिष्य अनुपादान से उपमानलुप्ता है।

इसी प्रकार, 'जहाँ कवि के द्वारा निरूप्यमाण सादृश्य, यदि अपनी आत्मा के साथ न हो तो प्रतिषेध ग्रहण कर उपमिति क्रिया निष्पत्ति से पर्यवसान प्राप्त करता है, वहाँ उपमा अलकार होता है।', यह लक्षण भी विचारणीय है।

(सुधा)

**एवं लक्षणान्तरमपि व्याकरोति—एवमिति। कविना निरूप्यमाणं सादृश्यं स्वात्मनश्चेत् प्रतिषेधमनुपादाय पर्यवस्यतीति उपमितिक्रियानिष्पत्तिपर्यवसानं प्राप्नोति, सा उपमा वेदितव्येत्यर्थः। इत्यपि लक्षणमुपमाया इति शेषः।**

(चित्र०)

उपमितिक्रियानिष्पत्तिमत्सादृश्यवर्णनमुपमा।
स्वनिषेधापर्यवसायि सादृश्यवर्णनमुपमा॥

इति द्विविधमप्येतदुपमासामान्यलक्षणम्। अलङ्कारभूतोपमालक्षणं त्वेतदेवादुष्टाव्यङ्ग्यत्वविशेषितम्, विशिष्टोपमादिस्थले विशेषणाद्युपमानां वाच्यभूतविशिष्टोपमादिसिद्ध्यङ्गत्वात्। वाच्यसिद्ध्यङ्गरूपगुणीभूतव्यङ्ग्यतयैव तासां नालंकारतेति न तदव्यापन दोषः। 'न पद्मं मुखमेवेदम्' इत्यादौ नोपमालंकारः, किन्तु प्रतिषेधाक्षिप्तप्रसक्तितया भ्रान्तिमान्, तदुपपादकतयोपमा चेत्युभयं व्यङ्ग्यम्। तथापि भ्रान्तिमदादिकमपि साधर्म्यमूलत्वमात्रेणोपमामध्ये परिगणयता दण्डिना तत्त्वाख्यानोपमेत्येतादृशव्यवहारः कृतः परमिति न तत्राप्यव्याप्तिर्दोष इति दिक्।

## ( भारती )

( १ ) जो उपमिति क्रिया की सिद्धि से युक्त हो-अर्थात् जिससे उपमिति क्रिया ( तुलना ) सिद्ध होती हो—ऐसे सादृश्य के वर्णन को उपमा अलकार कहते हैं। दीक्षित जी के अनुसार उपमा वहा होती है, जहाँ सादृश्य या समानता के वर्णन में उपमिति क्रिया की उत्पत्ति होती है।

( २ ) अपने ( उपमा के ) निषेध में जिसका पर्यवसान न होता हो अर्थात् जिसमें सादृश्य का वर्णन अपने निषेध में छिप नहीं सके। दीक्षित जी के मत में ये दोनों प्रकार के उपमा सामान्य के लक्षण हैं। इन्ही दो लक्षणों में अदुष्ट एव अव्यग्य शब्दों को जोडकर दीक्षित जी अलकार-भूत उपमा की परिभाषा बनाते हैं। 'त्वदाननम्' इत्यादि में विशिष्ट उपमाक्षिप्त विशेषण उपमा में अतिव्याप्तिदोष होगा। उसमें विशेषण उपमा का वाच्यभूत विशिष्ट उपमादि सिद्ध्यग है। वाच्य सिद्ध-यङ्ग रूप गुणीभूत व्यग्य से ही उसकी अलकारता नही है। ऐसी स्थिति में यदि लक्षण का समन्वय नहीं हो तो भी कुछ दोष नहीं है। **'न पद्मं मुखमेवेदम्'** इत्यादि में उपमा अलकार है ही नही। किंतु, प्रतिषेध एव निषेध से उन्नीव जो प्रसक्ति है उसके भाव से भ्रान्तिमान अलकार है। भ्रान्ति की उपपादकता से दोनों उपमा व्यग्य ही है। भ्रान्तिमान आदि अलकारों को भी साधर्म्य-मूलता मात्र से उपमा के बीच में परिगणना करते हुए दण्डी ने तत्वाख्यान उपमा का केवल व्यवहार किया है। इस प्रकार 'त्वदाननम्' इसमें भी अव्याप्ति दोष नही है। इस प्रकार दीक्षित जी के विचार से वही सादृश्यवर्णन उपमा है जो दोषरहित हो, वाच्य हो तथा उपमिति की क्रिया से उत्पन्न हो।

**विमर्श**—अप्पय दीक्षित ने अपने चित्रमीमासा एव कुवलयानन्द दोनों ग्रथों में उपमा अलकार की परिभाषा दी है। कुवलयानन्द का उपमालङ्कार का लक्षण जहाँ चलता एव चन्द्रालोक पर आधारित है, वहीं चित्रमीमासा का उपमा अलङ्कार के लक्षण प्रौढ, परिष्कृत एव विस्तृत हैं। फिर भी पण्डितराज जगन्नाथ को चित्रमीमांसागत उपमा अलकार के लक्षणों पर कई आपत्तियाँ है।

सर्वप्रथम उन्हें अव्यग्य विशेषण से आपत्ति है। उनका कथन है कि वर्णन दो प्रकार के हो सकते हैं, ( १ ) वाह्य तथा (२) आभ्यन्तर। वाह्य वर्णन विशेष प्रकार के शब्दों के द्वारा होता है और आन्तरिक वर्णन विशेष प्रकार के ज्ञान के द्वारा सम्पादित होता है। अब विचारणीय प्रश्न यह है कि शब्दों के शब्द-वाच्य नहीं हो सकते। इसे यदि किसी तरह वाच्य मान भी लें तो अनुभूतिजन्य ज्ञान तो सर्वथा शब्द-वाच्य हो ही नही सकता। फिर वर्णन की अर्थालकारता ही वाधित हो जाती है क्योंकि जो वस्तु शब्दों के द्वारा वाच्य होती है, वही अर्थ होता है। दूसरी वात यह भी है कि शब्द और ज्ञान रूप वर्णन किसी प्रकार व्यग्य नही हो सकता—फिर 'व्यग्य न हो' यह विशेषण ही निरर्थक है।

यदि वर्णन को उपमालकार न कहकर वर्णन के विषय में आनेवाले तथाकथित विशेषणों से युक्त सादृश्य को उपमा कहें तो 'जैसा वैल उसी प्रकार नीलगाय' में उपमात्वापत्ति होगी। इसी प्रकार पाणिनि के सूत्र **'कालोपसर्जने च तुल्यम्'** में भी उपमा अलकार होने लगेगा। क्योंकि यहाँ भी 'अनुशासन करने योग्य होने' इस अर्थ में समान धर्म द्वारा काल और उपसर्जन का 'प्रधान प्रत्ययार्थवचन' रूपी उपमान के साथ सादृश्य का प्रतिपादन है। दीक्षित जी के लक्षण में एक 'अदुष्ट' विशेषण भी है। अत उक्त सूत्र में वचनभेद दोष होने के कारण अतिव्याप्ति का स्वतः निराकरण भी नही कहा जा सकता है। क्योंकि 'कालोपसर्जने' का द्विवचन तथा 'तुल्यम्' का एक वचन व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध होने पर भी साहित्य की दृष्टि से वचन भेद दोष से

दूषित है। फलतः 'अदुष्ट' विशेषण से ही उपमा का निवारण हो जायगा—ऐसा भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि सूत्रगत समग्रता को भिन्न कर **'कालः प्रधानप्रत्ययार्थवचनेन तुल्य.'** तथा **'उपसर्जनम् प्रधान प्रत्ययार्थ वचनेन तुल्यम्'** कहकर प्रत्येक उपमेय वाले दो वाक्य बना लेंगे। ऐसा करने से पुन. उन वाक्यों के निर्दोष सिद्ध हो जाने पर अतिव्याप्ति दोष बना ही रहेगा।

तथाकथित ऊपर के उदाहरणों में सादृश्य वर्णन का अभाव कहकर भी लक्षण को निर्दुष्ट सिद्ध नहीं किया जा सकता है। माना, ऐसे उदाहरणों में उपमिति क्रिया के सिद्ध हो जाने पर भी उसे सादृश्य का वर्णन नही कहा जा सकता। क्योंकि उदाहृत कथ्य चमत्कारी नही है और 'वर्णन' का अर्थ ही है वर्णनीय वस्तु का चमत्कारी होना। अत. उपर्युक्त उदाहरणों में सादृश्य के रहते हुए भी सादृश्य वर्णन के अभाव में—लक्षण में कोई दोष नही आता। किन्तु; इस मान्यता की स्थापना के लिए लक्षण में चमत्कारित्व पद का समावेश अत्यावश्यक है। दूसरी बात यह भी है कि उपमा के प्रथम लक्षण में **'उपमिति क्रिया की सिद्धि से युक्त'** विशेषण की व्यर्थत्वापत्ति भी होगी। क्योंकि सिद्धि के बिना केवल बाह्य प्रतीति वाला सादृश्य कभी चमत्कारजनक हो ही नही सकता और, जब उसे ही चमत्कारोत्पादक माना जाय तो फिर पूर्वोक्त विशेषण की कुछ आवश्यकता ही नहीं रह जाती है

उपमा के द्वितीय लक्षण में समाविष्ट 'अपने निषेध में जिसका पर्यवसान न होता हो' यह विशेषण भी व्यर्थ है। क्योंकि कमलादि के सादृश्य निषेधात्मक व्यतिरेक अलकार में और अनन्वय में भी 'सादृश्य के सर्वथा निषेध' के ही चमत्कारी होने के कारण वहाँ सादृश्य का निरूपण निषेध के लिए ही होता है। उसके निज की न तो प्रधानता होती है और न चमत्कारिता ही। अत उसे हटाने के लिए पूर्वोक्त विशेषण निरर्थक ही है।

**स्तनाभोगे पतनभाति कपोलात् कुटिलोऽलकः।**
**शशाङ्कबिम्बतो मेरौ लम्बमान इवोरगः॥**

भरे-पूरे विशाल स्तनों पर कपोल से सरकता हुआ कुटिल केश, चन्द्र मण्डल से सुमेरु पर्वत पर लटकते हुए नाग की तरह शोभता है।

इस श्लोक की उपमा प्रधानत वाक्यार्थ रूप है। अत. इसमें गौणत्वेन अलङ्कार बाधित होने के कारण अतिव्याप्ति स्पष्ट है। क्योंकि यहाँ भी 'अदुष्ट एव अव्यग्य' उपमिति क्रिया की सिद्धि से सादृश्य का वर्णन है। फिर बाधित अलकारत्व से प्रधान वाक्यार्थगत उपमा के लिए अलग से तो लक्षण बनाये नहीं जा सकते। क्योंकि ऐसा करने पर भी 'व्यग्य उपमा' निवारणार्थ जो इतना प्रयास किया गया है, उसमें भी व्यर्थत्वापत्ति होगी। 'सादृश्य' की जगह 'अभेद' की प्रधानता मानकर उपमा के स्थान पर उत्प्रेक्षा की भी यहाँ कल्पना नही की जा सकती। क्योंकि ऐसा करने से कल्पितोपमा के लिए कोई स्थान ही नहीं रह जाता, जिसे चित्रमीमासा में काफी महत्त्व दिया गया है। बाधित अलकारत्व वाली उपमा की परिभाषा बनाने में दीक्षित जी का अधोंकित लक्षण ही बाधक बन जाता है —

**'व्यापार उपमानाख्यो भवेद्यदि विवक्षितः।**
**क्रियानिष्पत्तिपर्यन्तमुपमालंकृतिस्तसा ॥'**

यदि उपमान रूपी क्रिया का—क्रिया की निष्पत्ति पर्यन्त, कथन अभीष्ट हो तो उपमा अल-

कार होता है। इस लक्षण में उपमा का अलकारत्व स्वतः स्वीकृत है। इसके अतिरिक्त उपमा के पूर्वकथित दोनों लक्षणों में दीक्षित जी ने स्वय 'अन्यङ्गथम् एव अदुष्टम्' दो विशेपणों को जोड-कर उपमा की परिभाषा दी है। इसके अनुसार वही सादृश्य वर्णन उपमा है जो दोपरहित हो, वाच्य हो एव उपमिति क्रिया से समुत्पन्न हो।

पूर्वोक्त 'स्तनाभोगे पतन्' पद्य में ऊपर लिखित उपमा की परिभाषा से अतिव्याप्ति दोप हो जाता है। क्योंकि यहाँ उपमान और उपमेय के सादृश्य रूपी उपमा के स्वरूप से अतिरिक्त अन्य कोई वाक्यार्थ है ही नहीं, जिसे उपमा अलकृत करे। ऐसी स्थिति में उपमा का उक्त परिभाषा से केवल अलकार्य उपमा में अतिव्याप्ति होगी ही।

इसके अतिरिक्त पूर्वकथित उपमा के दोनो लक्षणों में वर्णन के साथ 'सादृश्य' का विशेपण भी निरर्थक है क्योंकि उपमिति क्रिया की निष्पत्ति से समन्वित वर्णन ही तो उपमा होती है—और मात्र इतना कहने से ही अभीष्टार्थ की सिद्धि भी हो जाती है। क्योंकि सादृश्य के अतिरिक्त अन्य किसी वर्णन से उपमिति क्रिया की निष्पत्ति नहीं हो सकती।

पण्डितराज जगन्नाथ की ये सारी आपत्तियाँ दीक्षित जी की उपमा के लक्षण पर विचारणीय हैं। सर्वप्रथम पण्डितराज द्वारा उठाए गए वर्णन की बाधित अर्थालकारता एव वर्णन की अव्यग्यता विचारणीय है—

अलंकार शास्त्र के उद्भव-काल में काव्य का अभिप्राय शब्द और अर्थ दोनों से था। अलकार-शास्त्रियों का एक दल शब्द को काव्य का सर्वस्व मान चुका था और दूसरा दल अर्थ-व्युत्पत्ति में काव्य का मर्म खोज चुका था। इन दोनों पक्षों में समन्वय की स्थापना के लिए सर्वप्रथम भामह ने सत्प्रयास किया है—

**'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्'** ( काव्यालकार १,११-१६ )

अब विचारणीय प्रश्न यह है कि सादृश्यजन्य उपमा में शब्द और अर्थ के साथ क्रमश. वाचक-वाच्य भाव रूप सम्बन्ध मान लेना क्लिष्ट कल्पना मात्र ही है या और कुछ? क्योंकि शब्दश्रवण से अर्थ संप्रत्यय के होने का विचार एक दार्शनिक विचार है। पडितराज के अनुसार शाब्द-बोध किंवा वाक्यार्थ ज्ञान को यदि वाच्य मान लिया जाय, तब वर्णन का बाह्य और अन्तर्वि-भाग कर बाह्य-वर्णन में शब्द को स्वतः शब्द मान कर भी आभ्यन्तरिक वर्णन में ज्ञान को सर्वथा अशब्द वाच्य कहकर आपत्ति उठाई है, उसका क्या होगा? क्योंकि ऐसी स्थिति में किसी भी शब्द का अर्थज्ञान फल मान लिया जाय तो शब्दज्ञान उसका असाधारण कारण तथा शब्दार्थ ज्ञान को शब्दज्ञान रूप असाधारण कारण का व्यापार एव विषयगत सकेतित अर्थ को सहकारी कारण मानना ही पडेगा। क्योंकि पण्डितराज के अनुसार अर्थाधिकृत यह सकेत शब्द और अर्थ में वाच्यवाचकभाव से सम्बन्धित है। किंतु, तथ्य इसके विपरीत है—वैशेषिकदर्शन का यह सूत्र **'सामयिकः शब्दादर्थसम्प्रत्ययः'** इसी बात को प्रमाणित करता है कि किसी शब्द से उसकी जो अर्थप्रतीति है, वह 'सामयिक' एवं 'साकेतित' है। न्यायदर्शन का यह सूत्र **'न साम-यिकत्वात् शब्दार्थसम्प्रत्ययस्य'** भी इसी बात को पुष्ट करता है कि शब्द से अर्थज्ञान 'समय' अथवा 'सकेत' के ही अधीन है। यह सकेत मनुष्य-समाज की भाषासम्बन्धी सविदा है।

पाश्चात्य आलोचक भी शब्द को एकप्रकार का प्रतीक ( Symbol ) मानते हैं—

Symbols can serve as intelligible records for the Solitary individual

only if he remembers the meanings which he has assigned to the Symbols he had used, and they can be vehicles for inter-personal Communication only if Communicator and Communicant can agree, by special arrangement or by a participation in a Common heritage, on the meanings of the symbols to be employed. ( Greene : The Arts & The Art of Criticism. )

इतना ही नहीं, 'अर्थ' जितने भी होते हैं—शब्द के ही। फलतः बाह्य और अभ्यंतर नहीं, अपितु हमारे ज्ञान के विषयों और शब्दों के अर्थों का क्षेत्र एक ही है और एक समान ही व्यापक है। किसी भी काव्य के लिए शब्द अगर साधन है तो अर्थ उपकरण है। ऐसी स्थिति में केवल शब्दवाच्य को ही अर्थालंकार मानना युक्तिसंगत प्रतीत नहीं होता। क्योंकि अर्थालङ्कार के महत्त्व को आँकनेवाले सहृदयजन पण्डितराज के उक्त तर्क में तथ्य नहीं मानते। निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि किसी भी काव्य का सौन्दर्य इसमें निहित होता है और रस विभावादि पर आश्रित होता है। वे विभावादि अर्थ रूप में परिणत होकर चमत्कारोत्पादक होते हैं। अर्थालङ्कार में शब्द तो निष्क्रिय होता है। अतः पण्डितराज का यह कथन कि जो वस्तु या वर्णन शब्द वाच्य नहीं है—वह अर्थालङ्कार नहीं, बिल्कुल ही एकपक्षीय विचार प्रतीत होता है।

इनकी दूसरी आपत्ति है—शब्दरूप अथवा ज्ञानरूप वर्णन जब सर्वथा अव्यंग्य है तो चित्रमीमांसा की उपमा के लक्षण में 'अव्यंग्य' विशेषण बिल्कुल व्यर्थ है।

ध्वनिवादियों ने अर्थ की विशेषताओं का विश्लेषण करते हुए अर्थ के दो रूप माने हैं—( १ ) वस्तुरूप और ( २ ) अलंकाररूप। वस्तुरूप अर्थ को व्यंग्यपरक अथवा व्यङ्ग्यांशविशिष्ट परक बनाने के लिए कवि सतत सचेष्ट रहता है। अलंकाररूपअर्थ भी काव्य में स्वतः चमत्कारजनक नहीं होता, बल्कि उसे चमत्कारी बनाने के लिए भी व्यंग्यपरता की ही आवश्यकता होती है, जिसकी पूर्ति कवि काव्य के शब्द-बन्धविशेष से करता है। क्योंकि बिना शब्दबन्ध एवं उसके इन उपकरणों का शब्द और अर्थ का सम्बन्ध व्यंग्य-व्यंजक भाव से अक्षुण्ण नहीं रह सकता। अत रसगङ्गाधरकार का यह कहकर चित्रमीमांसा की उपमा के लक्षण से 'अव्यंग्य' विशेषण का प्रत्याख्यान उचित नहीं लगता कि 'शब्दरूप अथवा ज्ञानरूप वर्णन सर्वथा ही अव्यंग्य है।' कुछ उदाहरण से शब्द एव ज्ञान रूप वर्णन का व्यंग्यत्व स्पष्ट सिद्ध हो जायेगा।

वर्णनविशेष के शब्दों से फूटकर गहन व्यंग्य निर्वेद कैसे बन जाता है? दुःख की कठोरता पिघलकर कैसे मुस्कुराती है? आँखों के आँसू कैसे हँसते हैं? यह देखना हो तो मृच्छकटिक में चारुदत्त की यह उक्ति देखिए—

> 'दारिद्र्य शोचामि भवन्तमेवमस्मच्छरीरे सुहृदित्युषित्वा।
> विपन्नदेहे मयि मन्दभाग्ये ममेति चिन्ता क्व गमिष्यसि त्वम्॥'

'रे भाई दारिद्र्य! मुझे तेरा ही सोच खाये डालता है कि तू इतने दिनों तक सच्चे दोस्त की तरह मेरे साथ रहा, कभी क्षण भर के लिए अकेला न छोड़ा, पर तब; जब मैं न रहूँगा, तू कहाँ जायेगा? मुझे इसकी बड़ी चिन्ता है।'

हृदय की वेदना आँखों से उमड़ पड़ती है। व्याकुलता भी व्याकुल हो उठती है। नियति की ज्वाला में जलती हुई मुस्कान। समाधि दीप की बुझती हुई लौ सा रिसता हुआ वर्णन विशेष का शाब्दिक व्यंग्य। इतना ही नहीं, 'मुद्राराक्षस' में इससे भी अधिक सधे हुए कटु-मधु शब्दों में कसे गए व्यंग्य-चित्र देखिए—

'पृथिव्यां किं दग्धाः प्रथितकुलजा भूमिपतयः,
पतिं पापे मौर्यं यदसि कुलहीनं वृतवती ?
प्रकृत्या वा काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला
पुरन्ध्रीणां प्रज्ञा पुरुषगुणविज्ञानविमुखी ॥'

यहाँ राक्षस की पराजित वुद्धि का आक्रोश अद्भुत है। आरभ की दो पक्तियों का कटु उपालभ क्रमशः घुलता हुआ उत्तरार्द्ध में द्रवित शाब्दिक व्यग्य वन गया है। सम्पूर्ण नारी जाति की प्रज्ञा की समीक्षा में करुण विनोद वृत्ति अत्यन्त मार्मिक है।

अव एक दो ज्ञानरूप व्यंग्य का वर्णन भी देखिए। विशेषतः सस्कृत के भाण और प्रहसन ज्ञानात्मक वर्णन से समुद्भूत व्यग्य से ही ओत-प्रोत हैं। यह सच है कि ड्राइडन, पोप या वाल्टेयर की तरह ये व्यग्य नहीं हैं। फिर भी क्षेमेन्द्र की 'समयमातृका' में व्यग्य के सभी संभव रूप मिलते हैं।

कालिदास के—

(१) 'एष ते अनुकूलो गलहस्तः'
(२) 'अलं वामन्तःपुरविरहपर्युत्सुकेन राजर्षिणा उपरुद्धेन'
(३) 'मुष्टं प्रतिग्राहयता स्वमर्थं पात्रीकृतो दस्युरिवासि येन'

इत्यादि एक से एक वढ़कर वर्णनात्मक ज्ञानरूप व्यग्य के सवल सफल निदर्शन है। ज्ञानात्मक व्यग्य के ये निरुपम निदर्शन हैं, सक्षिप्त, सारगर्भ किन्तु चुटीला और नुकीला। इससे स्पष्ट है कि चित्रमीमासा के उपमा लक्षण में 'अव्यग्य' रूप सादृश्यवर्णन की भावना तो सारगर्भित है ही; उपमा अलकार की चमत्कारी अर्थभावना भी सर्वथा अन्तर्व्याप्त है। आचार्य दीक्षित के लक्षण में इसी समीक्षा का स्वरूप झलकता है।

जहाँ तक उपमान के साथ सादृश्यप्रतिपादन का प्रतिषेध करते हुए पण्डितराज ने पाणिनि के **'कालोपसर्जने च तुल्यम्'** सूत्र का उल्लेख किया है। वह भी अयुक्तिकर ही प्रतीत होता है।

यहाँ विचारणीय प्रश्न यह है कि पाणिनि की अष्टाध्यायी के प्रथम अध्याय के द्वितीय पाद में सूत्र की अधोंकित क्रम सख्या है—

**५३—तदशिष्यं संज्ञाप्रमाणत्वात्**
**५६—प्रधानप्रत्ययार्थवचनमर्थस्यान्यप्रमाणत्वात्**
**५७—कालोपसर्जने च तुल्यम्**

अव देखिए, ५३ वा सूत्र से ५६ वा सूत्र में 'अशिष्यम्' की अनुवृत्ति आती है। इसके अनुसार इस सूत्र का अर्थ होता है—'प्रकृति और प्रत्यय के अर्थों में से प्रत्यय की अर्थ प्रधानता होती है और अनुशासन करने योग्य नही है। क्योंकि यह वात लोकसिद्ध है। फिर इसी सदर्भ में ५७ वा सूत्र का अर्थ होता है 'काल और उपसर्जन के विषय में भी अनुशासन करने योग्य न होना समान है। तात्पर्य यह कि जिस प्रकार 'प्रत्यय का अर्थ प्रधान होता है' इस वात का अनुशासन करना लोकसिद्ध होने के कारण अनावश्यक है, उसी प्रकार काल अर्थात् समय और उपसर्जन अप्रधान होता है। यह वात भी लोक-सिद्ध होने के कारण शास्त्र में लिखने की वात नहीं है। अत पण्डितराज का यह कथन सर्वथा अयुक्तिकर है कि उक्त सूत्र में 'शास्त्र में न लिखने योग्य होना' समान धर्म है और 'प्रधान प्रत्यार्थवचन' उपमान है तथा काल और उपसर्जन उपमेय है अतः यहाँ उपमा होगी। ऐसा कहना मानो उनके लिए वदतोव्याघात ही है।

जहाँ तक वचनभेद दोष के सदर्भ में उक्त सूत्र को तोड़कर—**'कालः प्रधानप्रत्ययार्थवचनेन तुल्यः'** तथा **'उपसर्जनं प्रधानप्रत्ययार्थवचनेन तुल्यम्'** जैसे एक-एक उपमेय वाले दो वाक्य बनाकर निर्दुष्ट सिद्ध करते हुए अतिव्याप्ति दोष दिखाकर दीक्षित जी के लक्षण में उल्लिखित 'अदुष्ट' विशेषण का प्रत्याख्यान करने की चेष्टा की गयी है—वह और भी उपहासास्पद बन गया है। क्योंकि व्याकरणशास्त्र के शुष्क सूत्र के साथ रसात्मक साहित्य संदर्भ की कोई तुलना ही नहीं है क्योंकि साहित्य की विभिन्न विशेषताओं में रागात्मकता का प्रमुख स्थान है। रागात्मकता से औचित्य, विशदता, स्थिरता, विविधता एव प्रभावोत्पादकता का तात्पर्य सन्निहित है। औचित्य से यह अभिप्राय है कि साहित्य में भावों को तर्कसगत होना चाहिए अन्यथा उसमें गम्भीरता एवं स्थायित्व का सर्वथा अभाव हो जायेगा। विशद एव विविध मनोभावों को ग्रहण करना भी साहित्य के लिए आवश्यक है। उसमें प्रभावोत्पादन की क्षमता की भी अपेक्षा रहती है। इसी रागात्मकता के कारण साहित्य में प्रभाव की तीव्रता और रसात्मकता का उपयुक्त समावेश होता है। साहित्य को रसमय एव आकर्षक रूप प्रदान करने के लिए यह भी आवश्यक है कि मानव की रुचिभिन्नता को उसमें स्थान दिया जाय। ऐसी अवस्था में शुष्क व्याकरण के तथाकथित सूत्र में दोष से मुक्ति कहाँ ? अतः लक्षण में 'अदोष' विशेषण भी तर्कसगत ही है।

इतना ही नहीं चित्रकाव्य के शब्द और अर्थ चित्र नामक दोनों भेदों में 'अदोषता' का तात्पर्य पदादिगत दोषों के परिहार का ही तात्पर्य है न कि सूत्रगत वचन भेद से। आचार्य मम्मट ने अपने दोषनिरूपण में अर्थ चित्र काव्य के दोषों का जो निरीक्षण एव विवेचन किया है, वह पण्डितराज की अपेक्षा अधिक युक्तिसगत है। फिर भी उपमा के लक्षण से 'अदोषता' का वे भी प्रत्याख्यान करने में असमर्थ ही रहे।

जहा तक 'सादृश्य' समन्वय के लिए दीक्षित जी के लक्षण में चमत्कारित्व विशेषण के समावेश का प्रश्न है—वह भी निरर्थक ही प्रतीत होता है, क्योंकि उपमा के लक्षण में 'चमत्कार' का उल्लेख न होने पर भी 'सादृश्य' का जो उल्लेख है उसी के द्वारा चमत्कारित्व का आक्षेप स्वभावतः हो ही जाता है। क्योंकि 'सादृश्य साधारण धर्म रूप सम्बन्ध जिन किन्हीं दो पदार्थों में होगा, उस कथन में चमत्कारित्व रहेगा ही और आक्षिप्त चमत्कारित्व से 'सादृश्य' में किसी भी प्रकार के वैयर्थ्यापत्ति नहीं होती।

अब बची बात 'उपमिति क्रिया की निष्पत्ति' का प्रत्याख्यान—सो तो स्पष्ट ही है। वस्तुतः उपमिति क्रिया कवि की वह काव्य-दृष्टि है, जिसके द्वारा वह चराचर जगत की झाकी प्राप्त करता है। उपमिति क्रिया की साधना कवि की समदृष्टिसाधना है और इस साधना में कवि को जिसकी सिद्धि होती है, वह है सौंदर्य। दीक्षित जी की उपमा के लक्षण का यही महारहस्य है।

## ( सुधा )

अनुसन्धेयं विचारणीयमित्यर्थः। द्वयोः फलितार्थमाह—उपमितिक्रियेति। स्वनिषेधेत्यादि उपमासामान्यस्य लक्षणम्। अलङ्कारभूतोपमालक्षणन्तु उपमितिक्रियानिष्पत्तिमददुष्टाव्यङ्ग्यं सादृश्यवर्णनमिति, स्वनिषेधापर्यवसायि अदुष्टाव्यङ्ग्यं सादृश्यवर्णनमिति वा बोध्यम्। 'त्वदाननम्' इत्यादौ विशिष्टोपमाक्षिप्तविशेषणोपमायामव्याप्तिं निवारयति—विशिष्टेति। तस्यां विशेषणोपमानां वाच्यभूतविशिष्टोपमादिसिद्धेरङ्गत्वात्। वाच्यसिद्ध्यङ्गरूपगुणीभूतव्यङ्ग्यत्वेन तासामुपमानामलङ्कारता नास्तीति तस्मिन् लक्षणस्याव्यापनं दोषो नास्तीति। 'न पद्मम्' इत्यादावुपमा नास्ति, किन्तु प्रतिषेधेन निषेधेन उन्नीता

या प्रसक्तिस्तद्भावेन भ्रान्तिमदलङ्कारः। भ्रान्तेरुपपादकतयोपमा चेत्युभयं व्यङ्ग्यमेव। भ्रान्तिमदादिकमपि साधर्म्यमूलतामात्रेणोपमामध्ये परिगणयता दण्डिना तत्वाख्यानोपमेति केवलं व्यवहारः कृत इति। तत्रापि 'त्वदाननम्' इत्यादावपि नाव्याप्तिर्दोष इति दिक्। भट्टाचार्यास्तु–'साधर्म्यनिष्पत्तिरूपाया उपमितिक्रियाया अनन्वये सत्त्वादतिव्याप्तिः। भेदगर्भिततत्प्रतीतौ भेदनिवेशेन तद्वारणं किंमूलम्? भेदगर्भितोपमितिक्रियाज्ञानादेव विजातीयोपमितिक्रियानिष्पत्तिर्मूलमिति चेत्! 'गोसदृशो गवयः' इत्यादावतिव्याप्तिः। विलक्षणसाधर्म्यज्ञानादिति चेत्? अनन्वयेऽप्यस्तु। न चानन्वये निरुपमत्वप्रतीतेर्विलक्षणसाधर्म्यज्ञानाभावान्नातिव्याप्तिरिति वाच्यम्; स्वेतरसाधर्म्यविरहरूपस्य निरुपमत्वस्य स्वसाधर्म्यस्य च युगपत् प्रतीतौ विरोधाभावात्। न च तयोः युगपत् प्रतीतिसम्भवेऽप्याद्यस्यैव चमत्कारजनकत्वं नान्यस्येति वाच्यम्; उपमितिक्रियावैजात्ये प्रमाणाभावात्, तद्वैजात्यप्रयोजकाद्रसवैजात्यस्यैवोचितत्वात्। रूपकादौ क्रियावैजात्यस्यालङ्कारत्वप्रयोजकाभावात्' इत्याहुः। रसगङ्गाधरकृतस्तु—'विलक्षणशब्दात्मकस्य विलक्षणज्ञानात्मकस्य वा वर्णनस्य शब्दवाच्यत्वाभावेनार्थालङ्कारत्वस्य बाधात्। वर्णनस्य वाच्यायां व्यङ्ग्यायाञ्चोपमायामव्यङ्ग्यतया तद्विशेषणवैयर्थ्याच्च। अथ यदि 'वर्णनविषयीभूतमुपमितिक्रियानिष्पत्तिमत्सादृश्यमुपमा' इत्युच्यते, तदा 'यथा गौस्तथा गवयः' इत्यत्रातिव्याप्तेः नापि च चमत्कारिविषयककविव्यापारस्यैव वर्णनत्वेनोपमितिक्रियानिष्पत्तावपि विषयस्याचमत्कारित्वेन सादृश्यवर्णनाभावान्नातिव्याप्तिरिति वाच्यम्; चमत्कारित्वस्य निवेशे उपमितिक्रियानिष्पत्तिविशेषणस्य व्यर्थत्वापत्तेः। अनिष्पन्नेनापाततः प्रतीयमानसादृश्येन चमत्कारानाधायकत्वात्। एवं द्वितीयलक्षणेऽपि स्वनिषेधापर्यवसायित्वस्य व्यर्थत्वम्, व्यतिरेके कमलादिसादृश्यनिषेधस्यानन्वये च सर्वथा सादृश्यनिषेधस्य चमत्कारितया तद्वारणाय सादृश्याभिधानात्। किञ्च, 'स्तनाभोगे पतन् भाति कपोलात् कुटिलोऽलकः। शशाङ्कबिम्बतो मेरौ लम्बमान इवोरगः।' इत्यादौ मुख्यवाक्यार्थभूतत्वेनानलङ्कारभूतायामुपमायामतिव्याप्तिः, तल्लक्षणस्यात्रापि सत्त्वात्। न चेयं लक्ष्यैवेति वाच्यम्, व्यङ्ग्योपमानिवारणयत्नस्य व्यर्थत्वापत्तेः, अभेदप्राधान्ये उत्प्रेक्षाया वक्तुमशक्यत्वात्। अन्यथा कविकल्पितोपमाया निर्विषयत्वापत्तेस्तत्सूत्रेऽलङ्कारभूतोपमाया एव लक्ष्यत्वेनाभिधानात्। न ह्यत्रोपमानोपमेयत्वसादृश्यादुपमारूपादस्ति कश्चिद् वाक्यार्थः, येनोपमा तमलङ्कुर्यात्। किञ्च, सादृश्यविशेषणमनर्थकम्, 'उपमितिक्रियानिष्पत्तिमद्वर्णनमुपमा' इत्यनेनैवेष्टसिद्धेः, इत्याहुः। अत्र ब्रूमः उपमितिक्रियायाः साधर्म्यनिष्पत्तिरूपाया अनन्वये तावदसम्भवः, अनुपमत्वकथने कविविवक्षापर्यवसानात्, भेदगर्भितप्रतीतेर्लक्षणपदालाभाच्च। 'गोसदृशो गवयः' इत्यादौ नातिव्याप्तिः, साधर्म्यज्ञानसत्त्वेऽपि कविविवक्षाभावेन तस्याकिञ्चित्करत्वात्, तादृशार्थे कवेरप्रवृत्त्या तन्निष्पत्तेः सुतरामभावाच्च। कविविवक्षायामलौकिकसाधर्म्यज्ञानस्य प्रयोजकत्वात्, द्वयोः सत्त्वेऽपि निरुपमत्वप्रतीतावेव कविसंरम्भेण तस्या एव चमत्कारजनकतया साधर्म्यस्याप्रयोजकत्वाच्च। उपमितिक्रियाविजातीयतायां विवक्षितपदस्य बीजत्वाच्च। प्रधानीभूतरसवैजात्यप्रयोजकताकल्पने चित्रेऽलङ्कारप्राधान्यभङ्गापत्तेः। उपमासामान्यलक्षणद्वयस्य उपलक्षणत्वेन कथनात्, चमत्कारजनकवर्णनविषयीभूतसादृश्यस्य वर्णनविषयीभूतस्वनिषेधापर्यवसायिसादृश्यस्य वा कथने तात्पर्यात्। सादृश्यस्य च शब्दवाच्यतासत्त्वेऽर्थालङ्कारत्वस्य बाधायोगात्। तस्य वाच्यत्वव्यङ्ग्यत्वयोः सत्त्वेनाव्यङ्ग्यत्वविशेषणदानस्य

सार्थकत्वात्, विवक्षित इति पदेन चमत्कारजनकत्वस्य कथनाद्गोसदृशो गवय इत्यादावतिव्याप्तेरभावाच्च। तादृशविशेषस्यैव तद्विवक्षायां प्रयोजकत्वात्। अनन्वये चमत्कारजनकविषयसत्त्वेऽप्युपमितिक्रियानिष्पत्तेरभावस्य तद्वारकतया सफलत्वेन तद्व्यर्थत्वशङ्कायाः सर्वथासम्भवाच्च। यत्तु 'स्तनाभोगे पतन्' इत्यादावप्यतिव्याप्तिकथनमशुद्धम्, उक्तविधोरगस्याप्रसिद्धोत्प्रेक्षायास्तत्राङ्गीकारात्। उपमानतावच्छेदकविशिष्टोपमानत्वाभिमतस्य प्रसिद्धौ तदुपमानत्वकल्पनायुक्तस्य 'उद्गर्भहूणरमणी' इत्यादेः कविकल्पितोपमोदाहरणस्य सत्त्वेन तन्निर्विषयत्वप्रसङ्गस्याप्यभावाच्च। यदपि, उपमानोपमेयसादृश्योपमास्वरूपादतिरिक्तवाक्यार्थस्याभावेनालङ्कारणाश्रयत्वाभावात् 'स्तनाभोगे' इत्यादेरनलङ्कारभूतोपमात्वम्—इति, तदपि न, वाक्यार्थस्यैवालङ्कार्यत्वे प्रमाणाभावात्, सादृश्येन मुखादेरुत्कर्षसम्पादनाच्च, रसाङ्गभूतविभावादेरुत्कर्षाधायकत्वेनालङ्काराणां तदुत्कर्षाधायकताया नियमितत्वेन मुखादिरूपविभावादेरुत्कर्षाधायकत्वेन परम्परासम्बन्धेन रसोत्कर्षाधायकत्वसत्त्वाच्च। अङ्गोत्कर्षेण अङ्गिन उत्कर्षस्य सर्वसम्मतत्वाच्च। 'उपकुर्वन्ति तं सन्तं येऽङ्गद्वारेण जातुचित्। हारादिवदलङ्कारास्तेऽनुप्रासोपमादयः॥' इत्यादिना प्रामाणिकैस्तथैवाङ्गीकाराच्च। अन्यथा बहूपमोदाहरणानामनुपपत्तेः। उपमितिक्रियानिष्पत्तिमद्वर्णनस्योत्प्रेक्षादौ सत्त्वेन तद्वारणाय सादृश्यपदस्यावश्यकत्वेन तन्निरर्थकताया अपि वक्तुमयोग्यत्वात्। तस्मान्मूलोक्तं लक्षणं सम्यगेवेति दिक्।

(चित्र०)

सा चेयमुपमा द्विविधा—पूर्णा लुप्ता च।

उपमानोपमेयसाधारणधर्मोपमावाचकानां चतुर्णामुपादाने पूर्णा। तेषामेकस्य द्वयोस्त्रयाणां वा लोपे सति लुप्ता।

पूर्णायां क्वचित्साधारणधर्मस्यानुगामितया निर्देशः। क्वचिद्वस्तुप्रतिवस्तुभावेन। क्वचिद् बिम्बप्रतिबिम्बभावेन। क्वचिच्छ्लेषेण। क्वचिदुपचारेण। क्वचित्समासान्तराश्रयेण। क्वचिदेषां यथासंभव मिश्रणेन। लुप्तायां तु नैवं भेदाः। तस्यां साधारणधर्मस्यानुगामित्वनियमात्, किन्तु प्रकारान्तरेण भेदा वक्ष्यन्ते।

(भारती)

सर्वप्रथम उपमा के दो भेद हैं—पूर्णोपमा और लुप्तोपमा। पूर्णोपमा वह है जहाँ उपमान, उपमेय, साधारणधर्म और उपमावाचक शब्द—उपमा के ये चारो अङ्ग स्पष्टतया, निर्दिष्ट रहा करते हैं और लुप्तोपमा वह है जहाँ इनमें से एक अथवा दो अथवा तीन का लोप—अनिर्देश—रहा करता है।

पूर्णोपमा में कहीं साधारण धर्म की अनुगामिता से निर्देश है, कहीं वस्तुप्रतिवस्तुभाव से, कहीं श्लेष से, कहीं उपचार से, कहीं समासान्तर के आश्रय से और कहीं इन सबों के यथासभव सम्मिश्रण से निर्देश है। साधारणधर्म की अनुगामिता के नियम से लुप्तोपमा में ये भेद नहीं हैं। किन्तु, प्रकारान्तर से भेद कहेंगे।

(सुधा)

उपमां विभजते—सा चेति। द्विविधेति सामान्यत इत्यर्थः। विशेषतो वक्ष्यमाणत्वा-

दिति भावः। द्वयोर्लक्षणमाह—उपमानेत्यादि। उपमानादीनां चतुर्णामुपादाने पूर्णेत्यर्थः। तेषामुपमादीनामेकस्य द्वयोस्त्रयाणां वा लोपे प्रतिपादकशब्दाभावे लुप्तेत्यर्थः। पूर्णोपमात्वञ्च विशेषत उपात्तशब्दशक्तिप्रतिपादितोपमानोपमेयकत्वे सति, विशेषतः शब्दोपात्तसमानधर्मकत्वे च सति, विशेषतः स्वनिरूढशब्दगम्यत्वम्। स्वपदमुपमापरम्। उपमानलुप्तायां लक्षणयोपमानप्रतिपत्तिसत्त्वे तद्वारणाय शक्तीति। स्मरवधूयन्तीत्यादावुपमेयलुप्तायामुपमेयस्यात्मनोऽध्याहृतेनात्मानमितिपदेन बोधादतिव्याप्तिवारणाय उपात्तेति विशेषणम्। एवमपि तन्वीत्यनेनात्रोपमेयस्य काव्यस्य सदृशं न दृश्यत इत्येवंविधलुप्तोपमानायामुपमानस्य च सदृशपदोपात्तत्वादतिव्याप्तिस्तद्वारणाय विशेषत इति। उपमेयोपमानतावच्छेदकरूपेणेत्यर्थः। धर्मलुप्तायामप्युपमावाचकपदेन सामान्यतो धर्मस्योपात्तत्वाद्विशेषत इति। उपमाप्रयोजकतावच्छेदकरूपेणेति तदर्थः। वाचकलुप्तायामपि लक्षणयोपमानादिपदेन तदवगमादतिव्याप्तिस्तद्वारणाय विशेषतः स्वनिरूढेति। तथा च उपमेयोपमानतावच्छेदकरूपोपात्तशब्दशक्तिप्रतिपादितोपमानोपमेयकत्वे सति, उपमाप्रयोजकतावच्छेदकरूपशब्दोपात्तसमानधर्मकत्वे च सति विशेषत उपमानिरूढशब्दगम्यत्वं तत्त्वमित्यलङ्कारचन्द्रिकामतानुसारिणः। यथा 'चन्द्र इव मुखं रमणीयम्' इत्युदाहरणम्। अत्र इवपदमुपमावाचकम्। रमणीयत्वं साधारणधर्मः, चन्द्र उपमानम्, मुखमुपमेयमिति चतुर्णामुपादानादियं पूर्णा। उपमानत्वं चोपमानिरूपकतया विवक्षितत्वम्, उपमाश्रयतया विवक्षितत्वमुपमेयत्वम्। अत्रायं शाब्दबोधप्रकारः—सादृश्यं पदार्थान्तरमिति पक्षे 'चन्द्र इव' इत्यादाविवार्थे सादृश्ये निरूपितत्वसम्बन्धेन चन्द्रस्यान्वयः, तस्य च प्रयोजकतासम्बन्धेन रमणीयत्वेऽन्वयः। तद्विशिष्टस्याभेदेन मुखेऽन्वयः। तथा च चन्द्रनिरूपितसादृश्यप्रयोजकरमणीयत्वावच्छिन्नं रमणीयचन्द्रभिन्नं मुखमिति बोधः। चन्द्ररमणीयं मुखमिति समासे तु चन्द्रनिरूपितसादृश्यप्रयोजकं लक्ष्यते, तस्याभेदसम्बन्धेन रमणीयपदार्थैकदेशे रमणीयत्वेऽन्वयः। तथा च चन्द्रनिरूपितसादृश्यप्रयोजकाभिन्नरमणीयत्ववदभिन्नं मुखमिति बोधः। निपातातिरिक्तनामार्थयोर्भेदेनान्वयस्याव्युत्पन्नतया अभेदानुसरणमेकदेशान्वयस्य चैत्रस्य गुरुकुलमित्यादाविव न दोषः। समासस्यैतादृशार्थे शक्तिरिति केचित्। चन्द्रपदस्यैव लक्षणया सर्वार्थबोधकत्वे रमणीयपदस्य तात्पर्यग्राहकता, इत्यपरे। चन्द्र इव भातीत्यत्र चन्द्रपदस्य चन्द्रनिरूपितसादृश्यस्य प्रकारतासम्बन्धेन ज्ञानरूपे धात्वर्थेऽन्वयस्तस्याभेदेन मुखादौ। तथा च चन्द्रनिरूपितसादृश्यप्रकारकज्ञानविषयाभिन्नं मुखमिति धीः।

तत्रैव रमणीयतयेतिपदोपादाने प्रयोज्यत्वं तृतीयार्थः, तस्य धात्वर्थे इवार्थे सादृश्येऽन्वयः। भाने तस्य च, तेन रमणीयताप्रयोज्यचन्द्रनिरूपितसादृश्यप्रकारकभानविषयो मुखमिति बोधः। चन्द्रवद्रमणीयमित्यत्र 'तेन तुल्यम्' इति विहितस्य वतेः सादृश्यवदर्थकस्य सादृश्ये लक्षणा, तस्य रमणीयपदार्थैकदेशे रमणीयत्वेऽन्वयः। चन्द्र इव रमणीयमित्यत्रेव बोधः। चन्द्रवन्मुखमित्यत्र चन्द्रनिरूपितसादृश्यवदभिन्नं मुखमिति धीः। चन्द्रवद्रमणीयमस्येत्यत्र चन्द्रशब्दस्य चन्द्ररमणीयत्वे लाक्षणिकतया चन्द्ररमणीयतानिरूपितसादृश्याधिकरणमेतत्सम्बन्धि रमणीयत्वम्। चन्द्रेण तुल्यमित्यत्र निरूपितत्वं तृतीयार्थः, तस्य सादृश्येऽन्वयः, चन्द्रनिरूपितसादृश्याभिन्नमिति धीः। रमणीयतयेति धर्मनिर्देशे प्रयोज्यत्वं तृतीयार्थः। तेन चन्द्रनिरूपितरमणीयत्वप्रयोज्यसादृश्यादभिन्नमिति बोधः। सादृश्यस्य समानधर्मत्वे तु चन्द्ररमणीयं मुखमित्यत्र चन्द्रवृत्तिसमानधर्मप्रतीति-

लक्षणया, तस्य चाभेदेन रमणीयत्वेऽन्वयः । चन्द्रवृत्तिसमानधर्माभिन्नरमणीयत्ववन्मुख-मिति धीः। चन्द्र इव रमणीयमित्यत्र चन्द्रपदार्थस्य आधेयतासम्बन्धेन इवपदार्थे समान-धर्मेऽन्वयः । चन्द्राधेयसमानधर्माभिन्नं रमणीयमिति धीः । रमणीयत्वेन चन्द्रेण सम-मित्यत्र रमणीयत्वोत्तरतृतीयाया अभेदार्थकत्वम् । धान्येन धनीतिवत् चन्द्रोत्तरतृतीयायाः निरूपितत्वमर्थः । रमणीयत्वाभिन्नं चन्द्रनिरूपितं यत्साहश्यं तद्वदभिन्नमिति बोधः । शेषं श्रौत्यार्थीविभागे वक्ष्यामः। तत्रेवादीनां द्योतकत्वमेव न वाचकत्वं निपातत्वादुप-सर्गवत् । न च तेषामपि वाचकत्वमस्त्विति वाच्यम् ; उपास्यते गुरुः, अनुभूयते सुख-मित्यादौ गुर्वादेर्लकारेणाभिधानानुपपत्तेः । उपसर्गवाच्योपासनस्य धात्वर्थताविरहेण तज्जन्यफलशालित्वाभावाद् । एवं साक्षात् क्रियते गुरुरित्यादौ, गुर्वादेरभिधानार्थं द्योतक-ताया एव युक्तत्वात् । अन्यथा 'शरैरुस्रैरिवोदीच्यानुद्धरिष्यन् रसानिव' इत्यादावुस्रादि-पदोत्तरं तृतीयादेरसङ्गतित्वापत्तिः । उस्रादेरुद्धरणक्रिया प्रत्यकरणत्वात् , इवार्थसादृश्या-न्वयित्वेन करणीभूतशरविशेषणत्वाभावाच्च । द्योतकत्वे तूस्रादिपदस्योस्रसदृशपरतयोस्र-सदृशैः शरैरिति विशेषणत्वसम्भवेन तृतीयादिसङ्गतिः । द्योतकत्वञ्च स्वसमभिव्याहृतपदा-न्तरेण शक्त्या लक्षणया वा तादृशार्थबोधने तात्पर्यग्राहकत्वेनोपयोगित्वमिति वैयाक-रणाः । नैयायिकास्तूपसर्गाणां द्योतकत्वेऽपीवादीनां वाचकत्वे बाधकाभावः । निपातत्वा-दिति हेतुस्तु अप्रयोजकत्वान्न साधकः । अन्यथाऽव्ययत्वादिति हेतुता, अव्ययमात्रस्यैव द्योतकतापत्तेरिति वदन्तीत्यन्यत्र विस्तरः ।

पूर्णायां साधारणधर्मस्य कथने प्रकारभेदानाह—पूर्णायामित्यारभ्य मिश्रणेनेत्यन्तेनेति। लुप्तायान्तु एवं भेदा न सम्भवन्ति । तस्यां लुप्तोपमायां साधारणधर्मस्यानुगामित्व-नियमात् । प्रकारान्तरेण=एकलुप्तत्वादिरूपेण, भेदा वक्ष्यन्ते इति । तत्र तेषु भेदेषु साधारणधर्मस्यानुगामिता यथा, तथोदाह्रियत इति शेषः ।

( चित्र० )

तत्र पूर्णायां धर्मस्यानुगामिता यथा—

वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।
जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥

औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सबन्ध इति वागर्थयोर्नित्यसंबन्धित्वं प्रसिद्धम् । उमामहेश्वरयोरप्यनयोर्न पृथग्भावः, चन्द्रचन्द्रिकयोरिवेति तत्प्रसिद्धम् । तथा च नित्यसंबन्धित्वरूपोऽत्र साधारणधर्मोऽनुगामितया निर्दिष्टः ।

यद्यप्युमामहेश्वरयोर्वागर्थवन्नित्यसम्बन्धित्ववर्णनेन तयोर्निरतिशयपरस्पर-प्रेमशालित्वं महामहिमत्वमित्यादि व्यज्यते, तथापि न ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्य-व्यवहारः । न खलु व्यङ्ग्यसंस्पर्शप्रतिभासादेवात्र चारुताप्रतीतिः किन्तु वाच्य-वैचित्र्यप्रतिभासादपीति प्रायस्तत्र सम्भवद्रसादिरूपं व्यङ्ग्यमलंकारान्तरं चागणयित्वैव तत्तदलंकारा उदाह्रियन्ते ।

( भारती )

पूर्णा में साधारण धर्म की अनुगामिता से जैसे—शब्द और अर्थ के समान नित्य मिले हुए,

संसार के माता-पिता, उमा और महेश्वर को मैं—कालिदास—शब्द और अर्थ का भलीभाँति से ज्ञान होने के लिए नमस्कार करता हूँ।

जहाँ तक नित्य सम्बन्ध का प्रश्न है—शब्द का अर्थ के साथ सम्बन्ध की तरह वाक् और अर्थ का सम्बन्धित्व प्रसिद्ध है। उसी प्रकार चाँद और चाँदनी की तरह उमा और महेश्वर का अपृथक् भाव भी प्रसिद्ध है। अत यहाँ नित्य सम्बन्धित्व रूप साधारणधर्म अनुगामिता से निर्दिष्ट है।

यद्यपि उमा-महेश्वर का वाक् और अर्थ की तरह नित्य सम्बन्धित्व के वर्णन से उन दोनों के निरतिशय परस्पर प्रेम और महिमत्व की अभिव्यक्ति होती है। फिर भी ध्वनि गुणीभूत व्यग्य-परक व्यवहार नहीं है। यह भी नहीं कह सकते कि व्यग्य ससर्श के आभास से यहाँ चारुता की प्रतीति है, किन्तु, यहाँ उपमा वैचित्र्य के प्रकाश से भी चारुता है। जहाँ अलकार से चारुता है, वहाँ प्राय· विद्यमान रसादिरूप व्यग्य प्रतिपादित कर अन्य अलकारों को विना देखे ही अलकारों को उदाहृत करेंगे।

(सुधा)

**'वागर्थाविव' इत्येकपदम्। 'इवेन समासो विभक्त्यलोपश्च' इति वार्तिकात् समासः। शब्दार्थाविव संपृक्तौ नित्यसम्बद्धावित्यर्थः। 'नित्यः शब्दार्थसम्बन्धः' इति मीमांसकाः। जगतो लोकस्य, माता च पिता च पितरौ 'पिता मात्रा' इत्येकशेषः। एतेन शिवयोः सर्वजगज्जनकतया वैशिष्ट्यम्, इष्टार्थप्रदानशक्तिः, कारुणिकत्वञ्च व्यज्यते। पर्वतस्यापत्यं स्त्री पार्वती 'तस्यापत्यम्' इत्यणि, 'टिड्ढाणञ्' इति ङीप्। पार्वती च परमेश्वरश्च तौ। परमशब्दः सर्वोत्तमत्वद्योतनार्थः। मातुरभ्यर्हितत्वात् पूर्वनिपातः। वागर्थप्रतिपत्तये शब्दार्थयोः सम्यग् ज्ञानार्थं वन्दे इत्यन्वयः। अत्रानुगामितां धर्मस्य समर्थयते—औत्पत्तिकस्त्विति। शब्दस्यार्थेन सम्बन्ध औत्पत्तिकः स्वाभाविको नित्य इति वागर्थयोर्नित्यसम्बन्धित्वं जैमिनिसूत्रे प्रसिद्धम्। शिवयोरप्यनयोः पार्वतीपरमेश्वरयोः चन्द्रचन्द्रिकयोरिव=इन्दुकौमुद्योरिव पृथग्भावो न, इति पद्ये, तत्=नित्यसम्बन्धित्वमित्यर्थः। एवं चात्र पूर्णोपमायां नित्यसम्बन्धत्वरूपो धर्मोऽनुगामितया=एकसम्बन्धरूपतया दर्शित इत्यर्थः। शङ्कते–यद्यपीति। तयोः वागर्थवन्नित्यसम्बन्धत्वप्रतिपादनेन निरतिशयमिथःप्रेमशालित्वं महामहिमत्वं व्यङ्ग्यमस्तीति ध्वनित्वं मध्यमकाव्यत्वं वा, तादृशव्यङ्ग्यस्योपमापोषकत्वादिति भावः। समाधत्ते—नेति। व्यङ्ग्यसंस्पर्शप्रकाशादेवात्र रमणीयताप्रतीतिर्नास्ति, किन्तु उपमावैचित्र्यप्रकाशादपि। यत्रालङ्कारेण चारुता, तत्र विद्यमानं रसादिरूपं व्यङ्ग्यं प्रतिपाद्यातिरिक्तमलङ्कारस्थानालोचयैवालङ्काराणामुदाहियमाणत्वमिति। यथा 'स्वच्छन्दोच्छलत्' इत्यादौ मन्दाकिनीविषयरति तीर्थान्तरेभ्यो व्यतिरेकव्यागणयित्वैवानुप्रासमात्रवैचित्र्येण शब्दचित्रता, तद्वदित्याशयः।**

(चित्र०)

एकस्यैव धर्मस्य सम्बन्धिभेदेन द्विरुपादानं वस्तुप्रतिवस्तुभावः। स च शुद्धो न सम्भवति, किन्तु विशेषणतया विशेष्यतया वा सर्वत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावकरम्बितः।

वस्तुतो भिन्नयोर्धर्मयोः परस्परसादृश्यादभिन्नतयाध्यवसितयोर्द्विरुपादानं बिम्बप्रतिबिम्बभावः। तत्र वस्तुप्रतिवस्तुभावस्य विशेषणता यथा—

(भारती)

एक ही धर्म का सम्बन्धिभेद से दो बार कथन वस्तुप्रतिवस्तु भाव है। वह शुद्ध रूप में असभव है। किन्तु विशेषण से अथवा विशेष्य से यह बिम्बप्रतिबिम्बभाव सर्वत्र मिश्रित है।

वस्तुतः—परस्पर सारूप्य से परमार्थतः भिन्न प्रतीत होने वाले एकत्व से मिश्रित साधारण धर्म का जहाँ शब्दभेद से प्रतिपादन है, वहाँ बिम्बप्रतिबिम्बभाव है। उनके दोनों भेदों में विशेषण से उदाहरण देते हैं। जैसे—

(सुधा)

वस्तुप्रतिवस्तुभावेन धर्मं दर्शयितुं तल्लक्षणं पूर्वमाह—एकस्यैवेति। सम्बन्धिभेदेन=प्रतियोगिभेदेन द्विरुपादानस्य पौनरुक्त्यपरिहारार्थत्वम्। केवलस्य तस्यासत्त्वादाह—स चेति। वस्तुप्रतिवस्तुभाव इत्यर्थः, शुद्धो बिम्बप्रतिबिम्बभावाविरहित इत्यर्थः। किन्त्विति। विशेषणतया बिम्बप्रतिबिम्बभावविशेषणतया विशेष्यतया तन्निरूपितयैवेत्यर्थः। परमार्थतस्तु बिम्बप्रतिबिम्बभावस्यैव शुद्धत्वधर्मान्तरविशिष्टत्वाभ्यां द्वैविध्यमिति ग्रन्थकाराभिप्रायः। करम्बितः, मिश्रित इत्यर्थः। बिम्बप्रतिबिम्बभावलक्षणमाह—वस्तुत इति। परमार्थतो भिन्नयोः परस्परसारूप्याद् एकत्वेनाध्यवसितयोः=मिश्रितयोः साधारणधर्मयोः द्विरुपादानं शब्दभेदेन प्रतिपादनमित्यर्थः।

(चित्र०)

यान्त्या मुहुर्वलितकन्धरमाननं त-
दावृत्तवृन्तशतपत्रनिभं वहन्त्या।
दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या
गाढं निखात इव मे हृदये कटाक्षः॥

अत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावेन निर्दिष्टयोः कन्धरावृन्तयोर्वलितावृत्तशब्दाभ्यामेक एव धर्मो विशेषणतया निर्दिष्टः। विशेष्यता यथा—

सा तेन जगृहे साध्वी हठात् साध्वसकम्पिता।
वानरेणातिलोलेन वाताधूतेव वल्लरी॥

अत्र साध्वसवातयोर्बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नयोः कम्पिताधूतशब्दाभ्यामेक एव धर्मो विशेष्यतया निर्दिष्टः।

(भारती)

'मालती के प्रथम दर्शन के बाद माधव अपने मित्र मकरन्द से कह रहा है—मुझे वृन्तवाले कमल के समान बार-बार तिरछी गरदन वाले मुख को धारण करती हुई—अर्थात् बार-बार लौटकर देखती हुई उस सुनयनीने, चलते-चलते मेरे हृदय में अमृत और विष से सना हुआ एक कटाक्ष तान कर मार दिया। क्या कहूं, उसके मारे बेहाल हूं।'

यहाँ 'गरदन' और 'वृन्त' में बिम्बप्रतिबिम्बभाव से 'झुकने' और 'तिरछे होने' रूप वस्तुप्रतिवस्तुभाव से एक ही 'वक्रत्व रूप धर्म' विशेषण द्वारा दिखाया गया है। विशेषण से जैसे—

'अतिचचल वायु से कापती हुई लता की तरह भय से काँपती हुई वह साध्वी पतिव्रता

जानकी रावण के द्वारा पकड़ी गई।' यहाँ बिम्बप्रतिबिम्बभाव प्राप्त भय एवं वायु से 'कम्पित एवं अवधूत' शब्द भिन्न रहने पर भी एक ही धर्म अर्थात् वस्तुप्रतिवस्तुभावरूप कम्पन धर्म विशेष्यत्वेन निर्दिष्ट है।

( सुधा )

**तत्रोभयभेदे विशेषणतां तस्योदाहरति—यान्त्येति। मालतीमाधवे पद्यम्। तया पक्ष्मलाक्ष्या मालत्या मम हृदये गाढं यथा स्यात् तथा कटाक्षो निखात इव दत्त इव, तदा तदवलोकनं मे हृदयलग्नमिवेत्यर्थः। निखात इत्यनेन दुरसहत्वमुक्तम्। कीदृश्या तदाननं वहन्त्येत्यर्थः। आननविशेषणं मुहुर्वलिता वक्रिता कन्धरा यत्र क्षणं क्षणं व्यावर्तमानमित्यर्थः, आवृत्तवृन्तम् आवर्जितनालं यच्छतपत्रं पद्मं तन्निभं तत्तुल्यं वृन्तादारभ्यावर्तनेन पद्मविवर्तनसिद्धिः कटाक्षविशेषणं पूर्वमानन्दहेतुतयाऽमृतेन दिग्धः उपचितः पश्चाद् दर्शनानन्दविच्छेदाद्विषेण दिग्ध इत्यर्थः। विशेषणतया वस्तुप्रतिवस्तुभावं दर्शयति—अत्रेति। बिम्बप्रतिबिम्बभावेन दर्शितयोः कन्धरावृन्तयोः वलितावृत्तशब्दाभ्यामेक एव धर्मो वक्रत्वरूपो धर्मस्तद्विशेषणतया निर्दिष्टो दर्शित इत्यर्थः। वस्तुप्रतिवस्तुभावस्य विशेष्यतामाह—यथेति। साध्वसेन भयेन कम्पिता साध्वी पतिव्रता सा तेन रावणेन हठाद् जगृहे। अतिचञ्चलेन वानरेण वातेन अवधूता वल्लरीव। अत्र तद्विशेष्यतां निर्दिशति—अत्रेति। बिम्बप्रतिबिम्बभावं प्राप्तयोः साध्वसवातयोः कम्पितावधूतशब्दाभ्यां भिन्नाभ्यामेक एव धर्मो वस्तुप्रतिवस्तुभावरूपः कम्पनताधर्मो विशेष्यत्वेन निर्दिष्ट इत्यर्थः। अत्र नव्याः—'विमलं वदनं तस्या निष्कलङ्कं मृगाङ्कति' इत्यादौ वैमल्यनिष्कलङ्कत्वयोर्बिम्बप्रतिबिम्बभावनिर्मुक्तं वस्तुप्रतिवस्तुभावमापन्नयोरुपमानिष्पादकत्वं यद्यस्ति तदा शुद्धोऽपि वस्तुप्रतिवस्तुभावः, न त्वत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावः, वैमल्यनिष्कलङ्कत्वयोर्भेदाभावात्। न च सौन्दर्यादिनैवात्रोपमानसिद्धया न तस्य धर्मतेति वाच्यम्; 'यान्त्या मुहुः' इत्यादावपि तदभावापत्तेः। एवञ्च—'मुक्ताभिः सलिलरयास्तशुक्तिपेशीमुक्ताभिः कृतरुचिसैकतं नदीनाम्। स्त्रीलोकः परिकलयाञ्चकार तुल्यं पल्यङ्कैर्विगलितहारचारुभिः स्वैः॥' इत्यत्र मुक्तारुचिरत्वहारचारुत्वधर्मयोरपि भेदाभावाच्छुद्ध एव वस्तुप्रतिवस्तुभाव इति वदन्ति।**

( चित्र० )

शुद्धबिम्बप्रतिबिम्बभावो यथा—'पाण्ड्योऽयमंसार्पितलम्बहारः' इत्यादि। अत्र हरिचन्दनबालातपौ हारनिर्झरौ च बिम्बप्रतिबिम्बभावेन निर्दिष्टौ।

श्लेषो यथा—

नरसिंह महीपाल समस्तोऽपि रिपुस्तव।
पारावारसमानत्वं दधाति स्वपदच्युतः॥

( भारती )

शुद्ध बिम्बप्रतिबिम्बभाव के उदाहरण देते हैं। जैसे; 'यह पाण्डव गले में लम्बे हार लटकाए' इत्यादि। ( पहले इस श्लोक की व्याख्या हो चुकी है। ) यहाँ हरिचन्दन और बालातप तथा हार और निर्झर—बिम्बप्रतिबिम्बभाव से निर्दिष्ट हैं।

वस्तुतः पदार्थों के भिन्न रहने पर भी तद्गतधर्मों की अभिन्नता से जो ऐक्य प्रतिभासित होता है वही बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव है जहाँ आधारों की अभिन्नता से अर्थात् भिन्न-भिन्न शब्द प्रतिपाद्यत्व रूप भेद से भिन्नत्वेन प्रतीत पदार्थों का ऐक्य प्रतीत हो, उसे वस्तुप्रतिवस्तुभाव कहते हैं।

श्लेष, जैसे, हे नरसिंह ! ( यह सबोधन दोनों अर्थ में है ) तुम्हारे सभी शत्रु समुद्र की समता धारण करते हैं। किस तरह, जो स्वपदात अर्थात् अपने स्थान से च्युत अर्थात् भ्रष्ट होकर। दूसरे अर्थ में समुद्र भी सोये हुए अच्युत अर्थात् भगवान विष्णु को धारण करता है। यहाँ '**स्वपदच्युतत्व**' रूप धर्म दोनों जगह है ही।

( सुधा )

**शुद्धबिम्बप्रतिबिम्बभावं दर्शयति—पाण्ड्योऽयमित्यादि। पूर्वं व्याख्यातम्।**

**अत्र तत्प्रकारं दर्शयति—हरिचन्दनबालातपयोर्हारनिर्झरयोश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावो दर्शित इति। यथा वा—**

> **उअणिच्चलणिप्पंदा भिसणीपत्तम्मि रेहइ बलाआ।**
> **णिम्मलमरगअभाअणपरिट्ठिआ संखसुत्ति व्व॥**

**अत्र बिसिनीपत्रमरकतभाजनयोरेकत्वेनाध्यवसानम्।**

**रसगङ्गाधरकृतस्तु अर्थगम्योऽप्ययं दृश्यते। 'मलय इव भाति पाण्डुर्वल्मीक इवाधिधरणि धृतराष्ट्रः' इत्यत्र चन्दनानां पाण्डवानां सर्पाणां दुर्योधनादीनां बिम्बप्रतिबिम्बभावस्य स्पष्टमुपलब्धेः। शब्दोपात्तस्य तन्त्रत्वे प्रमाणाभावात्। तस्माद्वैविध्यमेव तस्योचितम्। प्रतिबिम्बमात्रस्योपादाने उपमाने धर्महानिर्दोषः तत्र तत्स्थानीयधर्मानुक्तेः। बिम्बमात्रस्यैवोपादाने धर्माधिक्यापत्तिः। तस्मात्तदापन्नयोः द्वयोरेव शाब्दत्वं द्वयोरेव वाच्यार्थत्वम्। न त्वेकस्य शाब्दत्वम्, अन्यस्यार्थत्वमिति तत्त्वमिति वदन्ति।**

**श्लेषेण तत्र धर्ममाह—नरसिंहेति। नरसिंहेत्याद्युभयं सम्बोधनम्। समस्तोऽपि सकलोऽपि तव रिपुः पारावारसमानत्वं समुद्रसमतां दधाति। कीदृशः स्वपदात् च्युतः भ्रष्टः, समुद्रेणाऽपि स्वपन् अच्युतो विस्मर्यत इत्यर्थः। अत्र श्लेषेण स्वपदच्युतत्वरूपो धर्म उभयत्रास्तीति। यथा वा नैषधे—'उत्कण्टका विलसदुज्ज्वलपत्रराजिरामोदभागनपरागतराऽतिगौरी। रुद्रक्रुधस्तदरिकामधिया नले सा वासार्थितामघत काचन केतकीव॥'**

**अत्र उत्कण्टकादीनां विशेषणानां दमयन्तीकेतक्योः श्लिष्टतेति।**

( चित्र० )

उपचारो यथा—

> उद्भवन्तमुदितार्चिषं ततो भानुमन्तमिव हेमभूभृतः।
> पङ्कजैरिव कुमारमीक्षणैर्विस्मयेन विकचैः पपुर्जनाः॥

अत्र विकासः पुष्पधर्म उपमेयेषु वीक्षणेषूपचरितः।

समासभेदाश्रयणं यथा—

> तया प्रवृद्धाननचन्द्रकान्त्या प्रफुल्लचक्षुःकुमुदः कुमार्या।
> प्रसन्नचेतःसलिलः शिवोऽभूत् संसृज्यमानः, शरदेव लोकः॥

अत्र प्रवृद्धाननचन्द्रकान्त्येति विशेषणं देव्यां शरदि च समासभेदेन प्रवर्तते।

( भारती )

उससे उत्पन्न उदित कान्ति को सुमेरु पर्वत से उदित सूर्य की तरह, विकसित कमलों की भाँति नेत्रों से आश्चर्यपूर्वक लोगों ने कुमार को देखा। यहाँ विकास रूपी पुष्पधर्म उपमेय आँखों में उपचार से युक्त है।

समास भेद के द्वारा सामान्य धर्म दिखाते हैं; जैसे—

'शरदकाल के आगमन से लोक के समान पार्वती के चन्द्रानन की शोभा से शंकर जी के नेत्र कुमुद खिल गए और मन सलिल की तरह निर्मल हो गया।'

इस श्लोक में **'प्रवृद्धाननचन्द्रकान्ति'** इत्यादि विशेषण देवी और शरद् दोनों में समास भेद से साधारण धर्म है।

( सुधा )

**उपचारं दर्शयति—उपचारो यथेति। स चान्यत्रान्यधर्मारोपरूपो बोध्य इति। उद्भवन्तमिति। जना मनुष्यास्ततः प्रादुर्भवन्तं उदितकान्तिं हेमभूभृतः सुमेरोर्भानुमन्तं सूर्यमिव, विकचैः विकसितैः पङ्कजैरुत्पलैरिव ईक्षणैः नेत्रैर्विस्मयेनाश्चर्येण पपुः सादरं ददृशुरित्यन्वयः। उपचारमुपपादयति—विकासः पुष्पधर्मो मुख्यत्वेनेति शेषः, लोचनेषूपचरितः=उपचारेण युक्त इत्यर्थः।**

**समासभेदेन सामान्यधर्मं दर्शयति—तयेति। आननं चन्द्र इवेत्युपमितिसमासः। आननमिव चन्द्र इति द्वितीयपक्षे, प्रवृद्धा आननचन्द्रस्य कान्तिर्यस्यास्त या तयोक्तया शरदा लोक इव संसृज्यमानः संगच्छमानः शिवः, चक्षूंषि कुमुदानीव तानि प्रफुल्लानि यस्य, चक्षूंषीव कुमुदानीव तानि प्रफुल्लानि यस्मिन् चेतः सलिलमिव तत्प्रसन्नमस्य चेतोवत् सलिलं वा प्रफुल्लमस्येति वा तादृशोऽभूत्। अत्र श्लोके प्रवृद्धाननचन्द्रकान्त्येत्यादि विशेषणं कुमार्यां शरदि च समासभेदेन साधारणधर्मोऽस्तीति।**

( चित्र० )

मिश्रणेष्वनुगामित्वबिम्बप्रतिबिम्बभावयोर्मिश्रणं यथा—

भीमकान्तैर्नृपगुणैः स बभूवोपजीविनाम्।
अधृष्यश्चाभिगम्यश्च यादोरत्नैरिवार्णवः॥

अत्राधृष्यत्वमभिगम्यत्वं च नृपगुणानां यादोरत्नानां च बिम्बप्रतिबिम्बभावमपेक्ष्य लब्धात्मकं साधारणो धर्मः।

अनुगामित्वश्लेषयोर्मिश्रणं यथा—

गते तव भ्रातरि वत्स पञ्चतां चिराय नश्चान्द्रमसं कुलं महत्।
अदृष्टसन्तानतया न शोभते वनं हरेः प्राङ्मथनादिवोदधेः॥

अत्र सन्तानशब्दश्लेषमपेक्ष्य लब्धात्मकं शोभारहितत्वं साधारणो धर्मः।

( भारती )

मिश्रण भेदों में दोनों के मिश्रण दिखाते हुए अनुगामित्व रूप विम्बप्रतिविम्ब भावों का मिश्रण के द्वारा धर्म दिखाते हैं। जैसे—

'भयानक और मनोरम राजगुणों ( तेज, प्रताप आदि और दया दाक्षिण्यादि ) के कारण आश्रितों को वह राजा दिलीप, जल-जन्तु और रत्नों के कारण समुद्र के समान दूर रहने योग्य और सेवा करने योग्य हुए।

इस श्लोक में राजा के गुणों के और रत्नों के विम्बप्रतिविम्बभाव की अपेक्षा **'लब्धस्वरूप-अधृष्यत्व'** और **'अधिगम्यत्व'** दोनों का एक संबध से दोनों जगह उपस्थिति—अनुगामित्व रूप साधारण धर्म है।

अनुगामित्व और श्लेष के सम्मिश्रण से, जैसे—

'हे वत्स' तुम्हारे भाई की मृत्यु हो जाने पर यह बहुत बडा चन्द्र कुल अदृष्ट संतानाभाव से समुद्रमन्थन से पूर्व इन्द्र के नन्दन वन की तरह नहीं शोभते हैं।

इस श्लोक में सन्तान शब्द का अखण्ड श्लेष से पुत्रत्व और पारिजातत्व की अपेक्षा का 'शोभा-रहितत्व साधारण धर्म का एक के साथ सम्बन्ध कथन से अनुगामिता है।'

( सुधा )

मिश्रणभेदेषु द्वयोर्मिश्रणं प्रदर्शयन् अनुगामित्वविम्बप्रतिविम्बभावयोर्मिश्रणेन धर्ममुपदिशति—यथेति। भीमैः कान्तैश्च नृपगुणैः राजगुणैः तेजःप्रतापादिभिः कुलशीलदाक्षिण्यादिभिश्च स दिलीपः, उपजीविनाम् आश्रितानां यादोभिः जलग्राहैः। 'यादांसि जलजन्तवः' इत्यमरः। रत्नैश्चार्णव इवाधृष्योऽनभिभवनीयश्चाभिगम्यश्चाभिश्रयणीयश्च बभूवेत्यन्वयः। अत्र श्लोके नृपगुणानाञ्च यादोरत्नानाञ्च विम्बप्रतिविम्बभावापेक्षया लब्धस्वरूपमधृष्यत्वाभिगम्यत्वयोरेकसम्बन्धेनोभयत्र सत्त्वादनुगामित्वरूपः साधारणधर्मो वर्तत इति तत्समन्वयः। अत्र ग्रन्थकृतानुक्तमपि अनुगामित्ववस्तुप्रतिवस्तुभावयोरुदाहरण यथा—'वैवस्वतो मनुर्नाम माननीयो मनीषिणाम्। आसीन्महीभृतामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव॥' अत्र मनुप्रणवयोरुपमायां छन्दोमहीभृतां विम्बप्रतिविम्बभावापन्नानां विशेषणतया आद्यत्वमुक्तं, मनीषिमान्यत्वमनुगतधर्मः।

अनुगामित्वश्लेषयोरुदाहरणं दर्शयति—गते इति।

हे वत्स तव भ्रातरि पञ्चतां नाशभावं गते सति नोऽस्माकं चान्द्रमसं चन्द्रसम्बन्धि-महत्कुलम्, अदृष्टसन्तानस्य भावस्तया, उदधेः समुद्रस्य मथनात् पूर्वं हरेरिन्द्रस्य वनं नन्दनमिव न शोभते इत्यन्वयः। अत्र सन्तानशब्दस्याखण्डश्लेषेण पुत्रत्वपारिजातत्वमपेक्ष्य शोभारहितत्वधर्मस्यैकेन सम्बन्धेनाभिधानादनुगामितासत्त्वादुदाहरणसङ्गतिः।

( चित्र० )

अनुगामित्वोपचारयोर्मिश्रणं यथा—

तडिदुज्ज्वलहेतिमुत्तरः कुरुराजध्वजिनीं विलोकयन्।
प्रिययेव भिया सकम्पया परिरेभे धृतघर्मपाथसा॥

मते, न त्वालङ्कारिकाणाम् । वाक्यमीमांसका अभेदे उपमानोपमेयभावो नास्तीति मन्यन्ते । 'रामरावणयोर्युद्धम्' इत्यादावप्यद्यतनस्य पूर्वेद्युस्तनं युद्धमुपमानम् । एतत्कल्पीयगगनस्य कल्पान्तरगगनोपमानमिति कल्पयन्ति । तस्मादालङ्कारिकमते एतेष्वेकस्यैवोपमानोपमेयसम्भवादतिव्याप्तिग्रस्तमेतल्लक्षणमित्याशयः ।

( चित्र० )

अत्र ब्रूमः—

स्वस्य स्वेनोपमा या स्यादनुगाम्येकधर्मिका ।
अन्वर्थनामधेयोऽयमनन्वय इतीरितः ॥

स्वस्य स्वेनेति विशेषणादुपमेयोपमायां रसनोपमायां च नातिव्याप्तिः । अनुगाम्येकधर्मिकेति विशेषणादुदाहृतोपमाविशेषेपु नातिव्याप्तिः ।

यद्यपि तेष्वपि समां वृत्तिं प्रपेदे इत्याद्यंशेऽनुगामिधर्मप्रवेशः; तथाप्येको न भवति । धर्मार्थकामावरजादिबिम्बप्रतिबिम्बभावकरम्बितत्वात् । अत एवैकग्रहणमप्यर्थवत् ।

( भारती )

इस प्रकार प्राचीनों के पूर्वोक्त लक्षण में दोष दिखाकर दीक्षितजी अपना लक्षण कहते हैं—

'यदि अनुगामी धर्म के आधार पर एक वस्तु की उपमा उसी वस्तु के साथ दी जाय तो वहां अन्वर्थक अनन्वय अलङ्कार होता है ।'

स्व का स्व के साथ विशेषण से—'**धर्मोऽर्थः इव पूर्णश्रीः**' इत्यादि उपमेयोपमा के इस उदाहरण में तथा—'**भणितिरिव मतिः मतिरिव**' इत्यादि रसनोपमा के उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष का निराकरण होता है ।

यद्यपि '**तेष्वपि समां वृत्ति प्रपेदे**' इत्यादि अंश में अनुगामी धर्म है, फिर भी—वही एक नहीं है । क्योंकि धर्म, अर्थ और काम तथा अनुज आदि अंश में बिम्बप्रतिबिम्ब भाव है तथा यहां अनुगामी पद उपलक्षण परक है । उसी से दूसरे धर्म का ग्रहण भी शुद्धतापूर्वक ही है न कि अन्य मिश्रित रूप में । इसी अर्थ की ज्ञापना के लिए ही लक्षण में 'एक पदम्' का समावेश है ।

**विमर्श**—अप्पय दीक्षित ने 'चित्रमीमांसा' और 'कुवलयानन्द' दोनों ग्रन्थों में ही अनन्वय अलङ्कार का विवेचन किया है । कुवलयानन्द में एक ही पदार्थ के उपमानत्व और उपमेयत्व वर्णित करने को अनन्वय कहा गया है । अपने इस विचार को पल्लवित करते हुए दीक्षित जी ने कहा है कि यद्यपि एक पदार्थ स्वयं अपना उपमान नहीं हो सकता फिर भी, कवि इसका प्रयोग करता है । इस प्रकार का वर्णन कर कवि उपमेय की अनुपमता सिद्ध कर उपमेय के समान अन्य वस्तु का निराकरण करता है । चित्रमीमांसा का लक्षण इससे अधिक परिष्कृत एवं परिपक्व है ।

( सुधा )

एवं तल्लक्षणं दूषयित्वा स्वयं लक्षणमाह—अत्रेति । या अनुगाम्येकधर्मतः स्वस्य स्वेनोपमा स्यात्, स अनन्वय इति योजना । कीदृशोऽन्वर्थनामधेय इत्यन्वयः । 'धर्मोऽर्थ इव पूर्णश्रीः' इत्याद्युपमेयोपमायाम्, 'भणितिरिव मतिः' इति रसनोपमायामतिव्याप्ति-

वारणाय स्वस्य स्वेनेति। पूर्वोदाहृतोपमाविशेषेऽव्याप्तिवारणायानुगाम्येकधर्मेति इति। यद्यपि 'तेष्वपि समा वृत्ति प्रपेदे' इत्याद्यंशेऽनुगामिधर्मस्तथा न स एवैकः, धर्मार्थकामावरजांशे बिम्बप्रतिबिम्बभावसत्त्वात्। अनुगामिपदम् उपलक्षणपरम्। तेनान्यस्यापि धर्मस्य शुद्धतैव ग्राह्या, न स्वन्यमिश्रा। एतदर्थज्ञापनायैवैकपदम्।

( चित्र० )

अन्वर्थनामधेय इति तु न लक्षणान्तर्गतम्। किन्तु स्वेन स्वस्योपमाप्यनुगाम्येकधर्मा चेदेवानन्वयो नान्यथेत्यत्रोपपत्तिमात्रपरम्। धर्म्यैक्ये हि स्वस्य स्वेनोपमा नान्वेतीत्यनन्वय इत्यन्वर्थं नाम भवति। अनन्वयार्थनिबन्धनवशाच्चानुपमत्वद्योतनफलपर्यन्तं धावेत्। धर्मभेदे तु एकधर्मावच्छिन्नेन स्वेनैव धर्मान्तरावच्छिन्नस्य स्वस्योपमान्वेतीति; न तत्रान्वर्थं नाम न वानन्वयार्थनिबन्धनाधीनानुपमत्वफललाभः।

( भारती )

लक्षण में 'अन्वर्थनामधेयोऽयमिति' विशेषण के समावेश का प्रयोजन बताते हुए कहते हैं कि यह यद्यपि लक्षण के अन्तर्गत नहीं है, फिर भी लक्षण का नियमार्थक है। इस नियम का आकार बताते हैं—'स्व के साथ स्व की उपमा यदि अनुगतैक धर्मवती हो तभी अनन्वय होगा-अन्यथा नहीं।' धर्म की एकता में स्व का स्व के साथ उपमा का जहा अन्वय न हो, वहाँ अनन्वय है—यह यौगिक नाम होता है और, वह नाम अनन्वय रहने पर भी अर्थ की जो निबन्धन रचना है, उसके बल से अनुपमत्व द्योतन रूप जो फल है, वहाँ तक तात्पर्य जाता है। धर्मभेद में तो, बिम्बप्रतिबिम्बादि में एक धर्मावच्छेद से स्व के साथ ही धर्मान्तरावच्छिन्न का स्व की उपमा का अन्वय से उपमा ही होती है, वहाँ अन्वर्थक अनन्वय नहीं है। अनन्वय अर्थ का जो निबन्धन है, उसके अधीन अनुपमत्व फल के लाभ का अभाव है।

( सुधा )

अन्वर्थेत्यादिविशेषणस्य प्रयोजनमाह—अन्वर्थनामधेय इति। अस्य न लक्षणान्तर्गतत्वम्, किन्तु नियमार्थत्वम्।

तन्नियमाकारमाह—'स्वेन स्वस्योपमाप्यनुगतैकधर्मवती चेत्तदैवानन्वयो नान्यथेति। धर्मस्यैकत्वे स्वस्य स्वेनोपमा नान्वेतीत्यनन्वय इति यौगिकं नाम भवति। तच्च नामानन्वयिनोऽप्यर्थस्य यन्निबन्धन रचना, तद्बलेनानुपमत्वद्योतनरूपं यत् फलं तत्पर्यन्तं तात्पर्यं धावति। धर्मभेदे बिम्बप्रतिबिम्बादावेकधर्मावच्छेदेन स्वेनैव धर्मान्तरावच्छिन्नस्य स्वस्योपमान्वयादुपमैव। न तत्रान्वर्थोऽनन्वयः, अनन्वयार्थस्य यन्निबन्धनं तदधीनानुपमत्वफललाभस्यासत्त्वाच्च।

( चित्र० )

इदमनन्वयत्वप्रयोजकं लक्षणम्। लक्षणमात्रं तु 'यत्र तेनैव तस्य स्यात्' इति भामहोक्तमनुसंधेयम्। 'उभौ यदि व्योम्नि पृथक्प्रवाहौ' इत्यतिशयोक्तिविशेषेऽनुपमत्वद्योतनफलसाम्यकल्पनावस्थितव्याप्तिनिरासाय 'तेनैव तस्य' इति विशेषणम्।

( भारती )

अनन्वयत्व प्रयोजक सामान्य यह (उपर्युक्त) लक्षण है। लक्षण मात्र तो भामह के द्वारा उक्त, यह लक्षण विचारणीय है—**यत्र तेनैव तस्य स्यात्'** अर्थात् जिस वाक्य में यह सिद्ध करने के लिए कि उपमेय के समान अन्य वस्तु नहीं है—अतः उपमेय की उसी के साथ उपमेयता और उपमानता कही जाती है।

**विमर्श—**भामह के इस लक्षण में 'असादृश्य विवक्षा' के द्वारा अन्य उपमान का निराकरण किया गया है। इस लक्षण की मुख्यतः दो विशेषताएँ—यह हैं कि इसमें अन्य सदृश वस्तु या उपमान का निराकरण है।

दीक्षित जी का कहना है कि भामह के उक्त लक्षण में **'तेनैव तस्य'** विशेषण का समावेश इसलिये किया गया है कि—**'उभौ यदि व्योम्नि पृथक् प्रवाहौ'** अर्थात् आकाश गंगा के जल के दोनों प्रवाह जिसमें अलग-अलग प्रवाहित हो रहे हों' इत्यादि में अनुपमात्वद्योतनफल साम्य कल्पना वाली अतिशयोक्ति के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष का निराकरण हो।

( सुधा )

**लक्षणमुपसंहरति—इदमिति। अनन्वयत्वप्रयोजकं सामान्यं लक्षणमिदम्। लक्षणमात्रन्तु भामहोक्तं विचारणीयम्। तदुक्तं लक्षणमाह—यत्रेति। यत्र वाक्ये, तस्य = वर्णनीयस्य, तेनैव=वर्णनीयेनैव उपमेयोपमानता स्यात्, असादृश्यविवक्षया तमनन्वयं वदन्तीति योजना। 'उभौ यदि व्योम्नि पृथक् प्रवाहौ' इत्यादावनुपमत्वद्योतनफलसाम्यकल्पनावति अतिशयोक्तिविशेषेऽतिव्याप्तिवारणाय 'तेनैव तस्य' इति विशेषणं बोध्यम्। स्यादेतत्—उपमैवेयं भवितुमर्हति, भेदकाभावात्। इवार्थभेदस्य स्वस्मिन्नसम्भवत्स्वरूपभेदकन्तु न सम्भवति, व्यासज्यवृत्तिधर्मावच्छिन्नप्रतियोगिताकभेदस्य स्वस्मिन्नपि सम्भवात् घटपटोभयत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकभेदस्य घटादौ इष्टत्वाच्च देशकालादिभेदवतः स्वस्य स्वस्मिन् सत्त्वाच्च। न च 'चन्द्र इव मुखम्' इत्यत्र मुखे चन्द्रगतधर्मप्रतीतेः फलत्वम्, अनन्वये त्वन्यस्मिन् चन्द्रगतसादृश्यप्रतियोगित्वाभावस्य फलत्वम्। तथा च फलभेदस्यैव भेदकत्वमिति वाच्यम्, चन्द्रे चन्द्रगतधर्मप्रतीतौ बाधकाभावात्। चन्द्रो न चन्द्रभिन्न इति बाधज्ञानस्यैतत्कालिकचन्द्रस्तत्कालीनचन्द्रभिन्न इति बोधं प्रति प्रतिबन्धकत्वायोगात्।**

**अत्रोच्यते—यदा 'एतत्कालीनश्चन्द्रः तत्कालीनचन्द्रधर्मवान्' इति बोधे उपमात्वमेव। 'चन्द्रवृत्तिधर्मवाँश्चन्द्रः' इति बोधे त्वनन्वय एव। एतद्बोधस्य भेदभानेऽसम्भवात्। तस्माच्छाब्दबोधभेदस्यैव ततो भेदकत्वमित्यालङ्कारिकाणां सिद्धान्तः। ननु 'चन्द्र इव चन्द्र' इत्यादावारोपितभेदमादायोपमैवास्तु प्रामाणिकसम्मतत्वात्। तथा हि—उत्तरमीमांसायां प्रथमाध्यायतृतीयपादे 'दहर उत्तरेभ्यः' इति सूत्रम्। 'अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशस्तस्मिन् यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं तद्वाव विजिज्ञासितव्यम्' इत्यादि वाक्यं श्रूयते। तत्र दहरम् अल्पमित्यर्थः। पुण्डरीकं तत्सन्निवेश हृदयमिति। तस्मिन् यो दहराकाशः, स किं भूताकाशो विज्ञानात्मा वा परमात्मा वेति संशयः। आकाशब्रह्मपुरशब्दाभ्यामाकाशस्य भूताकाशे परस्मिंश्च प्रयोगात्। उभयोः संशये भूताकाशे तस्य प्रसिद्धत्वात् तस्यैव दहरत्वम्। तस्य च दहरापेक्षया दहरत्वम्। यावान् वा अयमाकाशस्तावान् वा एषोऽन्तर्हृदय आकाशः, बाह्याभ्यन्तरकृतभेदस्य उपमानोपमेय-**

भावमत्वादिति पूर्वपक्षिणा समर्थितम्। तत्र सिद्धान्तभाष्यम्—यद्यप्याकाशो भूनाकाशे रूढः, तथापि तेनैव तस्योपमानतोपपद्यत इति भूताकाशाशङ्का निवर्तिता भवति। ननु घाद्याभ्यान्तरत्वकल्पितभेदेनोपमानोपमेयसिद्धिरिति चेन्न, अगतिका हीयं गतिर्यत्काल्पनिकभेदाश्रवणम्। अत्र वाचस्पतिमिश्रा'—'तेन तस्योपमेयत्व रामरावणयुद्धवत्। अगत्या भेदमारोप्य गतौ तस्या न विद्यते॥' इति। व्याख्यातं तत्कल्पतरुकारैः—प्रस्तनाद्यतनत्वादिना वा युद्धभेदः क्रियते। एवं विधे स्थले भेदारोपणमूलिकोपमैवेति भवतां भेदविवक्षाभावेन न तत्समत्वम्। किञ्च, 'तेन तुल्यम्' इति पञ्चमाध्यायसूत्रे भाष्यप्रदीपे 'शयितेन तुल्यं शयितव्यमित्यत्र नास्त्यत्रोपमानोपमेयभावः, यथा—गौरिव गौः इति। येनैव हेतुना एको गौ', तेनापरोऽपीत्युपमानोपमेयभावः' इति कैयटप्रतिपादनविरोधश्चेति चेन्न, भेदविवक्षायामुपमाया अस्माभिरप्यङ्गीकारात्। उपमानान्तरव्यावृत्तावेव तात्पर्येऽनन्वय इत्यत्र तद्विरोधाभावात्। उपमानोपमेयभावो नास्तीति कैयटोक्तावपि सादृश्यपर्यवसानं नास्तीत्यर्थस्यैव लाभाच्च। 'उपमानानि सामान्यवचनैः' इत्यत्र यद्यप्युपमानोपमेययोरैक्यं तदा 'गौरिव गौः' इत्यत्राप्युपमानोपमेयभावः प्राप्नोतीति भाष्यस्याप्येतदभिप्रायकत्वाच्च। आरोपणभेदविवक्षाया लक्षणालभ्यत्वेन तद्भियैवाकाशसाम्यस्य दहराधिकरणे निराकरणाच्च। तद्व्यपदेशाच्चेत्यधिकरणे 'श्येनेन यजेत' इत्यत्र गुणविधिपक्षे श्येनशब्दस्य पक्षिविशेषे निरूढतया तस्यैव विधेयत्वापत्तौ 'यथा श्येनो निपत्यादत्ते, एवमयं द्विषन्त भ्रातृव्यमादत्ते' इत्युपमानोपमेयभावस्यासङ्गत्वापत्तेः। सूत्रस्य स्वसादृश्याभावादिति पूर्वमीमांसायामुक्तेश्चेत्यलम्।

(चित्र०)

अयमनन्वयो व्यङ्ग्योऽप्यस्ति। यथा—

अद्य या मम गोविन्द जाता त्वयि गृहागते।
कालेनैपा भवेत् प्रीतिस्तवैवागमनात् पुनः॥

अत्र गृहागतं श्रीकृष्णं प्रति विदुरवाक्ये इयं त्वदागमनप्रभवा प्रीतिर्बहुकालव्यवहितेन पुनरपि त्वदागमनेनैव भवेत्, नान्येनेत्युक्तभङ्ग्या त्वदागमनप्रभवप्रीतेः सैव सदृशी, न त्वितरप्रभवेति व्यज्यते। एतादृशव्यावृत्त्यर्थमनन्वयालङ्कारलक्षणेऽव्यङ्ग्यत्वविशेषणं पूर्ववद् द्रष्टव्यम्।

इति चित्रमीमांसायामनन्वयालङ्कारप्रकरणम्।

---

(भारती)

यह अनन्वय व्यङ्ग्य भी है। जैसे—

'हे गोविन्द! आज मेरे घर आपके आने से मुझे जो प्रसन्नता हुई है—वह प्रसन्नता-किसी समय जब आप ही पुनः पधारेंगे तब ही हो सकती है।'

यह, घर पर आये श्रीकृष्ण के प्रति विदुर का कथन है। इसमें–यह आपके आगमन से उत्पन्न प्रसन्नता, बहुत समय के बाद, फिर भी आपके आगमन से ही हो सकती है, अन्य किसी वस्तु से नहीं। इस कथन के ढग से यह अभिव्यक्त होता है कि—आप के आगमन की प्रसन्नता के समान वही प्रसन्नता है, अन्य किसी वस्तु से उत्पन्न प्रसन्नता वैसी नहीं हो सकती।' इस प्रकार व्यङ्ग्य अनन्वय के निराकरण के लिए लक्षण में अव्यङ्ग्यत्व विशेषण आवश्यक है। इसे पहले की तरह देखना चाहिए।

**विमर्श**—पण्डितराज जगन्नाथ ने दीक्षित जी के अनन्वय व्यङ्ग्य के **'अद्य या मम गोविन्द'** इत्यादि उदाहरण का खण्डन करते हुए लिखा है कि यहा श्रीकृष्ण के आगमन से उत्पन्न प्रसन्नता की तरह पुन. उन्हीं के आगमन से उत्पन्न प्रसन्नता की प्रतीति सर्वजनसुलभ है। इस कथन में किसी को किसी प्रकार की बाधा नही होती। आगमन से उत्पन्न प्रसन्नता एक सामान्य वस्तु है और समय-समय पर उत्पन्न होने वाली दो प्रसन्नताएं इसके अङ्ग हैं। इन दोनों प्रसन्नताओं को दो विभिन्न समयों में उत्पन्न होने के कारण इन्हें भिन्न-भिन्न मानने में किसी भी प्रकार की बाधा नहीं है अत· ऐसी स्थिति में उक्त उदाहरण की दोनों प्रसन्नताओं का सादृश्य बाधित नहीं कहा जा सकता और सादृश्य के बाधित हुए बिना 'अनन्वय' शब्द का व्युत्पत्तिजन्य अर्थ यहाँ घटित होगा ही नहीं। फिर यहा अनन्वय कहना उचित नहीं है। उपमा प्रकरण में दीक्षित जी ने स्वय लिखा है कि अपने सादृश्य का अन्वय अपने आप में नहीं हो सकता। अत. इसे अनन्वय कहते हैं।' फिर पूर्वोक्त ढग से इस उदाहरण में जब सादृश्य का अन्वय हो जाता है तो यहाँ अनन्वय कैसे? यहाँ उपमेय है एक विशेष प्रकार की प्रसन्नता–उसकी तुलना जब उसी की तरह दूसरी प्रसन्नता से की जा रही है, तब तो अन्य सदृश के निवारण स्वतः बाधित हो गया। अत. इस उदाहरण में अनन्वय लेशमात्र भी नहीं है।

अब यदि इन दोनों प्रसन्नताओं के अङ्गि रूप सामान्य प्रसन्नता की अनुपमता को लेकर यहाँ अनन्वय की अभिव्यक्ति मानी जाय तो यह भी उचित नहीं है। क्योंकि, सामान्य प्रसन्नता—यहाँ उपमेय नहीं है। किन्तु, विशेष प्रसन्नता है। अत. वह उसका उपमान नहीं बन सकती विशेष प्रकार की प्रसन्नतारूपी उपमेय का उपमान भी विशेष प्रकार की प्रीति ही हो सकती है। सामान्य प्रीति नही। अत. हम कह सकते हैं कि पूर्वोदाहृत 'अनुहरति सुभग तस्या.' की तरह यह उदाहरण भी दूषित है।'

यदि यह कहा जाय की कहीं कहीं अवयवों की उपमा भी अवयवी की ही तरह अनुगमता का व्यञ्जक हुआ करती है। अत. इन दोनों अगरूप विशेष प्रसन्नताओं के द्वारा प्रतीत सामान्य प्रसन्नता को, कृष्ण के आगमन से उत्पन्न सामान्य प्रीति के सदृश मान लेंगे और इस प्रकार विशेष प्रसन्नताओं की समानता के बीच में सामान्य प्रसन्नता की सामान्य प्रसन्नता के साथ सदृशता की कल्पना कर लेंगे—तो यह बात सहृदयहृदयसवेद्य नहीं है। क्योंकि यह क्लिष्ट कल्पनामात्र है।

यदि ऐसा कहा जाय कि रत्नाकर के द्वारा अनन्वय के व्याख्यात भेदों में से—'अनुहरति सुभग तस्या.' वाले भेद को व्यङ्ग्य बता रहे हैं तो यह कथन भी युक्तिसंगत नहीं है। क्योंकि दोषपूर्ण होने के कारण यह अनन्वय का भेद है ही नहीं। अगर रत्नाकर के भेदों में से इसे अनन्वय का भेद स्वीकृत करना भी चाहें तो नहीं किया जा सकता। क्योंकि दीक्षित जी ने अनन्वय प्रकरण में कहीं इसका उल्लेख नहीं किया है।

अब विचारणीय यह है कि संस्कृत काव्यशास्त्र के सभी प्रसिद्ध आलंकारिकों ने 'अनन्वय' का विवेचन स्वतन्त्ररूप से किया है यह एक तथ्य है। किन्तु, यह भी एक सत्य है कि सभी ने एक मत से उपमेय का उपमान उपमेय को ही स्वीकृत किया है। इस संदर्भ में आलंकारिकों के बीच केवल दो तथ्यों के मतभिन्नता प्रतीत होती है। वह है असादृश्य विवक्षा या उपमानान्तर व्यवच्छेद अर्थात् अनन्वय की परिभाषा में एक ही पदार्थ को उपमेय तथा उपमान मानने के अतिरिक्त 'असादृश्य विवक्षा' का भी सन्निवेश होना चाहिए। अन्य सदृश वस्तु अभाव का प्रदर्शन ही अनन्वय के चमत्कार का हेतु है। अब विचारणीय प्रश्न यह है कि उक्त दृष्टि से पण्डित जी का खण्डन कहाँ तक युक्तिसंगत है। जहाँ तक 'अद्य या मम गोविन्द' इत्यादि उदाहरण में सादृश्य के अन्वय का प्रश्न है—कृष्ण के आगमन से उत्पन्न प्रसन्नतारूपी उपमेय का उपमान भी 'प्रसन्नता' ही है। वह चाहे इस आगमन से हो किंवा उस आगमन से। यहाँ अन्य सदृश वस्तु के अभाव का प्रदर्शन तो स्पष्ट रूप से है ही। अत: इसमें पण्डित जी का दीक्षित जी के साथ दृष्टिकोण की भिन्नता ही पार्थक्य का कारण प्रतीत होती है।

जहाँ तक अवयव और अवयवी की उपमा से अनुपमता की व्यञ्जना की अभिव्यक्ति का प्रश्न है—अनन्वय का प्रयोजन ही 'द्वितीय सब्रह्मचारि निवृत्ति' अथवा अपने अतिरिक्त अन्य उपमान का निषेध ही तो हुआ करता है। आचार्य भामह ने इसीलिये तो लिखा है **'यन्न तेनैव तस्य स्यात्'** इत्यादि। अनन्वय में शब्दभेद क्षम्य है। क्योंकि इसमें अर्थपौनरुक्त्य रहा करता है। इसी लिए 'अद्य या मम गोविन्द' इत्यादि उदाहरण में अनन्वय हो सकता है। वैसे अनन्वय को सर्वतोभद्र बनाने के लिए शब्दैक्य की अपेक्षा अवश्य है। तभी तो अवयव और अवयवीभाव सम्बन्ध से उक्त उदाहरण में प्रतिपादित श्रीकृष्ण के आगमनजन्य प्रसन्नता में उपमान और उपमेय की एकरूपता स्पष्टत अभिव्यक्त है। अवयवों की उपमा अवयवी की अनुपमता की अभिव्यक्ति से तात्पर्य यह है कि अनन्वय में शब्द की एकता उद्देश्य और प्रति निर्देश की एकरूपता की रक्षा के लिए ही आवश्यक है।

निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि उक्त उदाहरण में दीक्षित जी के अनन्वय की मान्यता भ्रम नहीं-उचित ही है। यहाँ भी केवल दृष्टिकोण की भिन्नता के कारण ही पण्डित जी को दोषदर्शन होता है।

इति चित्रमीमांसायां 'भारती' हिन्दी व्याख्यायामनन्वयप्रकरणं समाप्तम्।

---

## ( सुधा )

**व्यङ्ग्यमनन्वयमुदाहरति—यथेति। 'हे गोविन्द अद्य मम या प्रीतिस्त्वयि गृहागते सति जाता, एषा पुनः कालेन तवैवागमनाद् भवेदित्यत्र गृहागतश्रीकृष्णोद्देश्यकविदुरवाक्ये त्वदागमनोत्पन्नेयं प्रीतिः बहुकालव्यवहितत्वादागमनेनैव भवेन्नान्येन इत्युक्तिभङ्ग्या त्वदागमनप्रभवप्रीतेस्त्वदागमनप्रभवप्रीतिरेव सदृशी नान्यप्रभवेति व्यज्यत इति समुदायार्थः। एतद्व्यङ्ग्यानन्वयव्यावृत्त्यर्थमव्यङ्ग्यत्वविशेषणमावश्यकमिति पूर्वपदेष द्रष्टव्यम्।**

अत्र रसगङ्गाधरकृतः—नायं व्यङ्ग्योऽनन्वयः। अमुष्यास्त्वदागमनप्रभवायाः प्रीतेर्वारान्तरत्वदागमनप्रभवा प्रीतिः सदृशीति प्रतीतेः सर्वजनसिद्धतया श्रीकृष्णागमनजन्यप्रीतिसामान्यावयवयोर्द्वयोः प्रीतिव्यक्त्योः सादृश्यस्याबाधितत्वेन यौगिकार्थाभावेन तस्यासम्भवात्। प्रीतिव्यक्तिविशेषरूपोपमेयस्य सदृशान्तरनिषेधे बाधात्फलस्याप्यत्रासम्भवाच्चेति वदन्ति। रसगङ्गाधरमताश्रयणे तु इदमुदाहरणीयम्—

त्वां कृत्वोपरतो मन्ये नूनं धाता स विश्वकृत्।
न हि रूपोपमा त्वन्या तवास्ति जगतीतले ॥

अत्रान्या त्वत्सदृशी नास्ति इति भेदगर्भसादृश्यनिषेधात् त्वमेव त्वत्सदृशीति व्यङ्ग्यत्वादनन्वयव्यङ्ग्यता। नव्यास्तु—सर्वथोपमाननिषेधोऽसमालङ्कारः। अयञ्चानन्वये व्यङ्ग्योऽपि दीपकादावुपमेव पृथगलंकारव्यपदेशभाक्। अन्यथा दीपकादावपि सादृश्यस्य व्यङ्ग्यत्वादुपमान्तर्गतत्वापत्तेः। उदाहरणं यथा—

भूमीनाथ शहाबदीन भवतस्तुल्यो गुणानां गणै-
रेतद्भूतभवप्रपञ्चविषये नास्तीति किं ब्रूमहे।
धाता नूतनकारणैर्यदि पुनः सृष्टिं नवां भावये-
न्न स्यादेव तथापि तावकतुलालेशं दधानो नरः ॥

इति वदन्ति। तत्रानन्वयध्वनिनैवोपपत्तौ पृथग्गणनस्या योग्यतैव। 'आरोपे सति निमित्तानुसरणं न निमित्ते सत्यारोपः' इति न्यायात्। अन्यथा व्यङ्ग्योपमादीनामपि पृथगलङ्कारतापत्तेरित्यलम्।

धरानन्देन रचिता व्याख्यानान्वयसम्मता।
टीकायां चित्रमीमांसासुधायामाप पूर्णताम् ॥

इति भरतपुरनिवासिनो मिश्ररामबालस्य सुतेन धरानन्देन
रचितायां चित्रमीमांसा व्याख्यायां सुधाख्यायाम्
अनन्वयप्रकरणं समाप्तम्।

---

# अथ स्मरणनिरूपणम्

स्मृतिः सादृश्यमूला या वस्त्वन्तरसमाश्रया ।
स्मरणालङ्कृतिः सा स्यादव्यङ्ग्यत्वविशेषिता ॥

यथा—

अपि तुरगसमीपादुत्पतन्तं मयूरं
न स रुचिरकलापं बाणलक्ष्यीचकार ।
सपदि गतमनस्कश्चित्रमाल्यानुकीर्णे
रतिविगलितबन्धे केशपाशे प्रियायाः ॥

यथा वा—

दिव्यानामपि कृतविस्मयां पुरस्ता-
दम्भस्तः स्फुरदरविन्दचारुहस्ताम् ।
उद्वीक्ष्य श्रियमिव काचिदुत्तरन्ती-
मस्मार्षीज्जलनिधिमन्थनस्य शौरिः ॥

( भारती )

जिसका मूल सादृश्य हो और जो किसी भिन्न वस्तु अर्थात वह फिर सदृश हो अथवा असदृश—के विषय में हो, वह स्मृति 'अव्यङ्ग्यत्व विशेषण से युक्त हो—अर्थात् व्यङ्ग्य न हो तो स्मरणालङ्कार कहलाती है।

निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि जब सादृश्य के आधार पर अन्य पदार्थ का स्मरण हो जाय और वह व्यङ्ग्य न होकर वाच्य हो तो वहाँ स्मरणालङ्कार होगा। जैसे—

'शिकार से निकले राजा दशरथ के घोडे के समीप से उडते हुए भी सुन्दर पूछों वाले मोर को, चित्र विचित्र मालाओं से व्याप्त अर्थात् गूथे हुए तथा रतिकाल में बन्धन खुले हुए प्रिया के केश पाश अर्थात् सुसज्जित चोटी को स्मरण कर, वे राजा उसे अपने बाण का शिकार नहीं बनाये अर्थात् प्रिया की स्मृति के कारण उस पर बाण ही नहीं चलाये।'

और भी जैसे—

'अपनी अद्भुत सुन्दरता से देवताओं को भी विस्मय में डालती हुई कोई सुन्दरी सामने के सरोवर से जब अपने दोनों सुन्दर हाथों में कमल लिए हुए बाहर निकली, तो उसे मथते हुए समुद्र के बीच से निकली हुई लक्ष्मी की भाँति देखकर भगवान् श्रीकृष्ण ने समुद्र मन्थन के दृश्य का स्मरण किया।

( सुधा )

भेदज्ञानप्राधान्येन निरूपणीयत्वात् तल्लक्षणं प्रतिपादयति—स्मृतिरिति। या सादृश्य-मूला वस्त्वन्तरसमाश्रया अव्यङ्ग्या स्मृतिः सा स्मरणालङ्कृतिः स्यादित्यन्वयः। स्मृतिः

स्वच्च स्मरामीत्यनुभवसाक्षिकजातिविशेषः। उदाहरति—अपीति। स नृपः तुरगसमीपादुत्पतन्तमपि सुप्रहारमपीत्यर्थः। रुचिरकलापं भास्वरबर्हम्, मह्यां रौतीति मयूरः। पृषोदरादित्वात् साधुः। चित्रेण माल्येनानुकीर्णे रत्यां विगलितबन्धे प्रियायाः केशपाशे सपदि गतमनस्कः प्रवृत्तचित्तः 'उरःप्रभृतिभ्यः कप्' न बाणलक्ष्यीचकार न प्रजहारेत्यन्वयः। उदाहरणान्तरमाह—यथा वेति। दिवि भवा दिव्यास्तेषामपि कृतविस्मयां सौन्दर्याधिक्येन जनिताद्भुतरसां स्फुरदरविन्दाभ्यां चारुहस्तौ यस्याः तां पद्महस्तामित्यर्थः। पुरस्तादग्रतः अम्भस्तो जलात् 'पञ्चम्यास्तसिल्' उत्तरन्तीं निष्क्रामन्तीं काञ्चित् स्त्रियं मथ्यमानात् समुद्रात् सद्यो निस्सृतां श्रियमिवोद्वीक्ष्य शौरिः कृष्णः, जलनिधिमन्थनस्य 'अधीगर्थदयेशां कर्मणि' इति कर्मणि षष्ठी, तन्मन्थनमित्यर्थः। अस्मार्षीत् स्मृतवानिति श्लोकान्वयः।

(चित्र०)

एकत्र सदृशदर्शनात् तत्सदृशधर्मिका स्मृतिः, इतरत्र सदृशदर्शनात् तत्सदृशलक्ष्मीसम्बन्धिनो जलनिधिमन्थनस्य स्मृतिः; उभयत्रापि सादृश्यमूलकवस्त्वन्तरस्मृतित्वमविशिष्टम्। अत एव सदृशासदृशसाधारण्यार्थतया लक्षणे वस्त्वन्तरग्रहणमर्थवत्।

सौमित्रे ननु सेव्यतां तरुतलं चण्डांशुरुज्जृम्भते
चण्डांशोर्निशि का कथा रघुपते चन्द्रोऽयमुन्मीलति।
वत्सैतद् विदितं कथ नु भवता धत्ते कुरङ्गं यतः
क्वासि प्रेयसि? हा कुरङ्गनयने चन्द्रानने जानकि!॥

(भारती)

इन दो उदाहरणों में से प्रथम उदाहरण में सदृश पदार्थ (मयूरपंख) के देखने से उसके सदृश प्रिया के विविध केशपाश की स्मृति हुई है और दूसरे उदाहरण में सदृश पदार्थ अर्थात् कमल हाथ में लिए नायिका को देखने से उसके सदृश लक्ष्मी से सम्बन्ध रखने वाले समुद्र-मन्थन की स्मृति हुई है। दोनों जगहों में सादृश्यमूलक और भिन्न वस्तु के विषय में होने वाली स्मृति समान ही है। अत एव लक्षण में सदृश और असदृश दोनों को समान रूप से प्रतिपादित करने वाले 'भिन्नवस्तु' शब्द का ग्रहण सार्थक है। क्योंकि यह लक्षण सदृश की स्मृति में भी लगता है और सदृश के सम्बन्धी की स्मृति में भी समान रूप से लगता है। यदि ऐसा नहीं किया जाता तो केवल सदृशवस्तु के विषय की स्मृति का ही ग्रहण होता और इस तरह दूसरे उदाहरण में स्मरणालङ्कार के लक्षण की अतिव्याप्ति होती।

यह श्लोक हनुमन्नाटक से उद्धृत है। इसमें राम और लक्ष्मण का कथोपकथन है।

'राम ने कहा—हे लक्ष्मण चलो, अब हम लोग इस सामने के वृक्ष की छाया के नीचे चलें। क्योंकि यह प्रचण्ड किरण वाला सूर्य उदित हो रहा है। उत्तर में लक्ष्मण ने कहा—रघुपते! इस रात्रि के समय सूर्य कहा से आया? यह तो चन्द्रोदय हो रहा है। राम ने पुन कहा—वत्स! यह तुमने कैसे समझ लिया कि यह सूर्य नहीं चन्द्रमा है। लक्ष्मण ने कहा—इसलिए कि यह मृगचिह्न धारण कर रहा है। यह सुनते ही राम ने कहा—हा! प्रियतमे! चन्द्रानने! कुरङ्गनयने! जानकि! तुम कहाँ हो?'

पूर्वोदाहरणेन सिद्धावपरस्य व्यर्थत्वमाशङ्क्य द्वयोरपि प्रयोजनविशेषवत्तया सार्थकतां प्रतिपादयति—एकत्रेति। आद्योदाहरण इत्यर्थः। सदृशदर्शनाद् रुचिरवर्हदर्शनात्तत्सदृश-केशपाशस्मृतिः। इतरत्र=द्वितीय इत्यर्थः। सदृशदर्शनाद् लक्ष्मीसदृशस्त्रीदर्शनाल्लक्ष्मी-सम्बन्धिनः समुद्रमन्थनस्य स्मृति.। लक्षणमुभयत्रानुगमयति—उभयथापीति। सादृश्य-मूलकवस्त्वन्तराश्रितस्मृतेरविशेषाल्लक्षणसमन्वयः। वस्त्वन्तरपदं सदृशासदृशसाधारण्या-र्थम्। अत एव तस्य सार्थकत्वमित्यर्थ·। अव्यङ्ग्यत्वविशेषणस्य फलमुदाहरति—सौमित्रे इति। विरहातुररामस्योक्तिः—हे लक्ष्मण चण्डांशु' सूर्यः, उज्जृम्भते उदयति, ननु तरुतलं सेव्यताम्। लक्ष्मणोक्तिः—हे रघुपते रात्रौ रवेः का वार्ता? अयं चन्द्र उन्मीलति उदयं गच्छति। पुना रामस्योक्तिः—एतद्भवता कथम् कथमिव ज्ञातम्? यतः कुरङ्गं मृगं धत्त इति लक्ष्मणोक्ति.। हा प्रेयसि मृगाक्षि चन्द्रमुखि हे जानकि त्व क्वासीति रामोक्तिः।

(चित्र०)

अत्र श्रुतकुरङ्गसम्बन्धिनस्तन्नयनस्य स्मरणात् तत्सदृशसीतानयनस्मृतिः, तत्सम्बन्धिसीतास्मृतिश्चेति। किन्त्वेषा व्यङ्ग्या, अलङ्कार्यभूता च। तद्व्या-वृत्त्यर्थमव्यङ्ग्यत्वविशेषणम्।

अत्युच्चाः परितः स्फुरन्ति गिरयः स्फारास्तथाम्भोधय-<br>
स्तानेतानपि बिभ्रती किमपि न क्लान्तासि तुभ्यं नमः।<br>
आश्चर्येण मुहुर्मुहुः स्तुतिमिति प्रस्तौमि यावद् भुव-<br>
स्तावद्बिभ्रदिमां स्मृतस्तव भुजो वाचस्ततो मुद्रिताः॥

(भारती)

इस उदाहरण में लक्ष्मण के मुख से 'मृग' शब्द सुनते ही मृग के नेत्रों की स्मृति आई और फिर उस स्मृति से उन नेत्रों के सदृश सीता की आँखों की स्मृति जगी और फिर सीता की आँखों की स्मृति से और चन्द्रमा की स्मृति से चन्द्रानना सीता की स्मृति हुई है। फिर भी यह स्मृति व्यङ्ग्य और अलङ्कार्य है। ऐसी स्मृति में लक्षण की अतिव्याप्ति वारण के लिये ही उक्त लक्षण में अव्यङ्ग्य विशेषण का समावेश किया गया है।

राजन्! जैसे ही विस्मय विभोर मैं पृथ्वी की स्तुति प्रारभ करता हूँ—हे सर्वधात्री! चारों ओर इतने भारी भारी पहाड, इतने बडे-बडे समुद्र, और इन सबों को धारण करने वाली तू! लेशमात्र भी तुम्हें कष्ट नहीं? कि इतने में ही इस पृथ्वी को भी धारण करने वाली तुम्हारी भुजाओं का स्मरण हो जाता है। और तब? तब तो पृथ्वी की स्तुति करने वाली मेरी वाणी सहसा स्तब्ध होकर रुक जाती है।'

(सुधा)

अत्रोदाहरणे श्रुतकुरङ्गसम्बन्धिनः कुरङ्गनेत्रसदृशसीतानेत्रस्मृति, नेत्रसम्बन्धविशिष्ट-सीतास्मृतिश्चेति। अलङ्कार्यरूपव्यञ्जनागम्यस्मरणेऽतिव्याप्तिनिवारणफलतया अव्यङ्ग्यत्ववि-शेषणस्य सफलतेत्यर्थः। प्रेयोऽलंकारस्य चिन्तामूलस्मरणस्य चालंकारत्वनिषेधः सादृश्य-मूलेति विशेषणस्यैतत्फलं प्रतिपादयति–अत्युच्चा इति। भावस्य साधाङ्गताया प्रेयोऽलङ्कार इति हि तल्लक्षणम्। तमुदाहरणद्वारा दर्शयति—हे पृथ्वि परित अत्युच्चा गिरयः स्फुरन्ति,

तथा स्फारा विशाला अम्भोधयः समुद्राः स्फुरन्ति, तानपि बिभ्रत्यपि किमपि श्रान्ता नासि, तादृश्यै तुभ्यं नम इत्याश्चर्येण मुहुर्मुहुर्यावद् भुवः स्तुतिं प्रस्तौमि, तावदिमां पृथ्वीं बिभ्रत् तव भुजो बाहुः स्मृतः, ततो वाचो मुद्रिता इत्यन्वयः ।

( चित्र० )

स्तूयमानभूसम्बन्धिनो भूभृद्भुजस्य स्मृतिर्न सादृश्यमूलेति, नात्र स्मरणालङ्कारः, किन्तु स्मृतेः सञ्चारिभावस्य भूभृद्विषयरतिभावाङ्गत्वात् प्रेयोऽलङ्कारः ।

स तथेति प्रतिज्ञाय विसृज्य कथमप्युमाम् ।
ऋषीञ्ज्योतिर्मयान् सप्त सस्मार स्मरशासनः ॥

( भारती )

यहाँ जिसकी स्तुति की जा रही है, उस पृथ्वी से सम्बन्ध रखने वाले राजा की स्मृति सादृश्य मूलक नहीं है। अत. यहाँ स्मरणालङ्कार नहीं है किन्तु, सचारीभावरूप स्मृति राजा के विषय में रतिरूपीभाव का अंग हो गयी है। अत. यहाँ प्रेयान् अलङ्कार है। यहाँ अतिव्याप्ति न होने के लिए 'स्मृति' को 'सादृश्यमूलम्' विशेषण दिया गया।

'इस तरह सखी से सन्देश पाकर शङ्कर ने—'मैं हिमालय से इसके लिए प्रार्थना करूँगा' कह कर असहनीय विरह के कारण किसी तरह पार्वती के यहाँ से आकर मरीच्यादि सप्तर्षियों का मन से स्मरण किया।'

( सुधा )

अत्र स्तूयमाना या भूः, तत्सम्बन्धवतो भूभृद्भुजस्य यद्यपि स्मृतिरस्ति, तथापि तस्याः सादृश्यमूलत्वाभावाद् नातिव्याप्तिः । किन्तु सञ्चारिभावरूपस्मृते राजरतिभावाङ्गत्वेन भावस्य भावाङ्गतया प्रेयोलङ्कारो बोध्यः । स इति । शास्तीति शासनः, बाहुलकात् कर्तरि ल्युट् , स्मरस्य शासनः सः शिवः, तथा इति तथा करिष्यामीति प्रतिज्ञाय उमां कथमपि कृच्छ्रेण विसृज्य तत्र गाढानुरागत्वादिति भावः । ज्योतिर्मयान् ज्योतिःस्वरूपान् अङ्गिरःप्रभृतीन् सस्मार स्मृतवानित्यन्वयः ।

( चित्र० )

अत्र चिन्तामूला स्मृतिः । विच्छित्तिविशेषाभावान्न कश्चिदलङ्कारः । एतदुभयव्यावृत्त्यर्थं सादृश्यमूलेति विशेषणम् ।

एवमेते भेदाभेदसाधारणसाधर्म्यमूला अलङ्काराः प्रदर्शिताः ।

इति चित्रमीमांसायां स्मरणालङ्कारप्रकरणम् ।

---

( भारती )

इस उदाहरण में चिन्तामूलक स्मृति है। यहाँ सादृश्य के अभाव से अतिव्याप्तिदोष नहीं है। विच्छित्ति विशेष के अभाव से यहाँ अलङ्कारता भी बाधित है। इस प्रकार की दोनों अतिव्याप्ति के निवारण के लिए लक्षण में 'सादृश्यमूला' विशेषण का समावेश है।

इन सभी—उपमादिक भेद और अभेदप्रधान साधारण साधर्म्यमूलक अलङ्कारों का प्रदर्शन किया गया है। अर्थात् भेदसाधर्म्यमूलक उपमा का, अभेदसाधर्म्यमूलक अनन्वय का, उभय साधर्म्यमूलक स्मरण का,—सादृश्य के उभयघटित होने से उसके लक्षण में उससे भिन्न पद की उपस्थिति और अनुपस्थिति के सिद्धान्तसम्मत होने के कारण अलङ्कारों का वर्णन किया गया है।

**विमर्श**—दीक्षित जी ने प्रथम दो उदाहरणों में सदृश और असदृश रूप प्रिया के केशपाश तथा 'समुद्रमन्थन' दोनों में दोषवारण के लिए जो अपने लक्षण में 'भिन्नवस्तु' विशेषण का समावेश किया है, उसे पण्डितराज जगन्नाथ निरर्थक मानते हैं। इनका कहना है कि सादृश्य-मूलक स्मृति को स्मरणालङ्कार कहते हैं। इतने कहने मात्र से ही केशपाश के स्मरण की तरह समुद्रमन्थन के स्मरण का भी सग्रह हो सकता है। अत. **'भिन्नवस्तु के सम्बन्ध में होने-वाला'** यह विशेषणपदोपादान निरर्थक ही है। प्रथम उदाहरण में सादृश्य देखने से उद्बुद्ध सस्कार से उत्पन्न होने के कारण और दूसरे उदाहरण में सादृश्य देखने से उद्बुद्ध सस्कार से उत्पन्न लक्ष्मी के स्मरण से उद्बुद्ध होने के कारण सादृश्यमूलकता समान ही है। अर्थात् एक जगह सादृश्य साक्षात् मूलक है और दूसरे उदाहरण में परम्परा से प्राप्त है। किन्तु, स्मृति का मूल सादृश्य होने में तो किसी प्रकार की बाधा ही नहीं है। लक्षण में 'सादृश्यमूलक' कथन से 'सादृश्य पदार्थ के विषय में होनेवाली' यह अर्थ तो निकलता नहीं कि जिससे 'समुद्रमथन के स्मरण' का सग्रह न होगा। अत. भिन्न वस्तु के विषय में होनेवाली' यह विशेषण सर्वथा निरर्थक है।

विचारणीय विषय यह है कि स्मरण अलङ्कार मतभिन्नताओं के बीच इतना सर्वमान्य है कि यह अलङ्कार सादृश्यगर्भ भेदाभेद प्रधान है। 'स्मरण' का अर्थ है—किसी सदृश वस्तु को देखकर तत्सदृश अन्यवस्तु का स्मरण होना। इसमें कभी उपमेय को देखकर उपमान की स्मृति का और कभी उपमान को देखकर उपमेय की स्मृति का वर्णन किया जाता है।

इस अलङ्कार में कहीं २ निकृष्ट वस्तु को देखकर भी उत्कृष्टवस्तु का स्मरण हो जाता है। अलङ्कार की परिधि में आने के लिए इसका चमत्कारपूर्ण होना आवश्यक है। केवल स्मरण के वर्णन से चमत्कार का आना असभव है। क्योंकि ऐसे वर्णन में विच्छित्ति का अभाव रहता है। मुख्यतः यह अलकार कवि की उस मन.स्थिति पर निर्भर है जिसमें कवि के पूर्वानुभूत सस्कार प्रेरक बन जाता है। कवि अपनी मानसिक प्रक्रिया पर आधारित परिस्थितिवश पूर्वानुभव को जगाकर तत्सदृश परिस्थिति एव वातावरण का निर्माण कर इस अलङ्कार की रचना करता है।

फलतः इसके विवेचन में आलङ्कारिकों ने अपनी-अपनी रुचि के अनुसार कहीं दर्शन, कहीं अनुभव और कहीं ज्ञान शब्द का प्रयोग किया है। कुछ अन्य आचार्यों का मत है कि—यह कोई आवश्यक नहीं कि प्रस्तुत वस्तु के सदृश ही अप्रस्तुत भी हो, बल्कि प्रस्तुत पदार्थ से असदृश पदार्थ के स्मरण में भी स्मरणालङ्कार हो सकता है।

जहाँ तक पण्डितराज के सन्दर्भगत आक्षेप का प्रश्न है। इस अलकार का उनके स्वत लक्षण ही विचारणीय है। इनके लक्षण के अनुसार प्रथमत दो पदार्थों के सादृश्यज्ञान होने पर उसके आधार पर प्रथम से द्वितीय पदार्थ का स्मरण होता है। स्मरण में दो वस्तुओं के सादृश्यज्ञान के लिए दोनों की उपस्थिति आवश्यक होती है। स्मरण के द्वारा द्वितीय वस्तु की उपस्थिति होने पर ही दोनों वस्तुओं का सादृश्यज्ञान होता है। प्रथम पदार्थ को देखने से ही द्वितीय पदार्थ की स्मृति स्वत. हो जाती है। अत पण्डितराज की दृष्टि में—जहाँ दीक्षित जी सादृश्य के आधार

पर ही अन्य पदार्थ की स्मृति को महत्त्व देते हैं, वहाँ इस स्मरण के लिए दोनों पदार्थों के सादृश्य ज्ञान को आवश्यक नहीं मानते।

पण्डितराज के लक्षण में 'ज्ञान' शब्द का विरोध स्पष्ट रूप से 'संस्कृत साहित्य में सादृश्य-मूलक अलकारों का विकास' नामक पुस्तक में किया गया है। इस पुस्तक में कहा गया है कि इन्हें यदि अपनी परिभाषा में ज्ञान शब्द का समावेश आवश्यक ही प्रतीत हुआ तो पुन. इन्हें 'सादृश्य' की जगह 'सदृश वस्तु' शब्द भी रख देना चाहिए था। क्योंकि ऐसा करने से ही दीक्षित जी के लक्षण में सन्निविष्ट **'वस्त्वन्तरसमाश्रया:'** का खण्डन सभव है। क्योंकि हमें सर्वप्रथम इससे पहले सदृश वस्तु का ज्ञान और इससे इसके समान द्वितीय वस्तु का स्मरण हो जायेगा। उसके स्मरण के लिए दोनों वस्तुओं के सादृश्यज्ञान की आवश्यकता नहीं होगी।

इतना ही नहीं नागेश भट्ट ने तो खुले शब्दों में पण्डितराज के इस आक्षेप का खण्डन कर दीक्षित जी का सबल समर्थन किया है। उनका कहना है कि 'सादृश्य' के सम्बन्धी नियत होते हैं। अतः सम्बन्धी की आकाक्षा होने पर नियमत. उपस्थित 'स्मरण किये जाने वाले के सादृश्य' का ही उसके साथ अन्वय होगा न कि असदृश का। ऐसी दशा में 'सादृश्यमूलक' कहने से सदृश की स्मृति का ही सग्रह होगा, न कि सदृश के सम्बन्धी स्मृति का। अतः दीक्षित जी का 'भिन्न वस्तु के विषय में होने वाली' यह विशेषण पूर्णत सार्थक है।

पण्डितराज का दूसरा विरोध है, दीक्षित जी के लक्षण में समाविष्ट 'अन्यङ्गय' पद से— **'सौमित्रे! ननु'** इत्यादि उदाहरण में अतिव्याप्तिवारण के लिए लक्षण में जो 'अव्यङ्गय' विशेषण दिया गया है—वह निरर्थक है। क्योंकि यहाँ स्मृति अलङ्कार्य नहीं है। बल्कि, यहाँ 'स्मृति' 'अलङ्कार' ही है। क्योंकि इस श्लोक में जानकी आलम्बन हैं और रात्रि का समय उद्दीपन। इसी प्रकार संतापादि अनुभाव है और उन्मादरूपी व्यभिचारीभाव पोषक। अतः यहाँ विप्रलम्भ शृगार होने के कारण प्रकृत 'स्मृति' स्वतः अलंकार है। फलत. इसे हटाने के लिए लक्षण में अव्यङ्गय विशेषण अनावश्यक है। यहाँ यह भी नहीं कहा जा सकता कि व्यङ्गय होने और अलङ्कार होने में परस्पर विरोध है—जो व्यङ्गय हो वह अलकार हो ही नहीं सकता। नित्य व्यङ्गय जो कभी वाच्य होते ही नहीं, उन रस, भाव आदि को भी दूसरे के अंगरूप होने पर अलकार माना जाता है। रही बात यह कि 'प्रधान व्यङ्गय अलकार रूप नही हो सकता'। यह बात ठीक है क्योंकि सभी अलकारों के लक्षणों में 'उपस्कारक' विशेषण आवश्यक होता है। किसी अन्य को उपस्कृत करने के कारण ही तो अलंकार नाम की सार्थकता है। किन्तु, उक्त उदाहरण में 'स्मृति प्रधान व्यङ्गय नहीं है। किन्तु, अङ्गरूप ही है। अतः दीक्षित जी की इस मान्यता में भी कुछ तथ्य नहीं है।

अब विचारणीय प्रश्न यह है कि पण्डितराज के इस आक्षेप में ही कितना तथ्य है। इस पर कुछ अधिक नहीं कहकर केवल नागेश भट्ट का विचार व्यक्त करना ही पर्याप्त होगा। भट्ट जी का कहना है कि इस उदाहरण में 'हा' शब्द का तो कहीं उल्लेख ही नहीं है। इसमें तो मुख्यतः प्रिया-वियुक्त राम की प्रियाजन्य स्मृति ही अभिव्यक्त हुई है। अत. 'विवाह के लिए जाते हुए सेवकों के साथ चलने वाले राजा' की तरह अथवा 'शठेन विधिना दरिद्रीकृतः' इत्यादि में 'शठ' आदि पदों से अभिव्यक्त असूया की तरह स्मृति ही प्रधान होने से वही अलकार्य है। वह किसी को अलकृत नहीं करती, प्रत्युत विप्रलम्भ ही उसे अलकृत करता है। अत. उसे अलकार्य होने में किसी भी प्रकार की बाधा नहीं है।

बची बात—'अत्युच्चाः परितः स्फुरन्ति गिरयः' इत्यादि उदाहरण में स्मृतिरूपी सचारीभाव राजा के विषय में होनेवाली रति का अङ्ग है। अतः यह प्रेयान् अलङ्कार है। दीक्षित जी का यह कथन भी पण्डितराज की दृष्टि में अनर्गल ही है। क्योंकि इनके विचार में जब कोई भाव किसी दूसरे भाव का अङ्ग हो तभी 'प्रेयान' अलङ्कार होता है। किन्तु, इस पद्य में स्मृतिभाव रूप ही नहीं है। कारण स्मृति का वाचक 'स्मृ' धातु उक्त श्लोक में उल्लिखित है। अतः यह वाच्य है और वाच्यव्यभिचारी को भाव कहना उचित नहीं। क्योंकि ऐसा मानने पर 'व्यभिचार्यञ्जितो भावः' अर्थात् व्यङ्ग्य व्यभिचारीभाव कहलाता है काव्य प्रकाश के इस सिद्धान्त का विरोध होता है।

इतना ही नहीं 'अलकारसर्वस्वकार' ने भी प्रेयान् अलकार का विषय 'सादृश्य' के अतिरिक्त किसी अन्य निमित्त से उद्बोधित 'स्मृति' को ही मानते हैं और वह भी विभावादि के द्वारा अभिव्यक्त होने पर ही। जैसे, **'अहो! कोपेऽपि कान्तं मुखम्'** (आश्चर्य है कि उसका मुख क्रोध में भी सुन्दर था)। अपने वाचक शब्द से प्रतिपादित होने पर स्मृति भाव रूप नहीं होती। जैसे—

**अत्रानुगोदं मृगया निवृत्तस्तरंगवातेन विनीतखेदः।**
**रहस्त्वदुत्संगनिषण्णमूर्धा स्मरामि वानीरगृहेषु सुप्तम्॥**

सीता के प्रति यह राम की उक्ति है—'शिकार खेलकर गोदावरी नदी के किनारे जब मैं थककर लौटता था तथा उस नदी की ठढी लहरियों से आप्लावित होकर, खेदरहित एकान्त में तुम्हारी गोद में सिर रखकर जो मैं इस वेत्रलता के मण्डप में सो जाया करता था—उसकी स्मृति इस स्थान को देखते ही जग उठती है।

इस उदाहरण में 'स्मृ' धातु द्वारा स्मरण का स्पष्ट प्रतिपादन है। अब यदि प्रेयान् अलकार का लक्षण 'भावादि का अगरूप केवल सचारीभाव' मानकर 'भावादि का अगरूप भाव' का होना अस्वीकृत करते हैं, तो वाचक शब्द द्वारा प्रतिपादित होने के कारण 'स्मरण' के भाव रूप न होने पर भी सचारी होने में तो किसी प्रकार की बाधा होगी ही नहीं। अतः उक्त उदाहरण में प्रेयान अलकार कहना अनुचित नहीं है। तब ऐसी स्थिति में 'दूसरे का अङ्ग रूप' इत्यादि स्थायी-भाव को ही रसालङ्कार कहेंगे न कि अभिव्यक्त होने वाले को।

इससे यह सिद्ध होता है कि जिस प्रकार अभिव्यक्त स्थायीभाव जब अन्य का अग होता है, तब रसालंकार होता है। उसी प्रकार अभिव्यक्त ही सचारीभाव जब भावादि का अग होता है, तब 'प्रेयान्' अलकार होता है। ऐसी स्थिति में 'अत्युच्चाः परितः' इत्यादि उदाहरण में वाच्य-स्मृति को लेकर 'प्रेयान्' अलकार नहीं कहा जा सकता। किन्तु, पूर्वार्द्ध द्वारा अभिव्यक्त पृथ्वी के विषय की रति, उत्तरार्द्ध द्वारा अभिव्यक्त राजा के विषय की रति का अग हो गयी है, इसे लेकर यहाँ 'प्रेयान्' अलकार कहना उचित है। जैसा कि इस पद्य के विषय में मम्मट का कथन है—

'यहाँ जो भाव अर्थात् पृथ्वी के प्रति कवि का भक्तिभाव निबद्ध है वह 'अपराङ्ग व्यग्य' रूप से निबद्ध है, क्योंकि वह वस्तुतः कविनिष्ठ राजविषयक रतिभाव का ही अन्त में परिपोषण करता प्रतीत हो रहा है।'

इस प्रकार तो काव्यप्रकाश का विरोध हुआ। इसके अतिरिक्त 'कुवलयानन्द' में दीक्षित जी ने स्वयं लिखा है—विभाव और अनुभाव से अभिव्यक्त 'निर्वेद' आदि का भाव जहाँ किसी दूसरे का अग हो जाता है, वहाँ 'प्रेयान्' अलकार होता है।' इससे स्वकथन का भी विरोध होता है। अतः दीक्षित जी के इस सम्बन्ध में ये सारे प्रयास पण्डितराज के प्रति विरोधप्रदर्शन मात्र है।

अव विचारणीय प्रश्न यह है कि **'अत्युच्चाः परितः'** इस श्लोक में 'प्रेयान्' अलकार है अथवा नही। 'प्रेयान्' अलकार जिसे आलकारिकों का अत्यधिक आवर्जक अथवा सहृदयों का अत्यधिक मनोरजक अलकार कहा करते हैं। 'अत्युच्चाः परित.' इस उदाहरण में तो स्पष्टरूप से यह अलकार है ही।

'यहाँ 'प्रेयान्' अलकार इसलिए है कि यहाँ जो 'पृथ्वी विषयक स्तुति उपनिबद्ध है वह राजा की स्तुतिजन्य 'स्मृति' रूप भाव का अधिकाधिक परिपोषक होने से अगरूप से ही उपनिबद्ध है। और यह 'स्मृति' रूप 'व्यभिचारीभाव' अन्ततोगत्वा, यहाँ के अगीरस 'राजस्तुतिरूप' वीररस के उत्कट रूप से उद्दीपक होने के कारण, अगरूप से ही उपनिवद्ध पडा है। अत. उक्त उदाहरण में 'प्रेयान्' अलकार स्पष्ट रूप से है। जिसकी अतिव्याप्ति कारण के लिए दीक्षित जी ने लक्षण में 'जिसका मूल सादृश्य हो' इस विशेषण का समावेश किया है। फलतः उक्त उदाहरण में सचारीभाव रूप 'स्मृति' राजा के विषय में रतिरूपी भाव का अग बनने के कारण 'प्रेयान्' अलकार होने से लक्षण का समन्वय नही हो सका। क्योंकि यहाँ उस पृथ्वी से सम्बन्ध रखने वाले राजा की स्मृति सादृश्यमूलक नहीं है। अत यहाँ स्मरणालकार नहीं हुआ।

बची मम्मट के विरोध की वातें—वह तो स्पष्ट ही है कि काव्यप्रकाश में 'प्रेयान्' अलकार की ही मान्यता नहीं है। क्योंकि उनकी दृष्टि में रसध्वनिवादी आनन्दवर्द्धनाचार्य की यह मान्यता ही स्वीकृत है कि 'रस, भाव' आदि सभी अलकार्य हैं—अलकार नही। रस, भाव आदि की अगरूप योजना 'गुणीभूतव्यग्य काव्य' का विषय है न कि अलकार अथवा वाच्य, वाचक, वैचित्र्य का। काव्य-प्रकाश के अनुसार 'प्रेयान्' अलकार अपराङ्ग गुणीभूत व्यग्यकाव्य के रूप में है। महापात्र विश्वनाथ ने भी 'प्रेयान्' अलकार में **'इत्यस्य रसादेरङ्ग रसादि व्यङ्गयम्'** कह कर रस में अन्तर्भूत करते हुए भी अलकार वर्णन में 'अलकारसर्वस्व' का ही अनुसरण किया है। फलत दीक्षित जी का इस दृष्टि से मम्मट के साथ कुछ विरोध नहीं दीखता। जहाँ तक उनके कुवलयानन्द की वात है—'व्यभिचारी भावों की 'अङ्गता' में उनका 'प्रेयान्' अलकार होना स्वाभाविक है। व्यभिचारीभावों की मुख्यत. तीन श्रेणियाँ हैं, जिनमें 'निर्वेद' आदि व्यभिचारीभाव कहीं रसाभिव्यजन के साधनरूप से उपनिवद्ध दिखाई दिया करते हैं और कही व्यभिचारी भाव स्वय अभिव्यग्य रूप से प्रतीत हुआ करने हैं और कहीं वही 'निर्वेद' व्यभिचारीभाव वर्ण्य विषय के अङ्गरूप से व्यवस्थित होने के कारण प्रेयान् अलकार के रूप मे देखे जा सकते हैं। इस श्रेणी विभाग की व्यवस्था से उक्त उदाहरण में 'प्रेयान्' अलकार की मान्यता में कहीं स्वविरोध की छाया नही दीखती। इस दृष्टि से विचार करने पर दीक्षित जी का लक्षण निर्दुष्ट अथ च स्पष्ट प्रतीत होता है।

इति चित्रमीमासाया 'भारती' हिन्दीव्याख्याया स्मरणनिरूपण समाप्तम्।

---

## (सुधा)

**अत्र स्मृतेश्चिन्तामूलतया सादृश्यमूलत्वाभावान्नातिव्याप्तिः, विच्छित्तिविशेषाभावेनालङ्कारताया वाधात्। उभयत्र विशेषणफलमाह—एतदुभयेति। उभयत्रातिव्याप्तिवारणाय—सादृश्यमूलेति विशेषणम्। अत्र रसगङ्गाधरकृतः—सदृशासदृशयोः केशपाशजलनिधिमन्थनयोः स्मरणसग्रहाय वस्त्वन्तरग्रहणमर्थवदित्युक्तमयुक्तम्। सादृश्यमूला**

स्मृतिः स्मरणमित्येतावता केशपाशस्येव जलनिधिमन्थनस्मरणस्यापि सम्प्रहेण तद्विशेषणस्य व्यर्थत्वात् । सादृश्यदर्शनोद्बुद्धसंस्कारजन्यत्वस्य सादृश्यदर्शनोद्बुद्धसंस्कारजन्यलक्ष्मीस्मरणोद्बुद्धसंस्कारजन्यत्वस्य च सादृश्यमूलताया विशेषाभावात् । यदपि 'सौमित्रे' इत्यादौ व्यङ्ग्यस्मृतिवारणाय अव्यङ्ग्यमित्युक्तम्, तदप्ययुक्तम्; जानक्यालम्बनो निशासमयोद्दीपितः सन्तापाद्यनुभावित उन्मादादिसञ्चारिपोषितो विप्रलम्भः प्रधानतया व्यङ्ग्यः । तत्र च स्मृतेरुत्कर्षहेतुत्वादलङ्कारताया एव कथनौचित्यात्, तदर्थं तदुपादानस्य सुतरां व्यर्थत्वाच्च । यत्तु—'अत्युच्चाः' इत्यादौ स्मृतेः सञ्चारिभावस्य राजविषयकरतिभावस्याङ्गत्वात् प्रेयोऽलङ्कारः, तद्व्यावृत्तये सादृश्यमूलेति विशेषणम्, तदप्ययुक्तम्; अत्र स्मृतेर्भावत्वाभावात्, व्यज्यमानस्यैव सञ्चारिणो भावत्वात् । स्मरतिना वाचकेन वाच्यस्य तस्य तस्य? त्वे 'व्यभिचारिरसस्थायिभावानां शब्दवाच्यता' इत्युक्त्या दोषग्रस्तत्वात् कथमस्य प्रेयोऽलङ्कारता? 'भूविषयकरते राजविषयकरतिरूपभावाङ्गतयैव भूविषयो रत्याख्यो भावो राजविषयकरतिभावस्याङ्गमित्यादिना तस्य काव्यप्रकाशकारादिभिः प्रतिपादितत्वात्' इति वदन्ति ।

तत्रोच्यते—'सादृश्यमूलत्वं स्मृतित्वम्' इत्येतावदुक्तौ स्त्रीसादृश्येन श्रियः स्मरणस्यैव साक्षात् सादृश्यमूलतया तत्सम्बन्धिनो जलनिधिमन्थनस्य स्मृतेर्वस्त्वन्तरसमाश्रयणरूपविशेषणबलेनैव लाभात् । वस्त्वन्तरं लक्ष्मीरूपं तत्सम्बन्धेनेव तत्स्मृतेर्योग्यत्वात् । किञ्च 'सौमित्रे' इत्यादावपि कुरङ्गसम्बन्धिनयनसदृशजानकीनेत्रस्मरणस्य शब्दशक्त्यप्रतिपाद्यत्वेन व्यञ्जनागम्यतया व्यङ्ग्यस्मृतेः प्रधानतया रामविषयकविप्रलम्भरूपव्यङ्ग्यपोषकतया व्यङ्ग्यत्वसत्त्वे तद्व्यावृत्त्यर्थमव्यङ्ग्यत्वविशेषणस्यावश्यकत्वात् । 'स तथेति' इत्यादौ चिन्तामूलस्मरणेऽतिव्याप्तिवारणाय सादृश्यमूलेति विशेषणस्याप्यावश्यकत्वात् । भुजस्मरणेन वाचोमुद्रणस्य सत्त्वेन तस्य राजविषयकरतेः परिपोष्यतया स्वशब्दवाच्यत्वे दोषाभावान्न दोषः, स्वपदेनोक्तावपि सञ्चारिण इत्युक्तत्वात् । शुद्ध भावस्य भावाङ्गत्वेन प्रेयोऽलङ्कारत्वसिद्धये मम्मटादिना तथोक्तिः, न तु स्मृतेः सञ्चारित्वव्यावर्तनपरा इत्यलम् ।

उपसंहरति—एवमिति । एते उपमादय इत्यर्थः । तत्र भेदसाधर्म्यमूलत्वमनन्वयस्य उभयसाधर्म्यमूलता स्मरणस्य, सादृश्यस्योभयघटितत्वात्, तल्लक्षणे तद्भिन्नपदस्य सत्त्वासत्त्वयोः सिद्धान्तसम्मतत्वाच्चेति दिक् ।

स्मरणालङ्कृतेर्व्याख्या धरानन्देन निर्मिता ।
टीकायां चित्रमीमांसासुधायामाप पूर्णताम् ॥

इति भरतपुरनिवासिनो मिश्ररामबलस्य सुतेन धरानन्देन रचितायां
चित्रमीमांसाव्याख्यासुधाख्यायां स्मरणालङ्कार-
प्रकरणव्याख्या समाप्ता ।

---

# अथ रूपकनिरूपणम्

अथाभेदप्रधानेषु प्रथमं रूपकं निरूप्यते—

आरोपविषयस्य स्यादतिरोहितरूपिणः ।
उपरञ्जकमारोप्यमाणं तद्रूपकं मतम् ॥

(भारती)

अभेदप्रधान अलकारों में सर्वप्रथम रूपकालकार का निरूपण करते हैं—

'आरोप्यमाण या उपमान का विरोधान-रहित होकर आरोप विषय या उपमेय को अपने रग में उपरजन या रंगना ही रूपक है ।

**विमर्श**—विद्यानाथ जी ने अपने प्रतापरुद्रिय में रूपक का ही लक्षण लिखा है । इनके अनुसार इसकी कतिपय महत्त्वपूर्ण विशेषताएँ हैं । यथा—'विषयी या उपमान को विषय का उपरजक होना से तात्पर्य है कि विषयी और विषय में अभेदत्व की स्थापना हो । इस अभेदत्व की स्थापना से उत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति की अतिव्याप्ति का स्वत. वारण हो जाता है । क्योंकि उत्प्रेक्षा में कोई भी विषय—आरोप क्रिया का विषय नहीं बनता और अतिशयोक्ति में विषयी के द्वारा विषय का निगरण हो जाता है । इन दोनों अलकारों में आरोपाभाव होता है ।

**'अतिरोहितरूपिण'** पद के द्वारा रूपक से अपह्नुति, भ्रान्तिमान् और सन्देह का पार्थक्य दिखलाया गया है या तीनों का एक साथ निवारण किया गया है । सन्देह में विषय के सत्यासत्य का निर्णय नहीं होता या विषय का सन्देह होता है तो अपह्नुति में विषय का निषेध होता है । इसी प्रकार भ्रान्तिमान में कविकल्पित मिथ्याज्ञान होता है ।

इसी प्रकार उक्त लक्षण में **'उपरंजक'** पद के समावेश के कारण 'परिणाम' अलकार की व्यावृत्ति होती है । परिणाम में विषय का विषयी के रूप में उपरजन न होकर विषयी का विषय के रूप में परिणत होकर प्रकृतोपयोगी होने का वर्णन होता है ।

इतनी सूक्ष्मता के साथ निर्दुष्ट तत्त्वों के समावेश के बावजूद विद्यानाथ के लक्षण में दीक्षित जी ने 'चित्रमीमासा' में कतिपय दोषों की ओर स्पष्ट संकेत किया है, जिसका उल्लेख नीचे यथावसर किया गया है ।

(सुधा)

**एवमुपमाद्यलङ्कारान् निरूप्य अभेदप्रधानालङ्कारान् निरूपयितुकामस्तेषु प्रथमं रूपकं निरूपयितुमारभते—अथेति । तत्र प्राचीनं लक्षणं निराकर्तुं पूर्वं तदुपपादयति—आरोपविषयस्येति । आरोप्यं चन्द्रत्वादिकम्, तस्य अतिरोहितरूपिणोऽनिह्नुतरूपवद् आरोपविषयस्य मुखादेर्यन्नोपरञ्जकत्वम्, विषये स्वताद्रूप्यापादकत्वं भवेत्, तद्रूपकं मतमित्यन्वयार्थः ।**

(चित्र०)

अत्रारोपविषयस्येत्यनेनोत्प्रेक्षातिशयोक्त्योर्व्यावृत्तिः । तत्र मुखादेरारोप-

विषयत्वाभावात् अतिरोहितरूपिण इत्यनेन ससन्देहभ्रान्तिमदपह्नुतीनां व्यावृत्तिः। तेषु सन्देहभ्रान्त्यपह्नवेष्विपि विषयस्य तिरोधानात्। उपरञ्जकमित्यनेन समासोक्तिपरिणामव्यावृत्तिः। तयोर्हि नोपरञ्जकत्वं विषयेष्वताद्रूप्यापादकत्वलक्षणम्। समासोक्तौ व्यवहारमात्रसमारोपेण ताद्रूप्यप्रतीतेरेवाभावात्। परिणामे आरोप्यमाणस्यैव विषयताद्रूप्यापत्त्या विषयस्यारोप्यमाणताद्रूप्यापत्त्यभावादित्याहुः।

(भारती)

विद्यानाथ के उक्त लक्षण में 'आरोपन्य' पद के समावेश से **'धूमस्तोमं तमः शङ्के'** इस उदाहरण में उत्प्रेक्षा का निराकरण होता है। यहाँ प्रकृत की सभावना के विषयत्व से आरोपविषयत्व का अभाव है। अगर यह कहा जाय कि दोनों की उक्ति के अभेदप्रतिपत्ति से आरोपविषयत्व की यहाँ सत्ता है ही, तो **'नूनं मुखं चन्द्रः'** ऐसे उदाहरण में वैसे आरोप की सत्ता रहने पर भी अतिशयोक्ति दोष नहीं है। इस शका को ध्यान में रखकर ही प्रयोजनान्तर बताते हैं कि **'नीलोत्पलदलान्निस्सरन्ति शिताः शराः'** अतिशयोक्ति के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति वारण के लिए लक्षण में उक्त पद का समावेश किया गया है। क्योंकि यहाँ आरोपविषय का शब्दशक्ति से सर्वथा ही अप्रतिपादन है।

इसी प्रकार सन्देह, भ्रान्तिमान एव अपह्नुति में अतिव्याप्ति वारण के लिए **'अतिरोहितरूपिणः'** पद का लक्षण में समावेश किया गया है। **'त्वन्मुखं कमलमुत चन्द्रः'** सन्देह के इस उदाहरण में मुख का सन्देहास्पदत्व से 'तिरोधानवति' होने के कारण अतिव्याप्ति नहीं हुई। इसी प्रकार भ्रान्तिमान् के **'पलाशकुसुमभ्रान्त्या शुकतुण्डे पतत्यलिः'** इस उदाहरण में अर्थात् तोते की चोंच को पलाश की कली समझ कर भौरा उस पर झपटता है और तोता भी उसे जामुन का फल समझ कर पकडना चाहता है। यहाँ शुकतुण्ड तथा पलाश मुकुल एव भौंरा तथा जम्बू फल में सादृश्य के कारण दोनों ओर से भ्रान्ति हो रही है, किन्तु मुख तथा शुकतुण्ट के तिरोधान से अतिव्याप्ति नहीं होती। इसी प्रकार अपह्नुति के **'नेदं नभोमण्डलमम्बुराशिः'** अर्थात् यह नभोमण्डल नहीं सागर है। इस उदाहरण में तिरोधान की उपस्थिति से अतिव्याप्ति का निवारण हुआ है।

इसी प्रकार **'अयमैन्द्रीमुखं पश्य रक्तः श्चुम्बति चन्द्रमा'** समासोक्ति के इस उदाहरण में तथा **'भ्रमरी-कवरी-भारभ्रमरी—मुखरीकृतम्'** परिणामोक्ति के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष वारण के लिए लक्षण में 'अपरजकम्' विशेषण का समावेश किया गया है। यहाँ समासोक्ति में व्यवहारमात्र के समारोप से तद्रूपता की प्रतीति के अभाव के कारण अतिव्याप्ति नहीं हुई। इसी प्रकार व्यवहारमात्र के समारोप से आरोप्यमाण पकज की चरण को तद्रूपतापत्ति से विषय का विषयी के रूप में उपरजन न होकर विषयी का विषय के रूप में परिणत होकर प्रकृतोपयोगी होने के कारण अतिव्याप्ति का निराकरण है। अत एव, रूपकका यह लक्षण निर्दुष्ट है, यह प्राचीनों का मत हुआ।

(सुधा)

तत्र लक्षणपदानां सप्रयोजनता विचारयति—अत्रेति। आरोपविषयस्येत्यनेन **'धूमस्तोमं तमः शङ्के'** इत्युत्प्रेक्षाव्यावृत्तिः। तत्र प्रकृतस्य सम्भावनाविषयत्वेनारोपवि-

षयत्वाभावात्। उक्तयोस्तयोरभेदप्रतिपत्तेरारोपतया 'नूनं मुखं चन्द्रः' इत्यादौ तादृशारोपसत्त्वेनातिव्याप्तिरेवेत्याशङ्क्य प्रयोजनान्तरमाह—अतिशयोक्तिरिति। 'नीलोत्पलदलान्निस्सरन्ति शिताः शराः' इत्यत्रातिव्याप्तिः, तत्रारोपविषयस्य शब्दशक्त्या सर्वथाप्रतिपादनादित्यर्थः। ससन्देहभ्रान्तिमदपह्नुतिष्वतिव्याप्तिवारणाय 'अतिरोहितरूपिणः' इति। 'त्वन्मुखं कमलमुत चन्द्रः' इति सन्देहे मुखस्य सन्देहास्पदत्वेन तिरोधानवत्त्वान्नातिव्याप्तिः। एवं 'पलाशकुसुमभ्रान्त्या शुकतुण्डे पतत्यलिः' इति भ्रान्तिमति, 'नेदं मुखं किन्तु चन्द्रः' इत्यपह्नुतौ च पलाशकुसुमभ्रमेण शुकतुण्डस्य नञा मुखस्य च तिरोधानसत्त्वान्नातिव्याप्तिः। समासोक्तिपरिणामयोरतिव्याप्तिवारणाय 'उपरञ्जकम्' इति विशेषणम्। 'अयमैन्द्रीमुखं पश्य रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः' इति समासोक्तौ। 'भ्रमरीकबरीभारभ्रमरीमुखरीकृतम्। दूरीकरोतु दुरितं गौरीचरणपङ्कजम्॥' इति परिणामे च विशेषणबलाद् व्यावहारमात्रसमारोपेणारोप्यमाणस्य पङ्कजस्य चरणताद्रूप्यापत्त्या विषयस्य चन्द्रचरणादेस्ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरूपोपरञ्जकत्वाभावेनातिव्याप्तिनिरासात्। तस्मादिदं रूपकलक्षणं निर्दोषमिति प्राचीना आहुः।

(चित्र०)

अत्रेदं विचार्यते—आरोपाध्यवसाययोः कीदृशं भेदमभिसन्धायारोपविषयस्येत्यनेनोत्प्रेक्षाव्यावृत्तिरुच्यते? यदि विषयविषयिणोरभिहितयोरभेदप्रतिपत्तिरारोपः? विषयनिगरणेन विषयिणस्तदभेदप्रतिपत्तिरध्यवसाय इति भेदमभिसन्धाय, तदोत्प्रेक्षारोपमूलैव स्यात्। तत्र 'नूनं मुखं चन्द्रः' इति विषयस्य मुखस्याप्यभिधानेन तन्निगरणाभावात्। ततश्च तत्रातिव्याप्तिरनिवारितैव स्यात्। ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरारोपस्तदभेदप्रतिपत्तिरध्यवसाय इति तयोर्भेदः। 'मुखं चन्द्रः' इत्यादिरूपके चन्द्रस्य यद्रूपं चन्द्रत्वं तेन रूपवत्तामात्रं मुखस्य प्रतीयते, न तु प्रसिद्धचन्द्राभेदः। मुखविषयायाम् 'चन्द्रः' इत्याद्यतिशयोक्तौ तु तदभेद एव प्रतीयत इति चेत्? न; वैपरीत्यस्यापि वक्तुं शक्यत्वात्।

(भारती)

प्राचीनों के पूर्वोक्त लक्षण में अब दोष का विचार करते हैं। उक्त लक्षण के निराकरण के लिए सर्वप्रथम अभेद और अध्यवसाय के भेद में विप्रतिपत्ति की व्यवस्था करते हैं। यहाँ आरोप और अध्यवसाय की विप्रतिपत्ति दो तरह से मानते हैं। कुछ लोगों के मत में—विषय और विषयी से अभिहित उन दोनों के अभेद की प्रतिपत्ति ही आरोप है तथा विषय अर्थात् उपमेय के—निगरण से विषयी के अभेदप्रतिपत्ति को अध्यवसाय मानते हैं तथा इसके अतिरिक्त अन्य आचार्यगण 'ताद्रूप्यप्रतिपत्ति' को आरोप मानते हैं और उसके अभेदप्रतिपत्ति को अध्यवसाय मानते हैं।

अब यदि प्रथम मत स्वीकार कर आरोपविषय का इससे उत्प्रेक्षा की व्यावृत्ति स्वीकृत करते हैं, तब उत्प्रेक्षा के आरोपमूलत्व से वहाँ तो अतिव्याप्ति है ही। 'नून मुख चन्द्र' यहाँ विषय मुख का भी अभिधान से—विषयनिगरण के अभाव से अतिव्याप्ति दोष दुर्निवार है। दूसरे मत को स्वीकृत कर 'मुख चन्द्रः' इत्यादि रूपक में चन्द्र का जो 'रूप-चन्द्रत्व' है, उसी के द्वारा मुख की रूपवत्ता की प्रतीति से प्रसिद्ध चन्द्रमा से अभेद के अभाव से लक्षण का समन्वय होगा। मुखविषय में 'चन्द्र' इत्यादि अतिशयोक्ति में उन दोनों के अभेदत्व से अतिव्याप्ति नहीं है। उत्प्रेक्षा में यद्यपि

चन्द्रत्वेन मुख की रूपवत्ता की प्रतीति है, फिर भी सम्भावना के विषयत्व से निश्चयाभाव के कारण उसके अभाव से अतिव्याप्ति दोष न होगा—ऐसी सम्भावना है, ऐसा भी नहीं कह सकते, क्योंकि यहाँ वैपरीत्य भी नहीं कहा जा सकता। वैपरीत्य से तात्पर्य है रूपक में अभेद की प्रतिपत्ति। अतिशयोक्ति में ताद्रूप्य की प्रतिपत्ति भी कह सकते हैं। वहाँ भी उसकी कल्पना में विनिगमक का अभाव है।

## ( सुधा )

एतल्लक्षणं खण्डयितुमारभते—अत्रेति। प्राचीनलक्षण इत्यर्थः। इदमिति। दूषणमित्यर्थः। तत्र लक्षणं निराकर्तुं पूर्वमभेदाध्यवसाययोर्भेदे विप्रतिपत्तिं व्यवस्थापयति—आरोपाध्यवसाययोरिति। तत्रेत्थं विप्रतिपत्तिः—स्वरूपविषयविषयिणोरभिहितयोरभेदप्रतिपत्तिरारोपः, विषयनिगरणेन विषयिणस्तदभेदप्रतिपत्तिरध्यवसाय इति केचिद् मन्यन्ते। ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरारोपस्तदभेदप्रतिपत्तिरध्यवसाय इत्यन्ये मन्यन्ते। तत्र प्रथममतमङ्गीकृत्य यथारोपविषयस्येत्यनेनोत्प्रेक्षाव्यावृत्तिरङ्गीक्रियते चेद्! तदोत्प्रेक्षाया आरोपमूलत्वेन तत्रातिव्याप्तिरेव स्यात्। 'नूनं मुखं चन्द्रः' इत्यत्र विषयस्य मुखस्याप्यभिधानेन विषयनिगरणाभावेनातिव्याप्तेर्दुर्निवारत्वात्।

ननु द्वितीयमतमाश्रित्य 'मुखं चन्द्रः' इत्यादिरूपके चन्द्रस्य यद्रूपं चन्द्रत्वं तेनैव मुखस्य रूपवत्ताप्रतीत्या प्रसिद्धचन्द्राभेदाभावेन लक्षणसमन्वयः। मुखविषयायाम् 'चन्द्रः' इत्याद्यतिशयोक्तौ तयोरभेदान्नातिव्याप्तिः। उत्प्रेक्षायां यद्यपि चन्द्रत्वेन मुखस्य रूपवत्ताप्रतीतिरस्ति; तथापि सम्भावनाविषयत्वान्निश्चयाभावेन तदभावान्नातिव्याप्तिरित्यपि न सम्भवतीत्याह—इति चेन्नेति। हेतुमाह—वैपरीत्यस्यापीति। रूपकेऽभेदप्रतिपत्तिः, अतिशयोक्तौ ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरित्यपि वक्तुं शक्यत्वात्। तत्रैव तत्कल्पने विनिविनिगमकस्याप्यभावाच्च।

## ( चित्र० )

न च वाच्यम्—

> इन्दोरपि मृगाक्षीणां मुखेन्दुरतिरिच्यते।
> निर्जरैः पीयमानोऽपि यः कदाचिन्न हीयते॥

इति मुखचन्द्रस्य प्रसिद्धचन्द्राद् व्यतिरेकवर्णने तदभेदप्रतिपत्तिर्न सम्भवतीति रूपके ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरेवेति। तथा सति हि—

> सुधाबद्धग्रासैरुपवनचकोरैरनुसृतां
> किरज्ज्योत्स्नामच्छां लवलिफलपाकप्रणयिनीम्।
> उपप्राकाराग्रं प्रहिणु नयने तर्कय मना-
> गनाकाशे कोऽयं गलितहरिणः शीतकिरणः॥

'अपरः पाकशासनः' इत्याद्यतिशयोक्तौ 'अपर इव पाकशासनः' इत्याद्युत्प्रेक्षायां च रूपकवदेव प्रसिद्धचन्द्राद्यभेदप्रतिपत्त्यभावेन ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरेव स्यादिति तयोर्लक्षणस्यातिव्याप्तिरनेनानिवारिता स्यात्।

## ( भारती )

वहाँ विनिगमक दिखाते हुए रूपक में ताद्रूप्यप्रतिपत्ति की शंका 'न च' से करते हैं—

'हिरणाक्षियों के मुखचन्द्र चन्द्रमा से भी अधिक सुन्दर होता है। क्योंकि वह देवताओं से पिए जाने पर भी कभी कान्तिरहित नहीं होता।'

यहाँ मुखचन्द्र का प्रसिद्ध चन्द्र से व्यतिरेकवर्णन का अभेदप्रतिपत्ति में असंभव, कहीं विनिगमकता से रूपक में ताद्रूप्य की प्रतिपत्ति उसके अनुरोध से आवश्यक हो जाता है।

पूर्व कथित दोष का निराकरण करते हुए लिखते हैं—ऐसा होने पर विदग्धशालभञ्जिका में, संगमर्मरी राजभवन के कोठे पर बैठी हुई मृगांक-लेखा को देखकर विदूषक के प्रति राजा की इस उक्तिरूप उदाहरण में—

'ओ विदूषक! तुम जरा अपनी आँखों को सामने राजभवन की छतों पर तो डालो? देखो, कोठे पर विना आकाश के ही यह कैसा चन्द्रोदय हुआ है। इस चन्द्रमा में मृगचिह्न नहीं रहने के कारण निष्कलंक प्रतीत होता है। ( इससे प्रसिद्ध चन्द्र से मुखचन्द्र का उत्कर्षाधिक्य वर्णित है। ) इतना ही नहीं, सुधा में आवद्ध अभिलाषा है, जिसकी ऐसे उपवन चकोरों से यहाँ अनुसृत हो रहा है तथा फलपाक अर्थात् लवलीलताविशेष के प्रति स्नेह प्रकट करने वाली अपनी कान्ति रूपी स्वच्छ ज्योत्स्ना की किरणों में भी यह प्रसारित कर रही है।'

'अपर: पाकशासनः' इत्यादि अतिशयोक्ति में और 'अपर इव पाके शासनः' इत्यादि उत्प्रेक्षा में रूपक की ही तरह प्रसिद्ध चन्द्रादि के अभेद की प्रतिपत्ति के अभाव से ताद्रूप्य की प्रतिपत्ति ही यहाँ है। उन दोनों के लक्षणों का अतिव्याप्ति दोष इससे निवारित नहीं होता।

## ( सुधा )

**तत्र विनिगमकं दर्शयन् रूपके ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरेवेति शङ्कते—न चेति। इन्दोरपीति। मृगाक्षीणां मुखचन्द्र इन्दोरपि अतिरिच्यतेऽधिको भवति, कुतः? यैर्देवैः तरुणैश्च पीयमानोऽपि कदाचिन्न क्षीयते, न हीनो भवतीति व्यतिरेकवर्णनस्याभेदप्रतिपत्तावसम्भवस्यैव विनिगमकतया रूपके ताद्रूप्यप्रतिपत्तिरेव तदनुरोधादावश्यकीत्याशङ्कार्थः। तदपि निराकरोति—तथा सति क्षीति। सुधेति। विदग्धशालभञ्जिकायां स्फाटिकप्राकारशिखरस्थां मृगाङ्कलेखां विलोक्य विदूषकं प्रति नृपस्योक्तिः—त्वम्, उपप्राकाराग्रं नयने प्रहिणु= प्रेरय मनागीषत्तर्कय, अनाकाशे = अनन्तरिक्षे अथ शीतकिरणचन्द्रः क इति, प्राकारसमीपे अथ कीदृशो गलितश्च्युतो हरिणो यस्मान्निष्कलङ्कतया उत्कर्षाधिक्यम्, पुनः कीदृक्? सुधायां बद्धो ग्रासोऽभिलाषो यैस्तैरुपवनसम्बन्धिभिश्चकोरैरनुसृतां लवल्याः फलपाकस्य प्रणयिनीं सदृशीम् अच्छां स्वच्छां ज्योत्स्नां तत्त्वेनाध्यवसितां कान्तिप्रभाञ्च किरन् प्रसारयन् इत्यर्थः। लवली लताविशेषः, हरफारेवडीति प्रसिद्धः। 'प्राकारो वरणः शालः' इत्यमरः। 'अपरः पाकशासन.' इत्यतिशयोक्तौ, आदिशब्दात्—'अनुच्छिष्टो देवैरपरिदलितो राहुदशनैः, कलङ्कैर्नाश्लिष्टो न खलु परिभूतो दिनकृता। कुहूभिर्नोलिप्तो न च युवतिवक्त्रेण विजितः, कलानाथः कोऽयं कनकलतिकायामुदयते॥' इत्यादावित्यर्थः। 'अपर इव पाकशासनः' इत्युत्प्रेक्षायाम्, आदिशब्देन—'बालेन्दुवक्त्राण्यविकासभावाद् बभुः पलाशान्यतिलोहितानि। सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम्॥' इत्यादावित्यर्थः।**

अत्रारोप्यमाण आन्तरो विषयभूतसौमित्रिमैत्रीरूपतापत्त्या गुहोपकारलक्षणकार्योपयोगीति परिणामः।

उभयोर्विभक्त्यैक्यात् सामानाधिकरण्यम्। वैयधिकरण्येन यथा—

पुन्नागजालकैर्हारान् काञ्चीः केयूरदामभिः।
कर्णिकाः कर्णिकारैश्च विहर्तुं विदधुर्वने॥

अत्रारोप्यमाणा हारादयो विषयभूतपुन्नागजालकादिरूपतयैव वनक्रीडोपयोगिन इति परिणामः। विभक्तिभेदाद्वैयधिकरण्यम्।

## ( भारती )

परिणाम अलङ्कार के दो भेद हैं—( १ ) सामानाधिकरण्य और ( २ ) वैयधिकरण्य। प्रथम अर्थात् सामानाधिकरण्य का उदाहरण देते हैं। जैसे—

यह पद्य अनर्घ राघव नाटक से उद्धृत है—"सीता और लक्ष्मण के साथ उस परम पराक्रमी राम ने भगवान शकर की मौलि मालारूप देवनदी गगा पारकर—उस गुह नामक नाविक के लिए पारिश्रमिक के रूप में लक्ष्मण की मैत्री देकर उसे उपकृत किया। इसके बाद वे व्याधाओं की युवती पत्नियों के द्वारा, जिन्होंने अपने-अपने वायें हाथ को थोडा तिरछा कर तथा दोनों हाथों के अन्तराल में अपने स्तनों को छिपाकर आश्चर्यचकित नेत्रों से देख रही थीं, उसे कष्टपूर्वक देखे जाते हुए चित्रकूट की ओर प्रस्थान किये।"

यहाँ आरोप्यमाण आन्तर—आरोप के विषयभूत लक्षण की मैत्रीरूपता से गुह के उपकार रूप लक्षण कार्य की उपयोगिता के कारण परिणामालङ्कार है। एक ही विभक्ति के दोनों स्थान में उपस्थिति के कारण यहाँ सामानाधिकरण्य है। अब वैयधिकरण्य से उदाहरण देते हैं। जैसे—

**पुन्नाग जालकैर्हारान् काञ्चीः केयूरदामभिः।**
**कर्णिका कर्णिकारैश्च विहर्तुं विदधुर्वने॥**

यहाँ आरोप्यमाण हारादि का विषयभूत पुन्नागजालकादि आत्मा से वनक्रीडा की उपयोगिता रहने के कारण परिणाम अलङ्कार है। यहाँ विभक्ति भेद से वैयधिकरण्य है।

## (सुधा)

**परिणामं विभजते—परिणाम इति। सामानाधिकरण्यवैयधिकरण्याभ्यां परिणामद्वैविध्यमित्यर्थः। आद्यमुदाहरति—सामानाधिकरण्येनेति। तीर्त्वेति। अनर्घराघवनाटके पद्यम्। आत्मना तृतीयः=सीतालक्ष्मणसहित इति यावत्। असौ प्रक्रान्तो रामः भूतेशस्य शम्भोर्मौलिमालारूपाम् अमरधुनीं गङ्गां तीर्त्वा, तस्मै नाविकाय गुहसंज्ञाय सौमित्रेर्लक्ष्मणस्य मैत्रीरूपमातरं तरणमूल्यमुपकृतवान् उपकाररूपतया दत्तवान्। अथो अनन्तरं चित्रकूटं प्रति प्रतस्थे। कीदृशो व्यामेन तिर्यक् प्रसारितवामभुजद्वयान्तरालेन प्राप्तौ तावत्परिणाहौ स्तनौ यासां तथाभूतानां शबराणां व्याधानां युवतिभिः कौतुकेनोदञ्चन्ति विकसन्त्यक्षीणि यत्र क्रियायां कृच्छ्रात् क्लेशाद् अन्वीयमान इत्यर्थः। अत्र लक्षणं गमयति—अत्रेति। आरोप्यमाण आन्तर आरोपविषयभूतसौमित्रिमैत्रीरूपतापत्त्या गुहोपकारलक्षणकार्योपयोगित्वात् तत्त्वमित्यर्थः। सामानाधिकरण्यमाह—उभयोरिति विभक्त्यैक्यस्यैवात्र समानाधिकरणत्वादित्यर्थः। द्वितीयमुदाहरति—यथेति। पुन्नागानां**

जालकैर्हारान् केसरदामभिः काञ्चीः, कर्णिकारैः कर्णिकाः, ता वने विहर्तुं रचयन्ति स्मेत्यन्वयः।

( चित्र० )

इद च वैयधिकरण्यं रूपकेऽपि सम्भवति। यथा—

तारानायकशेखराय जगदाधाराय धाराधर-
च्छायाधारककन्धराय गिरिजासङ्गैकशृङ्गारिणे।
नद्या शेखरिणे दृशा तिलकिने नारायणेनास्त्रिणे
नागैः कङ्कणिने नगेन गृहिणे नाथाय सेयं नतिः॥

अत्र नदीदृशोर्विषयोर्विभक्तिरारोप्यमाणयोः शेखरतिलकयोर्नास्ति।

( भारती )

यह वैयधिकरण्य रूपक में भी समव है। जैसे—

"चन्द्रमा जिनका शेखर (शिरोभूषण) है, जो जगत के आधार हैं, जिनकी ग्रीवा मेघ की कान्ति को धारण करती है, और पार्वती के साथ ही जिनका एक शृगार है—ऐसी गगा नदी द्वारा शिरोभूषण वाले भालनेत्र द्वारा तिलक वाले, नारायण द्वारा अस्त्रों वाले, सर्पों द्वारा ककण वाले और पर्वत द्वारा घरवाले हमारे स्वामी भगवान शकर के लिए नमस्कार है।"

यहाँ नदी और आँखरूपी विषयों की जो विभक्ति है, वह आरोप्यमाण शेखर और तिलक की विभक्ति नही है। अत यहाँ वैयधिकरण्य से परिणाम अलकार है।

( सुधा )

आरोप्यमाणहारादीनां विषयभूतपुन्नागजालकाद्यात्मना वनक्रीडोपयोगित्वात्, विभक्तिभेदाच्च वैयधिकरण्येन परिणाम इत्यर्थः। प्रसङ्गादन्यत्राप्येतत्तदतिदिशति—इदं चेति। वैयधिकरण्येन परिणामसत्त्वं रूपकेष्वस्तीति तदुदाहरति—तारानायकशेखरायेति। चन्द्रशेखराय, जगतामाश्रयाय, जलधरशोभाधारकग्रीवाय, पार्वतीसङ्गेनैकशृङ्गारिणे, गङ्गया शेखरिणे, दृशा = अग्निरूपनेत्रेण तिलकिने, भगवता नारायणेन अस्त्रवते, सर्पैः कङ्कणिने, कैलासेन गृहवते; शिवाय सा इयं नतिरस्तु। अत्र नदीदृशोर्विषययोर्या विभक्तिः, सा आरोप्यमाणशेखरतिलकयोर्नास्तीति वैयधिकरण्येन तत्सिद्धिरित्यर्थः।

( चित्र० )

यथा वा—

द्विर्भावः पुष्पकेतोर्विबुधविटपिनां पौनरुक्त्यं विकल्प-
श्चिन्तारत्नस्य वीप्सा तपनतनुभुवो वासवस्य द्विरुक्तिः।
द्वैतं देवस्य दैत्याधिपमथनकलाकेलिकारस्य कुर्व-
न्नानन्दं कोविदानां जगति विजयते श्रीनृसिंहक्षितीन्द्रः॥

अत्र विषयस्य राज्ञो विषयिणां पुष्पकेतुप्रभृतीनां च विभक्तिभेदः।

( भारती )

अथवा जैसे—"जो कामदेव की पुनरावृत्ति है, कल्पवृक्षों की पुनरुक्ति है—चिन्तामणि का विकल्प

है, राजा कर्ण का वार-बार कथन है, इन्द्र की दुवारा उक्ति है और दैत्यराजों के नाश की लीला करने वाले भगवान विष्णु का द्वितीय रूप हैं—वे नृसिंह नरेश विद्वानों को आनन्द उपजाते हुए विश्व में उत्कर्ष प्राप्त कर रहे हैं।"

यहाँ विषय रूप राजा का और विषयी स्वरूप पुष्पकेतु प्रभृतियों का विभक्ति-भेद है।

**विमर्श**—दीक्षित जी के उपर्युक्त दोनों उदाहरणों पर पण्डितराज को आपत्ति है। उनका कहना है कि प्रथम पद्य में 'पार्वती के साथ जिनका एक शृंगार है। उन भगवान शिव के विषय में कवि द्वारा नमस्कार उक्त है और यह शृंगार शिरोभूषणरूप आभूषणों की अपेक्षा रखता है। अत यहाँ 'नदी' का आरोप किये जाने वाले शेखर (शिरोभूपण) के रूप में ही उपयोग है, न कि नदी के रूप में। इसी तरह नेत्र का भी तिलक के रूप में ही उपयोग है। अत यहाँ तो शुद्ध रूपक ही होना चाहिए न कि परिणाम ।

यदि आप कहें 'परिणाम में उपमान उपमेय से अभिन्न होकर रहता है।' फलत इस पद्य में उपमेय वाचक नदी आदि शब्दों के आगे की तृतीया विभक्ति का अर्थ अभेद है। और उस अभेद के साथ 'शेखरिणे' का अन्वय होता है। अत. 'नदी द्वारा शिर के भूषण' का अर्थ होगा 'नदी से अभिन्न भूषणवाले'—अर्थात् नदी रूपी शिर के भूषण वाले। ऐसी स्थिति में नदी का अभेद आभूषण में होता है न कि आभूषण का अभेद नदी में। फिर यहाँ परिणाम कैसे नहीं ? तो इसका उत्तर यह है—यद्यपि इस उदाहरण में उपमेय से अभिन्न उपमान ( नदी रूप शिरोभूषण ) की शब्दत. प्रतीति होती है, तथापि प्रस्तुत विषय में उसका उपयोग उस रूप में नहीं होता, किन्तु—मानसिक रूप में प्रतीत 'शिरोभूषण रूपी नदी' के रूप में होना है। अत. दीक्षित जी का समाधान इस दृष्टि से समीचीन नहीं कहा जा सकता।

**वस्तुतः**—पण्डितराज के इस खण्डन में भी कुछ अधिक या सवल तर्क प्रतीत नहीं होता। क्योंकि 'परिणाम' का अर्थ होता है परिणति या परिवर्त्तन । यह एक सादृश्यगर्भ अभेद-प्रधान आरोपमूलक अलङ्कार है तथा इसका रूपक के साथ निकट का सम्बन्ध अवश्य है। यही कारण है कि पण्डितराज को इस उदाहरण में शुद्ध रूपक की भ्रान्ति हुई है। इसमें उपमान का कुछ उपयोग ही नहीं होता—उपमेय के साथ अभेदस्थापन के कारण उसमें उपयोगिता के तत्त्व का आधान हो जाता है और वह क्रियाकारित्व की शक्ति से सम्पन्न हो जाता है । तात्पर्य यह कि परिणाम अलकार में कवि की दृष्टि मूलत. उपमेय और उसके कार्यकलाप में ही सीमित रहती है। उसकी दृष्टि उपमान की सवलता-दुर्वलता पर जाती ही नहीं—पर ज्यों ही उसे यह भान होता है कि उपमान में क्रियाकारित्व की क्षमता का अभाव है तो वह तत्क्षण उपमेय के साथ उसका अभेदत्व स्थापित कर उसमें कार्य करने की क्षमता भर देता है। फिर उपमेय के साथ असमर्थ उपमान भी मिलकर पूर्ण हो जाता है—सभवत. इसी समिश्रण पर पण्डितराज का ध्यान न गया हो और इस पद्य को उन्होंने भावावेश में शुद्ध रूपक का उदाहरण के रूप में उद्घोषित कर दिया, जब कि बात इसके ठीक विपरीत है। क्योंकि इस उदाहरण में गंगा रूप उपमान और शिरोभूषण रूप उपमेय का अभेदत्व तो सर्वमान्य है ही, किन्तु नदी में आभूषित करने की क्षमता तब तक नहीं आती जब तक वह आभूषण के साथ अभेदत्व नहीं कर लेती। अत. यहाँ अभेदमूलक परिणाम अलङ्कार ही है न कि शुद्धरूपक।

जहाँ तक दूसरे उदाहरण का प्रश्न है—पण्डितराज उसमें भी आपत्ति प्रकट करते हैं। उनका कहना है कि इस पद्य में भी राजा नृसिंह के विषय में 'विद्वानों को आनन्द उत्पन्न करना'

और 'विश्व में उत्कृष्ट होना।' ये दो बातें कही गयी हैं। उनमें 'विद्वानों को आनंद उत्पन्न करना' भी जैसा आरोपित किये जाने वाले 'दूसरे कामदेव' आदि के रूप में बन सकता है वैसा केवल अपने रूप में नहीं बन सकता। राजा नृसिंह को देखकर जहाँ यह कहा जा रहा है कि 'अपर कामदेव को ही मैं देख रहा हूँ' वहाँ नेत्रानन्द का विषय काम ही है न कि राजा। इसी प्रकार यह कल्पवृक्ष या चिन्तामणि है दूसरा दानी कर्ण या धरती का इन्द्र ही है अर्थात् यह मेरी दरिद्रता हर लेगा। यह हरि है—मुझे मुक्ति देगा। इस कथन से उत्पन्न आनन्द का मूल भी कल्पवृक्षादि ही है न कि राजा। अत यहाँ उपमान का उपयोग उपमेय के रूप में नहीं है। उपमान के रूप में ही उपयोग की अवस्थिति के कारण यहाँ भी परिणाम का अभाव ही है।

**किन्तु**—पण्डितराज को यहाँ भी भ्रम ही रहा। क्योंकि रूपक और परिणाम में विषयी और विषय के भिन्न उद्देश्य रहते हैं। रूपक में विषयी विषय को अपने रूप में निगीर्ण कर लेता है और विषय अपने स्वरूप से च्युत हो जाता है। पर परिणाम में विषयी का उपयोग होता है और वह विषय के साहचर्य से ही क्रिया करने में उपयोगी होता है। अत परिणाम का मुख्य परिचय यही है कि इसमें 'आरोप्यमाण विषयी का उपयोग होता है। रूपक में आरोप्यमाण उपरजक होता है क्योंकि वहाँ उसके रूपमात्र का ही समारोप है। किन्तु, परिणाम में व्यवहार समारोप होने के कारण वह प्रकृत से अन्वित हो जाता है। तात्पर्य यह कि परिणाम में निष्क्रिय उपमान उपमेय के साथ मिलकर ही प्रकृत कार्योपयोगी होता है। फलत **'द्विर्भावः पुष्पकेतोः'** इस पद्य में आरोप्यमाण का आरोप विषय के रूप में परिणत होकर क्रियाकारित्व से सम्पन्न है। यहाँ राजा नृसिंह के स्वरूप से ही उपयोगी उत्कर्ष की सिद्धि में विषय का तादात्म्य की अपेक्षा से आवश्यकता—परिणाम की परिपुष्टि है न कि रूपक की।

## ( सुधा )

**उदाहरणान्तरमाह—द्विर्भाव इति। कामस्य द्विधाभवनम्, देवकल्पवृक्षाणां पौनरुक्त्यं पुनरुक्तिभावः, चिन्तारत्नस्य चिन्तामणेर्विकल्पो भेदरूपः, धर्मराजस्य कर्णस्य वा वीप्सा, इन्द्रस्य द्विरुक्तिः, दैत्याधिपनाशकलाक्रीडायाः कर्तुर्हरेः जगति कोविदानां चतुराणामानन्दं कुर्वन् श्रीनृसिंहनामा महीन्द्रो विजयते सर्वोत्कर्षेण वर्तते। अत्र विषयस्य राज्ञो विषयिणां कामादीनां च विभक्तिभेदात् तत्सत्त्वमित्यर्थः। अत्र गङ्गाधरकृतः—गिरजासङ्केकश्रृङ्गारिणि शिवे कविकर्तृकनतेः प्रक्रान्तत्वम्। श्रृङ्गारित्वे शेखरादिभूषणापेक्षायां नद्यादेः शेखरादिरूपतयैवोपयोगाद्रूपकमेव शुद्धम्, न तु परिणाम इति। न च विषयाभिन्नतया विषयिणोऽवस्थानरूपपरिणामस्य विषयवाचकनद्यादिपदोत्तरवर्तितृतीयाया अभेदार्थकतया शेखरादेस्तदन्वयित्वात् सत्त्वमेवेति वाच्यम्, विषयाभिन्नत्वेन विषयिणो भानेऽपि विषयतादात्म्येन तस्य प्रकृतानुपयोगात्। एवम्, 'द्विर्भावः पुष्पकेतोः' इत्यत्र कोविदानन्दजननजगदुत्कर्षयोः कथनीयत्वम्। तत्र नृसिंहनृपस्य कोविदानन्दजनकत्वमप्यारोप्यमाणद्वितीयमन्मथादितादूप्येण यथा सम्भवति, न तथा केवलरूपेणेति विषयिणः स्वात्मनैवोपयोगः, न तु विषयात्मना, अतस्तत्रापि न परिणामसम्भव इत्याहुः। तन्मन्दम्। 'नारायणेनाश्रिणे' इत्यंशस्य श्रृङ्गारितायामनुपयोगात, तदुपादानबलेन प्रकृते श्रृङ्गारित्वस्य नमस्कार्यत्वं प्रत्यप्रयोजकत्वात। अन्यथा क्रमभङ्गापत्तेः, अङ्गस्य नारायणतादात्म्यापत्त्यैव तद्गुणीभावेन शिवोत्कर्षपर्यवसानात् केवलशेखरादेरन्यत्रापि सत्त्वेन नद्यादितादात्म्यापत्त्यैव प्रकृतोत्कर्षावगमात्तदावश्यकः। एवं द्वितीयेऽपि मन्मथादि-**

**प्रत्येकसाध्यतत्तत्कार्येषु एकस्यैव राज्ञो हेतुत्वेन चमत्कारातिशयसमुल्लासात्, राज्ञः स्वरूपेणैव तत्रोपयोगादेवोत्कर्षसिद्धौ विषयतादात्म्यापेक्षाया आवश्यकत्वे परिणामस्यैव योग्यत्वादिति दिक्।**

( चित्र० )

अथ परिणामस्य व्यङ्ग्यतायां किमुदाहरणम् ?

नरसिंह धरानाथ के वयं तव वर्णने।
अपि राजानमाक्रम्य यशो यस्य विजृम्भते ॥

इति विद्याधरेणोदाहृतम्।

( भारती )

विद्याधर द्वारा कथित उदाहरण के खण्डनक्रम में कहते हैं कि परिणाम की व्यङ्ग्यता में क्या उदाहरण है ?

'हे भूमिपति नरसिंह ! हम तुम्हारे वर्णन करने वाले कौन हैं ? जिसका यश राजा ( वस्तुतः इन्द्र ) का भी आक्रमण करके विजृंमित हो रहा है।'

इसे विद्याधर ने उदाहृत किया है।

( सुधा )

**अत्र परिणामस्य व्यङ्ग्यतायामुदाहरणं वक्तुं प्राचीनोक्तं तदुदाहरणं खण्डयितुमुपन्यस्यति—अथेति। पूर्वं विद्याधरोक्तमुदाहरणं खण्डयति—नरसिंहेति। हे नरसिंह धरानाथ, तव वर्णने वयं के, यस्य यशो राजानमाक्रम्यापि विजृम्भत इत्यन्वयः।**

( चित्र० )

अत्र राजपदेन चन्द्रे विषये निर्दिष्टे तत्रारोप्यमाणस्य नृपस्याक्रमणरूपकार्योपयोगिनः प्रतीतेः परिणामो व्यज्यत इति, तदयुक्तम्। अत्र ह्यारोप्यमाणस्य नृपस्य नृपात्मनैवाक्रमणोपयोगः, न चन्द्रात्मना। विद्याधरेणापि विषयिणः स्वरूपेण कार्यानुपयोगे तदुपयोगाय विषयिणे विषयात्मना परिणत्यपेक्षायामेव परिणामोऽङ्गीकृतः।

( भारती )

इस पद्य में 'राजा' पद से 'चन्द्रमा' रूपी उपमेय शब्दत. वर्णित है। उसमें आरोपित किये जाने वाले 'राजा' शब्द के द्वितीय अर्थ 'नरेश' की जो आक्रमण करने रूपी कार्य में उपयोगी है, प्रतीति हो रही है। अतः यहाँ परिणाम ध्वनित हो रहा है—विद्याधर की यह मान्यता उचित नहीं है। क्योंकि आक्रमण में चन्द्रमा पर आरोपित किये जाने वाले नरेश का उपमान के रूप में ही उपयोग है। चन्द्रमा अर्थात् उपमेय के रूप में नहीं। अत. यहाँ उपमेय के रूप में उपमान के परिणत होने के कारण परिणाम की ध्वनि नहीं मानी जा सकती।

विमर्श—पण्डितराज जगन्नाथ ने दीक्षित जी की इस मान्यता का भी खण्डन किया है। उनका कहना है कि यहाँ विजृम्भित होने का अर्थ कवि को केवल 'धृष्टता से फैलना' मात्र अभीष्ट नहीं है कि जिसके लिए यश द्वारा किये जाने वाले आक्रमण में 'नरेश' का 'नरेश' के रूप में

ही—आक्रमण क्रिया का कर्म होना रूपी—उपयोग हो, किन्तु 'विजृम्भित होने' का अर्थ कवि को अभीष्ट है—सर्वाधिक निर्मलता रूपी गुण से युक्त होने रूपी विषय में अपने अन्य सजातीय के अभाव द्वारा सिद्ध होने वाला 'एक प्रकार का उत्कर्ष' और आक्रमण का अर्थ तो नीचा करना है ही। इसलिए ऐसे 'विजृम्भित होने' में वही 'आक्रमण' क्रिया उपयुक्त हो सकती है, जिसका कर्म चन्द्रमा हो, न कि नरेश। क्योंकि यश का सजातीय चन्द्रमा है नरेश नहीं। अत. यद्यपि 'राजा' शब्द से उपमान रूप में 'नरेश' अर्थ ध्वनित होता है, फिर भी आक्रमण में उसका उपयोग चन्द्र रूप से ही होता है। अतः विद्याधर द्वारा उदाहृत यह पद्य परिणाम ध्वनि का सुन्दर निदर्शन है। इसमें दीक्षित जी का दोषदर्शन अनुचित ही है।

**किन्तु**—पण्डितराज के इस समर्थन का खण्डन कर नागेश भट्ट ने अपना समर्थन दीक्षित जी के पक्ष में ही दिया है। इनका कहना है कि 'राजा' और 'विजृभित होना' शब्द अनेकार्थक हैं और यहाँ प्रकरण आदि को लेकर शक्ति का सकोच किसी भी प्रकार नहीं है। अत. यहाँ प्रथम तो श्लेष ही मानना उचित है। यदि उस स्थिति में 'राजा' शब्द में द्विवचन होने की आपत्ति और उसके उत्तर में क्लिष्ट कल्पना दिखाई दे तो आरोप मान लीजिए। पर तब भी 'नरेश' अर्थ को ही उपमान और चन्द्र अर्थ को ही उपमेय माना जाय इसमें कोई प्रमाण नहीं। इसी अभिप्राय से अप्पय दीक्षित ने इस उदाहरण का खण्डन भी किया है। इतने पर भी यदि पण्डितराज का यह दावा हो कि कवि का तात्पर्य जिस प्रकृत कार्य में है, उसमें उस प्रकार मानना अनुपयोगी सिद्ध होगा—तो हम कह सकते हैं कि—'प्रकृत कार्य वही है' इसमें क्या प्रमाण है? अत. विद्याधर जी के इस उदाहरण का दीक्षित जी ने उचित ही खण्डन किया है।

( सुधा )

**अस्य व्यङ्ग्यतां प्रतिपादयति—अत्रेति। राजपदेन चन्द्रे विषये निर्दिष्टे तत्रारोप्यमाणस्य नृपस्याक्रमणरूपकार्योपयोगिनः प्रतीत्या परिणामस्य व्यङ्ग्यत्वमिति विद्याधर आह, तदयुक्तम्—अत्र ह्यारोप्यमाणस्य नृपस्य नृपात्मनैवाक्रमणस्योपयोगोऽस्ति, न चन्द्रताद्रूप्यापत्त्या, यतस्तेनापि विषयेण स्वरूपेण कार्यं प्रत्यनुपयोगात्। कार्योपयोगार्थं तस्य विषयरूपेण परिणतेरपेक्षायामेव तदङ्गीकारात्।**

( चित्र० )

यदाह—

तं परिणामं द्विविधं कथयन्त्यारोप्यमाणविषयतया।
परिणमति यत्र विषयः प्रस्तुतकार्योपयोगाय॥

विद्यानाथेन तूदाहृतम्—

एष शाम्यति वस्तापो राजपादनिषेवया।
कण्टकद्रुममूलेषु वासस्तं शमयेत् कथम्॥ इति।

( भारती )

विद्याधर जी ने जो कहा है—

'जहाँ विषयी आरोप विषय से प्रस्तुत कार्योपयोग के लिए परिणति प्राप्त करता है, वही परिणाम है। बुद्धिमान लोग उसे दो प्रकार के कहते हैं।'

विद्यानाथ के द्वारा प्रतिपादित ध्वनि के उदाहरण का खण्डन करते हैं—

'तुम सबों का जो ताप राजा के चरणयुगल की सेवा से शान्त होता है, वह ताप इस कटीले पेड़ की जड में वास करने से कैसे शान्त होगा।'

(सुधा)

विद्याधरग्रन्थोक्तिं दर्शयति—यदाह इति। विद्याधर इति शेषः। यत्र विषयी आरोपविषयतया प्रस्तुतकार्योपयोगाय परिणतिं प्राप्नोति, स परिणामः। बुधास्तद्द्विविधं कथयन्तीत्यन्वयः। विद्यानाथप्रतिपादित ध्वनेरुदाहरणं खण्डयति—विद्यानाथेनेति। यो वस्तापो राजपादनिषेवया शाम्यति। कण्टकिद्रुममूलेषु एष वासः तं सन्तापं कथं शमयेदित्यन्वयः।

(चित्र०)

नास्त्यत्र प्रागुक्तदोषानुषङ्गः, नृपचरणसेवायां प्रस्तुतायामारोप्यमाणायाः चन्द्रचरणसेवायाः नृपचरणसेवात्मतयैव तापशान्तिहेतुत्वात्, तापशब्दस्य सौरतापसाधारण्येऽपि प्रकृते राज्यभ्रंशजनिततापस्यैव विवक्षितत्वात्, तन्निवर्तने चन्द्रकिरणसेवायाः स्वतोऽसामर्थ्यात्। तथापि प्राचीनानां मत एवैतदुदाहरणम्। ते हि 'राजपादनिषेवया' इत्यस्य प्रकरणनियन्त्रितत्वादप्रकृतायां चन्द्रकिरणसेवायां शब्दशक्तिमूलो व्यञ्जनाव्यापार इति मन्यन्ते। वस्तुतस्त्वप्रकृतेऽप्यर्थे शब्दानामभिधैव व्यापार इत्यस्माभिः श्लेषप्रकरणे व्यवस्थापयिष्यमाणत्वात्, इहापि 'राजपादनिपेवया' इत्यत्र चन्द्रकिरणसेवायामप्यभिधैव व्यापारः। अतः प्रस्तुताप्रस्तुतद्वयताद्रूप्यप्रतीतेः श्लेषभित्तिकातिशयोक्त्यादिष्विव संसर्गविधयैव लाभात्तस्य प्रकृतकार्योपयोगितायास्तृतीयाया लाभाच्च न क्वापि व्यञ्जनाव्यापारापेक्षेति नेदं परिणामध्वनेरुदाहरणम्। इदं च दूषण पूर्वोदाहरणेऽपि तुल्यम्।

(भारती)

यहाँ पूर्वकथित दोषानुषङ्गता नहीं है। क्योंकि नृपचरण सेवा रूप प्रस्तुत में आरोप्यमाण चन्द्रचरणसेवा की नृपचरणसेवात्मा से ही तापशान्ति की हेतुता है। ताप शब्द का सौरताप साधारण्य प्रकृति में भी राजभ्रशजनित ताप की ही विवक्षा है। उसकी निवृत्ति में चन्द्रकिरण-सेवा के स्वत. सामर्थ्य का अभाव है। फिर भी प्राचीनों के मत में ही यह उदाहरण है। वे लोग **'राजपदनिषेवया'** इसका प्रकरण नियन्त्रण से ही अप्रकृत चन्द्रकिरण की सेवा में शब्दशक्तिमूल व्यञ्जना का व्यापार मानते हैं। लेकिन वस्तुतः प्रकृत अर्थ में भी शब्दों के अभिधा व्यापार ही हम लोग श्लेष प्रकरण में व्यवस्थापित करेंगे। यहाँ भी 'राजपादनिषेवया' इस पद में, चन्द्र-किरण सेवा में भी अभिधा व्यापार ही मानते हैं। इसलिए प्रस्तुत और अप्रस्तुत दोनों में ताद्रूप्यता की प्रतीति से श्लेषभित्तिक अतिशयोक्त्यादि की तरह ससर्ग विधि से ही उसका लाभ है। इतना ही नहीं उसके प्रकृत कार्य की उपयोगिता की तृतीया विभक्ति से भी लाभ है। अतः इसमें कहीं भी व्यञ्जना व्यापार की अपेक्षा नहीं रहने के कारण व्यर्थ ही इसे परिणाम ध्वनि का उदाहरण कहा गया है। इस तरह के दोष पूर्व उदाहरण में भी समान रूप से ही हैं।

( सुधा )

अत्र पूर्वदूषणाभावमाह—नास्त्यत्रेति । तदेवाह—नृपचरणसेवायामिति । प्रस्तुतनृपचरणसेवायामारोप्यमाणचन्द्रकिरणनिषेवाया राजचरणसेवारूपेणैव तापशान्तिहेतुत्वसत्त्वात्, सौरतापसाधारणतापस्यात्र राजभ्रंशजनिते तस्मिन् वक्तुमिष्टत्वात्, तत्तापशमने चन्द्रकिरणनिषेवायाः स्वस्वरूपेण सामर्थ्याभावात् । एतस्य व्यङ्ग्योदाहरणस्य प्राचीनमतप्रतिपाद्यतां दर्शयति—तथापीति । तन्मतमाह—ते हीति । 'राजपद' इत्यादेः प्रकरणनियन्त्रितत्वेनाप्रकृतचन्द्रकिरणसेवारूपार्थस्य शब्दशक्तिमूलव्यञ्जनाव्यापारविषयत्वेन व्यङ्ग्यतां प्राचीना मन्यन्ते । अस्मन्मते नैवं सम्भवतीत्याह—वस्तुत इति । 'अप्रकृतेऽप्यर्थेऽभिधाया एव प्रवृत्तिरित्यस्य श्लेषे व्यवस्थापयिष्यमाणत्वात्' । इदमुपलक्षणं वृत्तिवार्तिके प्रतिपादितत्वादित्यर्थः । एवमिहापि राजकिरणनिषेवायामभिधैव व्यापारः । श्लेषाश्रयाभेदनिश्चयमूलातिशयोक्त्यादिषु ताद्रूप्यप्रतीतेः संसर्गविधया यथा लाभस्तत्रापि प्रस्तुताप्रस्तुतद्वयताद्रूप्यप्रतीतेः संसर्गविधयैव लाभ इत्यर्थः । तृतीयाविभक्त्या प्रकृतकार्योपयोगित्वस्यापि लाभाच्च कुत्रापि विषये व्यञ्जनाव्यापारापेक्षेति व्यर्थमेवेदं परिणामध्वनेरुदाहरणम् । इदं दूषणमन्यमतेऽप्यतिदिशति—इदं चेति । पूर्वोदाहरण इति । विद्याधरोक्तोदाहरणेऽपीत्यर्थः ।

( चित्र० )

इदं तूदाहरणम्—

चिराद्विपहसे तापं चित्त चिन्तां परित्यज ।
नन्वस्ति शीतलः शौरेः पादाब्जनखचन्द्रमाः ॥

अत्र चिरतापार्तं प्रति हरिपादाब्जनखचन्द्रसद्भावप्रदर्शनेन तमेव निषेवस्व, तन्निषेवणादयं तापः शान्तिमेष्यतीति परिणामो व्यज्यते । एवं रूपकवैलक्षण्ये परिणामो निरूपितः ।

( भारती )

इसका उदाहरण तो—

'रे चित्त ! तुम बहुत समय से संताप सह रहा है । अब तू इसकी चिन्ता छोड दे । श्रीकृष्ण के चरण-कमल का नखरूपी शीतल चन्द्रमा निश्चय ही विद्यमान है ।

यहाँ बहुत समय से संताप-पीडित अपने चित्त के प्रति 'श्रीकृष्ण के चरणारविन्द का नख विद्यमान है' यह दिखाने से परिणाम ध्वनित होता है कि—'तू उसी का सेवन कर, उसके सेवन से ही तेरा ताप शान्त होगा ।'

**विमर्श**—दीक्षित जी के दिये गये—'परिणाम ध्वनि' के इस उदाहरण पर भी पण्डितराज को आपत्ति है । उन्होंने कहा है कि दीक्षित जी ने परिणाम के सम्बन्ध में स्वयं लिखा है—**'आरोप्यमाणस्य विषयात्मकत्वेन प्रकृतकार्योपयोगे परिणामः'**—इस लक्षण में केवल प्रस्तुत कार्य में उपयोग ही परिणाम का स्वरूप नहीं है—किन्तु, उपमान में रहने वाली प्रस्तुत कार्य की उपयोगिता का अवच्छेदक, अर्थात् उपयोगिता को विलक्षण सिद्ध करने वाला, उपमेय का ताद्रूप्य ही परिणाम का स्वरूप है ।

निष्कर्ष यह कि परिणाम उपयोगिता का नाम नहीं, किन्तु उपयोगिता के अवच्छेदक ताद्रूप्य का नाम है । ऐसी स्थिति में इस पद्य में 'नखचन्द्र की विद्यमानता' दिखाने द्वारा 'उसके सेवन से

तेरा यह ताप शान्त हो जायगा' इस प्रकार उपमान का उपमेय के रूप से प्रस्तुत कार्य में उपयोगिता व्यङ्ग्य होने पर भी, उस उपयोगिता के अवच्छेदक रूप 'उपमान में उपमेय के ताद्रूप्य' के, जिसका नाम परिणाम है, वैयाकरणों के मत से वाक्य द्वारा वाच्य होने के कारण अथवा नैयायिकों के मत से शक्यार्थ के ससर्गरूप से भासित होने के कारण, यहाँ दीक्षित जी का परिणाम की व्यङ्ग्यता कहना सर्वथा ही अनुचित है।

**वस्तुतः**—परिणाम का अभिप्राय आरोप्यमाण अथवा उपमान की प्रकृत उपयोगिता है। रूपक में जो आरोप्यमाण अथवा उपमान हुआ करता है वह प्रकृतोपयोगी नहीं हुआ करता अपितु वह प्रकृतोपरञ्जक हुआ करता है किन्तु, परिणाम में आरोप्यमाण, प्रकृत का अङ्ग बनकर, प्रकृतोपयोगी हो जाया करता है।

रसगगाधरकार ने आरोप्यमाण की प्रकृतोपयोगिता का तात्पर्य ही वैयाकरण एव नैयायिकों की व्याख्यापरक पृष्ठभूमि के आधार पर भिन्न लिया है। अन्यथा यहाँ परिणाम इसलिये है कि चिरसताप पीडित चित्त के प्रति 'चरणारविन्द-नख' की विद्यमानता दिखाने से स्पष्टत परिणाम ध्वनित होता है। क्योंकि 'इसी के सेवन से ताप की शान्ति होगी' यह व्यङ्ग्यार्थ आप से आप प्रतीत हो जाता है। अतः उपयोगिता का विश्लेषित अर्थ अवच्छेदकता के आधार पर अवस्थित कर दोष दिखाना क्लिष्ट कल्पना ही प्रतीत होती है। नहीं तो दीक्षित जी का उक्त उदाहरण निर्दुष्ट है।

### ( सुधा )

**एवं प्राचीनमुदाहरणं निराकृत्य स्वयमुदाहरणमाह—चिरादिति। हे चित्त, त्वं चिराद् सन्तापं विषहसे, इदानीं चिन्तां परित्यज, शौरेः श्रीकृष्णस्य शीतलः पादाब्जनखचन्द्रमाः अस्त्येवेत्यन्वयः। अत्र व्यङ्ग्यमवतारयति—अत्रेति। चिरतापपीडितं प्रति हरिपादाब्ज-नखचन्द्रस्य सद्भावप्रदर्शनेन तमेव निषेवस्व। तत्सेवनादस्य तापस्य शान्तिमेष्यतीति परिणामो व्यज्यते। प्रकरणमुपसंहरति—एवमिति।**

### ( चित्र० )

तत्र रूपके प्रकृतमप्रकृतरूपापन्नं भवति, परिणामे त्वप्रकृतं प्रकृतरूपापन्नं भवतीति वैलक्षण्ये स्थिते यत्तदुपजीव्य चक्रवर्तिनान्यथैव तयोर्वैलक्षण्यं वर्णितम्। 'मुखचन्द्रः' इति रूपके मुखं महारजतरूपेण पटवदारोप्यमाण-चन्द्ररूपेण स्थगितस्वरूपं भवति। 'मुखचन्द्रेण तापः शाम्यति' इति परिणामे तु मुखमनाच्छादितस्वरूपमेव भवति। चन्द्रस्य मुखात्मनैव विरहतापशान्ति-हेतुत्वादिति।

### ( भारती )

रूपक में प्रकृत का अप्रकृत के साथ तादात्म्य है। यहाँ तो अर्थात् परिणाम में अप्रकृत का प्रकृत के साथ तादात्म्य होता है—दोनों में इस विलक्षणता के रहते हुए विधानाथादि का उपजीव्य होकर चक्रवर्ती महोदय ने व्यर्थ ही इन दोनों की विलक्षणता का वर्णन किया है। क्योंकि 'मुख-चन्द्र.' अर्थात् मुखरूपीचन्द्र इस रूपक में मुख महारजत रूप से पट का ही मुख का आरोप्यमाण चन्द्ररूप से स्थगित स्वरूप होता है। 'मुखचन्देण ताप• शाम्यति' अर्थात् मुखचन्द्र से ताप की

शान्ति होती है। इस परिणाम अलङ्कार में तो मुख का अनाच्छादित रूपता ही मुखरूप से ही चन्द्र का तापोपशमन में हेतुत्व है।

(सुधा)

रूपकाद्वैलक्षण्यं दर्शयति—तत्रेति। अयमर्थः—रूपके प्रकृतस्याप्रकृततादात्म्यम्। अत्र त्वप्रकृतस्य प्रकृततादात्म्यमिति ततो विशेषः। वैलक्षण्यप्रतिपादने चक्रवर्तिमतं खण्डयति—यदुपजीव्येति। विद्यानाथमुपजीव्येत्यर्थः। तन्मतानुवर्तिनेति यावत्। तयोः= रूपकपरिणामयोरित्यर्थः। अन्यथैव=प्रकारान्तरेणैव। प्रकारान्तरमेवाह—मुखं चन्द्र इति। रूपकालङ्कारे महारजतरूपेण पटस्येव मुखस्यारोप्यमाणचन्द्ररूपेण स्थगितस्वरूपत्वम्। मुखचन्द्रेण तापः शाम्यतीति परिणामालङ्कारे तु मुखस्यानाच्छादितरूपतैव मुखरूपेणैव चन्द्रस्य तापोपशमने हेतुत्वात्।

(चित्र०)

उक्तं च—

विषय्याकारमारोप्य विषयस्थगनं यथा।
रूपकत्व तदा तत्र रञ्जनेन समन्वयः॥
यदा तु विषयो रूपात् स्वस्मादप्रच्युतो भवेत्।
उपयुक्त्यै तदाकारः परिणामस्तदा मतः॥ इति।

(भारती)

उक्तञ्च से चक्रवर्ती के मत प्रदर्शित करते हैं—'जब विषयी चन्द्रादि का आकार अपने में आरोप्य मुखादि रूप विषय का स्थगन अर्थात् आच्छादन होता है तब वहाँ रञ्जन द्वारा समान हेतुत्व से रूपक अलङ्कार होता है।' जब अपने स्वरूप से अप्रच्युत ही विषयी कार्योपयोग के लिए विषयाकार अर्थात् मुखाकार होता है तब वहाँ परिणाम अलकार होता है।'

**विमर्श**—निष्कर्ष स्वरूप हम कह सकते हैं कि आरोप्यमाण या उपमान का तिरोधानरहित होकर आरोप विषय या उपमेय को अपने रग में उपरञ्जन या रगना ही रूपक है और विषय का विषयी के रूप में उपरजन न होकर विषयी का विषय के रूप में परिणत होकर प्रकृतोपयोगी होने का वर्णन ही परिणाम अलकार है।

(सुधा)

चक्रवर्तिमतं दर्शयति—उक्तञ्चेति। यदा विषयिणश्चन्द्रादेराकारम्=स्वरूपं स्वस्मिन्नारोप्य विषयस्य=मुखादेः स्थगनमाच्छादनं भवेत्तदा रञ्जनेन तुल्यत्वात् हेतोः तत्र रूपकता भवेत्। यदा तु स्वस्वरूपादप्रच्युतस्तदाकारविषय्याकारोऽपि कार्योपयोगार्थं विषय एव तत्तादात्म्ययुक्त एव भवेत्, तदा परिणाम इत्यन्वयः। पाठान्तरे तु स्वस्वरूपादप्रच्युत एव विषयी कार्योपयोगाय विषयाकारो मुखाकारो भवेत्, तत्र परिणाम इत्यन्वयः।

(चित्र०)

अत्रेदं विचारणीयम्—रूपके विषयस्य स्थगनं न तावत्तिरोहितरूपत्वम्, रजतभ्रमेण शुक्तिस्वरूपस्येवाहार्यारोपेण विषयस्य तिरोधानासंभवात्।

शारीरके च 'य एवासौ तपति तमुद्गीथमुपासीत' इत्यत्रोद्गीथस्यादित्यदृष्टिविषयत्वाङ्गीकारे रजतदृष्टिविषयशुक्तिस्वरूपमिवोद्गीथक्रियास्वरूपं तिरोधीयेतेत्याशङ्क्याहार्यदृष्टेरतिरोधायकत्वस्योक्तत्वात्। नापि विषय्युपसर्जनत्वम्, उभयत्राप्युत्तरपदार्थप्रधानस्य मयूरव्यंसकादिसमासस्याविशेषात्। अत एव विषयिविशेषितत्व स्थगनमित्यपि निरस्तम्, विषयिणो विशेष्यत्वात्। तस्मात् स्थगनास्थगनवैलक्षण्यवचो निरालम्बनमिति विषयात्मनोपयोगेनैव परिणामस्य रूपकाद्वैलक्षण्यं समर्थनीयमित्यलं विस्तरेण।

इति चित्रमीमांसायां परिणामालङ्कारप्रकरणम्

## ( भारती )

अब यहाँ विचार करते हैं—स्थगनत्व क्या है? तिरोहितरूपत्व अथवा विषयी उपसर्जनत्व में भी विशेषितत्व। प्रथम अर्थ की स्वीकृति में रूपक में ही अतिव्याप्ति हो जाती है, शुक्ति रूप का रजत भ्रम से ही आहार्य चन्द्रादि के आरोप से मुखादि का तिरोधान असभव है। 'शारीरके च' इससे आहार्य आरोप के तिरोधायकत्व में वेदान्त भाष्य की सम्मति कहते हैं—'जो इस प्रकार उद्गीथ विद्या की उपासना में तपता है' यहाँ सूर्य की दृष्टिविषयता स्वीकार करने में उद्गीथ क्रिया रूप का—रजत दृष्टि विषय शुक्तिरूप का ही तिरोधान के सन्देह में आहार्य दृष्टि का तिरोधायकता नहीं है। इसका शारीरक भाष्य में प्रतिपादन है।

दूसरे में, परिणाम के पृथक् कथन में ही अनुपपत्ति है 'मयूरवशकादयश्च' इस सूत्र से उत्तर पदार्थ प्रधान रूप वृत्ति की दोनों जगह समानता है। विषयी का विशेष्यत्व से तृतीय पक्ष की भी असभवता ही है। अत एव चक्रवर्ती द्वारा प्रतिपादित स्थगन और अस्थगन रूपी विलक्षणता निरावलम्ब ही है। यह कहकर दीक्षित जी ने स्वय उन दोनों की विलक्षणता बतायी है। चन्द्रादि का मुखादि आत्मा से कार्य की उपयोगिता में परिणाम अलङ्कार होता है और मुखादि का चन्द्रादि आत्मा से कार्य की उपयोगिता में रूपक होता है। प्रामाणिकों के मत में इसी विलक्षणता का समर्थन है। इससे अधिक तो व्यर्थ ही है।

इति चित्रमीमासाया 'भारती' हिन्दी व्याख्याया परिणामालङ्कारप्रकरण समाप्तम्।

## ( सुधा )

तन्मतखण्डनप्रकारमाह—अत्रेदमिति। तत्रैवं विचार्यते—किं तावत्स्थगनत्वम्? तिरोहितरूपत्वं वा विषय्युपसर्जनत्वेऽपि वा? आद्ये रूपकेऽव्याप्तिः, शुक्तिरूपस्य रजतभ्रमेणेवाहार्यचन्द्रारोपेण मुखादेस्तिरोधानासम्भवात्। आहार्यारोपस्य तिरोधायकत्वे वेदान्तभाष्यस्य सम्मतिमाह—शारीरके चेति। य एवासौ तपतीत्याद्युद्गीथोपासनविद्यायां आदित्यदृष्टिविषयताङ्गीकारे उद्गीथक्रियारूपस्य रजतदृष्टिविषयशुक्तिरूपस्येव तिरोधाना-

शङ्कायामाहार्यदृष्टेस्तिराधायकता नास्तीत्यस्य शारीरकभाष्ये प्रतिपादितत्वादिति तदर्थः। द्वितीये परिणामस्य पृथक्कथनानुपपत्तिः। 'मयूरव्यंसकादयश्च' इति सूत्रकृतोत्तरपदार्थप्रधानरूपवृत्तेरुभयत्र तुल्यत्वात्, विषयिणो विशेष्यत्वेन तृतीयपक्षस्याप्यसम्भवाच्च। उपसंहरति—तस्मादिति। चक्रवर्त्युक्तं स्थगनास्थगनवैलक्षण्यं निरालम्बनमेवेति प्रकरणार्थः। स्वयं तयोर्वैलक्षण्यमाह—विषयात्मनेति। चन्द्रादेर्मुखाद्यात्मना कार्योपयोगित्वे परिणामः। मुखादेश्चन्द्राद्यात्मना तत्त्वे रूपकमित्यस्यैव वैलक्षण्यस्य समर्थनीयत्वमित्येव प्रामाणिकानां सम्मतमिति बोध्यम्।

रसगङ्गाधरकृतस्तु—विद्याधरोक्तध्वनेरुदाहरणम्, विजृम्भमाणस्य प्रागल्भ्यमात्रत्वकथने कवेरविवक्षया निरतिशयनैर्मल्यगुणवत्तायां स्वसमानजातीयद्वितीयराहित्यरूपप्रौढिविशेषस्य तस्य कथने कविविवक्षायां चन्द्रकर्मकाक्रमणस्यैवोपयोगात्, नृपकर्मकस्य निषेधाच्च, विषयिताया व्यज्यमाननृपस्य चन्द्रात्मनैवाक्रमणस्योपयोगसत्त्वेन सम्यगेवेति।

यदपि 'चिराद्विरहसहे' इत्यप्पय्यदीक्षितोक्तध्वन्युदाहरणमनूद्यारोप्यमाणस्य विषयात्मकतया प्रकृतकार्योपयोगे परिणाम इत्यत्र प्रकृतकार्योपयोगमात्रं न परिणामशरीरं किन्तु विषयिगतायाः प्रकृतकार्योपयोगिताया अवच्छेदकीभूतं विषयताद्रूप्यम्। एवञ्चात्र नखचन्द्रसद्भावप्रदर्शनेन तन्निषेवणादयं तव तापशान्तिमेष्यतीति प्रकृतकार्योपयोगिताया व्यङ्ग्यत्वेऽपि तदवच्छेदकीभूतविषयिणि विषयताद्रूप्यरूपपरिणामस्य वाक्यवाच्यत्वात् न सर्वथा व्यङ्ग्यत्वं वक्तुमुचितमिति दूषणमुक्त्वा, स्वयम्—'इन्दुना परसौन्दर्यसिन्धुना बन्धुना विना। ममायं विषमस्तापः केन वा शमयिष्यते॥' अत्र वक्तुर्विरहितया व्यज्यमानरमणीवदनाभिन्नत्वेनेन्दुरभिप्रेतः, तेन रूपेणैव तस्य विरहसन्तापशमनहेतुत्वाच्च मुखस्य चन्द्राभिन्नत्वेन बोधे तेन विरहतापशमनरूपप्रकृतकार्यानुपपत्त्या चन्द्रस्य विषयिणो मुखरूपविषयाभिन्नत्वस्य व्यङ्ग्यतायामेव सम्भवादस्मदीयोदाहरणस्य निर्दोषत्वम्। अयन्त्र अर्थशक्तिमूलः। शब्दशक्तिमूलस्तु—'पान्थ मन्दमते किं वा सन्तापमनुविन्दसि। पयोधरं समाश्वास्व येन शान्तिमवाप्नुयाः॥' अत्र शीघ्रं तापशमनहेतुत्वेनोपस्थिते पश्चान्मन्दबोधनीयाविशेष्यकस्मरतापवत्ताविशिष्टबुद्धौ सत्यां सहृदयस्य तादृशतापशामकरमणीस्तनरूपविषयाद्रूप्यबुद्धिर्भवतीति वदन्ति।

तत्र वदन्ति—विद्याधरोक्तोदाहरणे 'राजा प्रभौ नृपे चन्द्रे' इति कोशादुभयोरर्थयोर्वाच्यत्वेन ध्वन्युदाहरणस्य वक्तुमयोग्यत्वात्। अन्यथा 'विद्वन्मानस' इत्यादौ वाच्यरूपकत्वाङ्गीकारविरोधापत्तेश्च। यदपि प्रकृतकार्योपयोगरूपपरिणाममनभ्युपगम्य विषयिगतायाः प्रकृतकार्योपयोगितावच्छेदकीभूतविषयताद्रूप्यं परिणामशरीरमङ्गीकृत्य चिरादित्युदाहरणे दूषणदानम्, तदप्युक्तम्; विशिष्टस्यैव तथात्वे परिणामालङ्काराभ्युपगमेन विषयिणि विषयताद्रूप्यमात्रस्यापि परिणामशरीरत्वे मानाभावात्। यदपि तैरुदाहृतम्—इन्दुनेत्यादि। तदपि मन्दम्; तत्रातिशयोक्तेरङ्गीकारात्। 'पान्थ मन्दमते' इति शब्दशक्तिमूलध्वनावुदाहृतम्, तदपि न, पयोधरपदवाच्ययोः मेघस्तनयोरभेदान्वयात् तत्र ध्वनित्वानौचित्याच्च। परिणामे एवं शाब्दबोधप्रकारः-दृगब्जेनेत्यत्र दृगभिन्नमब्जमिति बोधः। 'वचःसुधाम्' इत्यत्र वचनाभिन्ना सुधेति बोधः। असमासस्थले तु आतराभिन्नं सौमित्रिमैत्रीमयमिति बोधः। रूपके तु दृङ्निष्ठाभेदप्रतियोगि अब्जमिति भेदः। अत्र रूपके प्रोक्ता दोषा अत्राप्युह्येया इत्याह—अब्जमिति।

मम्मटभट्टानुयायिनस्तु—दृगब्जेनेत्यत्रोपमैव। 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' इति समासाङ्गीकारात्। न च प्रसन्नत्वरूपधर्मस्य तद्बाधकत्वमिति वाच्यम्? प्रसन्नत्वातिरिक्तरमणीयत्वरूपसामान्यधर्माप्रयोगस्य सत्त्वात्। न च धर्मान्तरप्रयुक्तसाम्यस्याविवक्षायामपि प्रसन्नत्वरूपधर्मप्रयोगात् कथं समास इति वाच्यम्? उपमानिमित्तधर्मोपमितिसमासनिषेधस्य—'भाष्याब्धिः क्वातिगम्भीरः क्वाहं मन्दमतिस्ततः। छात्राणामुपहास्यत्वं यास्यामि पिशुनात्मनाम्॥' इत्याद्यनुरोधेन स्वीकारात्। न ह्यत्र भाष्याब्धिरिति रूपकं विवक्षितं, भाष्यप्रधानताभङ्गापत्तेः। अतो विततदुरवगाहत्वादिधर्मप्रयुक्तसाम्यविवक्षया गाम्भीर्यस्य तत्प्रयोजकत्वमपहाय तत्सत्त्वेऽप्युपमितसमासाभ्युपगमात्। न च भाष्याब्धिरित्यत्र परिणामाभ्युपगमेन भाष्यप्राधान्यसम्भवात् कथं तदुपन्यासः, अतिरिक्तकल्पनापेक्षया तादृशार्थस्यैव योग्यत्वात्; वचस्सुधामित्यत्राप्युपमितिसमाससत्त्वे बाधकाभावात्। 'वदनेन्दुना तन्वी स्मरचापं विलुम्पति' इत्यत्र रूपकमेव एवं, इन्दोः स्वरूपेण स्मरतापानपबाधकतया वदनाभिन्नत्वेनावस्थानात्। विषयविषयितावच्छेदकान्यतररूपेण निश्चीयमानतदन्यतरकत्वस्यैव रूपकत्वात्। 'तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः' इत्युक्तत्वात्। तस्मात् परिणामस्य पृथक्त्वेन कथनमयुक्तमित्याहुः।

धरानन्देन रचिता परिणामप्रकाशिनी।
व्याख्यायां चित्रमीमांसासुधायामाप पूर्णताम्॥

इति वसिष्ठगोत्रीयमिश्ररामबलस्यात्मजेन रचितायां चित्रमीमांसाव्याख्यायां सुधाभिधायां परिणामलङ्कारप्रकरणं समाप्तम्।



# अथ ससन्देहालङ्कारः

साम्यादप्रकृतार्थस्य या धीरनवधारणा ।
प्रकृतार्थाश्रया तज्ज्ञैः ससन्देहः स इष्यते ॥

( भारती )

अप्रकृत अर्थों की साम्यता से अनवधारित जो प्रकृत अर्थाश्रया बुद्धि है, उसे ही ससन्देह कहते हैं । अर्थात् सादृश्य के कारण होने वाले अप्रस्तुत अर्थ के अवधारणारहित बोध को ससन्देह अलङ्कार कहते हैं ।

**विमर्श**—अलंकार शास्त्र में इसके कई नाम मिलते हैं—सशय, सन्देह और ससन्देह । इसमें सशय का सादृश्यमूलक होना आवश्यक है । क्योंकि उपमेय में उपमान के संशय को ही तो सन्देह अलङ्कार कहते हैं । यह सादृश्यगर्भ अभेदप्रधान आरोपमूलक अर्थालङ्कार है । कवि इसी सादृश्य के कारण एक ही वस्तु में अन्य अनेकों वस्तुओं के सशय का निवन्धन करता है । इसे अपनी प्रतिभा से प्रेरित कर कवि एक ही उपमेय में अनेकों उपमानों का सन्देह प्रकट करते हुए इस अलङ्कार की योजना करता है ।

उत्प्रेक्षा और सभावना भी एक तरह की सशयात्मक प्रतीति ही है । किन्तु, उत्प्रेक्षा में सभावना का एक पलडा अर्थात् उपमेय की उपमानरूपता प्रतीति में भारी रहा करता है । और 'ससन्देह' में उपमेय और उपमान की परस्पर तादात्म्य-प्रतीति के दोनों पलडे वरावर रहा करते हैं । अत. कहा गया है—प्रकृत और अप्रकृत में ऐक्य रूप की सदिग्ध प्रतीति कविप्रतिभोत्थित होने पर ही ससन्देहालङ्कार होता है ।

( सुधा )

**अथेति । परिणामनिरूपणानन्तरमित्यर्थः । ससन्देह इति लक्ष्यनिर्देशः, सन्देहेन सह वर्तमानत्वादित्यर्थः । एतस्यैव सन्देह इति संज्ञान्तरम् , चन्द्रालोकादौ तथा दृष्टत्वात् । तल्लक्षणं प्राचीनोक्तं दर्शयति—साम्यादिति । अप्रकृतार्थस्य साम्यादनवधारणा या प्रकृतार्थाश्रया या बुद्धिः, ससन्देह इत्युच्यते । इति लक्षणान्वयः ।**

( चित्र० )

त्रिविधश्चायं ससन्देहः—शुद्धो निश्चयगर्भो निश्चयान्तश्च । क्रमेण यथा—

आनीय द्विषतां धनानि विपिने राजन्यचूडामणे
तेष्वालोक्य विनिर्मलं हिमकलाखण्डं करण्डं पुनः ।
किं वाद्यं किमु पेषणं किमु धनं किं क्षेपणीयायुधं
किं वा दैवतमित्यनिश्चितधियो मन्दाः पुलिन्दा जनाः ॥

( भारती )

प्राचीनोक्त यह ससन्देह तीन प्रकार के हैं—( १ ) शुद्ध, ( २ ) निश्चयगर्भ और ( ३ ) निश्चयान्त। क्रमश इनके ये उदाहरण हैं—

'हे राजाओं के चूडामणि, शत्रुओं को जीत कर जो धन आपके द्वारा लाये गये हैं, उनमें अत्यन्त शुभ्र हिमकलाखण्ड को और फिर करण्ड को देख कर मन्द बुद्धि पुलिन्दजन सदिग्ध स्थिति में कह रहे है—क्या यह वाद्य है ? अथवा पेषण है ? किंवा कोई धनविशेष है ? अथवा फेंक कर चलाने वाला कोई हथियार है ? अथवा कोई दैवी वस्तु है ?'

**विमर्श**—यहाँ शुद्ध ससन्देहालङ्कार है। क्योंकि इसमें मध्य और अन्त में निश्चय का अभाव है। अप्रकृत अर्थ बाधादि की साम्यता से हिम करण्डादि आश्रय बुद्धि की अनवधारणा से यहाँ शुद्ध ससदेहालङ्कार है।

( सुधा )

**प्राचीनोक्तं ससन्देहविभागमाह—त्रिविध इति। त्रैविध्यमेव दर्शयति—शुद्ध इत्यादि। त्रीन् भेदानुदाहरिष्यन् शुद्धमुदाहरति—क्रमेण यथेति। आनीयेति। हे राजन्यचूडामणे, द्विषतां शत्रूणां धनान्यानीय तेषु धनेषु विनिर्मलं हिमकलाखण्डं पुनः करण्डमालोक्य वाद्यं, किम् , पेषणं किमु, धनविशेषः किम्, क्षेपणीयस्यायुधं किम् , दैवतं किं वा ? इति अनिश्चितबुद्धयो मन्दाः पुलिन्दाः जनाः सन्तीत्यन्वयः। अत्र शुद्धः ससन्देहः, मध्यान्तयोर्निश्चयाभावादित्यर्थः। अप्रकृतार्थानां वाद्यादीनां साम्यात् हिमकरण्डाद्याश्रयबुद्धेरनवधारणीयत्वात् ससन्देह इति भावः।**

( चित्र० )

अयं मार्तण्डः किं स खलु तुरगैः सप्तभिरितः
कृशानुः किं सर्वाः प्रसरति दिशो नैव नियतम्।
कृतान्तः किं साक्षान्महिषवहनोऽसाविति चिरं
समालोक्याजौ त्वां विदधति विकल्पान् प्रतिभटाः॥

( भारती )

( किसी राजा को रण में देखकर उसके विषय में प्रतिपक्षियों की भावना का वर्णन है— )

'क्या यह सूर्य है ? किन्तु वह तो सात घोडों के रथ से युक्त रहता है। तो क्या यह अग्नि है ? किन्तु, आग तो सभी दिशाओं में नियमित रूप से प्रसरित नहीं होता। तो क्या यह साक्षात् यम या काल तो नहीं है ? पर यम तो भैंसा पर चढता है। हे राजन् आपको रण में देखकर आपके वैरी इस प्रकार का सन्देह प्रकट करते हैं।'

**विमर्श**—इस श्लोक के मध्य में सूर्यादि का निश्चय अवश्य होता है, किन्तु पुन. ज्ञात नहीं होता कि यह कौन व्यक्ति है। अत. यहाँ निश्चय मध्य सन्देह हुआ।

यहाँ 'क्या यह सूर्य है या और कुछ ? यह है सशयात्मक प्रतीति का स्वरूप। प्रकृत अर्थात् उपमेय राजा और सम उपमान सूर्य की इस सन्दिग्धतादात्म्य प्रतीति का जो मूल कारण है, वह है प्रताप की दुर्निरीक्ष्यता। इसी प्रकार क्या यह अग्नि है या अन्य कोई वस्तु ? तथा यह यमराज है या और कोई ? इन सशयात्मक प्रतीतियों में जो मूलहेतु है वह है दुराधर्षता और

सर्वसंहारिता। साथ ही साथ यहाँ भेद की उक्ति है। क्योंकि 'सात घोड़ों के रथ का होना' इत्यादि उपमानभूत सूर्य की तो विशेषता है किन्तु, उपमेयभूत राजा की नहीं।

( सुधा )

**निश्चयगर्भमुदाहरति—अयमिति। अयं राजा, मार्तण्डः = रविः किम्! स रविः खलु सप्तभिरश्वैरितः, कृशानुरग्निः किम्! एष कृशानुः सर्वा दिशो निश्चितं न प्रसरति, साक्षात् कृतान्तो यमः किम्! असौ यमस्तु महिषवाहन इति प्रतिभटा आजौ युद्धे त्वां समालोक्य विकल्पान् संशयान् विदधति कुर्वन्तीत्यन्वयः। अत्र राज्ञि 'अयं मार्तण्डो नवा' इति सन्देहे जाते सप्ततुरगगामित्वं रविधर्म उक्तः, तेन रविसन्देहे निवृत्तेऽपि पुनरग्नित्वादिना सन्देहान्निश्चयगर्भता इति तद्भावः।**

( चित्र० )

> कि तावत् सरसि सरोजमेतदारा-
> दाहोस्विन्मुखमवभासते तरुण्याः।
> संशय्य क्षणमिति निश्चिकाय कश्चिद्
> बिब्बोकैर्बकसहवासिनां परोक्षैः॥

इति वदन्ति।

( भारती )

'सरोवर में दूर से यह सामने दिखाई पड़ने वाला पदार्थ क्या कमल है? अथवा किसी सुन्दरी युवती का मुख सुशोभित हो रहा है—क्षण भर के लिए ऐसा सन्देह करके किसी विलासी पुरुष ने बकुलों के सहवासी कमलों में अविद्यमान विलासादि क्रियाओं के द्वारा—यह तो रमणी का मुख ही है'—ऐसा निश्चय किया।

**विमर्श**—यहाँ भावविशेष का इष्ट अर्थों की प्राप्ति में अभिमानगर्भ सम्भूत है। कमलों में उक्त गुणों की असम्भावना के कारण मुख में उसकी उपस्थिति से निश्चयान्त सन्देह है। क्योंकि प्रथम सारे सन्देहों का अन्त में निश्चय हो जाता है। अर्थात् ये कमल नहीं रमणी के मुख ही हैं।

( सुधा )

**निश्चयान्तमुदाहरति—किं तावदिति। माघे जलक्रीडावर्णनम्—सरसि एतत् आरात् तावत्कमलं किम्? आहोस्विद् युवत्या मुखमवभासते! इति क्षणं संशय्य बकसहवासिनां कमलानां परोक्षैरप्रत्यक्षैः बिब्बोकैः भावविशेषैः मुखमिति कश्चिन्निश्चिकाय। अत्र बिब्बोकस्य इष्टानामर्थानां प्राप्तावभिमानगर्भसम्भूतः। 'स्त्रीणामनादरकृतो बिब्बोको नाम विज्ञेयः' इति भरतोक्तरूपस्य कमलेष्वसम्भवात् मुखे सत्त्वेन तन्निश्चयान्तत्वमिति भावः।**

( चित्र० )

अत्रेदं विचारणीयम्—साम्यादिति किमन्नाद्धेतोर्वसतीतिवत्फलत्वेन हेतुत्वविवक्षया पञ्चमी, उत स्वतो हेतुत्वविवक्षया। आद्येऽप्रकृतसाम्याभिव्यक्तिफलकत्वमर्थः स्यात्।

तथा सति 'आनीय द्विषताम्' इत्याद्युदाहरणेऽव्याप्तिः। न हि तत्र हिमकरण्डस्य वाद्यादिसादृश्याभिव्यक्तौ कविसंरम्भः, किन्तु द्विषत्पुरमीदृशीमवस्थामापन्नमिति राज्ञः प्रतापातिशयाभिव्यक्तौ।

(भारती)

अब पूर्वोक्त ससन्देह के लक्षण पर विचार करते हैं कि लक्षण में दिये गये 'साम्यात्' पद में जो पंचमी विभक्ति है उसमें 'अन्नाद्धेतोर्वसति' अर्थात् 'अन्न के कारण ही वह यहाँ रहता है' की तरह फलत्व से हेतुत्व की विवक्षा है अथवा स्वत' हेतुत्व की विवक्षा है। यहाँ पूर्वपक्ष का खण्डन करते हुए कहते हैं कि यदि यहाँ फलत्व से हेतुत्व की विवक्षा में अप्रकृत साम्य की अभिव्यक्ति फलकत्व पञ्चमी का अर्थ मानते हैं तो अप्रकृत के साम्य की अभिव्यक्ति फलक प्रकृत अर्थ के आश्रयभूत अनवधारित बुद्धि ही ससदेह है, ऐसा लक्षण का अर्थ होगा।

और ऐसा अर्थ स्वीकृत करने पर 'आनीय द्विषता धनानि' इत्यादि पूर्वोक्त उदाहरण में प्रकृत वाधादि सादृश्य की अभिव्यक्ति में फलत्व के अभाव से शुद्ध ससन्देह में अतिव्याप्ति का प्रसङ्ग है। क्योंकि इस शुद्ध ससन्देह के उदाहरण में हिमकरण्ड के साथ वाधादि सादृश्य के व्यक्तीकरण में कविकल्पना का अभाव है। किन्तु, शत्रुपुर की ऐसी शोचनीय अवस्था में राजा के प्रतापातिशय की अभिव्यक्ति में कविकल्पना का सरम है।

(सुधा)

एवं तदुक्तं विभागं प्रतिपाद्य तदीयं पूर्वोक्तं लक्षणं खण्डयितुमारभते—अत्रेदमिति। अत्र लक्षणे इदं वक्ष्यमाणं विचार्यं दूषणम्। 'साम्यात्' इति पञ्चमी, फलत्वेन हेतुत्वविवक्षया स्वतो हेतुत्वविवक्षया वा। फलत्वेन हेतुताप्रसिद्धौ दृष्टान्तमाह—अन्नाद्धेतोरिति। तत्र पूर्वपक्षं खण्डयति—आद्ये फलत्वेन हेतुत्वविवक्षायामित्यर्थः। अप्रकृतसाम्याभिव्यक्तिफलत्व पञ्चम्यर्थः। तथा च, अप्रकृतसाम्याभिव्यक्तिफलिका प्रकृतार्थाश्रयाऽनवधारणा बुद्धिः ससन्देह इति लक्षणमित्यर्थः। तत्र दूषणमाह—तथ सतीति। 'आनीय द्विषतां धनानि' इत्यादावप्रकृतवाद्यादिसादृश्याभिव्यक्तेः फलत्वाभावेन शुद्धससन्देहेऽव्याप्तिप्रसङ्गात्। तत्र हेतुमाह—नहीति। तत्र शुद्धोदाहरणे हिमकरण्डस्य वाद्यादिसादृश्यस्य व्यक्तीकरणे कवेः संरम्भाभावात्। तत्र शत्रुपुरमीदृशीमवस्थामापन्नमिति राज्ञः प्रतापातिशयाभिव्यक्तावेव कविसंरम्भाच्च।

(चित्र०)

द्वितीये साम्यादित्यनेन किमेकमेवाप्रकृतसाम्यं यावत्सन्देहकोट्युच्छित्तिहेतुत्वेन विवक्षितम्, उतैकमनेकं वेत्यनियमः?

आद्ये 'अयं मार्तण्डः किम्' इत्याद्युदाहरणेऽव्याप्तिः। नहि तत्र 'किं लक्ष्मीरुर्वशी वेयं रम्भा वा मेनकाथ वा' इत्यत्र लक्ष्मीत्यादिविकल्पेष्वतिशयितसौन्दर्यसाम्यवदेकमेव साम्यमिह मार्तण्डत्वादिविकल्पेषु हेतुः, किन्तु प्रतापेन दुर्निरीक्ष्यत्वसाम्यं मार्तण्डत्वविकल्पे, दुराधर्षत्वसाम्य कृशानुत्वविकल्पे, क्षणेन सकलसंहर्तृत्वसाम्य कृतान्तविकल्पे च हेतुः।

## ( भारती )

द्वितीय से तात्पर्य है—स्वत. हेतुत्व की विवक्षा में जब तक सन्देहकोटिक विच्छित्तिहेतुत्व से एक का ही अप्रकृतसाम्य की विवक्षा है अथवा एक का अनेक के साथ अनियम की विवक्षा है ।

आद्ये से तात्पर्य है—प्रथम कोटि की स्वीकृति अर्थात् एक का ही अप्रकृत साम्य की विवक्षा पक्ष में **'अयम्र मार्तण्डः किम्र'** अर्थात् , क्या यह सूर्य है ? इत्यादि पूर्व उदाहृत निश्चयगर्भ के उदाहरण में अव्याप्ति दोष है । क्योंकि इस उदाहरण में सूर्यादि के विकल्पों में एक के सादृश्य-हेतुत्व की विवक्षा का सर्वथा अभाव है । इस पक्ष में असभव का वारण करते हुए कहते हैं—**'किं लक्ष्मीरुर्वशी वेयं रम्भा वा मेनकाथ वा'** अर्थात् क्या यह लक्ष्मी है ? अथवा उर्वशी, रम्भा या मेनका है ?' इस श्लोक में लक्ष्मीत्वादि विकल्पों में एक का ही अति सौन्दर्य के सादृश्य के कारण यहाँ असमव दोष नहीं है । एक के साम्य का अभाव प्रतिपादन करने के लिए 'किन्तु' से सन्देह करते हैं—अर्थात् **'अयम्र मार्तण्डः किम्र'** यहाँ उपमेय राजा और उपमान सूर्य की इस संदिग्ध तादात्म्य की प्रवृत्ति का मूल हेतु है—प्रताप की दुर्निरीक्ष्यता । इसी प्रकार—क्या अग्नि है या अन्य कोई वस्तु ? इस सशयात्मक प्रतीति में जो मूल हतु है, वह है दुराधर्षता । यमराज है या और कोई ? इस संशयात्मक प्रतीति में मूल हेतु है सर्वसंहारिता । फलत. यहाँ एक ही हेतुत्व के अभाव से अव्याप्ति दोष स्पष्ट हैं ।

## ( सुधा )

**द्वितीये दूषणमाह—द्वितीये इति । स्वतो हेतुत्वविवक्षायामित्यर्थः । यावत्सन्देह-कोव्युच्छित्तिहेतुत्वेनैकस्यैवाप्रकृतसाम्यस्य विवक्षा, उत, एकस्यानेकस्य वेत्यनियमस्य वा ! आद्ये दूषणमाह—आद्ये इति । एकस्यैवाप्रकृतसाम्यस्य यावत्सन्देहकोव्युच्छित्तिहेतुत्वेन विवक्षणपक्ष इत्यर्थः । 'अयं मार्तण्डः किम् !' इति निश्चयगर्भोदाहरणेऽव्याप्तिः, मार्तण्डत्वा-दिविकल्पेष्वेकस्य साम्यस्य हेतुत्वाभावात् । अत्र पक्षेऽसम्भवं वारयति—किमिति । इयं लक्ष्मीर्वा, उर्वशी वा; रम्भा वा, अथवा मेनका, इति श्लोके लक्ष्मीत्वादिविकल्पेष्वेकस्यै-वातिसौन्दर्यसाम्यस्य सत्त्वान्नासम्भव इति भावः । एकस्य साम्यस्याभावं प्रतिपादयितु-मनेकसाम्यमाह—किन्त्विति । प्रतापेन दुर्निरीक्षत्वदुराधर्षत्वलक्षणेन सकलसंहर्तृत्व-साम्यानां मार्तण्डत्वादिविकल्पेषु हेतुत्वसत्त्वेनैकस्य तस्याभावादव्याप्तेः स्फुटत्वात् ।**

## ( चित्र० )

द्वितीये 'इह नमय शिरः कलिङ्गवद्वा समरमुखे करहाटवद्धनुर्वा' इति विकल्पालङ्कारेऽतिव्याप्तिः ।

अत्र दिग्विजयप्रवृत्तेन बलवता राज्ञा समरे प्रसक्ते यथा कलिङ्गनृपतिः—

> समाक्रान्तो बलवता काङ्क्षन्भ्रंशिनीं श्रियम् ।
> श्रयेत वैतसीं वृत्तिं न भौजङ्गीं कदाचन ॥

इति नीतिमनुसृत्यासन्दिग्धं निजराज्यलक्ष्मीभ्रंशपरिहारकामः शिरो नमितवान्, तथा वा शिरो नमय, यथा करहाटनृपतिः 'जयेन लभ्यते लक्ष्मीर्मरणेन सुराङ्गना' इति नीतिमनुसृत्य युद्धकामो धनुर्नमितवान्, तथा वा धनुर्नमयेति समयोचितासोपदेशे तद्राजचरितदृष्टान्तप्रापितानवस्थितार्थधीसत्त्वात् ।

न च तत्र श्लोके तादृग्धीनिबन्धनं नास्तीति नातिव्याप्तिरिति वाच्यम्; तन्निबन्धनस्यापि लक्षणान्तर्गतविवक्षायाम्—

( भारती )

दूसरे पक्ष में अर्थात् एक का अनेक के साथ अनियम के पक्ष में—**इह नमय शिरः कलिङ्गवद्वा समरमुखे करहाटवद्धनुर्वा'** अर्थात् इस सग्राम में कलिङ्ग की तरह शिर झुकाओ, अथवा करहाट की तरह धनुष झुकाओ।

यहाँ दिग्विजय के लिए प्रवृत्त वलशाली राजा की युद्ध प्रवृत्ति में जैसे कलिङ्ग राजा ने—

'वलवान् शत्रु से समाक्रान्त होने पर राजलक्ष्मी के विनाश को रोकने के लिए ( कलिङ्गराज ने ) मौजङ्गी वृत्ति अर्थात् युद्ध करने की प्रवृत्ति छोडकर वैतसीवृत्ति ( विपरीत हवा पाकर जैसे वेत झुक जाते हैं ) उसी प्रकार शिर झुका कर सन्धि स्वीकृत की।'

इस नीति के अनुसरण से नि.सदेह जिस प्रकार कलिङ्ग के राजा ने अपनी विनाशोन्मुख राज्यलक्ष्मी की रक्षा के लिए अपना शिर झुका लिया उसी प्रकार अपना शिर झुका लो अथवा जैसे—**'जयेन लभ्यते लक्ष्मीर्मरणेन सुराङ्गना'** अर्थात् युद्ध में अगर विजयी हुआ तो राज्यलक्ष्मी मिलेगी और अगर कहीं मारा गया तो स्वर्ग में देवाङ्गना मिलेगी।' कटाहनृपति की इस नीति के अनुसार युद्धकामी बनकर रणाङ्गण में धनुष की प्रत्यचा खींच कर उसे झुकाओ। इस प्रकार कालोचित हितकर उपदेश से कथित दोनों राजाओं के आचरण से प्राप्त दृष्टान्त के आधार पर सदिग्ध वुद्धि में 'ससन्देह' अलङ्कार के उक्त लक्षण के समन्वय हो जाने पर यहाँ स्पष्ट रूप से अतिव्याप्ति दोष है।

यहाँ सन्देह करते हैं कि अनवस्थित वुद्धि में शब्दविषयत्व के अभाव से विकल्पालङ्कार में अतिव्याप्ति दोष नहीं हो सकता, तव इसका उत्तर देते हैं कि ऐसी स्थिति में **'अयं मार्तण्डः किम् ?'** इत्यादि उदाहरण में शब्दवाच्यत्व की उपस्थिति से लक्षणसमन्वय हो जाने पर भी शब्दनिवन्धन विवक्षा में गम्य ससन्देह अलङ्कार में अतिव्याप्ति का प्रसङ्ग है।

( सुधा )

**द्वितीयं दूषयति—द्वितीय इति। एकस्यानेकस्य वेत्यनियमपक्षे इत्यर्थः। विकल्पालङ्कारे**ऽतिव्याप्तिः। तदुदाहरणमाह—इहेति। इह संग्रामे कलिङ्गवत् शिरो नमय, वा करहाटवत् धनुर्नमयेत्यन्वयः। अत्रातिव्याप्तिप्रकारं दर्शयितुं तल्लक्षणसमन्वयं दर्शयति—अत्रेति। दिग्विजयप्रवृत्तेन बलवता राज्ञा युद्धे प्रवृत्ते यथा कलिङ्गराजो नीत्यनुसारेण निस्संशयं स्वीयराज्यलक्ष्मीनाशनिवारणकामः शिरो नमितवान्। तद्वत् शिरो नमय, वा करहाटनृपतिनीत्यन्तरानुसारेण युद्धकामो धनुर्नमयेति, कालोचितयथार्थवक्त्रुपदेशेन तद्राजाचरणदृष्टान्तस्य प्रापितानवधारितधीसत्त्वेन ससन्देहलक्षणसमन्वयादतिव्याप्तिरित्यर्थः। उभयत्र नीतिपद्य व्याचष्टे—समाक्रान्त इति। बलवता शत्रुणा समाक्रान्तोऽभ्रंशिनीं राज्यलक्ष्मीमिच्छन् राजा वैतसीं वृत्तिं श्रयेत्। मौजङ्गीं कदाचन नेत्यन्वयः। तथा जयेन लक्ष्मीर्लभ्यते, युद्धे मरणेन देवाङ्गना लभ्यते इति परान्वयः। आशङ्कते—अनवस्थितवुद्धेः शब्दविषयत्वाभावेन विकल्पालङ्कारे नातिव्याप्तिरिति चेत्, 'अयं मार्तण्डः किम्!' इत्यादौ शब्दवाच्यत्वसत्त्वेन लक्षणसमन्वयेऽपि शब्दनिवन्धनविवक्षणे गम्यससन्देहालङ्कारेऽव्याप्तिप्रसङ्गात्।

(चित्र०)

जीवनग्रहणे नम्रा गृहीत्वा पुनरुन्नताः।
किं कनिष्ठाः किमु ज्येष्ठा घटीयन्त्रस्य दुर्जनाः॥

इत्यादिषु सन्देहविषयनिबन्धनगम्यससन्देहालङ्कारेष्वव्याप्तिप्रसङ्गात्। उत्प्रेक्षायां वाच्यगम्यभेदवदिहापि द्विविधोदाहरणदर्शनेन वाच्यगम्यभेदेन द्वैविध्यस्याङ्गीकर्तव्यत्वात्।

(भारती)

गम्यससन्देह का उदाहरण देते हैं—

'जिस प्रकार जीवन ग्रहण काल में मनुष्य नीचे झुका रहता है। तथा जन्मग्रहण के बाद फिर उठता है एवं जलग्रहण करते समय भी मनुष्य अधोमुख रहता है और ग्रहण कर फिर ऊर्ध्वोन्मुख होता है। उसी प्रकार धनग्रहण करते समय भी मनुष्य नम्र रहता है और धन पा जाने के बाद उठ कर उसे धारण करता है—क्या कनिष्ठ और क्या ज्येष्ठ ? घटी यत्र की एक सूत्र से सम्बद्ध घटमाला की तरह दुर्जन भी उसी प्रकार होते हैं।'

इत्यादि उदाहरण में सदेहविषय के निवन्धन से गम्य ससदेहालङ्कारों में भी अव्याप्ति का प्रसङ्ग है। उत्प्रेक्षा में वाच्यगम्य के भेद की तरह यहाँ भी दोनों प्रकार के उदाहरण देखने से वाच्यगम्य भेद के द्वारा दोनों प्रकार की स्वीकृति है।

(सुधा)

गम्यससन्देहमुदाहरति—जीवनेति। जीवनं जलं धनञ्च, तस्य ग्रहणे नम्रा अधोमुखा विनीताश्च, गृहीत्वा पुनरुत्थिता ऊर्ध्वमुखा उद्धताश्च किं कनिष्ठाः किमु ज्येष्ठाः, घटीयन्त्रस्य एकरज्जुसम्बन्धघटमालारूपस्य दुर्जनाः; इत्यत्र ज्येष्ठकनिष्ठयोरप्रसिद्धेस्तस्य गम्यत्वम्। न च गम्यस्यानङ्गीकार इति वाच्यम्। उत्प्रेक्षायां वाच्यगम्यभेदवदत्रापि द्वयोरुदाहरणयोः सत्त्वात्, द्वैविध्यस्याप्यवश्यमङ्गीकाराव।

(चित्र०)

अपि च, अनवधारणेति किमुच्यते ? अनिश्चयात्मकत्वमिति चेत्, तथा सति 'बालेन्दुवक्त्राण्यविकाशभावात्' इत्यदावुदाहरिष्यमाणायामप्रकृतसाम्यनिमित्ततत्तादात्म्यसम्भावनारूपायामुत्प्रेक्षायामतिव्याप्तिः, सम्भावनाया उत्कटकोटिसन्देहरूपत्वात्। विरुद्धानेककोट्यवगाहित्वं तदिति चेत्; तथापि 'मुखचन्द्रः' इति रूपकेऽतिव्याप्तिः। विरोधेन परस्परप्रतिक्षेपकतया निबद्धानेककोट्यवगाहित्वं विवक्षितमिति चेत्, तथापि 'अङ्के केऽपि शशङ्किरे' इत्यादावुदाहरिष्यमाणायामपह्नुतावतिव्याप्तिः। सन्देहविकल्पयोर्वाकारादिनेव तत्रापि तत्तन्मतत्वोपन्यासेन परस्परप्रतिक्षेपसिद्धेः।

(भारती)

और भी,—अनवधारणत्व क्या है ? अनिश्चयात्मकता अथवा विरोध द्वारा पारस्परिक प्रतिक्षेपकता से निबद्ध अनेक कोटि अवगाहित्व ? प्रथम विशेषण की स्वीकृति में—

**वालेन्दुवक्राण्यविकाशभावाद् बभुः पलाशान्यतिलोहितानि ।**
**सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम् ॥**

इत्यादि जो आगे उदाहरण के रूप में प्रस्तुत करेंगे, उसमें अप्रकृतसाम्यनिमित्तक संभावना रूप उत्प्रेक्षा अलङ्कार में अतिव्याप्ति होगी। क्योंकि यहाँ सभावना में उत्कटकोटिका सदेह है। अगर दूसरा पक्ष स्वीकृत करते हैं, तो भी 'मुखचन्द्रः' इस रूपक में अतिव्याप्ति होगी। यहाँ यदि विरोध के द्वारा पारस्परिक प्रतिक्षेप से निबद्ध अनेक कोटिक अवगाहित्व विवक्षित हो तव,—फिर भी 'अङ्क केऽपि शशङ्किरे जलनिधेः पङ्कं परे मेनिरे' इत्यादि जो अपह्नुति प्रकरण में उदाहृत होंगे—उसमें अतिव्याप्ति होगी। क्योंकि यहाँ भी सदेह और विकल्प के स्वरूप से ही अपह्नुति में भी पूर्वकथित मतों से पारस्परिक प्रतिक्षेप की सिद्धि होती है और उस सिद्धि में अनेक कोटिक अवगाहित्व की उपस्थिति से ससदेह अलङ्कार के लक्षण का समन्वय हो जाता है।

## ( सुधा )

**एवं प्रथमविशेषणं दूषयित्वा विशेषणान्तरं दूषयति—अपि चेति। किं नामानवधारणत्वम्, अनिश्चयात्मकत्वं वा, विरोधेन परस्परप्रतिक्षेपकतया निबद्धानेककोट्यवगाहित्वं वा? आद्यं दूषयति—तथेति 'वालेन्दुवक्राण्यविकासभावाद्बभुः पलाशान्यतिलोहितानि। सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम् ॥' इत्यादावुदाहरिष्यमाणाप्रकृतसाम्यनिमित्ततादात्म्यसम्भावनारूपायामनिश्चयात्मकत्वादतिव्याप्तिः। द्वितीयेऽपि—'अङ्कं केऽपि शशङ्किरे जलनिधेः पङ्कं परे मेनिरे, सारङ्गं कति चापि संजगदिरे भूच्छायमैच्छन् परे। इन्दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकलश्यामं दरीदृश्यते, तत्सान्द्रं निशि पीतमन्धतमसं कुक्षिस्थमाचक्ष्महे ॥' इन्दौ दलितस्येन्द्रनीलमणेः शकलवत् श्यामं दरीदृश्यते, तत्केऽपि कवयः, अङ्कं कलकं शशङ्किरे शङ्कितवन्तः। परेऽन्ये जलनिधेः पंकं मेनिरे। कतिचित्पुनः सारङ्गं संजगदिरे अब्रुवन्। परे इतरे भूच्छायमैच्छन्। 'विभाषासेनासुरा' इत्यादिना क्लीवत्वम। वयन्तु वनं निशि रात्रौ पीतम् , अत एव कुक्षिस्थमन्धतमसं गाढध्वान्तमाचक्ष्महे, ब्रूमहे इत्यन्वयः। यत्रापह्नुतावतिव्याप्तिः, सन्देहविकल्पयोर्वाकारादिनेवापह्नुतावपि तत्तन्मतत्वोपन्यासेन परस्परप्रतिक्षेपसिद्धयाऽनेककोट्यवगाहित्वसत्त्वात् लक्षणसमन्वयात्। किञ्च 'अस्याः सर्गविधौ' इत्यादौ ससन्देहे चन्द्रादीनां सन्देहधर्मिणामेवानेकत्वेन वर्णनीयवनितास्रष्टृत्वप्रकारस्यैकत्वेऽनेककोटिकत्वाभावादव्याप्तिप्रसङ्गः।**

## ( चित्र० )

अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः
शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः।
वेदाभ्यासजडः कथं स विषयव्यावृत्तकौतूहलो
निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः ॥

इति ससन्देहोदाहरणे चाव्याप्तिः। तत्र चन्द्रादीनां सन्देहधर्मिणामेवानेकत्वम्। प्रकारस्तु सर्वत्र वर्णनीयवनितास्रष्टृत्वमेकमेवेत्यनेककोटिकत्वाभावात्।

न च साम्यनिमित्तत्वाभावान्न तत्र ससन्देहः। 'इतो गता सा क्व गता न जाने गृहं गता मे हृदयं गता वा' इति सन्देहो न संग्राह्य इति वाच्यम्।

वर्णनीयनायिकायाः कान्त्या चन्द्रसाम्यं सौरभसौकुमार्याभ्यां पुष्पसाम्यं च निमित्तीकृत्य किमस्यां कान्तिनिधानभूतश्चन्द्रः स्वकान्तिसम्पदा स्रष्टा, उत पुष्पमासः स्वकीयपुष्पसम्पदेति सन्देहनिबन्धनात् 'शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनः' इत्यंशस्य शृङ्गारविभ्रमबाहुल्यमात्रपर्यवसायित्वेन किञ्चित्साम्यनिमित्तत्वाभावेऽपि चन्द्रवसन्तधर्मिकांशयोस्तन्निमित्तत्वानिवारणात् ।

(भारती)

'क्या इस सुन्दरी (उर्वशी) की सृष्टि का स्रष्टा कान्तिदायक चन्द्रमा है? अथवा साक्षात् शृगारमय कामदेव है? या मधुमास वसन्त है? क्योंकि वेदाभ्यास के कारण कुण्ठित बुद्धि, ससार के सुन्दर विषयों में निरुत्सुक तथा एक मात्र मननरत वृद्ध ब्रह्मा का सामर्थ्य कहाँ जो इस मनोहर रूप को रच दें।'

इस ससन्देह अलङ्कार के उदाहरण में अव्याप्ति है। क्योंकि इसमें चन्द्रादि सन्देहधर्मियों का ही एकत्व से वर्णनीय वनिता के रचना प्रकार के एकत्व में अनेक कोटि के अभाव से अतिव्याप्ति का प्रसङ्ग है।

अब शका करते हैं कि जैसे—'यहाँ से गई तो कहाँ गयी जगल में अथवा मेरे हृदय में? मुझे पता नहीं? इस उदाहरण में साम्यनिमित्तत्व के अभाव से जिस प्रकार सन्देह नहीं है उसी प्रकार उक्त उदाहरण में भी साम्यनिमितत्व के अभाव से सन्देह नहीं है। तो इसका समाधान करते हैं—

निष्कर्ष स्वरूप हम कह सकते हैं कि यहाँ केवल सदेह के आधार पर विधि ही अनेक हैं। कोटि तो है वर्णनीय कामिनी का उत्पन्न करना अर्थात् 'प्रजापतित्व' जो एक ही है। अतः अनेक कोटियाँ न होने के कारण यहाँ सन्देह के लक्षण की अव्याप्ति है—

वह यहाँ घटित नही होता। क्योंकि सदेह का लक्षण है—विरोध के कारण परस्पर हटाने के रूप में वर्णित अनेक कोटियों के विषय में होने वाला ज्ञान। अतः इस पद्य में ससन्देहालङ्कार मानना उचित नही। तो इसका समाधान करते हैं—

वर्णनीय नायिका की कान्ति से चन्द्रमा का साम्य अर्थात् उपमेय प्रजापति का उपमान चन्द्रादि से साम्य प्रतिपादित है। यहाँ उपमेय की उपमानरूपता की प्रतीति में जो सशय है उसका स्वरूप है—स्रष्टा ब्रह्मा तो वेदाभ्यास से जड हैं, तो भला इस सुन्दरी की सृष्टि कैसे कर सके? तब इसका सृष्टिकर्त्ता कौन? क्या चन्द्रमा? क्या मदन? अथवा क्या वसन्त? अत. यहाँ विभ्रम बाहुल्य के कारण निमित्तत्वाभाव में भी पूर्वोक्त दोनों स्थलों में निमित्तत्व की स्वीकृति के कारण दोषाभाव है।

**विमर्श**—'अस्याः सर्गविधौ' में दीक्षित जी ने सदेहालङ्कार का जो अतिव्याप्तिदोष बताया है, पण्डितराज जगन्नाथ ने उसका खण्डन करते हुए लिखा है कि सदेह का आकार यहाँ है—'इस नायिका की सृष्टि में जो स्रष्टा बना है वह चन्द्रमा है, किंवा मदन अथवा वसन्त है? इस सशय का आधार है 'ब्रह्मा'। उस आधार में चन्द्रत्व आदि अनेक कोटियाँ हैं ही। अत. सदेह के लक्षण की अव्याप्ति कहाँ है? और जो आप 'चन्द्रादिक' को सन्देह का आधार और 'प्रजापतित्व' को सन्देह की कोटि मान रहे हैं, उस प्रकार का सदेह तो यहाँ कहा भी नही जा सकता। क्योंकि यदि ऐसा ही होता तो प्रजापति का प्रयोग पहले नहीं होता, किन्तु चन्द्र आदि का ही प्रथम

प्रयोग होता। प्रजापति शब्द का उल्लेख जब पहले है, तब तो अवश्य ही यह मानना पडेगा कि कवि प्रजापति में 'वह चन्द्रमा होना चाहिए या मदन' इत्यादि सन्देह कर रहा है, न कि चन्द्र आदि में प्रजापति होने का।

सा० द० में विश्वनाथ ने लिखा है कि सन्देह अलकार उस प्रकार के संशय में नहीं हुआ करता जिसमें कविप्रतिभा का सशयात्मक ज्ञान प्रकार मात्र है। कविप्रतिभोत्थापित भी 'सशय' तभी सन्देह अलङ्कार हो सकता है जब कि वह प्रकृत में अप्रकृतविषयक सशयात्मक अनुभव रूप रहा करता है। इस दृष्टि से विचारने पर उक्त उदाहरण में सन्देह का आधार है प्रजापति और उसकी कोटि है प्रजापतित्व दोनों घुमा-फिरा कर एक ही है। अत इसमें अनेक कोटियों के अभाव से दीक्षित जी द्वारा कथित लक्षण की अव्याप्ति स्पष्ट है।

## (सुधा)

**उदाहरणं व्याचष्टे—अस्या. सर्गविधौ कान्तिप्रदश्चन्द्रः कि प्रजापतिरभूत्, किं वा शृङ्गारैकरसः मदनो वाऽभूत्; पुष्पाकरो मासो वा, वेदाभ्यासजडः विषयपरावृत्तकौतुकः पुराणो मुनिरिदं मनोहरं रूपं निर्मातुं कथं प्रभवेदित्यन्वयः। अत्राशङ्कते—नचेति। इतो गता सा क्व गता वनं गता वा! मे हृदयं गता वेत्यहं न जाने। इत्यत्र साम्यनिमित्तत्वाभावेन यथा सन्देहो नास्ति तथात्रापि तन्निमित्तत्वाभावान्न सन्देह इत्याशङ्कार्थः।**

**समाधत्ते—वर्णनीयेति। वर्ण्यनायिकायाः कान्त्या चन्द्रसाम्यं सौरभसौकुमार्याभ्यां पुष्पसाम्यं च निमित्तमङ्गीकृत्य स्वकान्तिसम्पदा कान्त्याश्रयश्चन्द्रः स्रष्टा, उत, स्वकीयपुष्पसम्पदा पुष्पसमयो वा इति सन्देहसत्त्वात्। 'मदन' इत्यंशस्य शृङ्गारविभ्रमबाहुल्यामात्रपर्यवसायितया विशेषतस्तन्निमित्तत्वाभावेऽपि पूर्वयोस्तन्निमित्तत्वाङ्गीकारे दोषाभावात्।**

## (चित्र०)

एवं च प्रकृतार्थाश्रयेत्येतदप्ययुक्तम्, उदाहृतसन्देहस्य वर्णनीयनायिकानाश्रयत्वेनाव्याप्तेरिति चेत्?

## (भारती)

प्राचीनों के द्वारा कथित ससन्देह के **'साम्यादप्रकृतार्थस्य या धीरनवधारणा'** लक्षण में 'प्रकृतार्थाश्रया' विशेषण भी अशुद्ध ही है। क्योंकि 'अस्या सर्गविधौ' इस उदाहरण में सदेह का चन्द्रादि आश्रयत्व के कारण प्रकृतार्थनायिका के आश्रयत्व से अतिव्याप्ति का प्रसङ्ग है। अत प्राचीनों के उक्त लक्षण उचित नहीं है।

**विमर्श**—अप्पय दीक्षित ने प्राचीनोक्त 'साम्यादप्रकृतार्थस्य' इत्यादि ससदेह के लक्षण में अव्याप्ति एवं अतिव्याप्ति दोष दिखाकर दूषित सिद्ध किया है। किन्तु, पण्डितराज दीक्षित के मत से अपनी असहमति प्रकट करते हुए लिखते हैं कि उक्त लक्षण में 'अवधारणा' शब्द का अर्थ निश्चय और समावना ये दोनों मान लेने से दोष नहीं रहता। क्योंकि निश्चय और समावना दोनों में से किसी एक के रूप में न होने वाला सादृश्यमूलक बोध ही तो सदेहालङ्कार है। बची बात अन्योन्याश्रय दोष की। क्योंकि सन्देह से भिन्न निश्चय और निश्चय से भिन्न सन्देह रूप अन्योन्याश्रम की संभावना है किन्तु, किसी भी प्रकार से एक का तो लक्षण बनाना ही है। फिर

निश्चय का लक्षण इस प्रकार बनाया जाय कि उसमें सदेह का प्रवेश ही न हो। ऐसा करने से अन्योन्याश्रम दोष भी न होगा और उक्त प्राचीनों के लक्षण में भी दोष दर्शन न होगा।

किन्तु, वस्तु स्थिति यह है कि किसी वस्तु के सम्बन्ध में अनेक वस्तुओं का जहाँ सन्देह होगा तथा सादृश्य के कारण अनिश्चयता बनी रहेगी वहीं तो सन्देहालङ्कार होगा। इतना ही नहीं इस अलङ्कार में तो दो वस्तुओं में सन्देह न रहने पर भी कविप्रतिभा द्वारा उसमें सन्देह का विवन्धन किया जाता है ऐसी स्थिति में 'अवधारणा' शब्द का अर्थ निश्चय और सभावना मानकर प्राचीनों के उक्त लक्षण को दोषमुक्त किसी भी स्थिति में नहीं कहा जा सकता।

## (सुधा)

**किञ्च प्रकृतार्थाश्रयेति विशेषणमप्यशुद्धम्, 'अस्याः सर्गविधौ' इत्यत्र सन्देहस्य चन्द्राद्याश्रयत्वेन प्रकृतार्थनायिकानाश्रयत्वादव्याप्तिप्रसङ्गात्। तस्मात् प्राचीनोक्तं लक्षणं न सम्यक्।**

## (चित्र०)

अत्र ब्रूमः—

> बुद्धिः सर्वात्मनान्योन्याक्षेपिनानार्थसंश्रया।
> सादृश्यमूला वार्थस्पृक् सन्देहालङ्कृतिर्मता॥

यद्यप्यन्योन्यप्रतिक्षेपकविरुद्धनानार्थावलम्बनत्वं विकल्पस्याप्यस्ति, तथापि तदर्थानां सर्वात्मना परस्परप्रतिक्षेपकत्वं नास्ति, किन्तु पक्षे तत्प्राप्तिमनिरुध्य स्वप्राप्तिपक्ष एव स्वपरिपन्थिप्राप्तिप्रतिक्षेपकत्वम्।

## (भारती)

दीक्षित जी 'अत्र ब्रूम से अर्थात् यहाँ अब अपना लक्षण बताते हैं—

'जिस सादृश्यमूलक बुद्धि में एक दूसरे को सब प्रकार से हटाते हुए अनेक पदार्थों का अनुभव हो तथा जो बुद्धि 'वा' अर्थ का स्पर्श करती हो, उसे ही ससन्देह अलङ्कार कहते हैं।'

यद्यपि 'जिस सादृश्यमूलक बुद्धि में एक दूसरे को अनेक पदार्थों का अनुभव हो तथा जो बुद्धि 'वा' अर्थ का स्पर्श करती हो, वही ससन्देहालङ्कार है, इतना ही लक्षण करते हैं तो—**'शिरांसि चापान् वा नमयन्तु महीभुजः'** विकल्पालङ्कार के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष हो जाता है। इसीलिए उक्त लक्षण में 'सर्वात्मना अर्थात् सब प्रकार से हटाने हुए' विशेषण का सन्निवेश किया गया है। ऐसा करने से स्वत अतिव्याप्ति का निवारण हो जाता है। क्योंकि पक्ष में उस प्राप्ति को विना रोके ही स्वप्राप्तिपक्ष के ही कारण स्व के साथ अन्य प्राप्ति की प्रतिक्षेपकता से दूसरे को सभी प्रकार से हटाना—यहाँ नहीं है।

## (सुधा)

**अत्र स्वयं लक्षणमारचयति—अत्र ब्रूम इति। सर्वात्मनान्योन्याक्षेपिनानार्थसंश्रया सादृश्यमूला वार्थस्पृक् या बुद्धिः सा सन्देहालंकृतिर्भवतीत्यन्वयः। लक्षणपदानां सफलतां प्रतिपादयति—यद्यपीति। तत्र सर्वात्मनेत्यस्य सफलत्वमाह—अन्योन्यप्रतिक्षेपकविरुद्धनानार्थावलम्बनबुद्धित्वं सन्देहत्वमित्युक्तौ 'सद्यः शिरांसि चापान् वा नमयन्तु**

महीभुजः' इति विकल्पालङ्कारेऽतिव्याप्तिः स्यादित्यतः सर्वात्मनेति विशेषणम्। तत्र हि पक्षे तत्प्राप्तिमनिरुध्यैव स्वप्राप्तिपक्ष एव स्वान्यप्राप्तिप्रतिक्षेपकतया सर्वात्मना प्रतिक्षेपकत्वं नास्तीत्यतो नातिव्याप्तिः।

( चित्र० )

न हि 'व्रीहिभिर्यवैर्वा यष्टव्यम्' इति विकल्पोद्देशे व्रीहयो यवान् यवाश्च व्रीहीन् सर्वात्मना यागात् प्रतिक्षिपन्ति। तथा सति शास्त्रस्यास्यानिर्णायकत्वेनाननुष्ठापकत्वेन चाप्रामाण्यप्रसङ्गात्, किन्तु स्वस्वानुष्ठानपक्ष एव। अत एव 'व्रीहिभिर्यवैर्वा यष्टव्यम्' इति सन्देहेन पृष्टवन्तं प्रति 'व्रीहिभिर्यवैर्वा यष्टव्यम्' इति प्रश्नसमाकारमेव वाक्यं निर्णायकं प्रश्नमूलसन्देहनिवर्तकमनुष्ठापकं च दृश्यते। प्रश्नवाक्ये वाकारः सर्वात्मना पक्षान्तरप्रतिक्षेपार्थः, उत्तरवाक्ये पक्षे तत्प्रतिक्षेपार्थ इति विशेषसद्भावात्। एवं विकल्पालङ्कारोदाहरणेऽपि द्विविधस्यापि नीतिशास्त्रस्य प्रामाण्यात्तदुपदिष्टफलेच्छानुसारेणोभयमपि पक्षेऽनुष्ठातुं युक्तमिति शिरोधनुर्नमनयोर्न सर्वात्मना परस्परप्रतिक्षेपकत्वमिति विकल्पालङ्कारे नातिव्याप्तिः। अपह्नवोदाहरणे सर्वात्मना परस्परप्रतिक्षेपसत्त्वेऽपि वाकारार्थस्पर्शाभावान्नातिव्याप्तिः। तत्र हि केचिदन्य इति मतान्तरत्वोपन्यासेन पक्षाणां परस्परप्रतिक्षेपलाभः, न तु वाकारार्थस्पर्शोऽस्ति।

( भारती )

इसे ही शास्त्रान्तर वाक्य से दृढ करते हुए कहते हैं कि 'व्रीहि से अथवा जौ से यज्ञ करना चाहिए'। इस विकल्प के उद्देश्य में व्रीहि जौ और जौ व्रीहि, में एक दूसरे को सभी प्रकार हटाते हुए यज्ञ से प्रतिक्षेप करते हैं। ऐसा करने पर इस शास्त्र के निर्णायक अननुष्ठापकत्व से अप्रामाण्य का प्रसग होता है। किन्तु, यहाँ अपना अपना अनुष्ठान पक्ष ही है। इसीलिए 'व्रीहि से वा जौ से यज्ञ करना चाहिए। इस सदेह से पूछने वालों के प्रति 'व्रीहि से अथवा जौ से यज्ञ करना चाहिए' प्रश्न के सदृश आकारवाला उत्तर वाक्य ही निर्णायक होता है। इतना ही नहीं, प्रश्न मूल सन्देह की निवृत्तिपूर्वक अनुष्ठान भी देखते हैं। प्रश्नवाक्य में वाकार जो है वह सब प्रकार से हटाते हुए पक्षान्तर का प्रतिक्षेप ही अर्थ स्पष्ट करता है। इसी प्रकार उत्तर वाक्य के पक्ष में उस प्रतिक्षेप का अर्थ विशेषरूप से उपलब्ध है। इस प्रकार विकल्पालङ्कार के उदाहरण में भी दोनों प्रकार की नीति के प्रमाण से उसके द्वारा उपदिष्ट फल की इच्छा के अनुसार जैसे दोनों ही पक्षों में अनुष्ठान करना चाहिए, उसी प्रकार "चाहे शिर झुकाओ चाहे प्रत्यचा खींचकर युद्ध के लिए समुद्यत धनुष झुकाओ" पूर्व कथित विकल्पालङ्कार के उदाहरण में भी अतिव्याप्ति दोष नहीं होता है। इसी प्रकार यदि केवल ससदेह का इतना ही लक्षण करते हैं 'जिस सादृश्यमूलक बुद्धि में एक दूसरे को सब प्रकार से हटाते हुए अनेक पदार्थों का अनुभव हो, उसे ससन्देह अलङ्कार करते हैं, तो पूर्व कथित 'अङ्क केपि शशङ्किरे' अपह्नुति के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष हो जाता है। अत. लक्षण में इसी अतिव्याप्ति के निवारणार्थ 'वार्थस्पृग्' बुद्धिविशेषण का समावेश किया गया है। यहाँ कुछ लोगों के द्वारा मतान्तर के कथन से परस्पर प्रतिक्षेपक के लाभ होने पर भी 'वाकारार्थ स्पर्श' के अभाव में अतिव्याप्ति दोष नहीं होता है।

( सुधा )

एतदेव शास्त्रान्तरवाक्येन द्रढयति—न हीति । 'व्रीहिभिर्यवैर्वा यष्टव्यम्' इत्यत्र व्रीहीणां स्वानुष्ठानपक्ष एव यवप्रक्षेपकत्वादुभयत्र सन्देहेन पृष्टवतः तादृशप्रश्नसमाकारवाक्यस्यैव प्रश्नमूलसन्देहनिवर्तकरूपनिर्णायकत्वस्यानुष्ठापकत्वस्य च दृश्यत्वात् । अन्यथा उभयोस्सर्वात्मना यागात्प्रतिक्षेपे शास्त्रस्यानिर्णायकत्वाननुष्ठापकत्वाभ्यामप्रामाण्यप्रसङ्गः स्यात् । सर्वात्मना तत्प्रतिक्षेपपक्षे तत्प्रतिक्षेपयोर्निर्णयमाह—प्रश्नवाक्य इति । प्रश्नवाक्यस्य वाकारस्य सर्वात्मना प्रतिक्षेपकत्वमर्थः । उत्तरवाक्ये तु पक्षे तत्प्रतिक्षेपकत्वमर्थ इति तयोर्विशेष इति । 'इह नमय' इत्यादावतिव्याप्तिं परिहरति—एवमिति । द्विविधनीतेः प्रामाण्यसत्त्वात्तदुपदिष्टफलेच्छानुसारेणोभयस्यापि पक्षेऽनुष्ठातुं योग्यतया शिरो धनुर्नमनयोः सर्वात्मना परस्परप्रतिक्षेपकत्वाभावाच्च तत्रातिव्याप्तिरिति भावः । 'वार्थस्पृक्' इत्यादिविशेषणस्य फलमाह—अपह्नवेत्यादि । सर्वात्मनान्योन्यप्रतिक्षेपकविरुद्धानेकार्थावलम्बनसादृश्यमूला बुद्धिः सन्देह इत्युक्तौ 'अंके केऽपि शशङ्किरे' इत्यपह्नुतौ सर्वात्मना परस्परप्रतिक्षेपतादृशबुद्धिसत्त्वादतिव्याप्तिः । अतस्तद्वारणाय वार्थस्पृगिति बुद्धिविशेषणमुक्तम् । तत्र केचिदित्यादिमतान्तरोपन्यासेन परस्परप्रतिक्षेपकत्वलाभेऽपि वाकारार्थस्पर्शाभावादित्याशयः ।

( चित्र० )

उत्प्रेक्षायामपि नातिव्याप्तिः, तत्र ह्युत्कटकोटिके संशयकोट्योः समबलत्वाभावेन वाकारार्थस्पर्शाभावात् ।

'अस्याः सर्गविधौ' इत्युदाहरणे परस्परप्रतिक्षेपकनानाकोटिसमाश्रयत्वाभावेऽपि तथाभूतनानाधर्मिरूपार्थसमाश्रयत्वसत्त्वान्नाव्याप्तिरिति सर्वमवदातम् ।

( भारती )

इसी विशेषण के कारण 'वालेन्दुवक्त्राण्यविकाशभावात्' इत्यादि उत्प्रेक्षालङ्कार के उदाहरण में भी अतिव्याप्ति दोष का परिहार हो जाता है क्योंकि यहाँ भी उत्कटकोटि के पलाशनखक्षतसशयकोटि की समवलता के अभाव से वाकारार्थ स्पर्श के अभाव के द्वारा समबलता में ही उसकी उपस्थिति के कारण यहाँ अतिव्याप्ति नहीं है ।

'अस्या. सर्गविधौ' इत्यादि पूर्वलिखित ससदेह के इस उदाहरण में एक दूसरे को सब प्रकार से हटाते हुए अनेक पदार्थों का आश्रय यद्यपि नहीं है, फिर भी वैसे एक दूसरे के प्रतिक्षेपक रूप अनेक धर्मीस्वरूप सादृश्य के आश्रयत्व की उपस्थिति से अव्याप्ति का परिहार स्वत हो जाता है। अत· यह लक्षण सर्वतोभावेन निर्दुष्ट और सुन्दर है ।

( सुधा )

अनेनैव विशेषणेनोत्प्रेक्षायामतिव्याप्तिं वारयति—उत्प्रेक्षायामपीति । 'बालेन्दुवक्त्राण्यविकासभावात्' इत्यत्र उत्कटकोटिके पलाशनखक्षतसंशये संशयकोट्योः समबलत्वाभावेन वाकारार्थस्पर्शाभावात् समबलतायामेव तत्सत्त्वात्तत्र नातिव्याप्तिः । 'अस्याः सर्गविधौ' इत्यादावव्याप्तिं परिहरति—अस्या इति । अस्मिन् सन्देहोदाहरणेऽन्योन्यप्रतिक्षेप-

क्रमानाक्रोटिसमाश्रयत्वं यद्यपि नास्ति, तथापि तथाभूतपरस्परप्रतिक्षेपकरूपनानाधर्मिरू-पार्थसमाश्रयत्वसत्त्वान्नाव्याप्तिरिति सर्वं लक्षणमनवद्यं दोषरहितमेवेति दिक्।

(चित्र०)

सन्देहालङ्कारध्वनिर्यथास्मत्कुलकूटस्थवक्षःस्थलाचार्यकृते वरदराजवसन्तोत्सवे—

काञ्चित् काञ्चनगौराङ्गीं वीक्ष्य साक्षादिव श्रियम्।
वरदः संशयापन्नो वक्षःस्थलमवैक्षत॥

अत्र संशयस्य शब्दोपात्तत्वेऽपि तावन्मात्रस्यानलङ्कारत्वात्। तदलङ्कारताप्रयोजकस्य वक्षःस्थले स्थितैव लक्ष्मीस्ततोऽवतीर्य पुरतस्तिष्ठतीत्येवं संशयाकारस्य वक्षःस्थलमवैक्षतेत्यनेन व्यङ्ग्यत्वात् सन्देहालङ्कारध्वनिरत्रेति। यथा—

दर्पणे च परिभोगदर्शिनी पृष्ठतः प्रणयिनो निषेदुषः।
वीक्ष्य बिम्बमनुबिम्बमात्मनः कानि कान्यपि चकार लज्जया॥

इत्यत्र कानि कान्यपीति सामान्यतो निर्दिष्टानुभावविशेषप्रतीत्यर्थलज्जाशब्दप्रयोगेऽपि तस्याः स्वविभावानुभावाभ्यां रसानुगुणाभिव्यक्तिरूपो ध्वनिः।

(भारती)

सन्देहालङ्कार ध्वनि के उदाहरण के प्रसग में दीक्षित जी ने लिखा है कि यह पद्य हमारे मूल पुरुष वक्षस्थलाचार्य के बनाये 'वरदराज-वसतोत्सव' का है।

वरदराज (भगवान् विष्णु की मद्रासस्थित एक मूर्ति) मानो साक्षात् लक्ष्मी हो। ऐसी सोने की तरह गौर शरीरवाली किसी कामिनी को देखकर सदेहयुक्त हुए और वक्ष स्थल देखने लगे।

यद्यपि यहाँ 'सन्देह' का ग्रहण शब्द द्वारा हुआ है तथापि केवल उतने भाग के अलङ्कार रूप न होने के कारण, किन्तु सदेहालङ्कार को सिद्ध करने वाला 'वक्षस्थल में स्थित ही लक्ष्मी वहाँ से उतर कर सामने खडी है' यह सदेह का आकार 'वक्षस्थल को देखने लगे' इस उक्ति द्वारा व्यङ्ग्य होने के कारण यहाँ 'सन्देहालङ्कार की ध्वनि' है। जैसे कि (कुमारसभव में पार्वती का सुरत वर्णन है—)।

'पार्वती दर्पण में सभोग के नखक्षतादि चिन्ह देख रही थी। उसने, अपने पीछे बैठे प्रणयी शिव का प्रतिबिम्ब अपने प्रतिबिम्ब के पीछे देखा। फिर तो उसने लज्जा के मारे क्या क्या न किया।'

यहाँ 'क्या क्या' इस तरह सामान्य रूप में 'वर्णित विशेष अनुभावों की प्रतीति के लिए 'लज्जा' शब्द का प्रयोग करने पर भी, अपने विभावों और अनुभावों द्वारा लज्जा के रस के अनुकूल अभिव्यक्ति रूपी ध्वनि है—अर्थात् यहाँ अनुभावों की विशेषरूप से प्रतीति करवाने के लिए 'लज्जा' शब्द के आने पर भी रस का पोषण करनेवाली लज्जा रूप चित्तवृत्ति व्यङ्ग्य ही है।

( सुधा )

अस्य ध्वनिमुदाहरति—सन्देहालङ्कारेति । श्लोकस्य प्रामाणिकताद्योतनाय आह—अस्मत्कुलेति । काञ्चिदिति । साक्षात् श्रियमिव स्वर्णगौराङ्गीं काञ्चिद्दुहीक्ष्य संशयापन्नो वरदो वक्षस्स्थलमवैक्षतेत्यन्वयः । अत्र सन्देहस्य संशयेत्यादिविशेषणोक्त्या वाच्यत्वसत्त्वेन व्यङ्ग्यत्वाभावमाशङ्क्य परिहरति—अत्रेति । शब्दोपात्तसंशयस्यानलङ्कारत्वात्, सन्देहत्वप्रयोजकस्य वक्षःस्थितैव लक्ष्मीः ततोऽवतीर्याग्रे तिष्ठतीति सन्देहालङ्काररूपस्य वक्षःस्थलावेक्षणव्यङ्ग्यजन्यत्वात् तस्य ध्वनित्वमव्याहतमेवेति तद्भावः । तादृशशब्दोपादानरहितशुद्धसन्देहालङ्कारध्वनिमुदाहरति—दर्पणेत्यादि । दर्पणे मुकुरे परिभोगो देहः, तदालोचिनी स्वपृष्ठे निषेदुषः, प्रणयिनः पत्युबिम्बं वीक्ष्य आत्मनोऽनुबिम्बं वीक्ष्य लज्जया कानि कानि चकार इत्यन्वयः । कानि कानीति सामान्यतया निर्दिष्टानुभावविशेषप्रतीत्यर्थं लज्जाशब्दप्रयोगेऽपि लज्जायाः—स्वस्या विभावानुभावौ ताभ्यां रसगुणाभिव्यक्तिरूपः पृष्ठत आलिङ्गनरूप उत्सङ्गे गृहीत्वा मुखचुम्बनरूपो वा सम्भोगशृङ्गारध्वनिः ।

( चित्र० )

यद्यपि 'संशयापन्नः' इत्यनेन लक्ष्म्याः पुरो दृष्टायाश्च मध्ये कस्या रूपमधिकमिति संशयाविष्ट इति वा; निःसमाधिकरूपवत्त्वाभिमानिनी लक्ष्मीः पुरत एनां दृष्ट्वा कथं वर्तत इति संशयापन्न इति वा, इयं च वक्षसि कुत्र निवेशनीयेति संशयापन्न इति वा, बहवः संशयाकारा वक्षःस्थलमवैक्षतेत्यनेन व्यङ्ग्याः संभवन्ति, तथापि सर्वेषामपि सन्देहानां सादृश्यमूलत्वाद्व्यतिरेकमूलसन्देहस्याप्यत्र संभवेऽपि कथञ्चित्सादृश्यमूलत्वात् सन्देहालङ्कारध्वन्युदाहरणत्वमिति युक्तमेव ।

इति चित्रमीमांसायां ससन्देहालङ्कारप्रकरणम्

( भारती )

यद्यपि हृदय में रहनेवाली लक्ष्मी को आगे में देखकर बीच में किसका रूप अधिक है ? इस संशय से आविष्ट अथवा दूसरी जगह समान और अधिक से रहित अपने स्वरूप की अभिमानिनी लक्ष्मी आगे इन्हें देखकर कैसी है ? इस तरह के संदेह से आविष्ट। अथवा इस दूसरी लक्ष्मी को हृदय में कहाँ रखना चाहिए ? ऐसी सन्देहापन्न स्थिति है। इस तरह बहुत प्रकार के संशय से आच्छन्न वक्षस्थल को देखते है और इस तरह के देखने में जो व्यङ्ग्य है, उन सबों में सादृश्यमूलत्व से विशेषाभाव है । इसी से हृदय में अवस्थित लक्ष्मी के द्वारा आधिक्यरूप व्यतिरेकमूल सन्देह रहने पर भी यथा कथंचित् उसका भी सादृश्यमूलता से यहाँ सन्देह अलङ्कार की ध्वनि तो अव्याहत ही है। अतः सन्देहालङ्कार ध्वनि का यह उदाहरण युक्तियुक्त है।

**विमर्श**—पण्डितराज जगन्नाथ ने दीक्षित जी द्वारा प्रतिपादित सन्देहध्वनि के इस उदाहरण का भी खण्डन किया है। उनका कहना है कि 'सन्देह युक्त होकर' इस वाक्य में 'सन्देह' पद द्वारा

'एक पदार्थ में, परस्पर विरोधी अनेक पदार्थों के सम्बन्ध में होनेवाला ज्ञान, जिसे दीक्षित जी ने व्यङ्ग्य कहा है—

साक्षात् ही निवेदन किया जा रहा है, इस वाक्य का अर्थ ही यह है कि—वरदराज को कोई ऐसा ज्ञान हुआ है जो एक पदार्थ में परस्पर विरोधी विविध कोटियों का ग्रहण कर रहा है। उसके बाद कोटि रूपक यह परस्पर विरोधी विविध पदार्थ 'कौन है' इस तरह विशेष की आकांक्षा होने पर 'वक्षःस्थल देखने लगे' इस वाक्य द्वारा, व्यञ्जनावृत्ति से, यह अर्थ समझ में आया कि 'वक्षःस्थल में अवस्थित लक्ष्मी ही वहाँ से उतरकर सामने आ खड़ी हुई है।' यह व्यङ्ग्य अर्थ, अन्ततोगत्वा, अभिधा द्वारा प्रतिपादित 'सन्देह' शब्द के अर्थ रूप पूर्वोक्त ज्ञान के विशेषण बने हुए 'परस्पर विरोधी अनेक पदार्थ' रूपी सामान्य अर्थ से अभिन्न हो जाता है। अर्थात् जिसे दीक्षित जी व्यङ्ग्य सदेह कह रहे हैं वह अर्थ 'सन्देह' शब्द के वाच्य सामान्य अर्थ के एक अंश का विवरण मात्र है, न कि उससे भिन्न कोई वस्तु।

फलतः यह सिद्ध हुआ कि उक्त पद्य में संदेह मात्र का बोध अभिधा द्वारा हुआ है। अतः विरोधी अनेक पदार्थ रूप होने के कारण 'वक्षस्थल में अवस्थित ही लक्ष्मी वहाँ से उतरकर सामने खड़ी है' इस एक अंश का विवरण भी अभिधा द्वारा ही प्रतिपाद्य है। ऐसी स्थिति में अभिधा से ग्राह्य इस अंश को स्वतंत्र रूप से सामान्यतया व्यङ्ग्य ध्वनि नहीं कहा जा सकता है। इसके व्यङ्ग्यार्थ की समाप्ति भी वाच्य-अर्थ संदेह में ही जाकर होती है। फलतः इस श्लोक में ऐसे किसी भी तथ्य का प्रतिपादन नहीं है जो इसे उत्तमोत्तम ध्वनि की स्थिति में ला सके। ध्वनिवादियों का यह सिद्धान्त है कि जिसमें अभिधावृत्ति का बिल्कुल स्पर्श न हो वही व्यङ्ग्य काव्य को ध्वनि बना सकता है। आनन्दवर्द्धन ने लिखा है—

शब्दार्थशक्त्याक्षिप्तोऽपि व्यङ्ग्योऽर्थः कविना पुनः।
यत्राविष्क्रियते स्वोक्त्या सान्यैवालंकृतिर्ध्वनेः॥

इसको व्याख्याकार ने उदाहरण रूप में लिखा है—

संकेतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया।
हसन्नेत्रार्पिताकूतं लीलापद्मं निमीलितम्॥

यहाँ किसी नायिका की, लीलाकमल की पंखुड़ियों के बन्द करने की चेष्टा से यही स्पष्ट प्रतीत हो रहा है कि वह सायंकाल को अपने प्रेम मिलन का समय बताना चाह रही है।

यहाँ जार का चित्त संकेतज्ञान में समझकर लीलापद्म को मूँद दिया, यह कहते हुए कवि ने 'लीलाकमल के मूँदने' का 'सायंकाल' संकेतार्थ ध्वनित कर दिया। यहाँ यदि संकेतार्थ शब्दों में अभिव्यक्त न होता तो व्यङ्ग्य कहा भी जा सकता यों तो यह गुणीभूतव्यङ्ग्य का ही मार्ग है। अतः यहाँ ध्वनि नहीं गुणीभूत व्यङ्ग्य ही कहा जाना है। इसी प्रकार—

अम्बा शेतेऽत्र वृद्धा परिणतवयसामग्रणीरत्र तातो,
निःशेषागारकर्मश्रमशिथिलतनुः कुम्भदासी तथात्र।
अस्मिन् पापाहमेका कतिपयदिवसप्रोषितप्राणनाथा,—
पान्थायेत्थं तरुण्या कथितमवसरव्याकृतिर्व्याजपूर्वम्॥

मेरी वृद्धा माँ यहाँ सोती है। वृद्धों के अगुआ मेरे पिताजी यहाँ सोते हैं। सारे घर के कामों को करने से अति श्लथ शरीरवाली बूढ़ी गृहदासी यहाँ सोती है। देखो यहाँ अकेली मैं पापिन्

सोती हूँ। कुछ दिन हुए मेरे पति परदेश चले गये हैं। इस प्रकार अवसर कहने के व्याज से उस तरुणी ने पथिक से कहा।

यद्यपि यहाँ 'नि शकभाव से रमण करने आओ' यह अर्थ श्लोक के तीन चरणों से व्यङ्ग्य रूप में व्यक्त है। फिर भी कवि ने 'अवसर दिखाने को' कपट रूप कहते हुए व्यङ्ग कहते हुए इस अर्थ का अपनी उक्ति से स्पष्ट निवेदन कर दिया। अत यह भी ध्वनि का मार्ग नहीं है।

इसी प्रकार आनन्दवर्द्धनाचार्य के मत का समर्थन करते हुए अभिनवगुप्ताचार्य ने भी लिखा है कि व्यङ्ग्यार्थ का यदि उक्ति द्वारा प्रकाशन हो गया हो तो उसका अप्रधान होना ही प्रतिपादित होता है। अर्थात् उक्ति द्वारा प्रकाशित होने पर व्यङ्ग्य को प्रधान कहना उचित नहीं।

फलत दीक्षित जी के पूर्वोक्त उदाहरण 'काचित् काचनगौराङ्गीम्' में शब्दत उच्चारित होने के कारण ध्वनि की स्वीकृति उचित नहीं है। इसी प्रकार 'दर्पणे च परिभोगदर्शिनी' कुमारसम्भव के इस श्लोक में भी दीक्षित जी ने ध्वनि बताया है। ध्वनिरूप का यह उदाहरण भी उचित नहीं है।

यहाँ दीक्षित जी की व्यङ्ग्यध्वनि की कल्पना मुझे बडी ही सूक्ष्म प्रतीत होती है। उसी सूक्ष्मता को सकेतित करने के लिए ही प्राय इन्होंने इन दो उदाहरणों को प्रयोजित किया है। दीक्षित जी के उक्त दोनों उदाहरणों पर सूक्ष्मता से विचार करने पर तो मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि परवर्त्ती पण्डितराज जगन्नाथ ने आंख मूद कर ही दीक्षित जी का विरोध किया है।

मुझे तो साहस के साथ यहाँ यह कहना है कि दीक्षित जी 'व्यङ्ग्यार्थध्वनि' के पीछे छिपे 'इष्ट' का अभीप्सित अर्थ पण्डितराज को कदापि 'इष्ट' न था और न अर्थ' का 'अर्थ' पण्डितराज ने वाच्य, लक्ष्य और व्यग्य त्रिविध रूप में अन्वर्थक ही माना था। मेरी इस मान्यता को प्रमाणित करने के लिए 'चित्रमीमासा' के पृष्ठ सतत खुले हैं, जिसमें उन्होंने यों हीं जहाँ तहाँ व्यङ्ग्यार्थ ध्वनि को छूकर छोड दिया है। भामह की ही भाँति दीक्षित जी ने भी अलङ्कार को उसके सम्पूर्ण ऐश्वर्य के साथ स्वीकृत किया था। ये दोनों ही उदाहरण सालङ्कार शब्दार्थ रूप स्पष्ट व्यङ्ग्य ध्वनि के स्वरूप हैं।

यों मेरी मान्यता तो इससे भी न्यारी है। मैं इस प्रकार के प्रयोगों को दीक्षित जी की अव्युत्पत्ति मानने से तो रहा, प्रत्युत् इन्हें शब्द और अर्थ का एक ऐसा शिल्पी समझता हूँ जो ऐसे विशिष्ट अलङ्कार शास्त्र के सर्वश्रेष्ठ ज्ञाता और प्रयोक्ता हैं। व्यङ्ग्यध्वनि के इस उदाहरण से तो प्रयोक्ता की कुशलता ही प्रतीत होती है उनका इस विषय में ज्ञान कितना सन्तुलित है इसका पता तो प्रसग बता देता है। प्रयोग की गहराई का पता तो विषय ही दे देता है और प्रयोजन का विवेचन उस उदाहरण की प्रयोगोन्मुखता या Communicative का पता प्रसग से मिलता है। व्यङ्ग्य ध्वनि की गरिमा ही इन दोनों प्रयोग की इयत्ता को नहीं सूचित करती, प्रत्युत उदाहरण के विवेचन करने की दीक्षित जी की प्रौढ प्राजल प्रणाली तो इसकी दुरूहता को छूकर ही नहीं छोड देती, उसे गगाजलसा स्वच्छ या दर्पणसा पारदर्शी तक बनाकर छोड देने की क्षमता रखती है।

इति चित्रमीमांसायां 'भारती' हिन्दीव्याख्यायां ससन्देहालङ्कारप्रकरण समाप्तम्।



(सुधा)

प्रथमपद्ये ध्वनित्वं पोषयितुं तत्रानेकधा व्यंग्यं प्रतिपादयति—यद्यपीति। हृदयस्थलस्यास्याः पुरो दृष्टायाश्च मध्ये कस्या अधिकं रूपमिति संशयाविष्टः, उत, निस्समाधिक इति। अन्यत्र समत्वाधिकत्वरहितस्वस्वरूपाभिमानवती श्रीः पुर एनां दृष्ट्वा कथं वर्तेत इति संशयापन्नो वा, इयमपरा श्रीः वक्षसि कुत्र स्थापनीया इति संशयापन्नो वा! इति बहूनां संशयाकाराणां वक्षःस्थलावेक्षणव्यंग्यतायां सत्यामपि सर्वेषु सादृश्यमूलत्वेन विशेषाभावाद् वक्षःस्थलस्थितलक्ष्मीतो वीक्षणेनाधिक्यरूपव्यतिरेकमूलसन्देहसत्त्वेऽपि कथंचित्तस्यापि सादृश्यमूलतासत्त्वेन सन्देहालङ्कारध्वनित्वमव्याहतमेवेति युक्तमेव तदुदाहरणमिति दिक्।

नव्यास्तु—रसानुकूले सादृश्यज्ञानजन्या, तदन्यविषया = निश्चयभिन्ना या बुद्धिः स इत्यर्थः। भ्रान्तिमत्यतिव्याप्तिवारणाय निश्चयभिन्न इति। स्थाणुर्वा पुरुषो वा इत्यतिव्याप्तिवारणाय रसानुकूले इति। 'अमुष्य धीरस्य जयाय साहसी तदा खलु ज्या विशिखैः सनाथयन्। निमज्जयामास यशांसि संशये स्मरस्त्रिलोकीविजयार्जितान्यपि॥' इति संशयनिषेधाय सादृश्यज्ञानमिति। स द्विधा, प्रकृते उत्कषर्माऽनुत्कषर्मा च। उत्कषर्मा द्विधा, निश्चयान्तनिश्चयगर्भभेदात्। द्विविधमप्युदाहृतम्। अनुत्कषर्मा यथा—'अस्याः सर्गविधौ' इत्यादावित्याहुः।

रसगङ्गाधरकृतस्तु—'अस्याः सर्गविधौ' इत्यत्र दीक्षितोक्तामव्याप्तिं प्राचीनोक्तलक्षणे दत्वा (!) उद्दिश्य—अस्याः सर्गविधौ यः प्रजापतिरभूत्, स किन्तु चन्द्रः, मदनो वा, वसन्तो वा, इति संशयस्य प्रजापतिधर्मिकचन्द्रत्वादिनानाकोटिक एवेति नाव्याप्तिः। चन्द्रादिधर्मिकस्तु न संशयः, प्रजापतेः प्रथमोद्देशाभावापत्तेः। किञ्च, प्राचीनोक्तलक्षणस्यापि निर्दोषतैव, साम्यनिमित्ता निश्चयसम्भावनान्यतरभिन्ना या धीः इत्यर्थसत्त्वे दोषाभावात्। सन्देहस्य स्वशब्दवाच्यत्वाद्वाच्यत्वम्। लक्ष्योऽप्ययं सम्भवति—'साम्राज्यलक्ष्मीरियमृष्यकेतोः सौन्दर्यसृष्टेरधिदेवता वा। रामस्य रामामवलोक्य लोकैरिति स्म दोलारुरुहे तदानीम्॥' इत्यत्र पर्यायेणोभयकोट्यवलम्बनतया दोलासादृश्यात् सन्देहो दोलापदलक्ष्यः। दीक्षितोक्तध्वन्युदाहरणमपि न सम्यक्, 'संशयापन्नः' इत्यत्र संशयपदेनैकस्मिन् पदार्थे विरुद्धनानापदार्थसम्बन्धावगाहिज्ञानस्य सत्त्वेन विरुद्धनानार्थविशेषाकाङ्क्षायां वक्षःस्थलावेक्षणलभ्यतत्तद्व्यङ्ग्यार्थानां संशयशब्दलभ्यज्ञानविषयीभूतसामान्यार्थेन सहाभेदसत्त्वात्। तथा च संशयमात्रशक्त्या बोधनात् वक्षःस्थलस्थितैवेत्यादिविषयभागस्यापि विरुद्धनानार्थत्वसामान्याकारेणावलीढतया शक्त्यैव कवलीकरणाद्वाच्यार्थसंशयपर्यवसायित्वेन ध्वनित्वाभावात्, सर्वथा शक्त्याऽचुम्बितस्यैव ध्वनित्वमित्यस्य सिद्धान्तप्रतिपाद्यत्वात्, आनन्दवर्धनाचार्यैः द्वितीयोद्योते—'शब्दार्थशक्त्याक्षिप्तोऽपि व्यङ्ग्योऽर्थः कविना पुनः। यत्राविष्क्रियते स्वोक्त्या सान्यैवालङ्कृतिर्ध्वनेः॥' इति सूत्रे 'सङ्केतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया' इत्यादौ तथैव प्रतिपादनात्। अभिनवगुप्तपादाचार्यैरपि 'यत्रोक्तिं विना व्यङ्ग्योऽर्थस्तात्पर्येण प्रतीयते, तत्र तस्य प्राधान्याद् ध्वनित्वम्' इति व्यक्तिविवेके प्रतिपादितत्वात्। एतेन द्वितीयोदाहरणे लज्जाध्वनित्वमपि तदुक्तमपास्तम्। तस्मात् 'तीरे तरुण्या वदनं सहासं नीरे सरोजञ्च मिलद्विकासम्। आलोक्य धावत्युभयत्र मुग्धामरन्दलुब्धालिकिशोरमाला॥' अत्र कमलधर्मिकोऽभेदसम्बन्धेन पुरोवर्तिव्यक्तिद्वय-

प्रकारकः कमलमिदमिदं वेति संशयो व्यङ्ग्यः। तस्मादिदमुदाहरणं सम्यक्। किञ्च सन्देहगतनानाकोटिषु एव धर्मः, क्वचित् पृथक्। सोऽपि क्वचिदनुगामी, क्वचित् बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नः, क्वचिन्निर्दिष्टः, क्वचित् प्रतीयमानः, क्वचिदनाहार्यः। अनुगामिनो निर्दिष्टत्वं यथा—'नेत्राभिरामं रामाया वदनं वीक्ष्य तत्क्षणम्। सरोजं चन्द्रबिम्बं वेत्यखिलाः समशेरत॥' अत्र नेत्राभिरामत्वरूपानुगामिनः त्रिषु निर्दिष्टत्वात्। स पृथक् निर्दिष्टो यथा—'सम्पश्यतां तामतिमात्रतन्वीं शोभाभिरामा सितसर्वलोका। सौदामिनी वा सितयामिनी वेत्येवं जनानां हृदि संशयोऽभूत्॥' अत्रातिमात्रतनुत्वं सौदामिन्याः, शोभाभासितसर्वलोकत्वं सितयामिन्याः, सद्रूकान्ताया इति पृथक्त्वात्। 'तीरे तरुण्या वदनं सहासम्' इत्यत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नः। 'मरकतमणिमेदिनीधरो वा तरुणतरस्तरुरेष वा तमालः। रघुपतिमवलोक्य तत्र दूरादृषिनिकरैरिति संशयः प्रपेदे॥' अत्र श्यामाभिरामत्वरूपधर्मस्य प्रतीयमानत्वादनिर्दिष्टत्वम्। यत्र कविना परनिष्ठः संशयो निबद्धः, तत्रानाहार्यः। यथा 'तीरे तरुण्याः' इत्यादौ। अत्र भ्रमरादिसंशयानां ग्राह्यनिश्चयाभावात्। यत्र स्वगत एव तत्राहार्यः। 'अलिर्मृगो वा नेत्रं वा यत्र किञ्चिद्विभासते। अरविन्दं मृगाङ्को वा मुखं वेदं मृगीदृशः॥' अत्र कवेस्तत्त्वज्ञतया तयोराहार्यत्वम्। 'विद्वद्दैन्यतमस्विमूर्तिरथ वा वैरीन्द्रवंशाटवी-दावाग्निः किमहो महोज्ज्वलयशःशीतांशुदुग्धाम्बुधिः'। 'किं वानङ्गभुजङ्गदष्टवनिताजीवातुरेवं नृणाम्, केषामेष नराधिपो न जनयत्यस्पेतराः कल्पनाः॥' इत्यत्र परम्परित आहार्योऽपि सम्भवति। परनिष्ठोऽपि कविनिबध्यमान आहार्यो यथा—'गगनाद्गलितो गभस्तिमाञ्शुत वायं शिशिरो विभावसुः। मुनिरेवमरुन्धतीपतिः सकलज्ञः समशेत राघवे॥' सर्वज्ञत्वेनोपात्तसंशयस्याहार्यत्वमित्याहुः, तच्चिन्त्यम्। 'चन्द्रो वा मदनो वा वसन्तो वास्याः स्रष्टा' इत्येककोटिकनानाधर्मिकसंशयस्यैवात्र योग्यत्वेनाव्याप्तेरावश्यकत्वात्। एवञ्च प्राचीनलक्षणस्य सदोषत्वमेव। किञ्च प्राकृतार्थाश्रयेति विशेषणस्य प्राचीनोक्तलक्षणे सत्त्वेन भवत्कृतव्याख्यानेऽपि प्रजापतावेव सत्त्वेन नायिकाश्रयत्वाभावादव्याप्तेः दुष्परिहरत्वाच्च। यदपि दीक्षितोक्तध्वनिं खण्डयित्वा स्वयं तदुदाहृतम्, तदप्यशुद्धम्, मुग्धपदेनोभयत्र धावनसंस्कारेण संशयस्य वाच्यत्वात्। उभयत्र धावनेन भ्रमत्वनिवृत्त्या संशयत्वपर्यवसानात्, 'मुग्धः सुन्दरमूढयोः' इत्यनुशासनेन तेन विपरीतज्ञानत्वलाभाच्चेति दिक्। 'साक्षादिव श्रियं वीक्ष्य' इत्यन्तेन हेतूपन्यासेनेयं लक्ष्मीर्न वेति संशयापन्न इत्युक्त्या संशयपदवोधस्यैव नायिकोत्कर्षकस्यालङ्कारत्वमिति जयरामभट्टाचार्याः।

सन्देहालंकृतेर्व्याख्या धरानन्देन निर्मिता।
टीकायां चित्रमीमांसासुधायामपि पूर्णताम्॥

इति वसिष्ठगोत्रीयमिश्ररामबलस्यात्मजेन विरचितायां चित्रमीमांसाटीकायां सुधाख्यायां सन्देहालङ्कारप्रकरणं समाप्तम्।



# अथ भ्रान्तिमन्निरूपणम्

**कविसंमतसादृश्याद्विषये पिहितात्मनि ।**
**आरोप्यमाणानुभवो यत्र स भ्रान्तिमान् मतः ॥**

पिहितात्मनीत्यनेनारोप्यमाणानुभवस्य स्वारसिकं कविप्रतिभया कल्पनं विवक्षितम् , तस्यैव विषयपिधानसामर्थ्यात् । अतो रूपकादौ नातिव्याप्तिः ।

(भारती)

कवियों के अभिमत सादृश्य द्वारा सिद्ध होने वाले उपमेय में उपमान का अनुभव जिस वाक्य सन्दर्भ में हो, वह वाक्यसदर्भ 'भ्रान्तिमान्' माना गया है ।

**विमर्श**—भ्रान्तिमान का अर्थ है भ्रान्तिपूर्ण ज्ञान । अत्यधिक सादृश्य के कारण ही उपमान में उपमेय की निश्चयात्मक भ्रान्ति को 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार कहा जाता है । डा० ब्रह्मानन्द शर्मा के अनुसार जहाँ एक ओर सादृश्य पर आधारित भ्रान्ति के कारण वाह्य होते है वहीं दूसरी ओर साम्य से अतिरिक्त भ्रान्ति के कारण आन्तरिक होते हैं । जब इसके कारण वाह्य होते हैं तब भ्रान्ति के विषय में इसकी उपस्थिति आवश्यक होती है । फलत ऐसी स्थिति में चमत्कार का कारण मूलत. भ्रान्ति होती है । किन्तु, जब इसके कारण आन्तरिक होते हैं तब ये भ्रान्ति के विषय में न रह कर दर्शकों या पाठकों की चित्तवृत्ति में अवस्थित होती है ।

निष्कर्ष रूपमें हम कह सकते हैं कि यह अलङ्कार केवल भ्रान्ति में नहीं, अपितु सादृश्यप्रयुक्त भ्रान्ति में है । और सादृश्यप्रयुक्त भ्रान्ति भी यहाँ ऐसी होनी चाहिए जिसमें कविप्रतिभा का हाथ हो । इस अलङ्कार का सर्वप्रथम विवेचन रुद्रट ने किया है । किन्तु इसका स्रोत दण्डी से मान्य है ।

(सुधा)

**एवं सन्देहं निरूप्य यत्किञ्चिद्धर्मसादृश्येन भ्रान्तिमदलङ्कारः । प्राप्तावसरतया तस्यैव, स्वस्य विवक्षया वा निरूपणमुचितमित्याशयेनाह—अथेति । भ्रान्तिमतो लक्षणमाह—कविसम्मतसादृश्यादिति । यत्र कविसम्मतसादृश्यात् पिहितात्मनि विषये आरोप्यमाणस्यानुभवः, स भ्रान्तिमान् मत इति लक्षणान्वयः । अत्र कविसम्मतसादृश्यप्रयोज्यो विषये आरोप्यमाणानुभवः भ्रान्तिमान् इत्युक्ते रूपकेऽतिव्याप्तिः, अतः पिहितात्मनीति विशेषणम् । आरोप्यमाणानुभवस्य स्वारसिकस्य कविप्रतिभया कल्पनस्य विषयपिधानमर्थस्य तेन विवक्षणान्नातिव्याप्तिः । स चानुभवो वर्ण्यो वा तज्जन्यो वेत्यत्र विशेषो ग्रन्थकृदाशयः । अत एव पिहितात्मनीति विशेषणसार्थकता ।**

(चित्र०)

उदाहरणम्—

कपाले मार्जारः पय इति कराँल्लेढि शशिन-
स्तरुच्छिद्रप्रोतान् बिसमिति करी सङ्कलयति ।

रतान्ते तल्पस्थान् हरति वनिताप्यंशुकमिति
प्रभामत्तश्चन्द्रो जगदिदमहो विभ्रमयति ॥

अत्र लेहनादिप्रवृत्तिपर्यन्ततोक्तेः स्वारसिक एव विभ्रमः कविप्रतिभया चन्द्रिकोत्कर्षद्योतनाय निबद्धः ।

( भारती )

लक्षण में 'पिहितात्मनि' ( जिसका स्वरूप छिपा दिया गया हो ) यह विशेषण देकर रूपक में अतिव्याप्ति का निवारण किया गया गया है। इस विशेषण से यह सिद्ध होता है कि पूर्वोक्त अनुभव कवि की प्रतिभा से कल्पित होना चाहिए, क्योंकि वैसा न होने पर उपमेय के द्वारा छिपाया नहीं जा सकता है अर्थात् उपमेय को उपमान के रूप में मानने के लिए भ्रम नहीं हो सकता है। अत. उक्त विशेषण से ही रूपकादि में अतिव्याप्ति दोष नहीं है। उदाहरण जैसे—

यहाँ कविने चन्द्रमा की चाँदनी विषयक अनेक व्यक्तियों के भ्रम का उल्लेख किया है। 'कितने आश्चर्य की बात है कि अपनी चाँदनी के अभिमान में चूर यह चन्द्रमा सारे ससार को भ्रान्त बनाते दिखाई दे रहा है—कहीं तो बिल्लियाँ खप्परों में पडी चाँदनी को दूध मानकर चाट रही हैं, कहीं हाथी पेडों की झुरमुट में छनी चाँदनी को कमलनाल समझ रहे हैं और कहीं कोई रमणी पलंग पर बिखरती हुई चादनी को रतिक्रीडा के बाद अपना शुभ्रवस्त्र जान उठाने को तैयार है।

यहाँ चन्द्रमा की किरणों को देखकर बिल्ली, हाथी एव तरुणी को क्रमश दूध, कमल एव श्वेतवस्त्र का निश्चयात्मक भ्रम होने से 'भ्रान्तिमान' अलकार हुआ।

( सुधा )

तमुदाहरति—कपाले इति। मार्जारः कपाले पतितान् शशिनः करान् पय इति लेढि, करी तरुच्छिद्रप्रोतान् बिसमिति = मृणालमिति आस्वादयति, वनिता रतान्ते तल्पस्थान् करान् अंशुकमिति हरति, प्रभामत्तश्चन्द्रः, इद जगत्, अहो विशेषेण भ्रमयति। अत्र कविप्रतिभया चन्द्रिकोत्कर्षद्योतनार्थं लेहनादिप्रवृत्तिपर्यन्ततोक्तेः सत्त्वात् स्वारसिकभ्रमस्यैव द्योत्यत्वात् भ्रान्तिमदलङ्कारः।

( चित्र० )

क्वचिद् भ्रान्तेरुत्तरोत्तरं पल्लवेन चमत्कारः—

बल्लाल क्षोणिपाल त्वदहितनगरे सञ्चरन्ती किराती
कीर्णान्यादाय रत्नान्युरुतरखदिराङ्गारशङ्काकुलाङ्गी।
कृत्वा श्रीखण्डखण्डं तदुपरि मुकुलीभूतनेत्रा धमन्ती
श्वासामोदानुधावन् मधुकरनिकरैर्धूमशङ्कां करोति ॥

( भारती )

कहीं कहीं 'भ्रान्ति' के उत्तरोत्तर विकास से चमत्कार होता है—

'हे बल्लाल, पृथ्वीपति! तुम्हारे शत्रुओं के नगर में घूमती हुई भीलनी यत्र तत्र फैले हुए रत्नों को लेकर अत्यन्त कीमती खदिराङ्गार की आशका से, वह व्याकुल शरीर वाली उसपर श्रीखण्ड

के टुकडे रखकर, मुकुलित आखों से फुत्कार करती हुई श्वास रूपी परिमलों से प्रसक्त भ्रमर-समूहों में धूम की आशका व्यक्त करती है ।'

( सुधा )

भ्रान्तेरुत्तरोत्तरं क्वचिच्चमत्कारो भवति । यथा उदाहरतीत्यर्थः । वङ्गाल इति । हे वङ्गाल भूमिपाल, त्वच्छत्रुनगरे सञ्चरमाणा भिल्ली प्रकीर्णानि रत्नान्यादाय उरुतरा अतिमहती या खदिराङ्गारस्य शङ्का तया व्याकुलाङ्गी तदुपरि श्रीखण्डशकलं निक्षिप्य कृत्वा, मुकुलीभूतनेत्रा फूत्कारं कुर्वती सती श्वासपरिमलेन प्रसक्तैरागतैः भ्रमरसमूहैः धूमशङ्कां करोतीत्यन्वयः ।

( चित्र० )

क्वचिद्भिन्नकर्तृकोत्तरोत्तरभ्रान्तिनिबन्धनेन चमत्कारः—

> शिञ्जानैर्मञ्जरीति स्तनकलशयुगं चुम्बितं चञ्चरीकै-
> स्तत्त्रासोल्लासलीलाः किसलयमनसा पाणयः कीरदष्टाः ।
> तल्लोपायालपन्त्यः पिकनिनदधिया ताडिताः काकलोकै-
> रित्थं चोलेन्द्रसिंह त्वदरिमृगदृशां नाप्यरण्यं शरण्यम् ॥

( भारती )

कहीं-कहीं भिन्न कर्त्ताओं वाली उत्तरोत्तर भ्रान्ति के निबन्धन से चमत्कार है । जैसे—

गुंजन करते हुए भौंरों ने आम्रमंजरी समझ कर कलश रूपी दोनों स्तनों पर मुंह लगाया । भौंरों से भयभीत होकर नायिकाओं ने उसे हटाने के लिए ज्यों ही हाथ उठाया, उसे पल्लव समझ कर तोतों ने काट खाया । तोतों से आक्रान्त नायिका ने उसे भगाने के लिए ज्यों ही बोलना प्रारम्भ किया, उसकी सुरीली आवाज को कोकिलालाप समझ कर कौओं ने चोंच मारना शुरू कर दिया । हे चोलनरेशों में सिंह ! तुम्हारे शत्रुओं की ऐसी सुन्दर मृगनयनियों की रक्षा करने में वन भी उपकारक सिद्ध नहीं होते ।

( सुधा )

अत्रोत्तरोत्तरभ्रान्त्या चमत्कारोत्कर्षाद् भ्रान्तिमत्त्वम् । भिन्नकर्तृकोत्तरोत्तरभ्रान्तिनिबन्धनेन क्वचिच्चमत्कारविशेषः । तमुदाहरति—शिञ्जानैरिति । शिञ्जानैः सशब्दैश्चञ्चरीकैः भ्रमरैः स्तनकलशयुगं मञ्जरीति भ्रान्त्या चुम्बितम्, तत्त्रासोल्लासलीलाः पाणयः कीरदष्टा जाताः, तल्लोपाय आलपन्त्यस्ताः पिकशब्दधिया काकसमूहैः ताडिता आसन् । हे चोलेन्द्रसिंह, त्वच्छत्रुस्त्रीणां वनमपि शरण्यं नास्तीत्यन्वयः । अत्र नायिकायां मञ्जरी-प्रकारकज्ञानेन जन्यं चुम्बनं स्तनकलशावच्छेदेन पाणिविशेष्यककिसलयत्वप्रकारकज्ञाने दंशनसिद्धिः । नायिकास्वरविशेष्यककोकिलकूजितप्रकारकभ्रान्त्या नायिकाविशेष्यककोकिलप्रकारकज्ञानारोपेण ताडनकर्मतायाश्चमत्कारोदयः ।

( चित्र० )

क्वचिदन्योन्यविषयभ्रान्तिनिबन्धनेन । यथा—

> पलाशकुसुमभ्रान्त्या शुकतुण्डे पतत्यलिः ।
> सोऽपि जम्बूफलभ्रान्त्या तमलिं धर्तुमिच्छति ॥

विस्फूर्तिमत्यां कीर्तौ ते विधिवैकुण्ठशंकराः ।
आरोढुं शयितुं वस्तुमाकाङ्क्षन्ति महीतले ॥

इत्यत्र भ्रान्तिमदलङ्कारो व्यङ्ग्यः ।

सादृश्यान्यमूलौ संदेहविभ्रमौ ससंदेहभ्रान्तिमदलङ्कारप्रयोजकौ न भवतः । यथा—

अमुष्य धीरस्य जयाय साहसी
शरासनज्यां विशिखैः सनाथयन् ।
निमज्जयामास यशांसि संशये
स्मरस्त्रिलोकीविजयार्जितान्यपि ॥

(भारती)

कहीं पारस्परिक भ्रान्ति के वर्णन से भी चमत्कार है। जैसे—

'सुग्गे की चोंच को पलाश की कली समझ कर भौरा उसपर झपटता है और सुग्गा भी उसे जामुन का फल समझ कर पकडना चाहता है।'

(यहाँ शुकतुण्ड तथा पलाशमुकुल एव भौंरा तथा जम्बू-फल में सादृश्य के कारण दोनों ओर से परस्पर भ्रान्ति हो रही है।)

'हे राजन् ! धरती पर प्रकाशित तुम्हारी कीर्त्ति पर ब्रह्मा, विष्णु एव महेश क्रमशः आरोहन, शयन तथा निवास की आकाक्षा करते हैं।' अर्थात् धवल कीर्त्ति में ब्रह्मा को श्वेत राजहस की भ्रान्ति से आरोहण की इच्छा प्रकट करते हैं, विष्णु क्षीरसागर की भ्रान्ति से यशन-कामी हैं एव कैलाश के भ्रम में आकर शकर अधिनिवास चाहते हैं।'

किन्तु यहाँ भ्रान्तिवाचक पद के अभाव से ही ध्वनि की प्रतीति है।

यहा सशय और भ्रम के सादृश्य की भिन्नता में ससन्देह का भ्रान्तिमान् अलङ्कार के प्रति हेतुता सभव नहीं है। और भी वक्ष्यमाण उदाहरणों में इस अलङ्कार की विषयता सभव नहीं है। जैसे—

'उस समय इस धीर नल को जीतने के लिए प्रत्यञ्चा को बाणों से युक्त करता हुआ अर्थात् प्रत्यञ्चापर बाणों को रखता हुआ साहसी कामदेव ने तीनों लोकों को जीतने से प्राप्त हुए अपने समस्त यश को सन्देह मे डाल दिया।

(सुधा)

**अन्योन्यभ्रान्तिवर्णनादपि क्वचिच्चमत्कारमुदाहरति—यथेति । अलिर्भ्रमरः पलाशकुसुमभ्रान्त्या वक्त्रलोहित्यरूपसादृश्यात् शुककुण्डे पतति, सोऽपि शुको जम्बूफलभ्रमेण तं भ्रमरं धर्त्तुमिच्छतीत्यन्वयः ।**

**अत्रान्योन्यविषयभ्रान्तिनिरूपणाच्चमत्कारोत्कर्षः । भ्रान्तिमतो ध्वनिमुदाहरति—महीतले ते कीर्तौ विस्फूर्तिमत्यां प्रकाशवत्यां सत्यां ब्रह्मविष्णुरुद्रा आरोढुं शयितुं वस्तुमाकाङ्क्षन्तीत्यन्वयः । अत्र भ्रान्तिवाचकपदाभावात् तस्य ध्वनित्वमिति तदाशयः । संशयभ्रमयोः सादृश्यान्यमूलतायां ससन्देहभ्रान्तिमदलङ्कारं प्रति हेतुत्वं न संभवति । तथा च वक्ष्यमाणोदाहरणयोर्न तदलङ्कारविषयतेति बोध्यम् । सादृश्यान्यमूलसंशयमुदाहरति—अमुष्येति । नैषधीय पद्यम् । साहसी कामः, अमुष्य धीरस्य नलस्य विजयाय नलं जेतु-**

मित्यर्थः, शरासनज्यां धनुर्ज्यां विशिखैः सनाथयन् तैस्सहकुर्वन् त्रिलोकस्य विजयेनार्जितान्यपि यशांसि संशये निमज्जयामास निमग्नानि चकार इत्यन्वयः । अत्राहुः—जयविजयोद्योगसाहसस्य कीर्तिभ्रंशसन्देहे प्रयोजकतया नेदं ससन्देहालङ्कारोदाहरणम् ।

( चित्र० )

दामोदरकराघातचूर्णिताशेषवक्षसा ।
दृष्टं चाणूरमल्लेन शतचन्द्रं नभस्तलम् ॥

आद्ये दुर्जयविजयोद्योगसाहसप्रयुक्तः कीर्तिभ्रंशसंदेहः । द्वितीये गाढमर्मप्रहारकृतचन्द्रविभ्रम इति ।

इति चित्रमीमांसायां भ्रान्तिमत्प्रकरणम् ।

---

( भारती )

'भगवान् श्रीकृष्ण के कठोर हस्तताडन से चूर्णित अशेष वक्षवाले चाणूर के द्वारा आकाश में सैकडो चन्द्र देखे गये ।'

प्रथम पद्य में कामदेव ने तीनों लोकों को जीतकर जो अशेष यश पाया है, वह नल को नहीं जीतने पर नष्ट हो जायेगा, अत एव ऐसे विशिष्ट एव महत्त्वपूर्ण कार्यसम्पादन के लिए उद्यत काम को साहसी कहा गया है । तथा महान् धीर नल को एक बाण से जीतना सर्वथा असभव होने से प्रत्यञ्चा पर अनेक बाणों का चढाना कहा गया है । अत यहाँ दुर्जय, विजय के लिए उद्योग को साहस कहा गया तथा सफलता नही मिलने पर कीर्ति नष्ट होने का सन्देह व्यक्त किया गया है ।

दूसरे पद्य में गम्भीर मर्मप्रहार से चन्द्रमा की भ्रान्ति होने के कारण इसमें भ्रान्तिमान अलङ्कार नहीं है । क्योंकि यहाँ भी वाचक पद के अभाव से उसकी प्रतीयमानता नहीं है ।

**विमर्श**—पण्डितराजने दीक्षित जी के **'कविसम्मतसादृश्यात् विषये पिहितात्मनि'** इस लक्षण का खण्डन करते हुए कहा है कि यह लक्षण भ्रान्तियुक्त वाक्य का है, अतः उसकी अतिव्याप्ति रूपक के ही वाक्य में सभव है, रूपक में नहीं । 'पिहितात्मनि' विशेषण उपमेय के लिए देकर रूपक की अतिव्याप्ति वारण का प्रसग जहाँ तक है, वह भी उचित नहीं होता । क्योंकि भ्रान्ति को अनुभव अर्थात् बोध मानते हुए ही उन्होंने कहा है कि अनुभव में आने वाले अभेद को ही रूपक कहते हैं । अपनी परिभाषा में उन्होंने कहा है कि सादृश्य से युक्त आधार में अभेद सम्बन्ध के कारण अन्य किसी आधार अर्थात् धर्मी का वास्तविक एव सादृश्य ज्ञान का कारण होने वाला निश्चयात्मक ज्ञान, चमत्कार से युक्त होने पर भ्रान्ति कहा जाता है ।

यदि दीक्षित जी यहाँ रूपक पद से रूपक का बोध अर्थ लें, और उसके अनुभव होने में, लक्षण की अतिव्याप्ति न होने के लिए ही 'पिहितात्मनि' विशेषण की उपयुक्तता सिद्ध भी करना चाहें तो यह नहीं हो सकता । क्योंकि ऐसा करने पर भी **'मरकतमणिमेदिनीधरो वा तरुणतरस्तरुरेष वा तमालः'** इत्यादि उदाहरण में विषयतावच्छेदक रामत्व आदि का अवगाहन न करने वाले शुद्ध सदेह में भी अतिव्याप्ति होगी । क्योंकि यहाँ भी जिसका स्वरूप न छिपाया गया है ऐसे उपमेय में उपमान का अनुभव होता है ।

दीक्षित जी यदि इसके लक्षण का अर्थ यह करें कि केवल उपमेय का स्वरूप ही जहाँ छिपाया गया हो, वहीं भ्रान्ति होती है। अत॰ सन्देह में अतिव्याप्ति नहीं होती। क्योंकि वहाँ कोटियों को भी छिपाया जाता है—उनमें से भी किसी एक का निश्चय नहीं किया जाता। किन्तु, ऐसा मानने पर भी—'तेरे मुख को भौंरे कमल तथा चकोर चन्द्रमा समझ कर पीछे पीछे दौड़ते हैं।' इस भ्रान्तियों के समूह रूप उल्लेखालङ्कार में अतिव्याप्ति रहेगी। यदि इसे उल्लेख-मिश्रित भ्रान्ति मानकर दोष परिहार करना चाहें तो वह भी सभव नहीं है। क्योंकि दूध का कोई ऐसा निर्दुष्ट लक्षण नहीं कहा जा सकता जिससे दूधमिश्रित जल में अतिव्याप्ति हो जाय। अत. दीक्षित जी का यह लक्षण भी निर्दुष्ट नहीं कहा जा सकता है।

पण्डितराज के इस आक्षेप का खण्डन नागेश भट्ट के द्वारा ही दर्शनीय है। भट्ट जी इसके दो उत्तर देते हैं—प्रथम तो उक्त उदाहरण में उल्लेखत्व और भ्रान्तित्व की सकीर्णता हो जाने से ही लक्षण में कोई दोष उत्पन्न नहीं हो जाता है। जैसे भूतत्व और मूर्त्तत्व के लक्षण की सकीर्णता पृथ्वी, जल, तेज और वायु इन चार पदार्थों में रहती है। अत भूतत्व और मूर्त्तत्व के दोनों लक्षण यदि इन चारों में अतिव्याप्त हो जाय तो कोई दोष नहीं। क्योंकि **'नरैर्वरगदितप्रदा०'** इस उदाहरण में उल्लेखत्व और **'कनकद्रवकान्तिकान्तया'** इस उदाहरण में भ्रान्तित्व सावकाश हैं—यह कुछ लोगों का मत है। दूसरे विद्वानों का मत है कि **'वनितेति वदन्त्येताम्'** आपके इस उदाहरण में अपह्नुति सकीर्ण उल्लेख है, वहाँ उपमेयतावच्छेदक वनितात्व का निषेध के साथ होने से उठने योग्य अपह्नुति के लक्षण की अतिव्याप्ति है ही। अत ऐसे दोषों से किसी भी प्रकार बचा नहीं जा सकता-तो फिर ऐसी स्थिति में दीक्षित जी के लक्षण पर ये सारे आरोप निरर्थक ही हैं।

पण्डितराज का दूसरा आक्षेप दीक्षित जी के इस **'शिञ्जानैर्मञ्जरीति स्तनकलशयुगं चुम्बितं चञ्चरीकैः।'** उदाहरण पर है। इनका कहना है कि 'कलशरूपी स्तनयुगल' में मजरी का सादृश्य कविसम्प्रदाय सिद्ध नहीं है। सादृश्यमूलक एक अलकार में सादृश्यान्तर अलकार की शोभा उपहासास्पद है। क्योंकि स्तनकलश के रूपक द्वारा मजरी के सादृश्य का तिरस्कार ही है।

दूसरे चरण मे **'करिदृष्टाः'** पद में विधेयाविमर्श दोष है। तृतीय चरण में कोयलों के नाद कौओं के ताडन करने के योग्य नही। क्योंकि नाद की ताडना कोई नहीं करता। यदि किसी दोष के कारण ऐसा भ्रम मान भी लें तो वह सादृश्यमूल नहीं हो सकता। प्रतीतसिद्धि भी इसे नही माना जा सकता। क्यों कि 'चोर समझ कर साधु को मार डाला गया तथा 'दन्तिबुद्धया हत. शूरैर्वराहो वनगोचर' की तरह यहाँ कार्यकारणभाव को भी नहीं समझा जा सकता है। दूसरी बात यह भी है कि कोयलों के शब्द कूजित होते हैं निनाद नहीं होता। फलत यहाँ दीक्षित जी ने भ्रान्ति अलङ्कार के अश मात्र को लेकर इसे उदाहृत किया है। वस्तुत. यह इसका उदाहरण है नहीं।

इसका उत्तर यही है कि भ्रान्तिमान अलङ्कार के सम्बन्ध में पण्डितराज ने एक नयी व्यवस्था दी है कि जहाँ एकाधिक भ्रान्तिया होंगी वहाँ भ्रान्तिमान अलङ्कार नहीं होगा। जहाँ तक परिभाषा का प्रश्न है पण्डितराज अपनी जगह ठीक हैं, किन्तु जहाँ दीक्षित जी के खण्डन का प्रश्न है-सभवत पडितराज का ध्यान उधर नहीं गया हो कि इस अलङ्कार में यथार्थत कवि को भ्रान्ति नहीं होती, प्रत्युत अपनी प्रतिभा से वह अपने काव्य में जिन पात्रों को निबद्ध करता है—उनके भ्रम का ही वर्णन रहता है। स्वय कवि अभ्रात रूप से प्रस्तुत विषय का वर्णन करके ही

दो समान पदार्थों में अत्यधिक सादृश्य के कारण उनमें अन्य वस्तु के भ्रम का वर्णन करता है। इसमें चित्तवृत्ति का ज्ञान वर्णित भ्रांति से अवश्य होता है, किन्तु हमारे चमत्कार का विषय भ्रांति न होकर वर्णित मानसिक दशा होती है। कवि भ्रात व्यक्ति की वास्तविक भ्रांति का उल्लेख कर अपूर्व आनन्द की योजना करता है। इसमें एक ही वस्तु में एक ही व्यक्ति को अनेक पदार्थों के प्रसङ्ग में अनेक भ्रान्तियाँ भी होती है। फिर 'स्तनकलश' में मजरी की भ्रान्ति अस्वाभाविक क्यों? आम की गदरायी मजरी के गुच्छे की शोभा क्या किसी कामिनी के कुच-कलश से कम आनन्ददायी है। किम्बा दोनों में सादृश्याभाव है? जहाँ तक विधेयाविमर्श का प्रश्न है—वाक्यरचना के सामान्य सिद्धान्त विधेयाविमर्श से नियमित हैं—

'अनुवाद्यमनुक्त्वैव न विधेयमुदीरयेत्।
न ह्यलब्धास्पदं किञ्चित् कुत्रचित् प्रतितिष्ठति॥'

द्वितीय चरण में इस नियम का स्पष्टत उल्लघन भी नहीं है। तृतीय चरण के नाद और ताडन का जहाँ तक प्रश्न है, वह तो आक्षेप लभ्यार्थ ही है। अतः उक्त उदाहरण को इतनी निकृष्ट कोटि का नहीं कहा जा सकता है।

इति चित्रमीमासाया 'भारती' हिन्दीव्याख्याया भ्रान्तिमदलङ्कारप्रकरण समाप्तम्।

---

## (सुधा)

**तथा भ्रममुदाहरति—दामोदरकराघातेति। कृष्णस्य हस्तताडनेन चूर्णितमशेषं वक्षो यस्य तेन चाणूरेण शतचन्द्रं नभस्तलं दृष्टमित्यन्वयः। अत्र गाढमर्मप्रहारकृतचन्द्रभ्रान्ति-सत्त्वाद्य भ्रान्तिमतोऽलङ्कारत्वम्। तच्च तद्वाचकपदाभावात् प्रतीयमानता तस्य नेत्यर्थं इत्यलम्।**

**कौस्तुभे विश्वेश्वरचरणास्तु—तदभाववति तत्प्रकारिका मतिर्भ्रान्तिमान्। शुक्तिविशेष्य-करजतत्वादिप्रकारकज्ञानं चमत्कारि न भवति। अतो नातिव्याप्तिरिति लक्षणं यथाविधि व्याकृत्यैकस्यानेकप्रकारको यथा मम—'मन्दाकिन्यां वलक्षोद्दलकमलधिये केलिवाप्यां मराल-भ्रान्त्यै शम्भोः कपोले मुकुलितदलके स्वीयवक्त्रभ्रमाय। हाराग्रे हीरबुद्ध्यै भुजग-पतिफणे दिव्यरत्नोपलब्ध्यै, पार्वत्याः कल्प्यमाने प्रतिफलिततया पातु पीयूषरश्मिः॥' अत्रै-कस्मिन् चन्द्रे तत्तत्स्थानभेदेनानेकप्रकारकं ज्ञानम्। क्वचिदनेकेषामेकस्मिन्ननेकप्रकारज्ञानं यथा—'सकेतकुञ्जभवनं प्रतिसञ्चरन्तीमालोक्य सुभ्रु भवतीं गहनान्धकारे। चाम्पेयकोर-कमयी स्रगिति द्विरेफाः सौदामिनीति कलयन्ति मुदा मयूराः॥' इत्यप्युदाहरणमाहुः। रसगङ्गाधरकृतस्तु—'सदृशे धर्मिणि तादात्म्येन धर्म्यन्तरप्रकारः। सादृश्यप्रयोज्योऽनाहार्यो निश्चयश्चमत्कारी भ्रान्तिः॥' सा यत्रानूद्यते स भ्रान्तिमान्, मीलितसामान्यतद्गुणवारणाय धर्मिद्वयम्। रूपकवारणायानाहार्य इति, संशयवारणाय निश्चय इति। इदं रजतमित्य-त्रातिव्याप्तिवारणाय चमत्कारीति। 'अकरुणहृदय प्रियतम मुञ्चामि त्वामितः परं नाहम्। इत्यालपति कराम्बुजमादायालीजनस्य विकला सा॥' इत्युन्मादेऽतिव्याप्तिवारणाय सादृश्यप्रयोज्य इति। लक्षणे एकत्वमपि विवक्षितम्। तेनोल्लेखे नातिव्याप्तिरित्याहुः। तत्र**

तद्वृत्त्यनेकधर्मप्रकारकानेकसमवेतज्ञानस्थले उल्लेखसद्भावात् एकत्वविवक्षायां 'मन्दाकिन्यां वलच' इत्यादावव्याप्तेश्च। यदपि दीधितिोक्तलक्षणे रूपकव्यावृत्तये पिहितात्मनीत्युक्तमयुक्तम्, आरोप्यमाणस्यानुभवस्य रूपके वर्ण्यत्वाभावात्। तदपि न, मुखादौ चन्द्राद्यारोपसत्त्वेन रूपके लक्षणान्वयसम्भवात्, आहार्यतदारोपानुभवस्य तत्राङ्गीकाराच्च। प्राकरणिके तत्साम्यादप्राकरणिकतया संवेदनं स भ्रान्तिमानिति तत् प्रकाशलक्षणस्य रूपकेऽतिव्याप्तिमाशंक्य समाहितम्। तत्र वस्तुतो भ्रमस्याभावात्। इह चार्थावगमनसंज्ञायाः प्रवृत्तेस्तस्य स्पष्टमेव प्रतिपन्नत्वात् इति मम्मटभट्टाः। भ्रमस्य स्वारसिकारोपस्येत्यर्थः। अर्थावगमेन = योगार्थपुरस्कारेण, तस्य = स्वारसिकारोपस्य भ्रान्तिमत्यावश्यकत्वादिति तद्व्याख्यातारः। एवमत्रापि पिहितात्मनीति पदेन स्वारसिककविप्रतिभया कल्पनस्यारोप्यमाणानुभवे विवक्षितत्वात्। स चानुभवो वर्ण्यो वा तज्जन्यो वेत्यत्रानाग्रहाच्च। यदपि 'शिञ्जानैर्मञ्जरी' इत्युदाहरणमुद्दिश्य स्तनकलशयुगे मञ्जरीसादृश्यं कविसमयाप्रसिद्धं येन चञ्चरीकभ्रान्तिः स्यात्। दोषान्तरमूलतायामनलङ्कारत्वावगमात्, कलशरूपकेण मञ्जरीसादृश्यतिरस्काराच्च। द्वितीयविशेषणे विधेयाविमर्शसत्त्वात्, तृतीयविशेषणेऽपि पिकनिनदानां ताडनायोग्यत्वम्। तासु पिकबुद्ध्युत्पादनद्वारापि न तत्सम्भवः। तथा प्रतीतेरसिद्धेः 'चौरबुद्ध्या हतः साधुः' इत्यत्र "दन्तिबुद्ध्या हतः शूरैर्वराहो वनगोचरः" इत्यादौ च बुद्धिविशेषकर्तृकहननकर्मत्वस्यैव विधेरित्युक्तम्। तदपि न सम्यक्, मञ्जरीसादृश्यस्य नायिकायां कविसमयप्रसिद्धत्वात्, तज्जन्यचुम्बनस्य स्तनकलशावच्छेदेन विधेयत्वात्। नापि विधेयाविमर्शदोषः, द्वितीये 'कीरदष्टा जाताः' इत्यत्र 'सविशेषणे' इति न्यायदंशस्यैव विधेयता। तृतीयेऽपि नायिकास्वरविशेष्यककोकिलकूजितप्रकारकभ्रान्तिसत्त्वेन नायिकाविशेष्यककोकिलप्रकारकज्ञानेन ताडनकर्मताया विधानान्न दोष इत्यलं विस्तरेण।

धरानन्देन रचिता व्याख्या भ्रान्तिमतोऽखिला।
टीकायां चित्रमीमांसासुधायामाप पूर्णताम्॥

इति वसिष्ठगोत्रीयमिश्ररामवल्लस्य सुतेन धरानन्देन रचितायां चित्रमीमांसा
व्याख्यायां सुधाभिधानायां भ्रान्तिमदलङ्कारप्रकरणं समाप्तम्।



# अथ उल्लेखनिरूपणम्

**निमित्तभेदादेकस्य वस्तुनो यदनेकधा ।**
**उल्लेखनमनेकेन तमुल्लेखं प्रचक्षते ॥**

यत्र नानाविधधर्मयोग्येकं वस्तु तत्तद्धर्मयोगरूपनिमित्तभेदादनेकेन ग्रहीत्रानेकधोल्लिख्यते स उल्लेखः ।

कीर्तिगङ्गाहिमक्ष्माभृदोजःसूर्योदयाचलः ।
शत्रुसेनाब्धिमन्थाद्रिर्गुणरत्नैकरोहणः ॥

(भारती)

जब एक पदार्थ का अनेक व्यक्तियों द्वारा निमित्त भेद से, अनेक प्रकार का वर्णन हो, तो वहाँ उल्लेख अलङ्कार होगा ।

निमित्त भेद से जहाँ एक ही व्यक्ति द्वारा एक पदार्थ का ही अनेक प्रकार से उल्लेख हो वहाँ 'उल्लेख' होता है ।

'तुम्हारी कीर्तिरूपी गङ्गा के हिमाचलरूप, ओजरूपी सूर्य का उदयाचलरूप, शत्रुसेनारूपी समुद्र का मन्थाचलरूप तथा तुम्हारे गुण रूपी रत्न के अङ्कुर स्वरूप है ।'

(सुधा)

**एवं भ्रान्तिमदलङ्कारं निरूप्य क्रमप्राप्तमुल्लेखालङ्कारमाह—अथेति । भ्रान्तिमत्कथनानन्तरमित्यर्थः । तत्रैकस्मिन्नेकधा भ्रान्तिवदनेकधा वर्णनसत्त्वादुल्लेखकथनस्यैव तदुत्तरमावश्यकत्वमिति भावः । तल्लक्षणमारचयति—निमित्तभेदादिति । अनेकेन ग्रहीत्रा एकस्य वस्तुनो यन्निमित्तभेदादनेकधोल्लेखनं तं बुधा उल्लेखं प्रचक्षत इत्यन्वयः । स्वयमपि व्याचष्टे-यत्रेति । नानाविधधर्माश्रयस्यैकवस्तुनः तत्तद्धर्मयोगरूपनिमित्तभेदादनेकेन ग्रहीत्रानेकधोल्लेखनमुल्लेख इति तल्लक्षणम् । लक्षणे ग्रहीतुः विशेषणस्य अनेकेतिपदस्य फलं विचारयति-कीर्तिगङ्गेति । कीतिरूपाया गङ्गाया हिमाचलरूपः, ओजोरूपस्सूर्यः, तस्योदयाचलरूपः, शत्रुसेनारूपः समुद्रस्तस्य मन्थाचलरूपः, गुणरूपरत्नस्याङ्कुररूपः इत्यन्वयः ।**

(चित्र०)

इति मालारूपके एकस्य राज्ञो यशस्वित्वादिधर्मयोगरूपनिमित्तभेदात्तुषाराद्रित्वाद्यनेकप्रकारेणोल्लेखनमस्तीति तत्रातिव्याप्तिनिरासायानेकेत्युक्तम् । तत्र ग्रहीतृभेदनिबन्धनं न भवत्यनेकधोल्लेखनमिति नातिव्याप्तिः ।

विद्याविक्रमसौन्दर्यतपसां निधिमागतम् ।
पश्यन्ति विबुधाः शूराः स्त्रियो वृद्धाश्च कौतुकात् ॥

( भारती )

इस माला रूपक के उदाहरण में एक ही राजा का यशस्वित्वादि धर्मयोगरूप निमित्त-भेद से तुषाराद्रित्वादि अनेक प्रकार से उल्लेखन है। यहाँ अतिव्याप्तिवारण के लिए लक्षण में 'अनेकेन' विशेषण दिया गया है। ऐसा करने से अनेक व्यक्तियों द्वारा एक सा अनुभव होने के कारण अर्थात् ग्रहीतृभेदनिबन्ध के अभाव से अतिव्याप्ति नहीं हुई।

'विद्वान् आई हुई विद्या को, शूर आये हुए पराक्रम को, स्त्रियाँ सौन्दर्य को तथा वृद्धजन तपस्या को आश्चर्य से निधि के रूप में देखते हैं।'

( सुधा )

**अत्र मालारूपके यशस्वित्वादिधर्मयोगरूपनिमित्तभेदात्तुषाराद्रित्वाद्यनेकप्रकारेण राज्ञ उल्लेखनादतिव्याप्तिः स्यात्, तद्वारणायानेकेनेति विशेषणम्। ग्रहीतृभेदस्य निबन्धनाभावान्नातिव्याप्तिः। उल्लेखनेऽनेकधेति विशेषणस्य प्रयोजनमाह—विद्याविक्रमेति। विबुधाः शूराः स्त्रियो वृद्धाश्च आगतं विद्याविक्रमसौन्दर्यतपसां निधिमपश्यन्नित्यन्वयः।**

( चित्र० )

इत्यत्रैकस्य वर्ण्यस्य विद्याद्यनेकधर्मयोगरूपनिमित्तभेदादनेकेन ग्रहीत्रोल्लेखनमस्तीति तत्रातिव्याप्तिवारणायानेकधेत्युक्तम्। तत्र कौतुकात् स्वरूपावलोकनमात्रनिबन्धनं नानेकधोल्लेखनमिति तद्व्यावृत्तिः।

'शिञ्जानैर्मञ्जरीति स्तनकलशयुग चुम्बितं चञ्चरीकैः' इत्युदाहृतायामनेककर्तृकभ्रान्तिपरम्परायां स्तनादीनां मञ्जरीसादृश्यादिनिमित्तभेदादनेकेन चञ्चरीकादिना मञ्जरीत्वाद्यनेकप्रकारेणोल्लेखनमस्तीति तत्रातिव्याप्तिवारणायैकस्य वस्तुन इत्युक्तम्।

( भारती )

यहाँ एक ही वर्णनीय विषय का विद्या प्रभृति अनेक धर्मयोगात्मक निमित्तभेद से, ग्रहीत्रा के उल्लेखन से प्राप्त अतिव्याप्ति दोष के निवारणर्थ लक्षण में 'अनेकधा' विशेषण का समावेश किया गया है। फलत उक्त उदाहरण में कौतुक से स्वरूपालोकन मात्र के निरूपण से अनेकवार उल्लेखनाभाव के कारण अतिव्याप्ति का स्वत निराकरण हो जाता है।

'हे चोल नरेशों में सिंह! तुम्हारे शत्रुओं की पत्नियों की रक्षा करने में ये वन भी समर्थ नहीं हो सके। क्यों कि उस बेचारी के कलश रूप स्तनों को आम्रमजरी समझ कर जब भौंरे उस पर आक्रमण करते हैं तो भयाक्रान्त वह अबला उन्हें हटाने के लिए ज्यों ही अपने हाथों को ऊपर की ओर उठाती है—उसे पल्लव समझ कर उस पर सुग्गे आक्रमण कर देते हैं। इस आक्रमण से आक्रात वह सुन्दरी ज्यों ही चीत्कार करती है, कि उसकी आवाज को काकली समझ कर कौए उस पर वार कर देते हैं। यह दुर्गति है जगल में उन शरणार्थी भी तुम्हारी शत्रुपत्नियों की।' इस उदाहरण के अनेक कर्तृक भ्रान्तिपरम्परा में मञ्जरी सादृश्यादि के निमित्तभेद से अनेक चञ्चरीकादि से मञ्जरीत्वादि अनेक प्रकार का यहाँ उल्लेखन है। अतः यहाँ अतिव्याप्ति-वारण के लिए **'एकस्य वस्तुनः'** यह विशेषण लक्षण में समाविष्ट किया गया है।

(सुधा)

अत्रैकस्य वर्णनीयस्य विद्याद्यनेकधर्मयोगात्मकनिमित्तभेदेनानेकेन ग्रहीत्रा उल्लेखनादतिव्याप्तिवारणाय अनेकधेति विशेषणम्। तत्र कौतुकात् स्वरूपालोकनमात्रस्य निरूपणादनेकधोल्लेखनाभावान्नातिव्याप्तिः। 'शिञ्जानैर्मञ्जरीति' पूर्वोक्तमालारूपभ्रान्तिमति मञ्जरीसादृश्यादिनिमित्तभेदेनानेकचञ्चरीकादिरूपग्रहीत्रा मञ्जरीत्वाद्यनेकप्रकारेणोल्लेखनादतिव्याप्तिः स्यात्, अत एकस्य वस्तुनः इत्युक्तम्। तत्र नायिकादिवस्तूनामनेकत्वात्।

(चित्र०)

कीर्तौ विस्फूर्तिमत्यां ते मृणालक्षीरशङ्किनः।
द्वयेऽपि नागास्तन्वन्ति जिह्वान्तोल्लेखनं मुहुः॥

इति भ्रान्तिमदुदाहरणे एकस्या एव कीर्तेरनेकेन कुञ्जरभुजङ्गरूपेण ग्रहीत्रा मृणालक्षीररूपत्वाद्यनेकप्रकारेणोल्लेखनमस्तीति तत्रातिव्याप्तिनिरासाय निमित्तभेदादित्युक्तम्। तत्र कीर्तिगतं धावल्यमेकमुल्लेखद्वयेऽपि निमित्तम्।

(भारती)

'तुम्हारी फैली हुई कीर्त्ति में कमलनाल और दूध की आशंका से हाथी और साँप दोनों ही बार-बार अपनी जीभों को उसे पाने के लिए बढा रहे हैं।'

भ्रान्तिमान के इस उदाहरण में एक ही कीर्त्ति का अनेक के साथ हाथी एवं सर्प के रूप से ग्रहीत कमलनाल एवं दूध के रूप में अनेक प्रकार से उल्लेख है। यहाँ अतिव्याप्ति निराकरण के लिए 'निमित्तभेदात्' विशेषण का समावेश लक्षण में किया है। वहाँ कीर्तिगत एक ही धवलता ही दोनों उल्लेख में निमित्त है।

(सुधा)

कीर्ताविति। तव प्रकाशवत्यां कीर्तौ मृणालक्षीरशङ्किनो द्वयेऽपि नागा गजाः सर्पाश्च मुहुर्जिह्वान्तोल्लेखनं तन्वन्ति इत्यन्वयः। अत्र भ्रान्तिमति, एकस्य वस्तुनः कीर्तिरूपस्य कुञ्जरभुजङ्गानेकग्रहीत्रा मृणालक्षीररूपत्वानेकप्रकारेणोल्लेखनादतिव्याप्तिः स्यात्, अतो निमित्तभेदादित्युक्तम्।

(चित्र०)

यद्यपि गजभुजङ्गानां स्वस्वप्रियाहारलोभरूपनिमित्तभेदोऽप्यस्ति, तथापि निमित्तभेदादित्यनेनैकनिमित्तविरहो विवक्षित इति तद्व्यावृत्तिः। तस्य संग्राह्यत्वे निमित्तभेदादिति स्वरूपकथनमात्रम्। एवमपि यदि—

कान्त्या चन्द्रं विदुः केचित्सौरभेणाम्बुजं परे।
वक्त्रं तव वयं ब्रूमस्तपसैक्यं गतं द्वयम्॥

इत्यपह्नवोदाहरणविशेषेऽतिव्याप्तिः शङ्क्या, तदानीमनेकधोल्लेखनं निषेधास्पृष्टत्वेन विशेषणीयम्। तत्राद्योल्लेखनद्वयं परमतत्त्वोपन्याससामर्थ्याद्गम्यमाननिषेधमिति नातिव्याप्तिः।

( भारती )

यद्यपि यहाँ हाथी और साँपों के अपने अपने प्रिय आहार के लोभ रूप निमित्त भेद भी है; फिर भी एक निमित्त विरह के निमित्त भेद से विवक्षा के कारण वहाँ उस तरह के लोभ का अभाव है। पूर्वकथित रूप से इसे ग्रहण करने पर भी उसके स्वरूपकथनमात्रत्व की आपत्ति होगी। एवमपि से दूसरी अतिव्याप्ति की आशका का निराकरण करते हैं—

नायिका नायक से कहती है—

तुम्हारे मुख को कुछ लोग कान्ति के कारण चन्द्रमा कहते हैं दूसरे लोग सुगन्ध के कारण कमल कहते हैं, पर हम तो कहते हैं कि तप करके दोनों एकता को प्राप्त कर लिये हैं। अतः तुम्हारा मुख उन दोनों का मिश्रित रूप है।

अपह्नुति के इस उदाहरण में अतिव्याप्ति की शका होती हो तो अनेक प्रकार के उल्लेख अर्थात् ज्ञान के साथ लक्षण में 'निषेध से स्पर्श न किया हुआ' यह विशेषण लगा देना चाहिए। इस पद्य में पहले दो उल्लेखों का दूसरे के मत के रूप में कथन के सामर्थ्य से निषेध अभिव्यक्त होता है। अत वैसा कर देने से यहाँ अतिव्याप्ति न होगी।

( सुधा )

**तत्र तूल्लेखद्वये एकस्यैव भावत्यस्य निमित्ततासत्त्वात् धर्मान्तरमाश्रित्यातिव्याप्तिं शङ्कते—यद्यपीति। स्वस्वप्रियाहारलोभरूपनिमित्तभेदसत्त्वादतिव्याप्तितादवस्थ्यम्। प्रकारान्तरेण समाधत्ते—तथापीति। एकनिमित्तविरहस्य निमित्तभेदपदेन विवक्षितत्वेन तत्र तादृशलोभत्वस्य तद्वत्ताभावात्, तथात्वस्य ग्राह्यत्वे तु तस्य स्वरूपकथनमात्रत्वापत्तेः। अतिव्याप्त्यन्तरमाशङ्क्य निराकरोति—एवमपीति। केचित् वक्त्रं कान्त्या चन्द्रं विदुः, परे सौगन्ध्येन कमलं विदुः, वयं तपसा एकरूपतां गतं तद्द्वयं मुखमिति ब्रूम इत्यन्वयः। अत्रापह्नुतावेकस्य वक्त्रस्यानेकेन ग्रहीत्रा कान्त्यादिनिमित्तभेदेन चन्द्रत्वाद्यनेकरूपेणोल्लेखनादतिव्याप्तिः स्यादतस्तद्वारणायानेकधोल्लेखने निषेधास्पृष्टत्वमिति विशेषणमावश्यकम्। तत्र केचिदादिपदोपन्याससामर्थ्यान्निषेधप्रतीयमानतया तादृशनिषेधेन स्पृष्टत्वाद् नातिव्याप्तिरिति दिक्।**

( चित्र० )

स्त्रीभिः कामोऽर्थिभिः स्वर्द्रुः कालः शत्रुभिरैक्षि सः।

अत्र चानेकधोल्लेखने रुच्यर्थित्वभयादिकं यथायोगं प्रयोजकम्। रुचिरभिरतिः। अर्थित्व लिप्सा।

द्विविधश्चायमुल्लेखः—शुद्धोऽलङ्कारान्तरसङ्कीर्णश्च। तत्र शुद्धो यथा—

गजत्रातेति वृद्धाभिः श्रीकान्त इति यौवतैः।
यथास्थितश्च बालाभिर्दृष्टः शौरिः सकौतुकम्॥

अत्र यस्तथा भीतं भक्तं गजं त्वरया त्रायते स्म सोऽयमादिपुरुष इति वृद्धाभिः संसाराद्भीत्या तदभयार्थिनीभिः कृष्णः पुरः प्रविशन् दृष्टः, यस्तथा चञ्चलत्वेन प्रसिद्धाया लक्ष्म्या अपि कामोपचारवैदग्ध्येन नित्यवल्लभः

सोऽयं दिव्ययुवेति युवतीभिः सोत्कण्ठाभिर्दृष्टः, बालाभिर्बालस्वभावाद्यथास्थितरूपवेषयुक्तो दृष्ट इति सर्वत्र वस्तुसता नानारूपेणोल्लेखादयं शुद्धः।

( भारती )

'उस राजा को तरुणियों ने काम के रूप में, याचकों ने कल्पवृक्ष के रूप में तथा शत्रुओं ने साक्षात् काल के रूप में देखा।'

यहाँ एक ही राजा के सौन्दर्य, उसका दान तथा उसके पराक्रम से स्त्री, याचक एवं शत्रुओं की क्रमशः रुचि, याचना और भय के निमित्त भेद से काम, कल्पतरु और काल रूप अनेक प्रकार से दर्शन होने के कारण लक्षण का समन्वय है।

यह उल्लेख दो प्रकार का है, शुद्ध और अन्य अलङ्कारों से मिश्रित सङ्कीर्ण। वहाँ शुद्ध उल्लेख जैसे—श्रीकृष्ण के मथुरा प्रवेश का यह वर्णन है—

'श्री कृष्ण को वृद्धाओं ने गजत्राता अर्थात् आदि पुरुष नारायण के रूप में तथा युवतियों के समूह ने लक्ष्मीकान्त के रूप में एवं बालाओं ने जिस रूप में वे थे, उसी रूप में उन्हें कौतुक अर्थात् आश्चर्य के साथ देखा।'

यहाँ जो उस प्रकार भयभीत भक्त गजराज की शीघ्रता से रक्षा किये हैं, वही ये आदिपुरुष भगवान नारायण हैं, ऐसा ससार से डरी हुए वृद्धाओं ने नगर में प्रवेश करते हुए श्रीकृष्ण को देखा। जो अपने कामोपचार वैदग्ध्य से चचला नाम से प्रसिद्ध लक्ष्मी के लिए नित्यवल्लभ हैं; वही ये श्रीकृष्ण हैं—इस रूप में उन्हें युवतियों ने उत्कंठा भाव से देखा। बालाओं ने उपने बालस्वभाव के करण श्रीकृष्ण को यथास्थित रूपवेष युक्त ही देखा। यहाँ सभी जगह एक ही वस्तु का अनेक रूप में उल्लेख से यह शुद्ध उल्लेख है।

( सुधा )

तमुदाहरति—स्त्रीभिरिति। अत्रैकस्यैव राज्ञः सौन्दर्यवितरणपराक्रमशालितया रुच्याद्यनेकग्रहीत्रा रुच्यर्थित्वभयात्मकनिमित्तभेदात् कामकल्पतरुकालरूपत्वाद्यनेकप्रकारेण दर्शनत्वाल्लक्षणसमन्वयः। तद्विभागमाह—द्विविध इति। शुद्धसङ्कीर्णभेदेन द्विधा इत्यर्थः। अलङ्कारान्तरसङ्कीर्णतारहितः शुद्ध इत्यर्थः। तमुदाहरति—गजत्रातेति। श्रीकृष्णस्य मथुराप्रवेशवर्णनमिदम्। शौरिः कृष्णो वृद्धाभिः गजत्रातेति सकौतुकं दृष्टः, युवतिसमूहैः लक्ष्मीकान्त इति, बालाभिर्यथावस्थितवेष एव दृष्टः इत्यन्वयः। अत्र सकौतुकमित्यस्य सर्वत्र सम्बन्धः। स्वयमपि श्लोकं व्याकरोति—अत्रेति। तथा भीतगजस्य यस्त्वरया त्राता सोऽयमादिपुरुषो नारायण इति ससाराद्भयार्थिन्या वृद्धाः पश्यन्ति स्म। अतिचञ्चलश्रियोऽपि कामोपचारचातुर्येण नित्यवल्लभो दिव्यतरुणरूप इति तं युवतिसमूहः सोत्कण्ठः पश्यति स्म। बालास्तु यथास्थित स्वाभाविकरूपवेषयुक्त पश्यन्ति स्मेति सर्वत्र वस्तुतो विद्यमानेन नानारूपेणोल्लेखादयं शुद्धः। अयमिति कथनेन स्त्रीभिरित्यस्यारोपरूपरूपकसंकीर्णतेति विशेषः प्रतिपाद्यते।

( चित्र० )

यथा वा हर्षचरिते श्रीकण्ठजनपदवर्णने—

'यस्तपोवनमिति मुनिभिः, कामायतनमिति वेश्याभिः, संगीतशालेति लासकैः, यमनगरमिति शत्रुभिः, चिन्तामणिरित्यर्थिभिः, वीरक्षेत्रमिति

शस्त्रोपजीविभिः, गुरुकुलमिति विद्यार्थिभिः, गन्धर्वनगरमिति गायकैः, विश्वकर्ममन्दिरमिति विज्ञानिभिः, लाभभूमिरिति वैदेहकैः, धूर्तस्थानमिति वन्दिभिः, साधुसमागम इति सद्भिः, वज्रपञ्जरमिति शरणागतैः, विटगोष्ठीति विदग्धैः, सुकृतपरिणाम इति पथिकैः, असुरविवरमिति वाहिकैः, शक्याश्रम इति शमिभिः, अप्सरःपुरमिति कामिभिः, महोत्सवसमाज इति चारणैः, वसुधारेति च विप्रैरगृह्यत।' अत्र तपोवनादिभूयिष्ठत्वात्तपोवनाद्युल्लेखः शुद्धः।

( भारती )

और जैसे हर्षचरित में श्रीकण्ठदेश के वर्णन प्रसग में—

जिसे मुनिलोग तपोवन समझते थे, वेश्याएँ कामगृह समझती थीं, नर्त्तकलोग सगीतशाला समझते थे, शत्रुलोग यमराज का नगर समझते थे, याचकगण जिसे चिन्तामणि की भूमि समझते थे, शस्त्रोपजीवी लोग जिसे वीरक्षेत्र समझते थे, छात्रगण जिसे गुरुकुल समझते थे, गायक लोग जिसे गन्धर्व नगर समझते थे, विज्ञानवेत्ता जिसे विश्वकर्मा का मन्दिर समझते थे, वणिक् जन जिसे लाभ की भूमि मानते थे, वन्दीगण जिसे धूर्त्तस्थान ( जुआ खेलने की जगह ) समझते थे, सज्जन लोग जिसे साधुसमागम की भूमि मानते थे, शरणागत लोग जिसे वज्र का पिंज़रा समझते थे, चतुरलोग जिसे विटों की गोष्ठी मानते थे, पथिक जन जिसे अपने पूर्वजन्मार्जित पुण्य का फल मानते थे, वाहिक लोग जिसे असुरों की कन्दरा समझते थे, भिक्षुलोग जिसे बौद्ध विहार समझते थे, कामी जन जिसे अप्सराओं के नगर मानते थे, चारणगण जिसे महोत्सव समाज समझते थे तथा विप्रलोग जिसे वसुधारा ( धन का प्रवाह ) समझते थे—ऐसा वह श्रीकण्ठ-देश था। यहाँ तपोवनादि के भूयिष्ठत्व से तपोवन से शुद्ध उल्लेख है।

( सुधा )

शुद्धान्तरमुदाहरति—यथा वेति। हर्षचरिते श्रीकृष्णजनपदवर्णने गद्यम्। यो देशो मुनिवेश्यानर्तकशत्रुयाचकशस्त्रोपजीविविद्यार्थिगायकविज्ञानिवैदेहकवन्दिसूतशरणागत—विदग्धपथिकवाहिकशमिकामुकचारणविप्रैः तपोवनत्वादिरूपेण जनपदोऽगृह्यतेत्यन्वयः। एकस्मिन्ननेकेन मुन्यादिरूपेण ग्रहीत्रा तत्तन्निमित्तभेदैस्तपोवनत्वाद्यनेकरूपेणोल्लेखसत्त्वा न्निषेधेनास्पृष्टत्वाच्चोल्लेखलक्षणसमन्वयः। अयमपि, शुद्धः, तपोवनादिभूयिष्ठत्वादुल्लेख-सम्भवात्।

( चित्र० )

अत्रैव यमनगरत्वाद्युल्लेखः सङ्कीर्णः। तत्र यदि यमनगरत्वादीनामुपरञ्जक-तामात्रेणान्वयस्तदा रूपकसङ्करः। यदि ताद्रूप्यानुभावगोचरतया, तदा भ्रान्ति-मत्सङ्करः। अयं चोल्लेखो वर्ण्यगुणोत्कर्षख्यापनायाचेतनकर्तृकोऽपि निबध्यते। यथा तत्रैव हर्षवर्णने—

'निःस्नेह इति धनैः, अनाश्रयणीय इति दोषैः, निग्रहरुचिरितीन्द्रियैः, दुरु-पसप इति कलिना, नीरस इति व्यसनैः, भीरुरित्ययशसा, दुर्ग्रह-चित्तवृत्तिरिति चित्तभुवा, स्त्रीपर इति सरस्वत्या, षण्ढ इति परकलत्रैः, काष्ठामुनिरिति

यतिभिः, धूर्त इति वेश्याभिः, विनय इति सुहृद्भिः, कर्मकर इति विप्रैः, असहाय इति शत्रुयोधैः, एकमप्यनेकधा गृह्यमाणम्' इति ।

( भारती )

यहाँ ही 'यमनगर' इत्यादि में सकीर्ण उल्लेख है । वहाँ यदि 'यमनगरत्वादि' का उपरजकता मात्र से अन्वय है तव तो रूपक मिश्रित शकर है और यदि ताद्रूप्य के अनुभव की गोचरता से अन्वय है तो भ्रान्तिमिश्रित सङ्कर है। यह उल्लेख वर्णनीय विषय के गुणोत्कर्ष वतलाने के लिए अचेतन कर्त्ता के निवन्धन से भी चमत्कार उत्पन्न करते हैं। जैसे वहाँ ही हर्षवर्णन में—

'धन उन्हें समझता था कि इनमें हमारे प्रति स्नेह कुछ भी नहीं है, दोष कहते कि हमारे ये आश्रय के योग्य नहीं हैं, इन्द्रियाँ कहतीं कि सम्राट् हमें निगृहीत रखना चाहते हैं, अयश चिल्लाता कि सम्राट् डरपोक हैं, कामदेव समझता कि इनकी चित्तवृत्ति दुर्ग्रह है, सरस्वती कहती कि ये स्त्रैण्य हैं, परकीया स्त्रियां कहतीं कि ये नपुसक हैं, यतिगण कहते कि ये पहुँचे हुए तपस्वी हैं, वेश्याएँ इन्हें धूर्त्त कहतीं, सुहृद्वर्ग कहता कि ये नेय हैं अर्थात् इनकी वुद्धि दूसरों पर निर्भर रहती है; ब्राह्मण कहते कि ये हमारे नोकर हैं । वरिष्ठ शत्रु लोग इन्हें कहते हैं कि वहुत से दूसरे इनके सहायक हैं, (यहाँ 'असहाय' एव 'सुसहाय' दो प्रकार के पाठ भेद हैं मैंने 'सुसहाय' को उचित समझा है । इस प्रकार एक ही सम्राट् को लोग अनेक प्रकार से ग्रहण करते थे ।'

( सुधा )

**अत्रैव संकीर्णतां प्रतिपादयति—अत्रैवेति । यमनगरत्वादीनामुपरञ्जकतामात्रविवक्षणे रूपकेण संकीर्णता । यदि तु ताद्रूप्यानुभवस्य गोचरत्व तदा भ्रान्तिमता संकीर्णः । क्वचिद्वर्णनीयस्य गुणानामुत्कर्षख्यापनायाचेतनकर्तृकोल्लेखनिवन्धनादपि चमत्कारमुदाहरति-यथा तत्रैवेति । धनदोषेन्द्रियकलिव्यसनायशःकामसरस्वतीपरकलत्रयतिवेश्यासुहृद्विप्रशत्रुयोधैरेकमप्यनेकधा गृह्यमाण हर्ष नृपमित्यचेतनकर्तृकोल्लेखश्चमत्कारीति ।**

( चित्र० )

भ्रान्तिमदलङ्कारादयोऽप्येवमचेतनकर्तृका निबध्यन्ते—

भिन्नेषु रत्नकिरणैः किरणेष्विवेन्दो-
रुच्चावचैरुपगतेषु सहस्रसंख्याम् ।
दोषापि नूनमहिमांशुरसौ किलेति
व्याकोशकोकनदतां दधते नलिन्यः ॥ इत्यादौ ।

मधुलुब्धा मधुकरास्तृषिताश्च चकोरकाः ।
सुगन्धि कान्तिसंपन्नमनुधावन्ति ते मुखम् ॥

इत्यत्रोल्लेखो व्यङ्ग्यः । 'विद्याविक्रमसौन्दर्य' इति श्लोके विद्यादीनां स्वरूपावलोकनकौतुकमात्रे निमित्ततया यदि न विश्रान्तिः, किन्तु विद्वत्ताद्युल्लेखवदवलोकनकौतुकनिमित्ततायां पर्यवसानं तदा तत्राप्युल्लेखनगतानेकधात्वविच्छित्तिविशेषस्य गम्यत्वादुल्लेखालङ्कारो गम्यः ।

(भारती)

अचेतन कर्तृक भ्रान्ति का उदाहरण देते हैं—

'इस रैवतक गिरि पर चन्द्रमा की किरण के, अनेक प्रकार के रत्नों की किरणों से मिश्रित होने के कारण सहस्रों की सख्या में हो जाने पर कमलिनियाँ निश्चय ही यह सूर्य है—ऐसा मानकर रात्रि में भी विकसित कमलपुष्पों वाली बन जाती हैं।'

यहाँ अचेतन कर्तृक अतिशयोक्ति अलङ्कार से भ्रान्तिमान् अलङ्कार की व्यञ्जना है।

'मधु के लोभी भौंरे तथा तृषायुत चकोर सुगन्धित एव कान्ति से युत तुम्हारे मुख की ओर दौड रहे हैं।'

शब्दशक्ति द्वारा अप्रतिपादित रहने के कारण यहाँ उल्लेख की व्यङ्ग्यता है 'विद्याविक्रम-सौन्दर्य' इत्यादि पूर्व उदाहृत श्लोक में स्वरूप देखने के कौतुक मात्र में विद्या प्रभृति की निमित्तता से विश्रान्ति के अभाव में विद्वत्ता आदि के उल्लेख की तरह अवलोकन कौतूहल निमित्तत्व के पर्यवसान में उल्लेखगत अनेक प्रकार की विच्छिति विशेष की गम्यता में वहाँ उल्लेख की व्यङ्ग्यता जाननी चाहिए।

(सुधा)

**उक्तचमत्कारमन्यत्राप्यतिदिशति—भ्रान्तिमदित्यादि। अचेतनकर्तृका भ्रान्तिरुदाह्रियते—भिन्नेष्विति। उच्चावचैः रत्नकिरणैः भिन्नेषु सहस्रसंख्यामुपगतेषु भिन्नेषु इन्दोः किरणेषु सत्सु रात्रावपि नूनं रविरसौ विभुः किलेति नलिन्यो व्याकोशकोकनदतां दधते इत्यन्वयः। अत्राचेतनकर्तृका भ्रान्तिरित्यर्थः। व्यङ्ग्यमुल्लेखमुदाहरति—मधुलुब्धा इति। मधुलोभिनो भ्रमरास्तृषायुताश्चकोराश्च सुगन्धि कान्तियुतं ते मुखमनुधावन्तीत्यन्वयः। अत्रोल्लेखस्य व्यङ्ग्यत्वम्, शब्दशक्त्याऽप्रतिपादितत्वात्। विद्याविक्रमेतिपूर्वोदाहरणे स्वरूपावलोकनकौतुकमात्रे विद्यादीनां निमित्ततया विश्रान्तेरभावे विद्वत्ताद्युल्लेखवदवलोकनकौतूहलनिमित्तत्वे पर्यवसाने उल्लेखगतानेकप्रकारकविच्छित्तिविशेषस्य गम्यतायान्तु तत्रोल्लेखस्य व्यङ्ग्यत्वमिति बोध्यम्।**

(चित्र०)

परिव्राट्कामुकशुनामेकस्यामेव योषिति।
कुणपः कामिनी भक्ष्यमिति तिस्रो विकल्पनाः॥

इत्यत्राप्युल्लेख इष्यत इति लक्षणस्य नातिव्याप्तिः।

अथापर उल्लेखप्रकारः—

ग्रहीतृभेदाभावेऽपि विषयाश्रयभेदतः।
एकस्यानेकधोल्लेखमप्युल्लेखं प्रचक्षते॥

तत्र विषयभेदादनेकधोल्लेखः, शुद्धः सङ्कीर्णश्च।

शुद्धो यथा—

अकृशं कुचयोः कृशं विलग्ने विपुलं चक्षुषि विस्तृतं नितम्बे।
अधरेऽरुणमाविरस्तु चित्ते करुणाशालिकपालिभागधेयम्॥

'गुरुर्वचसि, पृथुरुरसि, विशालो मनसि, जनकस्तपसि, सुमित्रस्तेजसि,

सुमन्त्रो रहसि, बुधः सदसि, अर्जुनो यशसि, भीष्मो धनुषि' इत्यादौ श्लेषसङ्कीर्णः।

( भारती )

अतिव्याप्ति की आशका का परिहार करते हैं—'सन्यासी' कामुक और कुत्ते का एक ही 'योषिति' में कुणप, कामिनी और भक्ष्य ये तीन विकल्प हैं।

यहाँ उल्लेख की स्वीकृति से अतिव्याप्ति का परिहार हो जाता है। अब दूसरे उल्लेख का भेद बताते हैं—

'जहाँ ज्ञाताओं के अनेक न होने पर भी विषय अथवा आश्रय में से किसी की अनेकता के कारण एक वस्तु के अनेक प्रकार हों, वहाँ भी उल्लेख अलङ्कार कहते हैं।'

वहाँ विषय भेद से अनेकता के कारण उल्लेख भी दो प्रकार का है—शुद्ध और अन्य अलङ्कार से मिश्रित।

शुद्ध उल्लेख ( स० २ ) जैसे—

'परम सौभाग्यशाली करुणानिधान भगवान् शकर के हृदय में, स्थूलस्तन, विशाल नेत्र, विस्तृत नितम्ब एव रक्तिम अधरवाली पार्वती प्रकट हों।'

यहाँ ज्ञाता शिव के द्वारा कुचादि आश्रयभेद से एक का भागधेयत्व के साथ अध्यवसित पार्वती रूप का अकृशत्व आदि अनेक रूप के उल्लेख से शुद्ध उल्लेख के लक्षण का समन्वय है।

वचन में गुरु, वक्षःस्थल में स्थूल, मन में विशाल, तपस्या में जनक, तेज में सुमित्र, मन्त्रणा में सुमन्त्र, सभा में बुध, यश में अर्जुन, धनुष में भीष्म इत्यादि में श्लिष्ट संकीर्ण उल्लेख है। तात्पर्य यह कि यहाँ उपर्युक्त सभी शब्द श्लेष अर्थात् द्व्यर्थक हैं। जैसे—गुरु का अर्थ महान् और बृहस्पति दोनों हैं। इसी प्रकार पृथु=विस्तार और राजा पृथु। विशाल=उदार, शोभित अथवा विशाल नामक राजा, जनक=उत्पन्नकर्त्ता एव मिथिलानरेश, सुमित्र=सूर्य और राजा, सयत=योग्य और माननीय। बुध=विद्वान् और ग्रहविशेष, अर्जुन=धवल और पार्थ, भीष्म=भयानक और गाङ्गेय। इसप्रकार उक्त सभी शब्दों में अखण्ड श्लेष है।

( सुधा )

अतिव्याप्तिमाशङ्क्येष्टापत्त्या परिहरति—परिव्राडिति। यतिकामुकशुनामेकत्र योषिति कुणपः; कामिनी; भक्ष्यम् ; इति तिस्रो विकल्पना जाता इत्यन्वयः। अत्र तु उल्लेखस्यैवाङ्गीकारेण नातिव्याप्तिरिति दिक्। द्वितीयमुल्लेखं लक्षणभेदेन वक्तुं प्रतिजानीते–अथेति। तल्लक्षणमाह—ग्रहीत्रिति। ग्रहीतॄणां भेदाभावेऽप्येकस्यैव वस्तुनो विषयाश्रयभेदेनानेकधोल्लेखमप्युल्लेखं विबुधाः प्रचक्षते इत्यन्वयः। ग्रहीतृभेदाभावेऽपि विषयभेदादेकस्य बहुधोल्लेखनमिति तल्लक्षणमित्यर्थः। अयमपि द्विविधः—शुद्धः, सङ्कीर्णश्च।

शुद्धमुदाहरति अकृशमिति। कपालिनो हरस्य भागधेयभाग्यं तत्त्वेनाध्यवसितं पार्वतीस्वरूपं चित्ते आविरस्तु प्रकटीभवत्विति सम्बन्धः। कीदृशम् ? कुचयोः कुचविषयेऽकृशं स्थूलम् एवं विलग्ने कृशम् 'विलग्नो मध्यलग्नयो.' इति विश्वः। चक्षुषि विपुलमायतम् नितम्बे विस्तृतम् . अधरेऽरुणम्, चित्ते इति मध्यमणिन्यायेनोभयत्र सम्बध्यते। तेन चित्ते करुणाशालि इति पाठान्तरन्तु क्रमभङ्गदोषादयुक्तमिति बोध्यम्। ग्रहीत्रा शिवेन कुचाद्याश्रयभेदेनैकस्य भागधेयत्वेनाध्यवसितपार्वतीरूपस्याकृशत्वाद्यनेकरूपेणोल्लेखनाल्लक्षण-

**समन्वयः। सङ्कीर्णमुदाहरति—गुरुर्वचसीति।'''उरःस्थलमनस्तपस्तेजोरहस्सदोयशोधनुराश्रयीभूतविषयभेदेनैकस्य राज्ञो गुरुत्वादनेकधोल्लेखनात्तत्र श्लेषसत्त्वाच्च सङ्कीर्णत्वम्।**

**अयमर्थः—गुरुर्महान् जीवश्च, पृथुर्विस्तृतो नृपश्च, विशाल उदारः शोभितो वा नृपविशेषो वा, जनक उत्पादयिता मैथिलश्च। सुमित्रो रविर्नृपश्च, संयतो योग्यो माननीयश्च, बुधो विद्वान् ग्रहविशेषश्च, अर्जुनो धवलः पार्थश्च, भीष्मो भयानको गाङ्गेयश्चेत्यत्र सर्वत्राखण्ड एव श्लेषः।**

( चित्र० )

'हंसमयीव गतिषु, परपुष्टमयीवालापे, चक्रवाकमयीव पतिप्रेमणि, प्रावृण्मयीव पयोधरोन्नतौ, कमलमयीव कोशसंग्रहेषु, कुसुममयीव फलदानेषु' इत्याद्युत्प्रेक्षासङ्कीर्णः। पयोधरोन्नतावित्यादौ विषयांशे श्लेषसङ्कीर्णश्च। 'युधिष्ठिरः सत्यवचसि' इत्यादौ रूपकसङ्कीर्णः। 'युधिष्ठिरसमः सत्यवचसि' इत्यादावुपमासङ्कीर्ण इत्याद्युन्नेयम्।

( भारती )

गतियों में हंसी की तरह, आलाप में कोयल की तरह, पतिप्रेम में चक्रवाक की तरह, उन्नत पयोधरों मे प्रावृट् ( वर्षा ) की तरह, कोशसग्रहों में कमल की तरह, फल देने में फूल की तरह, इत्यादि में उत्प्रेक्षा सकीर्ण उल्लेख है। ( क्यों कि यहाँ गति, आलाप, पतिप्रेम, पयोधर—उन्नति, कोशसग्रह और फलदान आदि विषयों में हसी आदि रूप से एक ही राजे की पत्नियों के वर्णन में सभावनार्थक 'इव' शब्द के प्रयोग से उत्प्रेक्षासकीर्ण उल्लेख है। ) पयोधरोन्नत आदि विषय के अश में श्लेष सकीर्णता है। 'सत्यवचन में युधिष्ठिर के सदृश युधिष्ठिर है' इत्यादि में उपमा सकीर्ण उल्लेख कहना चाहिए।

( सुधा )

**अलङ्कारान्तरसङ्कीर्णमप्युदाहरति—गत्यालापपतिप्रेमपयोधरोन्नतिकोशसङ्ग्रहे फलादानादिविषयेषु हंस्यादिरूपेणैकस्या नृपस्त्रियो वर्णनात् संभावनार्थकेवशब्दप्रयोगादुत्प्रेक्षासंकीर्णत्वम्। पयोधरोन्नतादिविषयांशे श्लेषसंकीर्णत्व सत्यवचसि युधिष्ठिरे एव युधिष्ठिर इति रूपकसंकीर्णत्वम्। तत्रैव युधिष्ठिरसम इत्युक्तावुपमासंकीर्णत्वम्।**

( चित्र० )

अधिकरणभेदेनानेकधोल्लेखो यथा—

वर्धिष्णोरुपरि क्षणं रविरभूच्छत्त्रं बलिध्वंसिनो
रत्नं मूर्ध्नि ललाटसीम्नि तिलकं कर्णान्तिके कुण्डलम्।
अंसे चक्रमुरःस्थले मणिवरो नाभौ सरोजासनो
यस्याङ्घ्रौ कटकाञ्चविक्रमगतेः पायादपायात् स वः॥

अत्र रूपकसङ्कीर्ण। भगवल्ललाटमध्यकर्णान्तादितत्तदवयवाभिमुखस्थितग्रहीतृभेदनिमित्तोल्लेखसङ्कीर्णश्च। एकस्यैव द्रष्टुर्ललाटमध्ये कर्णान्तिके च रविदर्शनासंभावत्।

(भारती)

अधिकरण के भेद से भी अनेकबार उल्लेख का उदाहरण जैसे—

'तीनो लोकों में पराक्रमप्राप्त, वर्धिष्णु, वलिविध्वंसक भगवान् वामन—जिनके ऊपर क्षणमात्र के लिए सूर्य छत्र रूप में थे, तथा माथे पर रत्न के रूप में, ललाट में तिलक के रूप में, कान के समीप कुण्डल के रूप में, कंधे पर चक्र के रूप में, हृदय पर मणिश्रेष्ठ के रूप में, नाभि में कमलासन ब्रह्मा के रूप में, तथा अंघ्रि में कर रूप से शोभित थे—वे तुम्हारी विघ्नों से रक्षा करें।'

यहाँ सूर्य में आरोप, आश्रयभेद के द्वारा अनेक प्रकार के वर्णन से रूपक सङ्कीर्ण अधिकरण भेद से उल्लेख जानना चाहिए। विभिन्न अवयवाभिमुखस्थित अनेक ज्ञानों के वैसे अनुभव रहने के कारण ही यहाँ प्रथम सङ्कीर्ण उल्लेख है। क्योंकि एक ही देखने वाले के लिए भगवान् वामन के विभिन्न अवयवों में वैसे सूर्य के दर्शन की सम्भावना नहीं है।

(सुधा)

**अधिकरणभेदेनाप्यनेकधोल्लेखनमुदाहरति—वर्धिष्णोरिति। त्रिविक्रमगतेः वर्धिष्णोर्बलिध्वंसिनो यस्योपरि रविस्सूर्यः क्षणमात्रं छत्रम्, मूर्ध्नि रत्नम्, ललाटदेशे तिलकम्, कर्णसमीपे कुण्डलम्, असे चक्रम्, वक्षसि मणिश्रेष्ठः, नाभौ सरोजासनः, अङ्घ्रौ कटकः अभूत् स वामनो वो युष्मान् अपायात् विघ्नात्, पायात् रक्षतु इत्यर्थः। अत्र रवौ तु सदारोपसत्त्वादाश्रयभेदेनानेकधा वर्णनाच्च रूपकसंकीर्णाधिकरणभेदेनोल्लेख इति बोध्यम्। प्रथमोल्लेखसंकीर्णतापि तत्तदवयवाभिमुखस्थितानामनेकग्रहीतॄणामेव तथानुभवसत्त्वात्। एकस्य द्रष्टुः तत्तदवयवेषु तादृशरविदर्शनस्यासम्भवाच्च।**

(चित्र०)

'यस्य वह्निमयो हृदयेषु, जलमयो लोचनपुरेषु, मारुतमयः श्वसितेषु, क्षमामयोऽङ्गेषु, आकाशमयः शून्यतासु, पञ्चमहाभूतमयो मूर्त इवादृश्यत निहतप्रतिसामन्तान्तःपुरेषु प्रतापः।'

अत्र वह्निजलादिशब्दगृहीततापबाष्पादिरूपाणां प्रतापकार्याणां प्रतापस्य चाभेदकथनं हेत्वलङ्कार इति तत्सङ्करः। मतान्तरे रूपकसङ्करः।

> कस्तूरीतिलकन्ति भालफलके, देव्या मुखाम्भोरुहे
> रोलम्बन्ति तमाललोलमुकुलोत्तंसन्ति मौलिं प्रति।
> या कर्णे विकचोत्पलन्ति कुचयोरंशे च कालागुरु
> स्थास्यन्ति प्रथयन्तु तास्तव शिवं श्रीकण्ठकण्ठत्विषः॥

(भारती)

हर्षचरित में राजा हर्ष के प्रताप वर्णन का यह गद्यांश है—"जिस राजा का प्रताप पञ्चमहाभूतस्वरूप भरे हुए शत्रुओं के अन्त पुरों में मूर्तिमान की तरह दिखाई पड़ता है। उसके स्वरूप का प्रतिपादन करते हैं कि हृदयों में अग्निरूप से, आख रूपी नगरों में जल रूप से, श्वासों में हवा रूप से, अङ्गों में क्षमा रूप से, शून्यताओं में आकाश रूप से ही राजा का प्रताप मूर्तिमान की तरह दिखलायी पड़ता है।"

यहाँ अग्नि आदि शब्दों से प्रतिपाद्य तापादि कार्यों के कारण स्वरूप प्रताप के अभेद कथन से

हेतु अलङ्कार सङ्कीर्ण उल्लेख है—यह चन्द्रालोक का मत है। काव्यप्रकाश आदिके मत में यहाँ रूपकसंकर है।

'भगवान् श्रीकण्ठ महादेव के कण्ठ की कान्ति तुम्हारे कल्याण का विस्तार करे। वह कण्ठ-च्छवि कैसी है तो—जो भगवती भवानी के ललाट पट्ट में कस्तूरी-तिलक की तरह शोभती है, मुख कमल में भौरे की तरह आचरण करती है, माथे पर तमाल के कोमल मुकुलोत्तंस की तरह शोभती है, स्तनाग्र पर जो कालागुरु की छाया की तरह आचरण करती है'

## ( सुधा )

पुनरलंकारान्तरसंकीर्णत्वमुदाहरति—यस्येति। हर्षचरिते तत्प्रतापवर्णनगद्यम्। यस्य राज्ञः प्रतापः पञ्चमहाभूतस्वरूपो निहतशत्रूणामन्तःपुरेषु मूर्तिमानिवादृश्यतेत्यन्वयः। पञ्चमहाभूतरूपतां प्रतिपादयति-हृदयेष्वग्निरूप इत्यादिना। अत्र वह्न्यादिशब्दप्रति-पाद्यतापादिकार्याणां तत्कारणीभूतप्रतापस्य चाभेदकथनाद् हेत्वलंकारसंकीर्णत्वमिति चन्द्रालोकमतम्, 'हेतुहेतुमतोरैक्यवर्णनं हेतुरुच्यते' इति तल्लक्षणस्य तत्र प्रतिपादनात्। काव्यप्रकाशादिमते रूपकसंकरः, तेन तस्यानङ्गीकाराच्च। उपमासंकीर्णमुल्लेखमुदाहरति-कस्तूरीतिलकन्तीति। ताः श्रीकण्ठस्य शिवस्य कण्ठकान्तयः तव शिवं कल्याणं प्रथयन्तु विस्तारयन्तु। कास्ता इत्यत आह—या या देव्याः पार्वत्या ललाटपट्टे कस्तूरीतिलकमि-वाचरन्ति, मुखकमले रोलम्बा भ्रमरा इवाचरन्ति, मौलिं प्रति तमालबालमुकुलोत्तंसमिवा-चरन्ति। कर्णयोर्विकचोत्पलमिवाचरन्ति, कुचयोरंसे च कालागुरुच्छायेवाचरन्तीति, तस्यान्वयः। अत्रोपमासंकीर्णत्वमिति।

## ( चित्र० )

अत्रोपमासङ्कीर्णः। केचित्तु तत्तदधिकरणौचित्यात् कस्तूरीतिलकादितादा-त्म्यसंभावनायामुपमार्थे विहितोऽपि क्विबुत्प्रेक्षायां पर्यवस्यतीत्युपमोपक्रमोत्प्रेक्षे-यमित्याहुः। तन्मते उत्प्रेक्षासङ्कीर्णः। एवमलङ्कारान्तरसङ्करोऽप्युन्नेयः।

इति चित्रमीमांसायामुल्लेखप्रकरणम्।

---

## ( भारती )

यहाँ उपमा से मिश्रित उल्लेख है। उन उन अधिकरणों की सम्भावनाओं में औचित्य से कस्तूरी तिलक आदि की समावना में उत्प्रेक्षा ही उपमा के अर्थ में विहित रहने पर भी यहाँ क्विप् प्रत्यय की उत्प्रेक्षा में पर्यवसान रहने के कारण कुछ लोग इसे उत्प्रेक्षा अलङ्कार ही मानते हैं। उनके मत में उत्प्रेक्षा सङ्कीर्ण उल्लेख है। इसी प्रकार अन्य अलङ्कारों के समिश्रण की भी उद्-भावना करनी चाहिए।

**विमर्श**—दीक्षित जी ने 'कान्ताचन्द्र विदु केचित्' इत्यादि अपह्नुति के उदाहरण में अति-व्याप्ति वारण के लिए 'उल्लेख' के लक्षण में 'निषेध स्पर्शन किया हुआ' विशेषण का समावेश किया है। तथा श्रीकंठ देश के वर्णन में 'जिसे मुनिलोग तपोवन समझते थे' इत्यादि में शुद्ध उल्लेख माना है, और 'शत्रुलोग यमराज का नगर समझते थे' इसमें भ्रान्ति, तथा 'शरणागत जन इसे वज्रपिञ्जर मानते थे' इसमें रूपक आदि से मिश्रित उल्लेख माना है—पण्डितराज

जगन्नाथ ने इन सबों का विरोध किया है। उनका कहना है कि यदि 'अपह्नुति' की अतिव्याप्ति निवारण के लिए आप लक्षण में 'निषेध से स्पर्श न किया हुआ' विशेषण लगाते हैं तो 'कपाले मार्जारः पय इति' इत्यादि आप ही के द्वारा उदाहृत भ्रांति में उल्लेख की अतिव्याप्ति कैसे मिटायी जा सकती है? क्यों कि मार्जार आदि अनेक ज्ञाताओं द्वारा अनेक प्रकार का उल्लेख यहाँ भी तो है ही और अपने अपने प्रिय आहार आदि के लाभ की इच्छा रूप निमित्त का भेद भी है ही। अत उल्लेख जब मिश्रित होता ही है तो फिर उसे हटाने का वह दीक्षित जी का सारा प्रयास निरर्थक ही तो है।

लेकिन वस्तुत उल्लेख साहृश्य गर्भ, अभेदप्रधान आरोपमूलक अलङ्कार है। इसका अर्थ है लिखना किन्तु यहाँ इसका अभिप्राय वर्णन से है। इस अलकार में एक वस्तु का अनेक प्रकार से वर्णन होता है। इसमें अनुभविता को एक ही वस्तु का ध्यान अनेकधा होता है। इसका वर्ण्य विषय एक ही होता है, किन्तु, वर्णन विभिन्न प्रकार से व्यक्ति दृष्टिभेद के कारण अनेक प्रकार से करते हैं। इसके एक प्रकार का अनेकधा ज्ञान दो प्रकार से समव है—ग्रहीतृभेद एवं विषय-भेद से यहीं समिश्रण या सकर की उत्पत्ति होती है। जब ग्रहीता या अनुभविता किसी विषय का अनेक प्रकार से वर्णन करता है तब यह आवश्यक नहीं कि वह उस वस्तु में निहित अनेक गुणों या धर्मों का उल्लेख करे ही। अत ऐसी स्थिति में सम्मिश्रण से उत्पन्न दोषों के निवारणार्थ 'निषेध से असपृक्त' विशेषण की निरर्थकता कैसे सिद्ध होती है?

जहाँ तक मिश्रित उल्लेख के निवारणार्थ लक्षण में प्रयुक्त विशेषण का प्रश्न है—उसकी उपयोगिता तो इसी से सिद्ध होती है कि इन्हीं विशेषणों के माध्यम से तो कवि वस्तुसौन्दर्य की व्यापकता का निदर्शन कर अपनी कल्पना शक्ति को विस्तृत पीठिका पर अधिष्ठित कर देता है। तभी तो इसके निरूपण में वस्तुसौन्दर्य का अनेक रूप में चित्रण करते हुए कवि को न केवल आत्मबल ही प्राप्त होता है प्रत्युत उसमें अप्रस्तुत योजना करने की शक्ति का ज्ञान भी होता है। इस अलकार में कवि एक विषय का वर्णन करने के लिए अनेक उपमानों का नियोजन करता है, जिससे इसकी साद्दृश्यमूलकता प्रकट होती है। एक वस्तु के लिए जितने उपमान प्रस्तुत किये जाते हैं उनका उक्त वस्तु के साथ अभेद या अभिन्नता होती है तथा उस पर अन्य पदार्थों का आरोप भी होता है। यही उल्लेख का सौन्दर्य है, अत ऐसी स्थिति में दीक्षित जी का लक्षण सर्वथा निर्दुष्ट ही प्रतीत होता है।

इति चित्रमीमासाया 'भारती' हिन्दीव्याख्यायामुल्लेखालङ्कारप्रकारण समाप्तम्।

---

## (सुधा)

केचित्त्वत्रोत्प्रेक्षासकीर्णतामाहुः। तन्मतमाह—तत्तदिति। तस्य तस्याधिकरणस्य सम्भावनायामौचित्यात्कस्तूरीतिलकादिसम्भावनायामुत्प्रेक्षैव उपमार्थे विहितस्याप्यत्र क्विप्प्रत्ययस्योत्प्रेक्षायां पर्यवसाने बाधकाभावात्। वस्तुतस्तु वाचकधर्मलुप्तोपमासंकीर्णत्वमेवावश्यकम् 'कर्पूरन्ती दृशोर्मम' इतिवत् सादृश्यप्रतियोगिन उपमानाद्विहितस्य क्विप उत्प्रेक्षायां पर्यवसाने प्रमाणाभावादित्यस्वरसः केचिदित्याहुरित्यनेन सूचित इत्यवधेयम्। प्रकरणमुपसंहरति—एवमिति। अलंकारान्तरसकरोऽपीति। 'भानुरग्निर्यमो वाऽयं वलिः कर्णोऽथवा शिविः। प्रत्यर्थिनश्चार्थिनश्च विकल्पन्त इति त्वयि॥' अत्र सन्देहसंकीर्णता। 'उपरि करवालधाराकाराः क्रूरा भुजङ्गमपुङ्गवात्। अन्तस्साक्षाद् द्राक्षादीक्षागुरवो जयन्ति केऽपि

जनाः ॥' अत्रोपमाव्यतिरेकयोः समुच्चयेनोल्लेखस्य सकीर्णतेत्यादिकमपि बोध्यमित्यलम् । रसगङ्गाधरकृतस्तु—एकस्य वस्तुनो निमित्तवशादनेकैर्ग्रहीतृभिरनेकप्रकारकं ग्रहण तदुल्लेखः । 'अधरं बिम्बमाज्ञाय मुखमब्जञ्च तन्वि ते । कीराश्च चञ्चरीकाश्च विन्दन्ति परमां मुदम् ॥' इति भ्रान्तिमत्यतिव्याप्तिवारणायैकस्य वस्तुन इति मालारूपकेऽतिप्रसङ्गवारणायानेकैर्ग्रहीतृभिरिति । 'नृत्यत्त्वद्वाजिराजिप्रकरखुरपुटप्रोद्धतैर्धूलिजालैरालोकालोकभूमीधरमतुलनिरालोकभावं प्रयाते । विश्रान्ति कामयन्ते रजनिरिति धिया भूतले सर्वलोकाः, कोकाः क्रन्दन्ति शोकानलविकलतया किञ्च नन्दन्त्युलूकाः ॥' अत्रातिव्याप्तिवारणायानेकप्रकारकमिति । यत्तु-दीक्षितैर्निषेधास्पृष्टत्वमिति विशेषणम् । तन्न, सङ्कीर्णस्य तस्याङ्गीकारात् । अन्यथा 'कपाले मार्जारः' इत्यत्राभ्रान्तिमत्यतिव्याप्तिवारणाय भ्रमास्पृष्टत्वमपि विशेषणीयं स्यादिति । असत्यपि ग्रहीत्रनेकत्वे विषयाश्रयसमानाधिकरणादीनामन्यतमानेकप्रयुक्तमेकस्य वस्तुनोऽनेकप्रकारकत्वं द्वितीयोल्लेखः । 'अनल्पतापाः कृतकोटिपापा गदैकशीर्णा भवदुःखजीर्णाः । विलोक्य गङ्गां विचलत्तरङ्गाममी समस्ताः सुखिनो भवन्ति ॥' अत्र पूर्वार्धोदीरितानां चतुर्णां विलोकनकर्तॄणां सुखित्वोक्त्या तापपापरोगभवनाशकत्वप्रकारकाणि ग्रहणन्याक्षिप्यन्ते । अयं शुद्धस्य ध्वनिः ।

सकीर्णस्य यथा—'स्मयमानाननां तत्र तां विलोक्य विलासिनीम् । चकोराश्चञ्चरीकाश्च मुदं परतरां ययुः ॥' अत्र ध्वन्यमानयैकैकग्रहणरूपया भ्रान्त्या तदुभयसमुदायात्मा उल्लेखः । द्वितीयोल्लेखस्य ध्वनिर्यथा—'भासयति व्योमगता जगदखिल कुमुदिनीर्विकासयति । कीतिस्तव धरणिगता सगरसुतायासमफलतां नयते ।' अत्राधिकरणभेदप्रयुक्तमेकस्यां कीर्तौ चन्द्रिकात्वसागरत्वरूपानेकविधत्व रूपकसंकीर्णत्वं ध्वन्यते । सम्बन्धिभेदप्रयुक्तवर्ण्यानेकविधतापि यथा—'यमः प्रतिमहीभृता हुतवहोसि तन्नीवृतां सतां खलु युधिष्ठिरो धनपतिर्धनाकाङ्क्षिणाम् । गृहं शरणमिच्छतां कुलिशकोटिभिर्निर्मितं, त्वमेक इह भूतले बहुविधो विधात्रा कृतः ॥' इति वर्णयन्ति । प्रकाशानुसारिणस्तु—एकस्यैवार्थस्य स्थानभेदेन नानारूपतया भेदप्रतीतावतिशयोक्तिरेव । यथा—

'प्रत्यम्भो नवपुण्डरीकमुकुलश्रेणी प्रतिच्माधरं पूर्णेन्दो रुचयः, प्रतिक्षितिरुह मल्लीप्रसूनोत्करः । किञ्चान्यत कथयामि वीर जगतीमालिङ्गति त्वद्यशःस्तोमौघः प्रतिदेशमेव दिविषत्स्रोतस्वतीनिर्झरः ॥' अत्र एकस्या एव कीर्तेः स्थलविशेषेषु तत्तद्योग्यरूपेणाध्यवसानादतिशयोक्तिः । एवमेकस्य बहुभिर्ज्ञातृभिरनेकप्रकारैर्ज्ञातेऽप्यतिशयोक्तिरेव यथा—'मल्लानामशनिर्नृणां नरवरः स्त्रीणां स्मरो मूर्तिमान्, गोपानां स्वजनोऽसतां क्षितिभृतां शास्ता स्वपित्रोः शिशुः । मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषां तत्त्वं पर योगिनां, वृष्णीनां परदेवतेति विदितो रङ्गं गतस्साग्रजः ॥' एवञ्चातिशयोक्त्यैव सिद्धावुल्लेखस्य पृथगङ्गीकरणमयोग्यमेव । एवं द्वितीयभेदस्यापि भेदेप्यभेदरूपातिशयोक्तावेवान्तर्भावात् कथनमप्ययुक्तमिति वदन्ति । एतन्मते उल्लेखो नास्त्येवेत्यलम् ।

उल्लेखालंकृतिव्याख्या धरानन्देन निर्मिता ।
टीकायां चित्रमीमांसासुधायामाप पूर्णताम् ॥

इति वाशिष्ठगोत्रीयरामबलस्य सुतेन धरानन्देन रचितायां चित्रमीमांसा
टीकायां सुधाभिधानायामुल्लेखालकारप्रकरण समाप्तम् ।

———

# अथ अपह्नुतिनिरूपणम्

**प्रकृतस्य निषेधेन यदन्यत्वप्रकल्पनम् ।**
**साम्यादपह्नुतिर्वाक्यभेदाभेदवती द्विधा ॥**

(भारती)

'उपमेय का निषेध करके, सादृश्य के कारण अन्य होने की कल्पना को 'अपह्नुति' कहते हैं। वह वाक्य के भिन्न होने और एक होने द्वारा दो प्रकार का है।'

**विमर्श**—अपह्नुति का अर्थ है गोपन, छिपाना, वारण या निषेध। इस अलङ्कार में प्रकृत अर्थात् उपमेय को छिपाकर अप्रकृत अर्थात् उपमान की स्थापना की जाती है। निष्कर्ष यह कि इस अलङ्कार में यथार्थ को छिपा कर अयथार्थ को प्रकट किया जाता है। इस में गोपन क्रिया का महत्त्व ही विशेष रूप में दर्शनीय होता है। क्यों कि इसी के द्वारा सादृश्य भावना की इसमें सिद्धि निहित हैं। गोपन क्रिया का आधार मात्र ग्रहण कर सादृश्य की पुष्टि की जाती है। इसके मूल में सादृश्य को लेकर ही अलङ्कार शक्तियों में अनेक मतभिन्नताएँ परिदर्शित होती हैं। आधुनिक विद्वानों ने इसकी सादृश्यमूलकता स्वीकृत की है।

(सुधा)

एवमुल्लेखालङ्कारं व्याख्यायारोपमात्रसमत्वेनापह्नुतिरपि निरूपणीयेति तन्निरूपणं प्रतिजानीते—अथेति। अपह्नुतिरिति। निरूप्यते इति शेषः। अथ तल्लक्षणमारचयति—प्रकृतस्य निषेधेन साम्यात् यदन्यत्वप्रकल्पनं साऽपह्नुतिरिति लक्षणार्थः। तद्भेदानाह—वाक्यभेदाभेदाभ्यामपह्नुतिर्द्विधेत्यर्थः। साम्यादन्यत्वप्रकल्पनमपह्नुतिरिति लक्षणे 'मुखं चन्द्रः' इति रूपकेऽतिव्याप्तिः स्यादिति तद्वारणाय, निषेधेनेति। साम्यात् प्रकृतस्य निषेधमात्रमपह्नुतिरिति लक्षणे 'नाहं दूती वरतनोरङ्गतापोऽतिभास्वरः' इत्यर्थके आक्षेपेऽतिव्याप्तिः स्यात्। तद्वारणायान्यत्वप्रकल्पनमिति। तत्र निषेधसत्त्वेऽप्यन्यत्वप्रकल्पनाभावान्नातिव्याप्तिः। प्रकृतनिषेधेनान्यत्वप्रकल्पनमपह्नुतिरित्युक्ते 'कामः पञ्चबाणो न, किन्त्वसंख्यबाणः' इत्यत्रातिशयोक्तावतिव्याप्तिवारणाये साम्यादिति।

(चित्र०)

अन्यत्वकल्पनमात्रं रूपके, विषयनिषेधमात्रम् 'नाहं दूती वरतनोरङ्गतापोऽतिभास्वरः' इत्याक्षेपे, उभयमपि साम्यविशेषणरहितम्। 'न पञ्चविशिखः कामः किन्त्वपञ्चशिलीमुखः' इत्यतिशयोक्तौ चातिव्याप्तमिति विशिष्टोपादानम्। न चैवम् 'न पद्मं मुखमेवेदम्' इति तत्त्वाख्यानोपमायां विषये पद्मत्वनिषेधस्य मुखत्वप्रकल्पनस्य च सत्त्वादतिव्याप्तिः। प्रकल्पनपदस्यारोपपरत्वात्। 'निषिध्य विषयं साम्यादन्यारोपः' इति क्त्वाप्रत्ययेन लक्षणं नोक्तम्। वक्ष्यमाणोदाहरणे आरोपपूर्वकापह्नवेऽतिव्याप्तिप्रसङ्गात्।

## ( भारती )

साम्य के कारण अन्यत्वप्रकल्पनमात्र रूपक के 'मुख चन्द्र' इस उदाहरण में अतिव्याप्ति वारण के लिए अपह्नुति के लक्षण में 'निषेधेन' विशेषण का समावेश किया गया है। 'नाह दूती वरतनोरङ्गतापोऽतिभास्वर' इत्यर्थक आक्षेप में अतिव्याप्ति वारण के लिए, साम्य से प्रकृत के निषेध-मात्र अपह्नुति के लक्षण में 'अन्यत्वप्रकल्पनम्' विशेषण दिया है। इसी विशेषण के कारण उक्त उदाहरण में निषेध रहने पर भी अन्यत्वप्रकल्पनाभाव से अतिव्याप्ति नहीं होती है। प्रकृत के निषेध से अन्यत्व प्रकल्पन 'अपह्नुति' है ऐसा कहने पर 'काम पञ्चवाण नहीं है, अपितु असख्य वाणवाला है' इस अतिशयोक्ति के उदाहरण में अतिव्याप्ति दोष हो जाता है। इसके निवारणार्थ लक्षण में 'साम्यात्' विशेषण दिया गया है।

प्रकृत का निषेध करके, असादृश्य के कारण अन्य होने की कल्पना को यदि 'अपह्नुति' कहते हैं तो—'यह कमल नहीं है, मुख ही है' इत्यादि तत्त्वाख्यानक उपमा में विषयत्व रूप पद्मत्व के निषेध से मुखत्वप्रकल्पन के कारण अतिव्याप्ति होती है। उसके निवारणार्थ प्रकल्पन शब्द का आरोपपरत्व अर्थ माना गया है। ऐसा मानने पर पद्म में मुखत्व के आरोपाभाव से अतिव्याप्ति नहीं होती है।

इस के बाद प्राचीनोक्त लक्षण का खण्डन करते हैं—**'निषिध्य विषयं साम्यादन्यारोपोऽपह्नुतिः'** अर्थात् उपमेद का निषेध कर सादृश्य के कारण अन्यारोपको 'अपह्नुति' कहते हैं' यह क्त्वा प्रत्ययपूर्वक लक्षण युक्तिसगत नहीं है। क्योंकि क्त्वा प्रत्यय का विधान—'समान-कर्तृकयो धात्वर्थयो पूर्वकाले विद्यमानाद्धातो क्त्वा स्यात्' इत्यर्थक **'समानकर्तृकयोः पूर्वकाले'** इस सूत्र से पूर्वकाल में ही क्त्वा प्रत्यय होता है। उसका उत्तरकालिक अन्यारोप के इस उक्त लक्षण से, आरोपपूर्वक अपह्नुति के—'विकसदमरनारी नेत्रनीलाब्जखण्डानि' इत्यादि में पूर्व निषेधाभाव से अतिव्याप्ति नहीं है।

## ( सुधा )

प्रकृतस्य निषेधेन यदसाम्यादन्यत्वप्रकल्पनमपह्नुतिरित्युक्तौ 'न पद्मं मुखमेवेदम्' इत्यादितत्त्वाख्यानोपमायां विषयत्वरूपपद्मत्वनिषेधमुखत्वप्रकल्पनस्य च सत्त्वादति-व्याप्तिवारणाय प्रकल्पनशब्दस्यारोपपरत्वमिति। तथा च पद्मे मुखत्वारोपाभावान्नाति-व्याप्तिः। प्राचीनोक्तं लक्षणं खण्डयति—'विषयं निषिध्य साम्यादन्यारोपोऽपह्नुतिः' इति क्त्वाप्रत्ययपूर्वकं लक्षणन्त्वयुक्तमेव, पूर्वकालः क्त्वाप्रत्ययार्थः, तदुत्तरमन्यारोप इति लक्षणे 'विकसदमरनारीनेत्रनीलाब्जखण्डानि' इत्यादावारोपपूर्वकापह्नुतौ पूर्वं निषेधाभावाद्व्या-व्याप्तिः स्यादिति तद्भावः।

## ( चित्र० )

इयं च साक्षान्निषेधकनञादिप्रयोगे परपक्षत्वाद्युपन्यासे निषेधसामर्थ्याद्ग-म्यत्वे च वाक्यभेदेन प्रवर्तते। विषयासत्यत्वप्रतिपादकच्छद्मनिभकपटव्याजा-दिशब्दप्रयोगे विषयासत्यत्वपर्यवसायिरूपवपुर्नामभङ्ग्यादिशब्दप्रयोगे च तद्-भेदेन।

अत्र वाक्यभेदेऽपह्नवपूर्वक आरोप आरोपपूर्वकापह्नवश्चेति द्वैविध्यम् । क्रमेणोदाहरणानि—

> अवाप्तः प्रागल्भ्यं परिणतरुचः शैलतनये
> कलङ्को नैवायं विलसति शशाङ्कस्य वपुषि ।
> अमुष्येयं मन्ये विगलदमृतस्यन्दशिशिरे
> रतिश्रान्ता शेते रजनिरमणी गाढमुरसि ॥

(भारती)

वह अपह्नुति कहीं वाक्यभेद से है और कहीं उसके अभेद से है। अपह्नुति में नञ् (नहीं) आदि के द्वारा साक्षात्, अथवा 'दूसरे के मत से सिद्ध होने' आदि के द्वारा कुछ व्यवधान से जब उपमेय का निषेध समझाया जाता है, तब प्राय वाक्यभेद होता है । अर्थात् एक वाक्य में उपमेय का निषेध रहता है, दूसरे वाक्य में उपमान का ताद्रूप्य। इस प्रकार वाक्यभेद की प्रवृत्ति में भी अपह्नुति दो प्रकार की होती है। और जब वही निषेध मिष, छल, छद्म, कपट, व्याज, वपु, आत्मा आदि शब्दों से समझाया जाता है, तब वाक्य के अभेद से होती है। इसके अतिरिक्त कहीं निषेध पहले रहता है और कहीं आरोप पहले। अर्थात् वाक्यभेद भी दो प्रकार के हैं—कहीं निषेधपूर्वक आरोप है और कही आरोपपूर्वक निषेध । क्रमशः इसके उदाहरण देते हैं ( निषेधपूर्वक निरवयव आरोप के उदाहरण, जैसे )—

'शैलतनये ! सकल कलापूर्ण इस चन्द्रमा के बिम्ब पर स्पष्ट रूप से प्रकट होने वाला यह कलङ्क नहीं शोभ रहा है। यह तो वस्तुत निशानायिका है, जो सुधास्यन्द से शीतल उसके वक्षःस्थल पर रतिक्रीडा से शिथिल हुई गाढ निद्रा में पडी सो रही है।'

( यहाँ उपमेयभूत 'कलक' की 'नैवायम्' इस नकारात्मक शब्द द्वारा निषेध से और उपमानभूत 'रजनिरमणी' की कल्पना से वस्तुत उसके अवयवाभाव में वाक्यभेद की 'निरवयवा' निषेधपूर्वक अपह्नुति है। )

(सुधा)

तां विभजते—इयञ्चेति। अयमर्थः—सा क्वचिद्वाक्यभेदेन प्रवर्तते, क्वचित्तदभेदेन। नञादिप्रयोगे वाच्ये, परपक्षत्वाद्युपन्यासनिषेधस्यार्थतो गम्यत्वे चेति द्विधा वाक्यभेदप्रवृत्तिः, एवं वाक्यभेदप्रवृत्तावपि द्वैविध्यम् । असत्यत्वप्रतिपादकच्छलनिभादिशब्दानां प्रयोगे, तदसत्यत्वपर्यवसायिरूपवपुषा नामभङ्ग्यादिशब्दानां प्रयोगे च। तत्र वाक्यभेदे द्वैविध्यम्—निषेधपूर्वक आरोपः, आरोपपूर्वको निषेधश्च ।

सर्वेषामुदाहरणानि वक्तुं प्रतिजानीते—क्रमेणेति ।

तत्र निषेधपूर्वकमारोपमुदाहरन् निरवयवसावयवरूपतां तस्य श्लोकद्वयेनोदाहरति—अवाप्त इति । हे शैलतनये परिणतकान्तेश्चन्द्रस्य वपुषि प्रागल्भ्यमवाप्तोऽयं कलङ्को न प्रकाशते, विगलदमृतस्य स्यन्देन शीतले चन्द्रस्योरसि गाढं रतिश्रान्ता रजनिरमणी शेते इत्यहं मन्ये इत्यन्वयः ।

प्रथमवाक्ये कलंकस्य निषेधेन तत्सामर्थ्यादुत्तरवाक्ये तत्र रजनिरमणीत्वप्रकल्पनेन वस्तुतस्तदवयवाभावाद्वाक्यभेदेन निरवयवा निषेधपूर्वकापह्नुतिरिति भावः ।

( चित्र० )

यथा वा—

नेदं नभोमण्डलमम्बुराशिर्नेमाश्च तारा नवफेनपुञ्जाः ।
नायं शशी कुण्डलितः फणीन्द्रो नायं कलङ्कः शयितो मुरारिः ॥

पूर्वत्र निरवयवापह्नुतिरत्र सावयवेति भेदः ।

अङ्कं केऽपि शशङ्किरे जलनिधेः पङ्कं परे मेनिरे
सारङ्गं कतिचिच्च सञ्जगदिरे भूच्छायमैच्छन् परे ।
इन्दौ यद्दलितेन्द्रनीलशकलश्यामं दरीदृश्यते
तत्सान्द्रं निशि पीतमन्धतमसं कुक्षिस्थमाचक्ष्महे ॥

इत्यत्राप्यपह्नवपूर्वक आरोपः । अपह्नवस्तु परपक्षोपन्यासादर्थसिद्धः ।

( भारती )

अथवा जैसे—

'यह गगनमण्डल नहीं, यह तो क्षीरसागर है, ये तारागण नहीं, ये तो फेनखण्ड हैं, यह चन्द्रमा नहीं, यह तो कुण्डल बाँधे शेषनाग है और यह कलङ्क नहीं, यह तो शयन करते भगवान विष्णु हैं ।' यहाँ वाक्यभेद से आकाश आदि का पूर्व निषेध से उसके बाद समुद्र आदि सावयवों का उन-उन स्थानों में कल्पना से वाक्यभेद मे 'सावयवा' निषेधपूर्विका अपह्नुति है ।

'कुछ लोग चन्द्रमा के काले धब्बे को कलङ्क मानते हैं, कुछ समुद्र का कीचड मानते हैं, कुछ हिरण कहते हैं और दूसरे लोग पृथ्वी की छाया मानते हैं किन्तु, मेरी समझ में टूटे नीलमणि के समान जो कालिमा दिखाई पडती है वह चन्द्रमा के द्वारा रात में पिया गया अन्धतमस् ( रात्रि का अधकार ) है, जो ( पीने से ) पेट में बैठ गया है ।

यहाँ भी अपह्नवपूर्वक आरोप है । दूसरे के मत से अर्थसिद्ध अपह्नव यहाँ है ।

( सुधा )

**वाक्यभेदेन सावयवा निषेधपूर्विकामपह्नुतिमुदाहरति—यथा वेति—इदं नभोमण्डलं नास्ति, अपि तु समुद्रोऽस्ति, इमाः तारा न सन्ति, अपि तु नवफेनसमूहाः, अयं चन्द्रो न वर्तते, किन्तु कृतकुण्डलकः शेषः, अय कलङ्को न, अपि तु मुरारिः कृतशयनोऽस्तीत्यन्वयः । अत्र वाक्यभेदेन नभआदीनां पूर्वं निषेधेन तदुत्तरं समुद्रादीनां सावयवानां तत्र कल्पनात् वाक्यभेदे सावयवा निषेधपूर्विकापह्नुतिरिति भावः । वाक्यभेदेन परपक्षत्वाद्युपन्यासेन निषेधस्य गम्यत्वे निषेधपूर्विकामपह्नुतिमुदाहरति—अङ्कमिति । इन्दौ यत् दलितेन्द्रनीलमणेः खण्डवत् श्यामं दरीदृश्यते, तत्केऽपि कवयः कलंकं शशंकिरे, परे समुद्रस्य कर्दमं मेनिरे, कतिचित् सारङ्गं सञ्जगदिरे, परे भूमिच्छायमैच्छन् , वयन्तु सान्द्रं घनं रात्रौ पीतं कुक्षिस्थं गाढतमसं तत् इति ब्रूमहे इत्यन्वयः । अत्र वाक्यभेदेन केऽपीत्यादिपरपक्षोपन्यासार्थगम्यनिषेधपूर्विकाऽपह्नुतिरिति भावः ।**

( चित्र० )

विकसदमरनारीनेत्रलीलाब्जषण्डा-
न्यधिवसति सदा यः संयमाधःकृतानि ।

न तु रुचिरकलापे वर्तते यो मयूरे
वितरतु स कुमारो ब्रह्मचर्यश्रियं वः ॥

अत्रारोपपूर्वकोऽपह्नवः शाब्दः ।

मन्थानभूमिधरमूलशिलासहस्र-
संघट्टनव्रणकिणः स्फुरतीन्दुमध्ये ।
छाया मृगः शशक इत्यपि पामराणां
लोके गतानुगतिकः प्रथितः प्रवादः ॥

(भारती)

'जिसने अपने सादृश्य से नील कमलों को भी तिरस्कृत कर दिया है—ऐसी देवाङ्गनाओं की विकसित आंखों में न कि रुचिर कलापी मयूर पृष्ठों पर अधिवास है जिनका ऐसे स्वामी कार्त्तिकेय तुम लोगों को ब्रह्मचर्य का श्रेय दें।'

यहाँ अरोपपूर्वक शाब्दी अपह्नुति है।

'समुद्रमथन काल में मथनदण्ड स्वरूप मन्दराचल के मूल में अवस्थित हजारों शिलाखण्ड के सघर्ष से चोट लगने पर घाव के कारण जो चन्द्रमा के बीच में यह छेद दिखाई पड़ता है, उसके सम्वन्ध में यह भूमि की छाया है, मृग है अथवा शशक है–ऐसा अतिमूर्खों के प्रवाद इस दुनिया में गतानुगतिक रूप से फैला है।'

(सुधा)

अथ वाक्यभेदेनारोपपूर्विकां नञादिपदवाच्यनिषेधरूपामुदाहरति—विकसदिति। यां साम्येनाधः कृतानि विकसताममरनारीनीलकमलानां खण्डानि सदाधिवसन्ति 'उपान्वध्याङ्वसः' इत्याधारस्य कर्मत्वम्। रुचिरकलापे मयूरे तु यो न वर्तते स कुमारः स्वामिकार्तिकेयो ब्रह्मचर्यश्रियं वितरतु ददात्वित्यन्वयः। अत्र पूर्वमारोपः पश्चान्नञ्पदवाच्यो निषेधः, वाक्यभेदश्च स्पष्ट एव। तथा च वाक्यभेदेनारोपपूर्विका शाब्दनिषेधमुख्यरूपापह्नुतिरिति भावः। वाक्यभेदेनार्थसिद्धामारोपपूर्विकामपह्नुतिमुदाहरति—मन्थानेति। मन्थानो मथनदण्डः, स चासौ भूमिधरो मन्दरः, तस्य मूलभागे यच्छिलासहस्रं तेन सङ्घट्टनात् यो व्रणस्य किणश्छिद्रम्, इन्दुमध्ये प्रकाशते, भूमेः छाया, मृगः, शशक इत्यतिपामराणां मूर्खतमानां प्रवादो लोके गतानुगतिकोऽस्तीत्यन्वयः। अत्रारोपपूर्वकनिषेधः पामरवचनादर्थसिद्ध इति वाक्यभेदेनारोपपूर्विका पामरवचनार्थसिद्धनिषेधरूपापह्नुतिरिति बोध्यम्।

(चित्र०)

अत्राप्यारोपपूर्वकोऽपह्नवः। स च पामरवचनोपन्यासादर्थसिद्धः। एतानि वाक्यभेदेनोदाहरणानि। एकवाक्यतायां तु—

बत सखि कियदेतत् पश्य वैरं स्मरस्य
प्रियविरहकृशेऽस्मिन् कामिलोके तथा हि।
उपवनसहकारोद्भासिभृङ्गच्छलेन
प्रतिविशिखमनेनोट्टङ्कितं कालकूटम् ॥

अमुष्मिँल्लावण्यामृतसरसि नूनं मृगदृशः
स्मरः शर्वप्लुष्टः पृथुजघनभारे निपतितः।
यदङ्गाङ्गाराणां प्रशमपिशुना नाभिकुहरे
शिखा धूमस्येयं परिणमति रोमावलिवपुः॥

( भारती )

यहाँ आरोपपूर्वक निषेध पामरवचन से अर्थसिद्ध है। फलत. यहाँ आरोपपूर्वक निषेध मूर्खों के कथन से अर्थसिद्ध निषेध रूप अपह्नुति अलङ्कार है। इस प्रकार वाक्यभेद के उदाहरणों की व्याख्या कर उसके अभेदत्वप्रतिपादक छलादि शब्द के प्रयोग में प्रतीत अपह्नुति का उदाहरण देते हैं—

'अरी सखी ! कितने दु.ख की वात है कि प्रियविरह से खिन्न हम सरीखे प्रेमीजन पर कामदेव इतना द्वेष रख रहा है कि अपने वाणों—उपवनों की आम्र-मजरियों—को उन पर मँडराते भौंरों के वहाने कालकूट में डुवा-डुवा कर सजा रहा है।

यहाँ जो चमत्कार प्रतीत हो रहा है वह उपमेयस्वरूप भौंरों से भरी सहकार मजरियों के निषेध द्वारा उपमानस्वरूप कालकूट में डुवाये काम-वाण की स्थापना में है। उपमेयभूत भौंरों की सत्यता का 'छल' शब्द से आक्षिप्त निषेध और उपमानभूत कालकूट की सत्यता की स्थापना होने के कारण शब्द से भिन्न आर्थी अपह्नुति है। इसके अतिरिक्त और भी जैसे—

'अरे रसिक ! इस मृगनयनी के सौदर्न्य-सुधा सरोवर मासल जघन-भाग में, हो न हो, मदन ही, महादेव की नेत्रवह्नि से जला-झुलसा अपनी सताप शान्ति के लिए डुबकी लगा रहा है। क्योंकि उसके अङ्गों के अङ्गारों के बुझने की सूचना देने वाली यह धूमशिखा ही है जो कि इस मृगनयनी के नाभिगह्वर में रोमावलि के रूप में प्रकट हो रही है।'

( सुधा )

एवं वाक्यभेदोदाहरणानि व्याख्याय तदभेदेऽसत्यत्वप्रतिपादकच्छलादिशब्दप्रयोगे प्रतीतामपह्नुतिमुदाहरति—एकवाक्यतायामित्यवति। वाक्यस्याभेदे इत्यर्थः। बतेति। हे सखि, प्रियविरहेण कृशे दुर्बले, अस्मिन्कामिलोके स्मरस्य कियद्वैरं पश्य। बतेति दुःखे, तथा हि—उपवने ये सहकारा रसालाः 'रसालोऽसौ सहकारोऽतिसौरभः' इत्यमरः, तेषु उल्लासिनो ये मधुकराः, तेषां छलेन अनेन कामेन प्रतिबाणं कालकूटम् उट्टंकितमित्यन्वयः। तथा हीति पदं वाक्याभेदद्योतकं न सभृङ्गाः सहकाराः, अपि तु सविषा बाणा इत्यसत्यत्वाभिधायिना छलपदेन प्रतीत्या वाक्यभेदेनच्छलादिशब्दप्रतीयमाना कालकूटारोपरूपा भृङ्गाणामुपमेयरूपाणामपह्नुतिरित्यर्थः। वाक्याभेदेऽसत्यत्वपर्यवसायिवपुःशब्दप्रतीयमानामपह्नुतिमुदाहरति—अमुष्मिन्निति। शर्वेण प्लुष्टो दग्धः कामः कुरङ्गाक्ष्याः पृथुजघनभागेऽमुष्मिन्लावण्यामृतसरसि नूनं निपतितः, यस्य कामस्याङ्गाङ्गाराणां शमस्य पिशुना नाभिविवरे रोमावलिवपुःस्वरूपा इयं धूमस्य शिखा परिणमतीत्यन्वयः।

अत्रेयं रोमावली न, अपि तु धूमशिखा इत्यसत्यत्वपर्यवसायिवपुःशब्दबलात् प्रतीतेः वाक्याभेदेन वपुःशब्दप्रतीयमाना धूमशिखारोपरूपा रोमावलीरूपोपमेयापह्नुतिरित्यर्थः।

( चित्र० )

पूर्वत्र न सभृङ्गाणि सहकाराणि; अपि तु सकालकूटाः शरा इत्यसत्यत्वा-

भिधायिच्छलशब्दवशात् प्रतीयते । उत्तरत्र नेय रोमावलिः किन्तु धूमशिखेत्य-सत्यपर्यवसायिवपुःशब्दबलात् प्रतीयते ।

केचित्तु सादृश्यव्यक्तयेऽपह्नववदपह्नवाय सादृश्यमप्यपह्नुत्यलङ्कारं वदन्ति । यथाहुः—

सादृश्यव्यक्तये यत्रापह्नवोऽसावपह्नुतिः ।
अपह्नवाय सादृश्यं यत्रास्त्येऽषाप्यपह्नुतिः ॥ इति ।

( भारती )

प्रथम 'वतसखि' इत्यादि उदाहरण में 'ये सम्भङ्ग सहकार नहीं है प्रत्युत सकालकूट बाण है' इस असत्य का अभिधान 'छल' शब्द से प्रतीत है। द्वितीय 'अमुष्मिल्लावण्या' इत्यादि उदाहरण में, यह जो प्रतीति हो रही है कि यह रोमावलि नहीं है अपितु धूमशिखा है इसकी प्रतीति असत्यपर्यवसायिवपु शब्द के बल से है ।

कुछ लोग जैसे सादृश्य दिखाने के लिए अपह्नुति कहते हैं उसी प्रकार अपह्नुति के लिए भी सादृश्य अपह्नुति कहते हैं । उनके मत से इसका लक्षण यह है—

'जहाँ सादृश्य की अभिव्यक्ति के लिए अपह्नव का कथन है, वहाँ अपह्नुति होती ही है एव जहाँ अपह्नव के लिए सादृश्य का कथन है, वहाँ भी अपह्नुति होती है ।'

( सुधा )

**पूर्वत्रेत्यादि व्याख्यातमेव, मतान्तरं प्रतिपादयति—केचित्त्विति । सादृश्यप्रकटनाय अपह्नवो यथा तथापह्नवाय सादृश्यमप्यपह्नुतिरिति वदन्ति । तल्लक्षणं तेषां मतेन दर्शयति—यथाहुरिति । सादृश्याभिव्यक्त्यर्थमपह्नुतिः । अपह्नवाय सादृश्यकथनमसावप्यपह्नुतिरिति लक्षणान्वयः ।**

( चित्र० )

उदाहरन्ति च—

आकृष्यादावमन्दग्रहमलकचयं वक्त्रमासज्य वक्त्रे
कण्ठे लग्नः सुकण्ठः प्रसरति कुचयोर्दत्तगाढाङ्गसङ्गः ।
बद्धासक्तिर्नितम्बे पतति चरणयोर्यः स तादृक् प्रियो मे
बाले लज्जा निरस्ता न हि न हि सरले चोलकः किं त्रपाकृत् ॥

अत्र वीक्षितं प्रियमपह्नुत्य चोलकत्वारोपः । तदर्थं च प्राक् प्रियचोलसदृशधर्मोपन्यासः ।

अत्रेदमपह्नुतिकथनं व्याजोक्त्यलङ्कारं पृथगनङ्गीकुर्वतामुद्भटादीनां मतमनुसृत्य । ये तु उद्भिन्नवस्तुनिगूहनं व्याजोक्तिरिति व्याजोक्त्यलङ्कारं पृथगिच्छन्ति तेषामिहापि व्याजोक्तिरेव नापह्नुतिरिति रुचकादयः । दण्डी त्वपह्नुतेः साधर्म्यमूलत्वनियममनादृत्य 'किञ्चिदपह्नुत्य कस्यचित् प्रदर्शनमात्रमपह्नुतिः' इति लक्षयित्वोदाजहार—

अपह्नुतिरपह्नुत्य किंचिदन्यार्थसूचनम् ।
न पञ्चेषुः स्मरस्तस्य सहस्रं पत्रिणामिति ॥

## ( भारती )

पहले जैसे अमन्दग्रह होता है उसी प्रकार केशपाशों को खींचकर मुख में मुख तथा गले में गले लगाकर शरीरसयोग के द्वारा जिसने गाढालिङ्गन दिया है, उसी प्रकार दोनों स्तनों तथा नितम्बों में आसक्तिवद्ध होकर, चरणों में जो गिरता है, उसी के सदृश यह मेरा प्रिय है—ऐसा किसी नायिका के कहने पर किसी ने कहा—हे वाले क्या तुमने विल्कुल ही लज्जा को तिलाञ्जलि दे दी है ? अथवा नहीं नहीं, यह तो चोलक अर्थात् लज्जा ढकने वाला वस्त्रविशेष है क्या ?

यहाँ प्रिय को छिपाने के लिए चोलक का आरोप है, इसके लिए पहले ही दोनों का सादृश्य कहा गया है। यहाँ केचित् पद से स्वारस्य व्यक्त किया गया है। विदग्धा की इस उक्ति में अपह्नुति ही चमत्कारोदय का कारण है । वहाँ सादृश्य में चमत्काराभाव से उसका विधेयत्व अनुचित ही है।

यहाँ व्याजोक्ति अलङ्कार को अलग स्वीकृत करते हुए उद्भट आदि आचार्य 'अपह्नुति' स्वीकृत किये हैं। उनके मतानुसार हम भी इसे वही स्वीकृत करते हैं। वस्तुत' उनका भी व्याजोक्ति का अलग कथन आवश्यक है। क्योंकि व्याजोक्ति में दोनों साम्य का जहाँ अभाव है, वही अपह्नुति में उभयनिष्ठ साम्य है। उद्भट आदि के मत का यही सार है। रुचकादि तो 'उद्भिन्न वस्तु-रूप निगूहन को व्याजोक्ति कहकर उसे भिन्न अलङ्कार की स्वीकृति चाहते हैं। उनके मत में अपह्नुति की स्वीकृति नहीं है। वस्तुत. उनके भी मत में अपह्नुति की अलग स्वीकृति युक्तिसगत ही है। क्योंकि रुचकादि पद से प्रथम कथित वैषम्य की स्फुट प्रतिपत्ति है। साम्यमूलता के नियम का अनादर कर 'कुछ छिपाकर किसी का प्रदर्शन ही अपह्नुति है' ऐसा मानने वालों का मत कहते हैं—

'किसी वस्तु का निषेध करके अन्य वस्तु का सूचित करना अपह्नुति कहलाता है। ( जैसे— ) काम पञ्चवाण नहीं है, क्योंकि उसके हजारों बाण हैं।'

## ( सुधा )

**तल्लक्षणोदाहरणमाह—आकृष्येति । आदौ अमन्दग्रहं यथा भवति तथा अलकसमूहमाकृष्य वक्त्रे वक्त्रमासज्य सुकण्ठस्सन् कण्ठे लग्नः, दत्तो गाढम् अङ्ग-संयोगो येन तादृशः कुचयोः, प्रसरति नितम्बे बद्धासक्तिः, चरणयोः पतति यः, स तादृक् मे प्रियोऽस्ति, हे बाले किं लज्जा निरस्ता, त्यक्तेति कयाचिदुक्तौ हे सरले नहि नहि चोलको वस्त्रविशेषः त्रपाकृत् किमित्यन्वयः । अत्र प्रियापह्नवाय चोलकस्यारोपः, तदर्थं पूर्वं द्वयोः सादृश्योपन्यासः । केचित्पदेनास्वरसः, विदग्धाया उक्तावपह्नुतावेव चमत्कारोदयात् । तत्र सादृश्ये चमत्काराभावेन तस्य विधेयत्वानौचित्यात्, प्रकाशादिमते तदुपादानस्य सर्वथाऽविद्यमानत्वाच्च । अपह्नुतौ प्रमाणमाह—अत्रेदमिति । व्याजोक्त्य-लङ्कारं पृथगनङ्गीकुर्वन्त उद्भटादयोऽपह्नुतिमङ्गीचक्रुः, तन्मतानुसारादस्माभिरङ्गीकृतम् । वस्तुतस्तु तेषामपि व्याजोक्तेः पृथक् कथनमावश्यकम्, व्याजोक्तावुभयसाम्यस्याभावात्, अपह्नुतावुभयनिष्ठसाम्यसत्त्वात् एष एवोद्भटादिमतेऽस्वरसो बोध्यः । रुचकादयस्तु— 'उद्भिन्नवस्तुरूपनिगूहनं व्याजोक्तिः' इति पृथगलंकृतिमिच्छन्ति। तेषां मतेऽपह्नुतेरङ्गीकारो नास्ति । वस्तुतस्तेषामपि मतेऽपह्नुतेः पृथक् स्वीकारो युक्तः, वैषम्यस्य पूर्वमुक्तस्य स्फुटं प्रतिपत्तेरित्यप्यस्वरसो रुचकादिपदेन सूचितः । दण्डिमतमाह—दण्डी त्विति । साम्यमूल-**

तानियममनादृत्य किञ्चिदपह्नुत्य कस्यचित् प्रदर्शनमपह्नुतिरिति तल्लक्षणमुदाहृतवानिति तन्मतमाह—अपह्नुतिरिति। किञ्चिदपह्नुत्यान्यार्थसूचनं सा इति लक्षणान्वयः। स्मरः पञ्चेषु न, अपि तु तस्य पत्रिणां सहस्रमित्यन्वयः।

( चित्र० )

चन्दनं चन्द्रिका गन्धो गन्धवाहश्च दक्षिणः।
स्वयमग्निमयी सृष्टिः शीता किल परान् प्रति ॥
अमृतस्यन्दिकिरणश्चन्द्रमा मम नो मतः।
अन्य एवायमर्कात्मा विषनिष्यन्ददीधितिः ॥

साधर्म्यमूला त्वपह्नुतिरिति तेन व्याहृता।

त्वदालेख्ये कौतूहलतरलतन्वीविरचिते
विधायैका चक्रं रचयति सुपर्णासुतमपि।
अथ स्विद्यत् पाणिस्त्वरितमवमृज्यैतदपरा
करे पौष्पं चापं मकरमुपरिष्टाच्च लिखति ॥

( भारती )

इसी प्रकार—'चदन, चाँदनी, चन्द्रमा और मलयानिल स्वय अग्निमयी सृष्टि होकर भी दूसरों के लिए शीतल हैं। यह चन्द्रमा जिसकी किरणों से अमृत चूता है ऐसा लोग कहते हैं, लेकिन मेरे मत में तो विषमयी किरण वाला यह दूसरा सूर्य रूप ही है।'

जो सादृश्यमूला अपह्नुति है, वह उपमा अपहृति है—यह उनके मत का अभिप्राय है।

यह किसी नायक का वर्णन है। कवि कहता है—

'कौतूहल से चचल इस कृशाङ्गी नायिका ने आपका चित्र बनाया। उसपर दूसरी सखी चक्र बनाकर गरुड बना रही थी। ऐसे ही समय तीसरी सखी ने, जिसके हाथ में प्रस्वेद आ रहा था, झट से चक्र और गरुड को मिटाकर हाथ में पुष्पमय धनुष और ऊपर मकर लिख दिया।'

( सुधा )

उदाहरणान्तरमाह—चन्दनं चन्द्रिका शीतलो मन्दः पवनश्च स्वयमग्निमयी सृष्टिः, परान् प्रति शीता किल। मम चन्द्रमा अमृतस्यन्दिनः किरणा यस्य तादृशो नो मतः। विषनिष्यन्दिन्यो दीधितयो यस्य अयमर्कस्वरूपोऽन्य एवेत्यन्वयः। या सादृश्यमूलाऽपह्नुतिः, सोपमापह्नुतिरिति तन्मताभिप्रायः। अत्रापि दण्डीतिपदोपन्यासेन तन्मतेऽस्यस्वरसः। तथा हि—सादृश्यमूलरहितापह्नुतेरतिशयोक्त्या गतार्थत्वात्, 'प्रकृतस्य यदन्यत्वम्' इत्यतिशयोक्तिलक्षणविशेषस्य प्रवृत्तेस्तत्र दुर्वारत्वात्, व्याजोक्त्यैव गतार्थत्वादपह्नुतिकथनानुपपत्तेश्च। उभयसाम्यत्वेनैव तद्विभागस्य प्रकाशकृतोक्तस्य व्यर्थत्वापत्तेश्चेति बोध्यम्। अपह्नुतिध्वनिमुदाहरति—त्वदालेख्य इति। एका कौतूहलेन तरलया तन्व्या रचिते त्वच्चित्रे चक्रं विधाय गरुडं रचयति। अथ स्विद्यत्पाणिरपरा शीघ्रं तदपमृज्य करे पौष्पं धनुर्ध्वजायां मकरञ्च लिखतीत्यन्वयः।

( चित्र० )

इत्यादावपह्नुतिध्वनिरुदाहर्तव्यः । अत्र हि चक्रसुपर्णलेखनेन नायं साधारणः पुरुषः, किन्तु पुण्डरीकाक्ष इति कयाचिद् व्यञ्जितम् । अन्यया तु तस्याप्येतादृशं रूपं न संभवतीत्याशयेन नायं पुण्डरीकाक्षोऽपि किन्तु मन्मथ इति तदुभयमुन्मृष्य पुष्पसायकमकरध्वजलेखनेन व्यञ्जितम् ।

इति चित्रमीमांसायामपह्नुतिप्रकरणम् ।

---

( भारती )

इत्यादि में अपह्नुति की ध्वनि का उदाहरण देना चाहिए। क्योंकि, यहाँ किसी अन्य नायिका ने चक्र और गरुड लिखकर यह अभिव्यक्त किया कि 'यह साधारण पुरुष नहीं किन्तु विष्णु हैं ।' पर तीसरी युवती ने 'विष्णु का भी ऐसा रूप नही हो सकता' इस अभिप्राय से चक्र और गरुड़ दोनों मिटाकर पुष्पमय धनुष और मकर रूपी ध्वजा लिखकर यह अभिव्यक्त किया कि 'यह विष्णु नहीं, यह तो साक्षात् मदन हैं ।'

**विमर्श**—दीक्षित जी के 'त्वदालेख्ये' इस उदाहरण का भी पण्डितराज जगन्नाथ ने खण्डन किया है । उनका कहना है कि—किसी ने चक्र और गरुड लिखकर यह अभिव्यक्त किया कि—'यह साधारण पुरुष नहीं, किन्तु विष्णु हैं ।' इस विषय में पण्डितराज की मान्यता है कि अपह्नुति के दो भाग हैं—उपमेय का निषेध और उपमान का आरोप । उनमें से उपमान रूपी भाग, जिसका आकार है 'यह विष्णु है' वह चक्र और गरुड के लिखने से अभिव्यक्त हो सकता है, क्योंकि चक्र और गरुड विष्णु से सम्बन्ध रखते है । किन्तु, 'यह साधारण पुरुष नहीं है' यह उपमेय के निषेधवाला भाग—इससे अभिव्यक्त नहीं होता । क्योंकि यहाँ व्यञ्जक अर्थात् चक्र और गरुड का लिखना केवल आरोप के अभिव्यक्त करने में समर्थ है । पूर्व कथित निषेध की अभिव्यक्ति में उसका सामर्थ्य नहीं है । और यह अभिव्यक्ति अनुभवसिद्ध भी नहीं है । पद्य में उपाय रूप शब्द का भी कहीं उल्लेख नहीं है—जिससे अनुभव के विषय में कुछ विवाद भी हो ।

साधारण पुरुष के निषेध किये विना विष्णु के तादूप्य का आरोप दुर्धर मान कर यदि अभिव्यक्ति स्वीकृत करते हैं तो इस मान्यता से रूपक का उच्छेद हो जाता है । कारण ऐसी स्थिति में 'मुख चन्द्रमस्ति' इत्यादि में मुख का निषेध किये बिना मुख में चन्द्रत्व का आरोप कठिन है—यह भी सहज में कहा जा सकेगा । यदि वहाँ भी मुख का निषेध मान लिया जाय तो एक ओर तो अपह्नुति की जीत होगी और दूसरी ओर रूपक समाप्त हो जायगा ।

दूसरी वात, इस पद्य में यह कही गयी है कि 'यह विष्णु नहीं किन्तु कामदेव हैं' इसमें यद्यपि प्रथम वाक्य में निषेध तथा दूसरे में उपमान का आरोप है अतः ये दोनों व्यङ्ग्य हो सकते हैं । फिर भी यह अपह्नुति नहीं है क्योंकि आपका यह लक्षण—**प्रकृतस्य निषेधेन यदन्यत्वप्रकल्पनम्'** यहाँ स्वय घटित नहीं होता, क्योंकि यहाँ जिनका निषेध किया जा रहा है वे भगवान्

विष्णु वर्णनीय नहीं हैं, किन्तु राजा वर्णनीय है। अतः विष्णु के अप्रस्तुत होने के कारण यहाँ प्रस्तुत का निषेध ही नहीं है। अत एव चित्रमीमासा में स्वय दीक्षित जी ने **'निषिध्य विषयं'**— इत्यादि 'क्त्वा' प्रत्यय का फल कहते हुए 'प्रकृत' पद का अर्थ—आरोप का विषय अर्थात् 'उपमेय' होता है—इस तरह स्पष्ट किया है। और काव्यप्रकाशकारने भी—**प्रकृतं यन्निषिध्यान्यत् साध्यते सा त्वपह्नुति.'** इसी मूल की व्याख्या करते हुए उपमेय अर्थ में ही प्रकृत पद की व्याख्या की है।

यदि इसे दण्डीप्रभृति प्राचीनों के मत से सिद्ध मान कर व्यङ्ग्य कहा जाय, तो भी यह डूबते को तिनके का सहारा मात्र ही कहा जा सकता है। कारण, **'प्रकृतस्य निषेधेन'** इत्यादि पूर्वोक्त लक्षण बनाते हुए दीक्षित जी ने स्वय उस अपह्नुति का बहिष्कार कर दिया है। यदि इसे ध्वनि में व्यङ्ग्य मानते हैं तो फिर लक्षण भी उसी के अनुसार बनाना पडेगा। इतने पर भी यदि यह पूछा जाय कि उक्त पद्य में कौन-सा अलङ्कार व्यङ्ग्य है तो इसका सीधा उत्तर यह है कि यदि इसमें अपह्नुति के चमत्कार की अपेक्षा विलक्षण प्रकार का चमत्कार है तो अन्य अलङ्कार माना जाय, नहीं तो अपह्नुति मान लिया जाय–तो ऐसी स्थिति में पुन. **'प्रकृतस्य निषेधेन'** इत्यादि लक्षण का समन्वय ही नहीं होगा। इसका उत्तर यह है कि यदि अपह्नुति का यही लक्षण अभीष्ट है तो दण्डी प्रभृति की तरह यह भी मान लिया जाना चाहिए था कि—'चाहे किसी भी वस्तु के निषेध के साथ किये जाने वाली अन्य वस्तु का आरोप अपह्नुति कहलाती है।' अतः इन सारी अनवस्थाओं के कारण दीक्षित जी का इस सदर्भ में कथन अशोभनीय ही है।

पण्डितराज के इस खण्डन का उत्तर देते हुए नागेशभट्ट ने लिखा है कि पण्डितराज का यह आक्षेप भी विचारणीय है। क्योंकि दीक्षित जी ने दण्डी के अधोङ्कित उदाहरणों का उल्लेख किया है। दण्डी ने अपह्नुति के सादृश्यमूलक होने के नियम का अनादर कर **'अपह्नुतिरपह्नुत्य-किञ्चिदन्यार्थसूचनम्'** यह लक्षण बनाकर उदाहरण दिया है—'न पञ्चेषु स्मरस्तस्य सहस्र पत्रिणा यत.' चन्दन चन्द्रिका चन्दो गन्धवाहश्च दक्षिण' इत्यादि से आरम्भ करके त्वदालेख्ये इत्यादि कहा है। अत यह ध्वनि उसी के अनुसार होने के कारण इसे 'अहृदयङ्गम' कहना ठीक नहीं है।

दूसरी बात जो 'प्रकाश' का विरोध बताया जा रहा है, वह भी नहीं है। मम्मट का उपमेय पद 'पदार्थ का उपलक्षण है। अर्थात् उपमेय शब्द से उन्हें कोई भी पदार्थ अर्थ का अग्रह अभीष्ट है। अन्यथा—

**केसेसु बलामोडिअ तेण अ समरम्मि जअसिरी गहिआ।**
**जह कन्दराहिँ विहुरा तस्स दढं कंठअम्मि संठ विआ।**

इस उदाहरण में वैरी भाग कर नहीं गये, किन्तु गुफाएँ उससे पराजय की सभावना करके उन्हें नहीं छोडती–यह अपह्नुति व्यक्त होती है' यह अर्थ मम्मट का कैसे सगत होगा। क्योंकि यहाँ उपमेय का अपह्नव तो है ही नहीं। अत. यहाँ भी दीक्षित जी का लक्षण निर्दुष्ट ही है।

इति चित्रमीमासायां 'भारती' हिन्दीव्याख्यायामपह्नुतिप्रकरण समाप्तम्।

( चित्र० )

अत हेतुतया हर्षोत्प्रेक्षां प्रति तत्फलत्वाभिमतं पादयोः पद्मलक्ष्म्या लगनं निमित्तं वाच्यम् , तच्च सर्वथैवासिद्धम् । अतस्तत्र पादयोर्यः स्वाभाविकशोभा-संबन्धः स एव पद्मलक्ष्मीलग्नत्वेनाध्यवसितो निमित्तमिति समर्थनीयम् ।

( भारती )

यहाँ नायिका के चरणों में स्वभावत लिपटी कमल की शोभा तो उपमेय रूप प्रकृत है और इसकी तादात्म्य सभावना जिससे की गयी है वह है उस नायिक के मुख की शोभा—जिससे चन्द्रमा के सौन्दर्यदर्प के दमन किये जाने के कारण प्रसन्नतापूर्वक उस नायिका के पैरों में लिपटने वाली कमल की शोभा ( इस सम्बन्ध में प्रदीपकार का विचार दर्शनीय है—**"अत्र पद्म-लक्ष्म्याः कामिनीचरणयोः स्वभावलग्नत्वं यथोक्तहर्षहेतुकलग्नत्वतादात्म्येन संभावित-मिति हेतूत्प्रेक्षेयम्"** ।

तात्पर्य यह कि इस पद्य में जो हेतूत्प्रेक्षा है, उसमें भी शोभारूपी विषय में केवल हर्षरूपी हेतु की उत्प्रेक्षा नहीं की जा सकती है । किन्तु, 'हर्ष' जिसका हेतु है उस विषयी ( चिपकना ) का अभेदसबन्ध द्वारा स्वाभाविक 'चिपकना' आदि विषय में उत्प्रेक्षा की जा रही है । अर्थात् पद्म की *शोभा जो पैरों में स्वभावत. लिपटी हुई है, न कि हर्ष के कारण,* उस स्वाभाविक लिपटने में—हर्ष के कारण लिपटने की, कवि-कल्पना होने के कारण, उत्प्रेक्षा की जा रही है ।

( सुधा )

**अत्र निमित्तस्य तादात्म्येनाध्यवसायं प्रतिपादयति—अत्रेत्यादि । हर्षोत्प्रेक्षणं प्रति हर्षरूपफलाभिमतस्य, चरणाश्रयपद्मलक्ष्मीलग्नात्मकनिमित्तस्य सर्वथाऽसिद्धत्वेन पाद-विषयकशोभासम्बन्धस्यैव पद्मलक्ष्मीलग्नत्वेनाध्यवसितस्य निमित्तत्वसम्भवादित्याशयः ।**

( चित्र० )

एवं निमित्तांशे तादात्म्याध्यवसानावश्यभावे तत्रैवोत्प्रेक्षाविश्रान्तिरस्तु । न च तत्र निमित्तान्तरमन्वेष्य स्यादिति वाच्यम् , निश्चलत्वहेतुकमौनत्वेनोत्प्रे-क्षायां चरणारविन्दविश्लेषकालभवत्वं निमित्तं कण्टकसंश्लेषहेतुकव्यापाटनस्य ललाटलिपिदर्शनार्थव्यापाटनत्वेनोत्प्रेक्षायां महाराजोऽप्येव कष्टमनुभवति, इतः परमपि कियदनुभाव्यमनेनेति जिज्ञासोत्थापकपलायनकालभवत्वमित्यादेः स्पष्टत्वात् ।

( भारती )

इस प्रकार निमित्तांश के अवश्यम्भावी तादात्म्य-सभावना में उत्प्रेक्षा की विश्रान्ति है । अगर आप यह कहें कि वहाँ उत्प्रेक्षा में अन्य धर्म की अन्वेषणापत्ति है, तो इसका उत्तर यह है कि 'सैषा वनस्थली' इत्यादि अर्थात् 'यह वही वनभूमि है जहाँ तुमको ढूढते हुए मैंने भूमि पर नूपुर को पाया था, जो तुम्हारे चरण कमल के विरहजन्य दु ख से मौन दिखलाई पडता था ।' इस उदाहरण में तुम्हारे चरण-कमल का विरह काल हो इसका तथा इस प्रकार महाराज के कष्टानुभव में भी इससे अधिक और क्या ? जिसका अनुभव किया जाय और इस जिज्ञासा से उत्पन्न पलायन

काल हो इसका भी,—निश्चलत्वहेतुक मौन का दुःख हेतुक मौनत्व के साथ उत्प्रेक्षा में कण्टक-सश्लेषनिमित्तक चमडी उधेडने का—'ललाटलिपि देखने के लिए' व्यापाटनत्व से उत्प्रेक्षण में स्पष्ट रूप से प्रतिपादन है।

**विमर्श**—निष्कर्ष यह कि जिनकी दृष्टि में हर्ष के कारण लिपटनेरूपी कार्य जो चेतनकृत है, को उत्प्रेक्षा का निमित्त मानते हैं, तो उनके विषय में प्राचीनों का कहना है कि—उन्हें भी यह अवश्य कहना पडेगा कि हर्ष के कारण लिपटनेरूपी विषयी का विषय अर्थात् पैरों में रहने वाले उसके सजातीय, अर्थात् स्वाभाविक लिपटने के साथ अभेद माना गया है। कारण, जब तक ये 'दोनों लिपटने' एक नहीं माने जायेंगे तब तक लिपटना उत्प्रेक्षा का निमित्त कैसे बन सकता है? क्योंकि निमित्त बनने वाले धर्मविषय और विषयी दोनों में अभिन्न रूप से अवश्यमेव रहना चाहिए, अन्यथा हेतुरूपी विषयी धर्म शोभा के 'चिपकने' के साथ रहने वाले कार्य हर्ष के कारण चिपकने के विषय अर्थात् पैरों में न रहने के कारण उत्प्रेक्षा ही न हो सकेगी अर्थात् उन्हें भी स्वाभाविक चिपकने को 'हर्ष के कारण चिपकने' के अन्तःप्रविष्ट ( अभिन्न ) माने बिना कोई गति नहीं है। अतः पूर्वकथित प्रक्रिया ही इस दृष्टि से उचित है।

( सुधा )

**फलितमाह—निमित्तांशे तादात्म्याध्यवसानस्यावश्यम्भावे निमित्तांशे उत्प्रेक्षण-विश्रामः। न च तत्रोत्प्रेक्षणे धर्मान्तरान्वेषणापत्तिरिति वाच्यम्, 'सैषा स्थली' इत्यादौ चरणारविन्दविश्लेषकालभवत्वस्य महाराजस्यापि एवं कष्टानुभवे, इतः परमनेन किं यदनुभाव्य इति जिज्ञासोत्थापकपलायनकालभवत्वस्य च निश्चलत्वहेतुकमौनस्य दुःख-हेतुकमौनत्वेनोत्प्रेक्षणे कण्टकसंश्लेषनिमित्तकव्यापाटनस्य ललाटलिपिदर्शनार्थव्यापाटन-त्वेनोत्प्रेक्षणे च स्पष्टत्वेन प्रतिपादनादित्याशयः।**

( चित्र० )

अयमेव पक्षो दण्डिनोऽभिमतः। यदाह—

अन्यथैव स्थिता वृत्तिश्चेतनस्येतरस्य वा।
अन्यथोत्प्रेक्ष्यते यत्र तामुत्प्रेक्षां प्रचक्षते ॥
मध्यन्दिनार्कसन्तप्तः सरसीं गाहते गजः।
मन्ये मार्तण्डगृह्याणि पद्मान्युद्धर्तुमुद्यतः ॥
स्नातु पातु बिसान्यत्तुं करिणो जलगाहनम्।
तद्वैरनिष्क्रयायेति कविनोत्प्रेक्ष्य वर्ण्यते ॥ इति।

अत्र संतापनिवृत्त्यर्थत्वेनान्यथैव स्थिता करिणश्चेतनस्य जलगाहनरूपा वृत्तिः, अन्यथा तद्वैरनिष्क्रयार्थजलावगाहनत्वेनोत्प्रेक्ष्यत इति स्वकृतलक्षणा-नुसारेणैव योजितम्।

( भारती )

यही पक्ष आचार्य दण्डी को भी अभिमत है। जैसे—'यदि चेतन या अचेतन की अन्य प्रकार से स्थित स्वाभाविक गुण-क्रिया आदि की अन्य प्रकार से सभावना की जाय तो वहाँ उत्प्रेक्षा होगी।'

( यहाँ दण्डी ने चेतन और अचेतन वस्तुओं की सभावना की परिधि में उत्प्रेक्षा को रखकर अपने लक्षण में नवीनता प्रदर्शित की है। )

'दोपहर के सूर्य से सतप्त हाथी सरोवर में बैठ कर कमलों को उखाड रहा है' यहाँ सूर्य से सतप्त हाथी उनसे अनुगृहीत कमलों को उखाड कर अपना ताप अर्थात् सूर्य के प्रति क्रोध को शान्त कर रहा है ।

उक्त लक्षण का समन्वय करते हुए दण्डी ने लिखा है कि यहाँ स्नानादि कार्य के लिए हाथियों का जलावगाहन कवि के द्वारा उसके वैर निष्क्रियत्व से उत्प्रेक्षित है। यहाँ सतापनिवृत्ति फल से भिन्न चेतन की जलावगाहनरूप वृत्ति है। हाथियों के वैर साधने के लिए जलावगाहन से उत्प्रेक्षा का यहाँ प्रतिपादन है।

( सुधा )

**अत्र दण्डिमतसम्मतिमाह—अयमेवेति। तल्लक्षणं प्रतिपादयति—यदाहेत्यादिना। 'चेतनाचेतनयोरन्यथास्थितवृत्तेर्यत्रान्यथोत्प्रेक्षणं सा उत्प्रेक्षा' इति दण्डिनो लक्षणम्। तत्सम्मतोदाहरणमाह—मध्यन्दिनेति। मध्याह्नार्कसन्तप्तो गजः सरसीं गाहते। मार्तण्डेनानुग्राह्याणि कमलानि उद्धर्तुम् उत्कण्ठित इत्यहं मन्ये, इत्यन्वयः। अत्र लक्षणसमन्वयमाह—स्नानादिकार्यं कर्तुं हस्तिनो जलावगाहनं कविना तद्वैरनिष्क्रयत्वेनोत्प्रेक्ष्यत इत्यत्र सन्तापनिवृत्तिफलकत्वेनान्यथात्वेन वर्तमानायाश्चेतनजलावगाहनरूपवृत्तेः, अन्यथा तद्वैरनिष्क्रयार्थंजलावगाहनत्वेनोत्प्रेक्षणस्य प्रतिपानात् ।**

( चिन्न० )

काव्यप्रकाशिकाकारस्याप्ययमेव पक्षोऽभिमतः । तेन हि 'संभावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्' इत्युपमानोपमेयस्य तादात्म्यसम्भावनमुत्प्रेक्षालक्षणमभिधाय 'उन्मेषं यो मम न सहते' इति तत्रोदारण कृतम्। ततश्च स्वकृतलक्षणानुरोधेन स्वाभाविकी पादशोभैव स्ववैरिजयप्रभवहर्षलग्नपद्मलक्ष्मीत्वेनोत्प्रेक्ष्यत इत्यभिमतमिति स्फुटमेव ।

( भारती )

काव्यप्रकाश कार मम्मट भट्ट को भी यही पक्ष अभिमत है। इसी से उन्होंने लिखा है—**सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्'** अर्थात् प्रस्तुत विषय की उसके सदृश के साथ सभावना को उत्प्रेक्षा कहते हैं।' इस तरह उपमानोपमेय के तादात्म्य-सभावना को उत्प्रेक्षा अलकार का लक्षण कहकर—**'उन्मेषं यो मम न सहते'** इत्यादि श्लोक को उदाहरण के रूप में प्रस्तुत किया है। उसके बाद अपने लक्षण के अनुरोध से इसे हेतूत्प्रेक्षा का उदाहरण माना है क्योंकि यहाँ शोभारूपी विषय में केवल हर्षरूपी हेतु की उत्प्रेक्षा नहीं की जा रही है। किन्तु, हर्ष जिसका हेतु है, उस लिपटने आदि विषयी की, अभेद सम्बन्ध द्वारा स्वाभाविक लिपटना आदि विषय में उत्प्रेक्षा की जा रही है—अर्थात् पद्म की शोभा जो पैरों में स्वभावत लिपटी है, न कि हर्ष के कारण, उस स्वभावत चिपकने में 'हर्ष के कारण चिपकने' ( जो कल्पित है ) की उत्प्रेक्षा स्पष्ट ही है।

( सुधा )

**मम्मटस्याप्यस्मिन् पक्षेऽभिमतत्वं प्रतिपादयति—काव्यप्रकाशिकाकारस्येत्यादिना।**

तदुक्तलक्षणमाह—सम्भावनमिति । 'प्रकृतस्योपमेयस्य समेनोपमानेन यत्तादात्म्यसम्भावनम्, सोत्प्रेक्षा' इत्यभिधायोदाहृतम् 'उन्मेषम्' इत्यादि । अत्र प्रदीपकारैः पल्लवस्याः कामिनीचरणयोः स्वभावलग्नत्वं यथोत्कर्षहेतुकलग्नतादात्म्येन सम्भावितमिति व्याकृतम् । अत्र अग्नस्य तादात्म्येन सम्भावनोक्तिः फलतः पर्यवसानाभिप्राया, तस्य पदार्थैकदेशत्वात् । किन्तु स्वभावलग्नायां हर्षहेतुकलग्नाया अभेदेन सम्भावनमिति प्रदीपव्याख्यातारः । तथा चात्र तत्पक्षस्य स्पष्टतैव ।

( चित्र० )

तथा 'पिनष्टीव तरङ्गाग्रैः' इत्यादिधर्मस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहरणेष्वपि प्रेरणादिरेव पेषणादिरूपत्वेनोत्प्रेक्ष्यते । न च प्रेरणादेर्विषयस्यानुपादानं दोषः, अतिशयोक्ताविव तदुपपत्तेः । उत्प्रेक्षाया अध्यवसायगर्भतया तत्र विषयनिगरणस्योचितत्वाच्च ।

( भारती )

**'पिनष्टीव तरङ्गाग्रैः'** इत्यादि धर्मस्वरूप उत्प्रेक्षा के इस उदाहरण में प्रतिपादित प्रेरणादि में पेषणादि का ही तादात्म्य से उत्प्रेक्षण है । यहाँ विषय का अनुपादान तो साध्यवसानलक्षणा की स्वीकृति के कारण अतिशयोक्ति की तरह दोष के लिए नहीं है । क्योंकि वहाँ विषय का निगरण औचित्यपूर्ण है ।

**विमर्श :**—यहाँ स्वरूपोत्प्रेक्षा में निमित्त धर्म उपात्त और अनुपात्त दोनों रूपों में रह सकता है । पर, हेतूत्प्रेक्षा और फलोत्प्रेक्षा में उसका उपात्त होना अनिवार्य है, क्योंकि वहाँ हेतु और फल उसी धर्म के सिद्ध करने के लिए वर्णन किये जाते हैं । उसके वर्णन के विना हेतु और फल का वर्णन ही असम्बद्ध हो जायगा ।

( सुधा )

एवं हेतुफलोत्प्रेक्षणे तादात्म्येनोत्प्रेक्षण व्यवस्थाप्य धर्मस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहरणे तद्व्यवस्थापयति—तथेति । 'पिनष्टीव' इत्यादि धर्मस्वरूपोत्प्रेक्षणेऽपि प्रेरणादौ पेषणादेरेव तादात्म्येनोत्प्रेक्षणम् । विषयानुपादानन्तु साध्यवसानलक्षणाङ्गीकारेणातिशयोक्ताविव न दोषायेति बोध्यम्, तत्र विषयस्य निगरणौचित्याच्च ।

( चित्र० )

न च प्रेरणादेर्विषयत्वेन निमित्तत्वाभावे निमित्तान्तरमन्वेष्यं स्यादिति वाच्यम्; प्रेरणस्य पेषणरूपतयोत्प्रेक्षायां प्रान्तगतफेनचन्दनपुञ्जीभवनं निमित्तम्, करव्यापनस्य दिगङ्गनालेपनत्वेनोत्प्रेक्षायां तद्धवलीकरणं निमित्तमिति निमित्तान्तरस्य जागरूकत्वात् ।

'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः' इत्यादौ व्यापनादिलेपनादिरूपतया सम्भावितमिति वदता काव्यप्रकाशिकाकारेणापि धर्मस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहरणेषु तादात्म्योत्प्रेक्षणपक्ष एवाश्रितः ।

( भारती )

अगर आप यह कहें कि उसके विषयत्व में निमित्तत्व के अभाव से दूसरे निमित्त की अन्वेषणापत्ति होगी। तो इसका उत्तर यह है कि प्रेरणा की पेषणता से उत्प्रेक्षालङ्कार में तटगत फेनरूपी चन्दन का पूञ्जीभवन ही निमित्त है। करव्यापन का दिशारूपी अङ्गना के लेपन से उत्प्रेक्षा में उसका जो धवलीकरण निमित्त है—इससे निमित्तान्तर की जागरूकता है।

'अधकार मानो अगों को काले रग से पोत रहा है और आकाश मानो काजल बरसा रहा है।' यहाँ अन्धकार कर्त्ता है और अग कर्म है। यहाँ पोतनेरूपी क्रिया की तथा बरसनेरूपी क्रिया की उत्प्रेक्षा की जा रही है। अर्थात् दोनों उत्प्रेक्षित किये जाने वाली क्रिया 'पोतने' और 'बरसने' द्वारा जिसका अन्धकार कर्त्ता है, व्याप्त होना रूपी क्रिया जो इस उत्प्रेक्षा का विषय है निगीर्ण कर लिया गया है। तात्पर्य यह है कि 'अन्धकार मानो काले रग से अगों को पोत रहा है' और आकाश मानो काजल बरसा रहा है। यह अन्धकार व्याप्त होने के स्थान पर कवि द्वारा निर्दिष्ट है। अत वास्तविक 'व्याप्त होने' को उत्प्रेक्षा का विषय और पोतने तथा बरसने को विषयी माना जाना चाहिए और वह व्याप्त होना इन्हीं शब्दों से सूचित हो जाता है। अतः उसे अलग नहीं लिखा गया है। अतएव ऐसे स्थलों में यह उत्प्रक्षा अनुपात्तविषया कहलाती है। यही मम्मटभट्ट का भी अभिमत है।

( सुधा )

**न च तस्य विषयत्वे निमित्तत्वाभावान्निमित्तान्तरस्यान्वेषणीयतापत्तिरिति वाच्यम्, प्रेरणस्य पेषणतयोत्प्रेक्षणे प्रान्तगतफेनचन्दनपुञ्जीभवनस्यैव सत्त्वात्। करव्यापनस्य दिगङ्गनालेपनोत्प्रेक्षणे तद्धवलीकरणस्य निमित्तत्वसत्त्वाच्च। अत्रापि तथोत्प्रेक्षणे प्रकाशकारस्य सम्मतिमाह—लिम्पतीवेत्यादिना। व्यापनादेः लेपनादिरूपतया सम्भावनं वदतस्तस्यैष एव पक्षोऽभिमतः। उत्प्रेक्षाया अध्यवसानगर्भतया विषयानुपादानेऽपि न दोषः, तस्या व्यञ्जनया गम्यत्वादिति तद्व्याख्यातारः।**

( चित्र० )

एवं 'चुम्बतीव रजनीमुखं शशी'इत्यादावपि रजन्या वदनत्वेनाध्यवसितं यदारम्भाख्यं मुख तस्य शशिनश्च संबन्धश्चुम्बनत्वेनोत्प्रेक्ष्यते। 'वृत्तानुपूर्वे च' इत्यत्रायत्नपूर्वके शेषाङ्गनिर्माणे यत्नपूर्वकत्वतादात्म्योत्प्रेक्षेत्याद्यूह्यम्।

अन्यधर्मोऽनुगामितयैव न विवक्षितः, किन्तूपमायां साधारणधर्म इव बिम्बप्रतिबिम्बभावादिभिः सर्वैरपि प्रकारैर्विवक्षितः। तथा च यथा—

> आवर्जिता किंचिदिव स्तनाभ्यां वासो वसाना तरुणार्करागम्।
> सुजातपुष्पस्तबकावनम्रा संचारिणी पल्लविता लतेव॥

इत्यत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावकृताभेदाध्यवसायेन।

( भारती )

'**अङ्गुलीभिरिव केशसञ्चयम्**' इत्यादि उदाहरण में रात के मुख से अध्यवसित, आरम्भात्मक मुख का चन्द्रमा के सम्बन्ध से चुम्बन क्रिया की उत्प्रेक्षा है। '**वृत्तानुपूर्वे च**' इत्यादि में

विना प्रयास के ही शेष अवयव के निर्माण में प्रयासपूर्वक तादात्म्य की उत्प्रेक्षा वहाँ जाननी चाहिए। आदि पद से 'भूयस्तराणि' पद का सम्बन्ध है।

धर्म-निरूपण की विशेषता बतलाते हुए कहते हैं कि यहाँ भी उपमाविषयक साधारण धर्म की तरह बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव आदि के सभी भेद विवक्षित हैं। उदाहरण जैसे—

'स्तन के बोझ से शरीर को कुछ झुकाई हुई, प्रातःकालीन सूर्य की प्रभा के समान लाल साडी पहनी हुई, पार्वती को, फूलों से भरे हुए गुच्छों के भार से लटकने वाली, नये पल्लवों को धारण करने वाली गमनशील अर्थात् चलने-फिरने वाली लता के समान अवस्थित देखा।'

यहाँ 'पुष्पस्तवक' और 'स्तन' दोनों का बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव के द्वारा अभेदाध्यवसाय से उन दोनों की उत्प्रेक्षा है।

( सुधा )

एवम् 'अङ्गुलीभिरिव केशसञ्चयम्' इत्यादौ रजन्या वदनतयाऽध्यवसितस्यात्मनो मुखस्य तच्चन्द्रसम्बन्धस्य च चुम्बनत्वेनोत्प्रेक्षणम्। 'वृत्तानुपूर्वे च' इत्यादावप्रयत्नपूर्वकशेषाङ्गनिर्माणे यत्नपूर्वकतादात्म्योत्प्रेक्षणमत्रापि तत्त्वमिति बोध्यम्। आदिना 'भूयस्तराणि' इत्यादि ग्राह्यम्। धर्मनिरूपणे विशेषमाह—अत्र धर्म इत्यादिना। उपमाविषयकसाधारणधर्म इव अत्रापि बिम्बप्रतिबिम्बभावादयः सर्वे प्रकारा विवक्षिता इति। बिम्बप्रतिबिम्बभावमुदाहरति—तथा च यथेत्यादि—स्तनाभ्यां किञ्चिदावर्जिता ईषदानमिता तरुणार्कराग इव रागो यस्य तद्वासो वसाना आच्छादयन्ती सुपुष्पस्तबकैरवनम्रा पल्लविनी किसलयिनी सञ्चारिणी लतेव स्थिता। अत्र पुष्पस्तबकस्तनयोर्बिम्बप्रतिबिम्बभावकृताभेदाध्यवसायेन तयोरुत्प्रेक्षणम्।

( चित्र० )

तारुण्यकुञ्जरारूढां विलासकमलाकुलाम्।
मूर्तामिव मनोजस्य त्रैलोक्यविजयश्रियम्॥

इत्यत्र समासभेदाश्रयणकृताभेदाध्यवसायेन च धर्मस्य प्रकृताप्रकृतसाधारण्यादन्यधर्मसम्बन्धः। तथा—'अङ्गुलीभिरिव' इत्यत्रान्वयभेदकृताभेदाध्यवसायेन धर्मस्य प्रकृताप्रकृतसाधारण्यादन्यधर्मसंबन्धः सुसंपाद इति न तत्राव्याप्तिः।

नापि 'भूयस्तराणि' इत्यत्राव्याप्तिः। तत्रोपात्तधर्माक्षिप्तधर्मान्तरसम्बन्धस्य निमित्तत्वात्।

( भारती )

'युवावस्थारूपी हाथी पर सवार, विलास कमलों से आकुल तीनों लोको की विजयश्री तथा साक्षात् कामदेव की मूर्त्ति की तरह मैं इसे मानता हूँ।'

यहाँ समासकृत जो अभेदाध्यवसाय है उससे धर्मके वर्णनीय साधारण्य से अन्य धर्मके सम्बन्ध द्वारा सम्पादन से दूसरी जगह अर्थात् 'अङ्गुलीभिरिव' इस उदाहरण में रजनी के मुख को चाँद चूमता है इत्यादि में अतिव्याप्ति नहीं हुई। 'भूयस्तराणि' इत्यादि उदाहरण में भी उपात्त धर्म से आक्षिप्त अन्य धर्म सम्बन्ध के निमित्त होने से अव्याप्ति दोष का परिहार है।

## ( सुधा )

तारुण्यं कुञ्जरमिव, तत्रारूढाम् , तारुण्यमेव कुञ्जरम् , तत्रारूढां वा विलासाः कमलानीव, तैराकुलाम् , विलासा एव कमलानि तैराकुलां वा मनोजस्य मूर्तिमतीं त्रैलोक्यविजयश्रियमिव तां मन्ये इत्यन्वयः ।

अत्र समासकृतो योऽभेदाध्यवसायस्तेन धर्मस्य वर्णनीयसाधारण्यादन्यधर्मसंबन्धस्य सुसम्पादत्वाद् अन्यत्रापि 'मुख नशी' इत्यादौ नाव्याप्तिः । अन्यत्राप्यव्याप्तिवारणमतिदिशति—भूयस्तराणीति । अत्र उपात्तधर्माक्षिप्तधर्मान्तरसम्बन्धस्य निमित्तत्वान्नाव्याप्तिः ।

## ( चित्र० )

तत्र हि चन्द्ररूपविषयगतसंध्यानलमध्यगाम्बरमूषिकावर्तिततारानिकरनिर्मितत्वोत्प्रेक्षायां तारागतेन तत्तद्रात्रिषु विरलत्वाविरलत्वरूपेणोपात्तधर्मेण निमित्तेन धर्मस्य चन्द्रगतस्य तदविरलत्वाविरलत्वानुविधायिवृद्धिह्रासशालित्वस्याक्षेपः ।

अयं चापरोऽपि विशेषः । अन्यधर्मसंबन्धादित्यन्यपदार्थो धर्म्युत्प्रेक्षासु विषय्येव, धर्मोत्प्रेक्षासु तु विषयिणो धर्मस्याश्रयः । एवं स्थिते यत्रानुपात्तो निमित्तभूतो धर्मस्तत्र सर्वत्रापि यो धर्मोऽन्यपदार्थस्य विषयस्य च सम्बन्धितया सम्भावनापदवीमारोहति तथाभूतोऽन्वेष्यः ।

## ( भारती )

उसका आक्षेप किस प्रकार हुआ, इसे बताते हैं कि चन्द्ररूप विषयगत संध्या रूपी आग के बीच आकाश मूषिकावर्तित ताराओं के समूह से निर्मितत्व की उत्प्रेक्षा में ताराओं के द्वारा उन रात्रियों में विरल और अविरल रूप उपात्तधर्म के निमित्त से चन्द्रगत विरलत्व अनुविधायि वृद्धि और ह्रासशाली रूप का यहाँ आक्षेप है ।

यह इसकी दूसरी विशेषता है । उत्प्रेक्षा दो प्रकार की होती है—एक धर्मी उत्प्रेक्षा जिसमें किसी पदार्थ की किसी अन्य पदार्थ के रूप में उत्प्रेक्षा की जाती है और दूसरी धर्म उत्प्रेक्षा, जिसमें किसी धर्म की किसी धर्मी में उत्प्रेक्षा की जाती है—जिस धर्मी का उस धर्म के साथ कोई सम्बन्ध न हो । धर्मी उत्प्रेक्षा तादात्म्य अर्थात् अभेद सम्बन्ध द्वारा होती है और धर्मोत्प्रेक्षा अन्य सम्बन्ध अर्थात् सामानाधिकरण्य के द्वारा । ऐसी स्थिति में उपात्त और अनुपात्त के निमित्तभूत धर्मों के अन्य पदार्थ के विषय सम्बन्धित्व से जिसकी सम्भावना है वैसे ही धर्म का उत्प्रेक्षा में उपयोग जानना चाहिए ।

## ( सुधा )

कथं तेन तस्याक्षेप इत्याह—तत्र हीति । चन्द्ररूपविषयगतसन्ध्यानलमध्यगाम्बरमूषिकावर्तिततारानिर्मितत्वोत्प्रेक्षायां तारागतेन तत्तद्रात्रिषु विरलत्वाविरलत्वरूपेणोपात्तधर्मेण निमित्तेन चन्द्रगतविरलत्वानुविधायिवृद्धिह्रासशालित्वरूपस्य तस्याक्षिप्तत्वात् । तथा च तत्र तस्य सत्त्वेन नाव्याप्तिरित्याशयः । अन्यमपि विशेषं रचयति—अयञ्चेति । अयं वक्ष्यमाणोऽपरो विशेषः । अन्यधर्मसम्बन्धादित्यत्र धर्मिण उत्प्रेक्षणे विषयिणोऽन्य-

पदार्थत्वम् । धर्मोत्प्रेक्षणे विषयिणो धर्मस्याश्रयोऽन्यपदार्थः । एवं स्थिते उपात्तानुपात्तयोर्निमित्तभूतधर्मयोरन्यपदार्थस्य विषयसम्बन्धित्वेन यस्य सम्भावना मार्गावरोहस्तथाभूतस्यैवोत्प्रेक्षायामुपयोगो बोध्यः ।

( चित्र० )

तत्र 'वर्षतीवाञ्जनं नभः' इत्यत्र नभोगतत्वेन वर्षणक्रियोत्प्रेक्षापक्षे नभसो भूपर्यन्तगामिनीलिमव्याप्तत्वमञ्जनवर्षुकसाधारणनिमित्तम् । तमसो व्यापने नभःकर्तृकाञ्जनवर्षणक्रियात्वोत्प्रेक्षेति पक्षे तु सकलवस्तुसान्द्रमलिनीकरणादि । एवं 'वेलेव रागसागरस्य' इत्यादौ संक्षोभकारित्वादि गम्यं निमित्तमूहनीयम् ।

यत्र तु निमित्ततया धर्मस्योपादाने सत्यपि तत्संबन्धो विषयस्यान्यपदार्थस्य वाञ्जसा न प्रतीयते, तत्र क्वचिन्निमित्तभूतधर्मादन्यस्य कस्यचिद्धर्मस्य ताद्रूप्यसंपादनेन तत्संबन्धः समर्थनीयः । क्वचिद्विषयस्य चान्यपदार्थस्य वा तद्धर्माश्रयताद्रूप्यसपादनेन, क्वचिन्मिलितेन तेनोभयेन, क्वचिदुपात्तधर्मक्षिप्तधर्मान्तराक्षेपेण । तत्र धर्मान्तरस्य निमित्तताद्रूप्यसंपादनमुपमायां धर्मस्य संपादनमिव बिम्बप्रतिबिम्बभावादिभिः प्रकारैस्ते प्रदर्शिताः ।

( भारती )

'वर्षतीवाञ्जन नभ' इस उदाहरण में जिसका अधकार कर्त्ता है और अग कर्म है उस पोतनेरूपी क्रिया की तथा जिसका आकाश कर्त्ता हैं और काजल कर्म है उस बरसनेरूपी क्रिया की उत्प्रेक्षा की जा रही है । एक में धरती से आकाश तक गाढ तमस का व्याप्तत्व निमित्त है और दूसरे में सारी वस्तुओं को कालिमा से पोतना निमित्त है । तात्पर्य यह कि इन दोनों का निमित्त धर्म है 'काले कर डालना' इसी प्रकार 'वेलेव रागसागरस्य' यहाँ सक्षोभकारित्व निमित्त है ।

जहाँ धर्म की निमित्तता से उपादान रहने पर भी विषय अथवा अन्य पदार्थ में धर्म सम्बन्ध का साक्षात् अन्वय नहीं होता, वहाँ उत्प्रेक्षा कैसे होती है ? तो इसका उत्तर है कि ऐसे स्थलों में प्रकारभेद से उत्प्रेक्षा होती है । जैसे कहीं निमित्तभूत धर्म से अन्य किसी धर्म का ताद्रूप्य सम्पादन से उसका सम्बन्ध है, कहीं विषय अथवा पदार्थ के उस धर्माश्रय का ताद्रूप्य-सम्पादन से सम्बन्ध है और कहीं उसके मिलने से सम्बन्ध है और कहीं दोनों से सम्बन्ध है, कहीं उपात्त धर्म से धर्मान्तर के आक्षेप से सम्बन्ध है । वहाँ धर्मान्तर के निमित्त से ताद्रूप्य का सम्पादन, बिम्बप्रतिबिम्बभावादि से उपमा की तरह साधारण्य का सम्पादन जानना चाहिये ।

( सुधा )

तदेवाह—तत्रेति । 'वर्षतीवाञ्जनं नभः' इत्यत्र नभोगतत्वेन वर्षणक्रियोत्प्रेक्षणपक्षेऽञ्जनवर्षुकसाधारणं नभसो भूपर्यन्तं गाढनीलिमव्याप्तत्वं निमित्तम् । तमसो व्यापने नभःकर्तृकाञ्जनवर्षणक्रियात्वोत्प्रेक्षणे तु सकलवस्तुसान्द्रमलिनीकरणादेर्निमित्तत्वम् । एवम् 'वेलेव रागसागरस्य' इत्यत्र संक्षोभकारित्वं निमित्तम् । ननु यत्र धर्मस्य निमित्ततयोपादाने सत्यपि विषयेऽन्यपदार्थे वा तत्सम्बन्धस्य साक्षादन्वयो न भवति, तत्र कथमुत्प्रेक्षा इति चेत् , न; प्रकारभेदानां सत्त्वात् । तथा हि—क्वचिन्निमित्तभूताद्धर्माद्-

न्यस्य कस्यचिद्धर्मस्य ताद्रूप्यसम्पादनतया तत्सम्बन्धः, क्वचिद्विषयस्य वान्यपदार्थस्य वा तद्धर्माश्रयताद्रूप्यसम्पादनेन सम्बन्धः, क्वचिन्मिलितेनोभयेन सम्बन्धः, क्वचिदुपात्तधर्मकृतधर्मान्तराक्षेपेण सम्बन्धः। तत्र धर्मान्तरस्य निमित्तताद्रूप्यसम्पादनं बिम्बप्रतिबिम्बभावादिनोपमायामिव साधारण्यसम्पादनं बोध्यम्।

(चित्र०)

एवं विषयस्यान्यपदार्थस्य वा धर्माश्रयात्ताद्रूप्यसंपादनं श्लेषादिभङ्ग्या। तत्र विषयस्य श्लेषेण धर्माश्रयताद्रूप्यसपादनं यथा—

अस्यां मुनीनामपि मोहमूहे भृगुर्महान् यत्कुचशैलशीली।
नानारदाह्लादि मुखं श्रितोरुर्व्यासो महाभारतसर्गयोग्यः॥

(भारती)

इस प्रकार विषय का अथवा अन्य पदार्थ का धर्म के आश्रय से ताद्रूप्य का सम्पादन श्लेषादि भङ्गी से। यहाँ श्लेष से विषय के धर्माश्रय ताद्रूप्य सम्पादन का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। जैसे—

इसमें दमयन्ती का वर्णन है। राजा नल कहता है कि 'मैं दमयन्ती के विषय में मुनियों के मोह की तर्कणा करता हू' क्योंकि बडा प्रपात (जल गिरने का तटरहित पर्वतीय स्थान-विशेष) स्तनरूपी पर्वत का परिशीलन करता है। दूसरे पक्ष में—बडे तपस्वी भृगु मुनि स्तनरूपी पर्वत का परिशीलन करते हैं अर्थात् वहाँ निवास करते हैं, तप करते हैं। किंवा कामुक होकर इसके उन्नत स्तनों का मर्दन करना चाहते हैं। अथवा अवट अर्थात् पर्वतीय प्रपात दमयन्ती के स्तन के शील स्वभाव का परिशीलन करता है, किन्तु वह आज तक भी इन स्तनों के स्वभाव को नहीं प्राप्त कर सका है। दमयन्ती का मुख अनेक अर्थात् बत्तीस दाँतों से आह्लादित करने वाला है। पक्षान्तर में मुख नारद मुनि को आह्लादित करने वाला नहीं हैं ऐसा नहीं, किन्तु आह्लादित करने वाला ही है अर्थात नारद मुनि भी इसको गान विद्या सिखाने या स्वय सीखने के लिए इसके मुख को प्राप्त कर आह्लादित होते हैं, अथवा नारद मुनि भी कामुक होकर मुख चूमने की इच्छा से इस दमयन्ती के मुख को देखकर आह्लादित होते हैं और अत्यन्त कान्तियुत तथा रति के योग्य ऊरु अर्थात् जघा का विस्तार आश्रय ग्रहण कर रहा है। अर्थात् ऊरुद्वय का विस्तार अतिशय कान्तियुक्त एव रति योग्य है। पक्ष में–महाभारत नामक इतिहास ग्रन्थ की रचना करने वाले व्यासमुनि (केले की छाया के भ्रम से इसके) ऊरुद्वय का आश्रय कर रहे हैं, या दमयन्ती का कामुक होकर भोग की इच्छा से इसके ऊरुद्वय का आश्रय कर रहे हैं।

(सुधा)

एतच्च 'आवर्जिता' इत्यादावुदाहृतम्। द्वितीयं तु श्लेषादिभङ्ग्या। तत्र श्लेषेण विषयस्य धर्माश्रयताद्रूप्यसम्पादनमुदाहरति—अस्यामिति। अस्यां भैम्यां मुनीनां मननशीलानामपि मोहम् आसक्तिमूहे तर्कयामि। का वार्ता विषयपराणाम्? यस्माद् महान् भृगुः प्रपातः कुचशैलं स्तनरूपं पर्वतं शीलयति सेवते तच्छीलो वर्तते। पक्षे भृगुर्नाम ऋषिः 'भृगुः शक्रे प्रपाते च' इति विश्वः। मुखं नानारदैः यथोचितसंख्यैर्दन्तैः आह्लादयति तथा वर्तते। न नारदोऽनारदः नारदभिन्नः, न अनारदो नारदभिन्नभिन्नो नारद इति यावत्। महती भा कान्तिर्यस्य, रतसर्गे सुरतसृष्टौ योग्यः स चासौ स चेत्यर्थः। व्यासो

विस्तारः, श्रितावूरू येन तादृशो वर्तते। अथ महाभारतस्य सर्गे योग्यः 'व्यासो मुनौ स्याद्विस्तारे' इति विश्व इत्यन्वयः।

( चित्र० )

अत्र भृग्वादिमुनिरूपविषयगतदमयन्तीगोचरमोहोत्प्रेक्षाया यदेव तत्कुच-परिशीलनादि निमित्तं न तद्विषयगतं किं तु तटादिगतम्। तस्य भृग्वादि-शब्दश्लेषेण विषयगततानिर्वाहः।

( भारती )

भृग्वादि मुनि के रूप विषय में दमयन्ती विषयक मोह की उत्प्रेक्षा में कुछ-परिशीलन आदि निमित्त का तटादिगतता से विषय में साक्षात् सम्बन्ध के अभाव से 'भृग्वादि' शब्दश्लेष के द्वारा उस तादात्म्य के निश्चय से विषय की गतार्थता जाननी चाहिए।

विमर्श—उक्त पद्य में जो धर्मस्वरूपोत्प्रेक्षा मुनियों में मोह की उत्प्रेक्षा है, उसमें भी मुनियों से सम्बन्ध रखने वाले अन्य किसी धर्म देखने आदि रूपी विषय में दमयन्तीविषयक मोहरूपी विषयी की अभेद सम्बन्ध ही उत्प्रेक्षा है। फिर यहाँ विषय देखने आदि का वर्णन क्यों नहीं? ऐसा पूछा जा सकता है। किन्तु इसका उत्तर यह है कि यह उत्प्रेक्षा साध्यवसाना है—यहाँ विषय विषयी द्वारा निगीर्ण है। अतः उसका ग्रहण न करना ही युक्तिसंगत है। इस उत्प्रेक्षा का निमित्त धर्म है—उन उन अङ्गों में मुनियों की चित्तवृत्ति का आसक्त हो जाना।

( सुधा )

लक्षणान्वयं प्रतिपादयति—अत्रेति। भृग्वादिमुनिरूपविषये दमयन्तीविषयक-मोहोत्प्रेक्षाया कुचपरिशीलनादिनिमित्तस्य तटादिगतत्वेन विषये साक्षात् सम्बन्धाभावाद् भृग्वादिशब्दश्लेषेण तत्तादात्म्यनिश्चयाद्विषयगतत्वं बोध्यम्।

( चित्र० )

अपह्नुत्या यथा—

> किंशुकव्यपदेशेन तरुमारुह्य सर्वतः।
> दग्धां दग्धामरण्यानीं पश्यतीव विभावसुः॥

अत्र दावानलरूपविषयगतदग्धादग्धवनप्रदेशदर्शनक्रियोत्प्रेक्षायां तरुसमा-रोहणं निमित्तम्। तदपि न विषयगतं किं तु किंशुकपुष्पगतम्। तत्रापि यद्यपि मुख्यं समारोहणं नास्ति तथापि तदीयं तरुसमाश्रयणमेव तदारोहण-त्वेनाध्यवसितम्, ततश्च तत्रापह्नुत्या विषयस्य किंशुकपुष्पतादूप्यसंपादनेन धर्मसंबन्धनिर्वाहः।

( भारती )

विषय की अपह्नुति से धर्माश्रयताद्रूप्य-सम्पादन का उदाहरण देते हैं। जैसे—

'विभावसु अर्थात् दावाग्नि किंशुक फूलों के बहाने से वृक्ष पर चढ़कर मानो चारों ओर से जलते हुए इस महाजंगल को देख रही है।'

यहाँ दावानलरूपी विषय में जंगल का जलना या नहीं जलना देखने की क्रिया की उत्प्रेक्षा

में वृक्ष पर चढनेरूपी निमित्त का वृक्षसमाश्रयण का ही उस पर आरोहणत्व से अध्यवसित मुख्यारोह की उसमें सभावना नहीं है । किंशुक फूल के द्वारा दावानलरूप विषयगतत्वाभाव से 'यह किंशुक का वृक्ष नहीं है, अपितु दावानल है' इस अपह्नुति से दावाग्नि के विषय में किंशुक फूल से अभिन्नत्व में वृक्ष पर चढनारूप निमित्त की नियमित उपस्थिति से ही यहाँ धर्मसम्बन्ध का निर्वाह है ।

## (सुधा)

विषयस्यापह्नुत्या धर्माश्रयताद्रूप्यसम्पादनमुदाहरति—किंशुकेति । विभाजमूर्दावाग्निः किंशुकमिषेण वृक्षमारुह्य सर्वतो दग्धं दग्धामरण्यानीं महदरण्यं पश्यतीत्यन्वयः । लक्षणसमन्वयं प्रतिपादयति—अत्रेति । दावानलविषये दग्धाऽध्वनदर्शनक्रियोत्प्रेक्षायां तरुसमारोहणनिमित्तस्य तरुसमाश्रयणरूपेण तदारोहणत्वेनाध्यवसितस्य मुख्यारोहस्य तेष्वसम्भवात् , किंशुकपुष्पगतत्वेन दावानलरूपविषयगतत्वाभावाज्जायं किंशुकतरुः, अपि तु दावाग्निः, इत्यपह्नुत्या दावाग्नेर्विषयकिंशुकपुष्पाभिन्नत्वे तरुसमारोहणरूपनिमित्तस्य तत्र सत्त्वात् ।

## (चिन्द्र०)

अन्यपदार्थस्य श्लेषेण धर्माश्रयताद्रूप्यसंपादनं यथा—

> अस्या दोहदशालिन्या मुखमापाण्डुरप्रभम् ।
> सत्यं राजेति मन्येऽद्य यद्भुवं भोक्तुमिच्छति ॥

अत्र मुखस्य चन्द्रत्वोत्प्रेक्षाया भुवं भोक्तुमभिलाषो निमित्तम्, तद्विषयगतमपि नान्यपदार्थभूतचन्द्रगतम् । अतस्तत्र राजशब्दश्लेषेण चन्द्रस्य धर्माश्रयताद्रूप्यसंपादनेन धर्मस्य तद्गतानिर्वाह. ।

## (भारती)

पूर्वोक्त प्रकार से धर्माश्रय-ताद्रूप्य के सम्पादन से सम्बन्ध का प्रतिपादन कर अब अन्य पदार्थ का श्लेष से धर्माश्रय ताद्रूप्य का प्रतिपादन करते है । जैसे—

'इस दोहदशालिनी के प्रभा से आपीत अर्थात् सर्वतोभावेन पाण्डुर मुखमण्डल को [illegible] मैं इसे सच्चे अर्थ में 'राजा' मानता हूं । क्योंकि समस्त पृथ्वी मण्डल के उपभोग की इच्छा यह [illegible] कर रही है ।'

यहाँ मुख में चन्द्रमा की उत्पेक्षा है । यद्यपि (मुख में) समस्त धरती के उपभोग की [illegible] रूपी निमित्त के रहने पर भी चन्द्र शब्द का अभाव है । फिर भी पद्य मे उपस्थित [illegible] 'राजा' शब्द से 'चन्द्र' अर्थ की उपलब्धि है । अत इन दोनों के अभेद-सम्पादन से धरती के उपभोग-जन्य अभिलाषारूपी निमित्त का अन्य पदार्थीभूत चन्द्रमा में भी उपस्थिति से यहाँ लक्षण का समन्वय है ।

## (सुधा)

एवं विषये उक्तप्रकारेण धर्माश्रयताद्रूप्यसम्पादनेन सम्बन्धं प्रतिपाद्यान्यपदार्थस्य तत्त्वं प्रतिपादयति—अस्या इति दोहदशालिन्या अस्या आपाण्डुरं मुखम्, राजा इति सत्यम् , यतो भुवं भोक्तुम् इच्छतीत्यन्वयः । लक्षणान्वयं प्रतिपादयति—अत्रेत्यादिना ।

**मुखे चन्द्रत्वोत्प्रेक्षणे भूभोगाभिलाषस्य निमित्तस्य मुखे सत्त्वेऽपि चन्द्रेऽभावाद्राजशब्द-श्लेषेण तयोरभेदसम्पादने भूभोगाभिलाषरूपनिमित्तस्यान्यपदार्थीभूतचन्द्रे सम्भवाल्ल-क्षणसमन्वयः।**

( चित्र० )

धर्मान्तरस्य निमित्तधर्मताद्रूप्यसंपादन विषयस्य तद्धर्माश्रयताद्रूप्यसंपादनं चेत्युभयमेतनं यथा—

आकृष्टिवेगविवलद्भुजगेन्द्रभोग-
निर्मोकपट्टपरिवेष्टनयाम्बुराशेः।
मन्थव्यथाव्युपशमार्थमिवाशु यस्य
मन्दाकिनी चिरमवेष्टत पादमूले॥

( भारती )

इस प्रकार अन्य पदार्थ का अभेदाध्यवसाय में धर्माश्रयता का प्रतिपादन कर, निमित्तभूत धर्म में अन्य धर्म के ताद्रूप्य-सम्पादन और विषय का तादृश धर्माश्रय-ताद्रूप्य का सम्पादन—अर्थात् इन दोनों से समिश्रित उत्प्रेक्षा का उदाहरण देते हैं। जैसे—

'यही वह समुद्र है, जिसकी मन्थन-व्यथा की शान्ति के लिए, मानो मन्दाकिनी गगा उसके पादमूल अर्थात् एकदेश अथवा चरण पर पडी रहती है और मन्थन-काल में, देव और असुर वृन्द द्वारा, एक दूसरे की ओर खींचातानी के कारण छूट कर गिरी नागराज वासुकी की केंचुल के बहाने उसके व्रण के उपचार के लिए, बधी पट्टी सी दिखायी दिया करती है।'

( सुधा )

**एवमन्यपदार्थस्याभेदाध्यवसाये धर्माश्रयतां सम्पाद्य निमित्तीभूतधर्मे धर्मान्तरताद्रू-प्यसम्पादनं विषयस्य तादृशधर्माश्रयताद्रूप्यसम्पादनं चेत्युभयेन मिलितेनोत्प्रेक्षणसत्त्व-मुदाहरति—आकृष्टिवेगेत्यादि। मन्दाकिनी आकृष्टिवेगविवलद्भुजगेन्द्रभोगनिर्मोकपट्ट-परिवेष्टनया यस्याम्बुराशेः मन्थव्यथाव्युपशमार्थमिव आशु पादमूले चिरमवेष्टतेत्यन्वयः।**

( चित्र० )

अत्र मन्दाकिनीरूपविषयगतपयोधिमन्थव्यथाव्युपशमरूपफलोत्प्रेक्षायां यन्निमित्तं चरणमूले वेष्टनं तत्तादात्म्यसंपादन पर्यन्तवेष्टनस्य श्लेषेण विषयस्य यत्ताद्रूप्यसंपादनमपह्नुत्या वेति मिलितेनोभयेन विषयस्यान्यधर्मसबन्धनिर्वाहः।

( भारती )

यहाँ दोनों तरह के धर्म सम्बन्ध का प्रतिपादन करते हैं। मन्दाकिनीरूप विषय में समुद्र-मन्थन के श्रम से उत्पन्न व्यथा की शान्तिरूप फल की उत्प्रेक्षा में, चरणमूल-वेष्टनरूप निमित्त का खण्डश्लेष के द्वारा प्रत्यन्त पर्वत वेष्टन से ताद्रूप्य अभेद का प्रतिपादन कर—मन्दाकिनीरूप विषय का अपह्नुति से तादृश प्रथम विशेषण के द्वारा प्रतिपादित वेष्टन ही दूसरा ताद्रूप्य है और इन दोनों के सम्मिश्रण से मन्दाकिनीरूप विषय के साथ चरणवेष्टनरूप धर्मसम्बन्ध के निर्वाह से लक्षण का समन्वय है।

**विमर्श**—यहाँ वासुकी की केंचुल पर उसके अपह्नव या अपलाप के साथ, मन्दाकिनी के आरोप में अपह्नुति की रूपरेखा उभड़ी है। किन्तु, यह अपह्नुति भी यहाँ के 'श्लेष' को अङ्गभूत सी प्रतीत हो रही है क्योंकि इसीके द्वारा मन्दाकिनी के वास्तविक 'पादमूलवेष्टन' और 'पदमूलवेष्टन' की श्लिष्टता का अभिप्राय निकल रहा है। क्योंकि 'पादमूलशब्द' दोनों अर्थ का वाचक है। यह श्लेष भी यहाँ अतिशयोक्ति का अङ्ग ही है। क्योंकि इसीके द्वारा 'पादमूलवेष्टन' के साथ 'पदमूल-वेष्टन' अभेदाध्यवसाय में कवि ने चमत्कार उत्पन्न किया है। यह अतिशयोक्ति भी यहाँ मन्थन व्यथा की मानो शान्ति के लिए इस उत्प्रेक्षा का अग है और यह उत्प्रेक्षा भी यहाँ 'अम्बुराशि' और मन्दाकिनी में नायक-नायिका के व्यवहार-समारोप की प्रतीति कराती हुई दिखाई दे रही है।

## (सुधा)

**अत्रोभयाभ्यां धर्मसम्बन्धं प्रतिपादयति—अत्रेति। मन्दाकिनीरूपे विषये समुद्र-मन्थनव्यथोपशमरूपफलोत्प्रेक्षणे चरणमूलवेष्टनस्य निमित्तस्य खण्डश्लेषेण प्रत्यन्तपर्वत-वेष्टनेन, ताद्रूप्यमभेदं प्रतिपाद्य मन्दाकिनीरूप-विषयस्यापह्नुत्या तादृशप्रथमविशेषण-प्रतिपादितवेष्टनताद्रूप्यञ्च मिलिताभ्यामुभाभ्यां विषयस्य मन्दाकिनीरूपस्य चरणमूल-वेष्टनरूपधर्मसम्बन्धस्य निर्वाहाल्लक्षणसमन्वयः।**

## (चित्र०)

उपात्तधर्मेण धर्मान्तराक्षेपस्तु दर्शित एव। तस्मादन्यधर्मसंबन्धादित्ये-तदपि सर्वोत्प्रेक्षानुगतमिति न काप्यव्याप्तिमिति सर्वं समञ्जसम्।

## (भारती)

इस तरह तीनों भेदों का उदाहरण देकर चौथा भेद पूर्व की तरह ही कहते हैं। उपात्त धर्म से धर्मान्तर का आक्षेप—'भूयस्तराणि यदमूनि' इस उदाहरण में पहले ही दिखा चुके हैं। इस प्रकार लक्षण की निर्दोषता का प्रतिपादन कर 'तस्मात्' से उपसहार करते हैं। अर्थात् धर्म का भी सभी प्रकार की उत्प्रेक्षाओं में अनुगत रहने के कारण ये सभी लक्षण समीचीन हैं।

**विमर्श**—निष्कर्षस्वरूप हम कह सकते हैं कि अलकारसर्वस्वकार ने उत्प्रेक्षा अलकार के सम्बन्ध में एक नया दृष्टिकोण, नवीन विचार तथा स्वस्थ स्वरूप अभिव्यक्त किया है। इन्होंने सभावना एव अध्यवसाय के स्थान पर 'साध्य अध्यवसाय' पद का प्रयोग किया है। इनके अनुसार अध्यवसाय में व्यापार की प्रधानता होने पर उत्प्रेक्षा होती है। 'अध्यवसाय' का अर्थ है—विषय का निगरण कर उसके साथ अभेद की प्रतीति। यह दो प्रकार का होता है—साध्य और सिद्ध। जब विषयी की असत्यतया प्रतीति हो तो साध्य तथा असत्य विषयी का भी जब सत्य रूप में बोध हो तो सिद्ध अध्यवसाय होगा। उत्प्रेक्षा अलकार में साध्य अध्यवसान होता है। इसमें विषय का पूर्णत. निगरण नहीं होता, बल्कि वह निगरण की प्रक्रिया की स्थिति में रहता है। इसे ही साध्य अध्यवसान कहते हैं। साध्य अध्यवसान में विषयी की प्रतीति सदा असत्य रूप में ही होती है। इस प्रकार अप्रकृत के गुण, क्रियादि के रूप में जब प्रकृत की सभावना की जाती है, तब वहाँ उत्प्रेक्षा अलङ्कार होता है। रुय्यकने अलकारसर्वस्व में लिखा है—

**'विषयनिगरणेनाभेदप्रतिपत्तिर्विषयिणोऽध्यवसायः। स च द्विविधः साध्यः सिद्धश्च।**

साध्यो यत्र विषयिणोऽसत्यतया प्रतीतिः। असत्यत्वं च विषयिगतस्य धर्मस्य विषय उपनिबन्धे, विषयिसम्भवित्वेन विषयासंभवित्वेन च प्रतीतेः। धर्मो गुणक्रियारूपः तस्य संभवासम्भवप्रतीतौ संभवाश्रयस्य तत्रापरमार्थतया सत्यत्वम्। यस्यासत्यत्वं, तस्य सत्यत्वप्रतीतावध्यवसायः साध्यः। अतश्च व्यापारप्राधान्यम्। सिद्धो यत्र विषयिणो वस्तुतोऽसत्यस्यापि सत्यताप्रतीतिः। सत्यत्वं च पूर्वकस्यासत्यत्वनिमित्तस्याभावात्। अतश्चाध्यवसितप्राधान्यम्। तत्र साध्यत्वप्रतीतौ व्यापार प्राधान्येऽध्यवसाय. संभावनमभिमानस्तर्क ऊह उत्प्रेक्षेत्यादिशब्दैरुच्यते। तदेवमप्रकृतगुणक्रियाभिसम्बन्धादप्रकृतत्वेन प्रकृतस्य सम्भावना उत्प्रेक्षा।'—रुय्यक

तात्पर्य यह कि जहाँ विषयवाचक शब्द के पृथक् होने पर भी विषय विषयी में प्रविष्ट होते दिखाई देता है, वहीं उत्प्रेक्षा होती है। रुय्यक की मान्यता है कि उत्प्रेक्षा केवल अभेद सम्बन्ध से ही होती है। फलत उन्होंने 'सैषा स्थली यत्र ' इस उदाहरण में नूपुर में रहने वाले मौनत्व को हेतु बनाकर दु खरूपी गुण की उत्प्रेक्षा की जा रही है। इस उत्प्रेक्षा का नूपुर में रहने वाले 'शब्दहीन होना' से अभिन्न माना हुआ मौनत्व ही निमित्त है।

इसी प्रकार 'जहाँ धर्म ही धर्मी मे रहने वाले के रूप में उत्प्रेक्षित हों' इत्यादि लिखकर धर्मोत्प्रेक्षा के प्रसग मे कहा है—'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' इस जगह 'लेपन' क्रिया के कर्तृत्व की उत्प्रेक्षा है और उसमें व्याप्त होना निमित्त है।

पण्डितराज जगन्नाथ की दृष्टि से रुय्यक के ये सारे मत या सिद्धान्त परस्पर विरोधी हैं। उन्होंने इन मतों का खडन अपने ढग से किया है। इनके अनुसार 'दु ख' गुण की उत्प्रेक्षा, जो अभेदमिश्रित हो, मे इस प्रकार का अध्यवसान असम्भव है। फलत रुय्यक का लक्षण इस स्थान पर घटित नहीं हो सकता है। इन्होंने 'मौन' मे अध्यवसान को माना है। इसमें 'निश्चलता के कारण शब्द रहित होने' को 'मौनीपन' के अन्त.प्रविष्ट को मानकर अभेद समझ लिया गया है। लेकिन वह तो सिद्ध अध्यवसान है, जो अतिशयोक्ति होने का कारण हो सकता है—उत्प्रेक्षा का कारण नहीं, जब कि रुय्यक के अनुसार 'मौन' की उत्प्रेक्षा के निमित्त रूप मे उत्प्रेक्षा भी नहीं की गई है। ये ही बातें 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' के साथ भी लागू है। इसमे 'लेपन' को रुय्यक ने 'कर्तृत्व' की उत्प्रेक्षा का निमित्त बताया है। पण्डितराज ने रुय्यक के इन दोनों विचारों की असमानता को दर्शाते हुए लिखा है कि एक ओर तो 'व्याप्त होने' आदि को उत्प्रेक्षा का विषय मान लेने पर अन्य निमित्त को ढूँढने के कारण उत्प्रेक्षा का विषय उचित नहीं माना है और दूसरी ओर पूर्वोक्त लक्षण किया है—यह अनवस्था है।

पुन दूसरे प्रकार मे इस बात पर विचार करने से असम्बद्धता और स्पष्ट हो उठती है 'मुख मानो चन्द्रमा है' में अध्यवसान की कोई झलक नहीं मिलती। क्योंकि यहाँ विषय सामने है, जब कि इसके विषयी के अतर्गत न होने पर अध्यवसान के होने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता है। एक प्रश्न और उठता है कि अध्यवसान की सिद्धि में विषय विषयी में लिप्त रहता है, पर साध्य अध्यवसान में वह अलग से प्राप्त होता है। पण्डितराज ने इसका भी खडन करते हुए लिखा है कि विषय की पृथक्ता को मानकर अध्यवसान की कल्पना रूपक अलकार मे भी उसकी उत्पत्ति का बोधक है और अगर रूपक में अध्यवसान नहीं होता है तो उत्प्रेक्षा में विषय की पृथक्ता अध्यवसान का बोधक कैसे है? दूसरी बात—'सारोपा' और 'साध्यवसाना', जो लक्षणा के दो भेद हैं, अध्यवसान को भी एक प्रकार की लक्षणा ही सिद्ध करती हैं। परन्तु उत्प्रेक्षा के विधेय अश में लक्षणा का कोई प्रश्न ही नहीं है। यहाँ लक्षणा की अपेक्षा चिन्तकों ने

अभेदादि संसर्गों से आहार्यबोध ही स्वीकार्य किया है। अतः पण्डितराज की दृष्टि में रुय्यक का यह उत्प्रेक्षा विमर्श अस्त-व्यस्त है।

किन्तु, यथार्थतः बात ऐसी नहीं है। दीक्षित जी ने इसकी स्वीकृति कुछ सोच-समझकर ही अपने ग्रंथ में दी है। दीक्षित जी ने धर्मोत्प्रेक्षा के दो उदाहरणों में से गुणरूप धर्म का उत्प्रेक्षा के उदाहरण 'अस्या मुनीनामपि मोहमूहे' आदि में भेद सम्बन्ध से उत्प्रेक्षा की व्याख्या स्पष्ट रूप से कर चुके हैं। रही बात क्रियारूपी धर्म की उत्प्रेक्षा 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' आदि के विषय में मतभेद। इस पर भी वाद-विवाद कर दीक्षित जी ने यह सिद्ध कर दिया है कि वहाँ भी प्रथमान्त पद के अर्थ में प्रकृत क्रिया के 'कर्तृत्व' की आश्रयता सम्बन्ध से अथवा कर्त्ता के अभेदसम्बन्ध से उत्प्रेक्षा मानना कोई अनुचित नहीं है। जहाँ तक हेतूत्प्रेक्षा का प्रश्न है–'वियोग के दुःख से' इस पद का अर्थ दीक्षित जी ने किया है—वियोग के दुःख से अभिन्न हेतु। इस अर्थ की प्रयोज्यता सम्बन्ध से उत्प्रेक्षा 'इव' आदि द्वारा समझायी गई है। जहाँ तक मौनत्व के अन्तःप्रविष्ट को मान कर अभेद के द्वारा लक्षण-समन्वय किया गया है। उसपर पण्डितराज ने इसे सिद्ध अवसान मानकर अतिशयोक्ति कहा है। उसके सम्बन्ध में विचारणीय प्रश्न यही है कि रुय्यक ने उत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति की सीमा का निर्धारण कर दिया है। अतिशयोक्ति में विषय या उपमेय का जहाँ पूर्ण निगरण हो जाता है वहाँ उत्प्रेक्षा में विषय-निगरण की प्रक्रिया की स्थिति में रहता है। अतः हम कह सकते हैं कि 'मौनत्व' पूर्ण निगरित न होकर निगरण की स्थिति में है। धर्मी उत्प्रेक्षा के उदाहरण अर्थात् 'मुख मानो चन्द्रमा है' इत्यादि में जो अभेद सम्बन्ध से उत्प्रेक्षा होती है पण्डितराज के अतिरिक्त और किसी का इस पर मतभेद है ही नहीं।

## ( सुधा )

एवं प्रकारत्रयमुदाहृत्य चतुर्थप्रकारं पूर्वत्रैवोपदिशति—उपात्तधर्मेणेति। दर्शित एवेति। 'भूयस्तदपि यदमूनि' इत्यादावित्यर्थः। निर्दोषतां लक्षणस्य प्रतिपाद्योपसंहरति—तस्मादिति। धर्मव्याप्ति सर्वोत्प्रेक्षास्वनुगतत्वात् सर्वमपि लक्षणं समीचीनमिति तदर्थः। रसगङ्गाधरकृतस्तु—तद्भिन्नत्वेन तदभाववत्त्वेन वा प्रमितस्य पदार्थस्य रमणीयतद्वृत्ति तद्धर्मसमानाधिकरणान्यतर-तद्धर्मसम्बन्धनिमित्तकं तत्त्वेन तद्वत्त्वेन वा सम्भावनमुत्प्रेक्षा। "लोकोत्तरप्रभावं त्वां मन्ये नारायणं परम्" इति सम्भावनायामतिप्रसङ्गवारणाय तद्भिन्नत्वेन प्रमितस्येति विशेषणम्। तस्य च सम्भावनायामाहार्यत्वसमकत्वम्, तेन 'धाराधरधिया धीरं नृत्यन्ति स्म शिखावलाः' इति भ्रान्तिमति नातिव्याप्तिः। 'वदनकमलेन बाले स्मितसुषमालेशमावहसि यदा।' 'जगदिह तदैव जाने दशार्धबाणेन विजितम्'॥ इति सम्भावनायामतिप्रसङ्गवारणाय रमणीयतद्धर्मनिमित्तकमिति। 'दूरे तिष्ठन् देवदत्त इव भाति' इत्यादावतिव्याप्तिवारणाय धर्मे रमणीयत्वविशेषणम्। रूपकश्लिष्टाद्यतिप्रसङ्गवारणाय सम्भावनमिति। अत्रैकयोक्त्या लक्षणद्वयविवक्षणं धर्म्युत्प्रेक्षायां तादात्म्यसम्बन्धो धर्मोत्प्रेक्षायां सम्बन्धान्तरमिति प्रतिपादनार्थमिति। उत्प्रेक्षालक्षणं विधायाभेदेनैव सर्वत्रोत्प्रेक्षणमिति प्राचीनमतं प्रदर्श्य तत्र विचार्यते—अभेदेनैव सर्वत्रोत्प्रेक्षणनियमे प्रमाणाभावः, 'अस्यां मुनीनामपि मोहमूहे' इत्यादौ भेदेनाप्युत्प्रेक्षणस्य सत्त्वात्, न च मुनिसम्बन्धिधर्मविशेषे मोहस्याभेदेनोत्प्रेक्षणम्। तादृशनियम एव प्रमाणाभावेनैतस्य दुराग्रहस्य निर्मूलत्वात् 'लिम्पतीव' इत्यादावपि लेपनकर्तृत्वस्य न तमआदिषूत्प्रेक्षणमेव युक्तम्। अनुकूलव्यापारात्मकाख्यातार्थस्य कर्तुराश्रयतासम्बन्धेनान्वयात् 'भावप्रधानमाख्यातम्'

इति स्मृतेर्व्यापारार्थकं तिङित्यर्थकरणाच्च विरोधः। न च 'लः कर्मणि' इति सूत्रविरोधः, 'कर्तरि कृत्' इत्यत्र धर्मिपरस्यापि कर्तृपदस्य धर्मपरत्वेन व्याख्याने दोषाभावात्। न च सकर्मकाकर्मकत्वविभागोच्छेदापत्तिः, आख्यातार्थव्यापारव्यधिकरणसमानाधिकरणत्वाभ्यां तत्सम्भवात्।

यद्वा, अस्तु फलव्यापारयोः धात्वर्थता, आश्रयस्य तिङर्थत्वम्। देवदत्तः पचतीत्यादौ प्रथमान्ते तिङर्थस्याश्रयस्याभेदेनैव विशेष्यता युक्ता। देवदत्तः पचमान इत्यादाविव भेदेन धात्वर्थभावनायां तु न विशेषणता, सर्वजनसिद्धस्योद्देश्यविधेयभावस्य भङ्गापत्तेः। वैयाकरणमतविरोधस्त्वालङ्कारिकतन्त्रस्य स्वतन्त्रत्वेनाकिञ्चित्कर एव। तथा च 'लिम्पतीव' इत्यादौ भेदेनाभेदेन वा तिङर्थस्यैव प्रथमान्ते उत्प्रेक्षणम्, न तु धात्वर्थस्य लेपनस्य स्वनिमित्ते स्वनिगीर्णे व्यापनादौ सर्वजनसिद्धायाः इवार्थविधेयताया अनुपपत्तेः। एवम् 'सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वाम्' इत्यादौ निश्चलत्वनिमित्तकनिश्शब्दत्वविषये विश्लेषदुःखहेतुकमौनमभेदेनोत्प्रेक्ष्यते, किन्तु मौनहेतुत्वेन नूपुरे विश्लेषदुःखमेव, उत्प्रेक्षायामिवशब्दान्वितस्योत्प्रेक्ष्यतायाः स्वभावसिद्धत्वात्, विषयस्य निगीर्णतया विषयिणो विधेयानुपपत्तेश्च, निःशब्दत्वमौनयोः सम्भावनानिमित्तकधर्मान्तरगवेषणापत्तेश्च। एककालीनत्वादिधर्मस्य चमत्कारानाधायकत्वेन तत्राप्रयोजकत्वात्। तर्हि भवन्मतेऽपि तदुत्प्रेक्षायां को धर्मः। निश्चलत्वनिमित्तकं यन्निश्शब्दत्वं तत्ताद्रूप्येणाध्यवसितमौनस्यैव सत्त्वात्, तस्य विश्लेषदु खसमानाधिकरणत्वात्, नूपुरवृत्तित्वाच्च। एवं फलोत्प्रेक्षायामपि बोध्यम्। एतेन हेत्वाद्युत्प्रेक्षोदाहरणेषु तादात्म्येनैवोत्प्रेक्षणमिति प्राचीनमतमनुसरता द्रविडपुङ्गवेन यदुक्तं तदप्यपास्तमिति प्रतिपादयाञ्चक्रुः। तदपि प्राचीनार्वाचीनसकलग्रन्थविरुद्धमेव। तथा हि—'सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्' [काव्य. प्र. उ. १०, सू. १२७] इति प्रकाशोक्तलक्षणस्य प्रकृतस्याप्रकृतेन तादात्म्यसम्भावनमुत्प्रेक्षेति परिष्कारेणाभेदेनैव सर्वत्रोत्प्रेक्षणे तात्पर्यात्। अत एव 'उन्मेषम्' इति तदुदाहरणस्यात्र पद्मलक्ष्म्याः कामिनीचरणयोः स्वभावलग्नत्वं यथोत्कर्षहेतुलग्नतादात्म्येन सम्भावितमितिप्रदीपे व्याख्यातम्। तथा च तद्विरोधः। एतत्कथनानुरोधस्यैवाभेदेनोत्प्रेक्षणनियमे प्रमाणत्वेन 'अस्यां मुनीनामपि' इत्यादौ मुनिसम्बन्धिनि विषयभूते धर्मान्तरे मोहस्यैवाभेदेनोत्प्रेक्षणात्। यत्तु, 'लिम्पतीव' इत्यादौ लेपनकर्तृत्वं तमस्युत्प्रेक्ष्यते इत्यादि तदपि न, वैयाकरणमते धात्वर्थक्रियाप्राधान्येनाख्यातार्थकर्तृत्वप्रकारकशाब्दबोधत्वावच्छिन्नं प्रति विशेष्यतया धातुजन्योपस्थितिरूपकार्यकारणभावात्, तद्विशेषणतयाऽन्वितस्य तस्य सम्भावनार्थके इत्यादौ तदन्वयासम्भवात्। गम्यमानतमसो व्यापनादि लेपनादिरूपतया सम्भावितमिति प्रदीपादिविरोधापत्तेः।

न च 'भावप्रधानमाख्यातम्' इत्यस्य व्यापारार्थकं तिङित्यर्थः। सम्भवति नामलक्षणस्य सत्त्वप्रधानानि नामानीत्यग्रे प्रतिपादितत्वेन तिङ्साहचर्येणाख्यातपदस्य धातुपरत्वावगमात्। किञ्च नामाख्यातोपसर्गनिपातानां कथने प्रवृत्तस्य त्रयाणां प्रकृतिरूपतयाख्यातपदस्य तिङ्परत्वे सन्दर्भविरोधापत्तेः। आख्यायते सर्वप्रधानभूतोऽर्थोऽनेनेति व्युत्पत्त्या धातुपरताया एव तस्य योग्यत्वाच्च। व्यापारप्रधानबोधजनकत्वमिति धातुलक्षणकथनस्यैव तादृशवचने इष्टत्वात्। किञ्च व्यापारस्य प्रत्ययार्थत्वे 'लः कर्मणि च' इत्यादिसूत्रविरोधः। तेन व्यापारस्य प्रत्ययार्थतयाऽप्रतिपादनाच्च। पचति पक्ववानित्यादौ फूत्कारादिप्रतीतयेऽनेकप्रत्ययानां कल्पनापेक्षयैकस्य धातोरेव शक्तिकल्पने लाघवात्।

किञ्च फूत्कारादेः प्रत्ययार्थत्वे गच्छतीत्यादावपि तत्प्रतीतिवारणाय तद्बोधे पचिसमभिव्याहारस्यापि कारणत्वकल्पने गौरवाच्च। यत्तु, आख्यातार्थव्यापारव्यधिकरणफलवाचकत्वादिना सकर्मकाकर्मकत्वव्यवहारः, तन्न; अभिधानानभिधानव्यवस्थोच्छेदापत्तेः। किञ्च कर्तृपदस्य 'लः कर्मणि च' इत्यत्र धर्मवृत्तिपरत्वे प्रमाणाभावः। 'कर्तरि कृत्' इत्यादावपि तदापत्तेः, तत्रापि तत्कल्पने जक्षम्यमानाधिकरणोच्छेदप्रसङ्गाच्च। यत्तु फलव्यापारयोर्धातुवाच्यत्वेऽपि प्रथमान्तार्थे एव तिङर्थस्याश्रयस्याभेदेनान्वयः, पचमानो देवदत्त इतिवत्, न तु भेदेनापीत्यादि। तदपि न, आख्यातार्थप्रकारकेत्यादिकार्यकारणभावविरोधस्य वैयाकरणमते विरोधात्। न च तार्किकमतेन निर्वाहः, आख्यातार्थकर्तृप्रकारकबोधं प्रत्यन्याविशेषणीभूतप्रथमान्तपदजन्योपस्थितेः कारणत्वकल्पनसत्त्वेन तद्विरोधाच्च। आख्यातार्थकर्तुरुत्प्रेक्षणाश्रयत्ववत्सादृश्यादावप्यन्वयसत्त्वात्, उपमानत्वसम्भवेनोपमाया आवश्यकत्वात् दण्डिमतस्य विरोधापत्तेश्च। तेन तत्रान्वयासत्त्वेनोपमानभावस्य निराकृतत्वाच्च। तस्माद् व्यापनादौ लेपनादिरूपतयैव सम्भावनम्। न तु तत्कर्तुस्तमसि विषये तत्सम्भावनमिति बोध्यम्। 'सैषा स्थली' इत्यादावपि तादृशमौनस्याभेदेनैवोत्प्रेक्षणमिति प्राचीनोक्तमेव सर्वं समञ्जसमित्यलम्।

## ( चित्र० )

अलङ्कारसर्वस्वकृतेत्थमस्य विभागः प्रदर्शितः। वाच्या प्रतीयमाना चेति तावदुत्प्रेक्षा द्विविधा। इवादिप्रयोगे वाच्या, तदप्रयोगे प्रतीयमाना। तत्र वाच्या जातिगुणक्रियाद्रव्याणामप्रकृतानामध्यवसेयत्वेन चतुर्विधा। तेषां च प्रत्येकं भावाभावाभिमानरूपतया द्वैविध्येनाष्टविधा। तेषु निमित्तगुणक्रियारूपत्वेन षोडशभेदाः। निमित्तस्य पुनरुपादानानुपादानाभ्यां द्वात्रिंशत्प्रकाराः। तेषु पुनः प्रत्येकं स्वरूपहेतुफलोत्प्रेक्षारूपत्वेन षण्णवतिर्भेदाः।

## ( भारती )

अलङ्कार-सर्वस्वकार ने इसका अधोङ्कित विभाग किया है। सर्वप्रथम उत्प्रेक्षा दो प्रकार की है—वाच्या और प्रतीयमाना। जहाँ उत्प्रेक्षा की सामग्री इव, मानो, निश्चय प्रभृति उत्प्रेक्षा-प्रतिपादक शब्दों सहित हो-वहाँ वाच्योत्प्रेक्षा होती है और जहाँ प्रतिपादक शब्द न हो किन्तु, वल सामग्रीमात्र हो वहाँ प्रतीयमाना उत्प्रेक्षा होती है। जाति, क्रिया, गुण एव द्रव्य के आधार पर वाच्य के चार भेद होते हैं तथा प्रत्येक के भाव और अभाव के कारण आठ प्रकार हुए। ये आठ भेद भी गुण और क्रिया के भेद से सोलह प्रकार के होते हैं और निमित्त के उपादान तथा अनुपादान के कारण ये बत्तीस प्रकार के हुए। इनमें प्रत्येक के हेतु, स्वरूप और फल रूप में ९६ भेद हुए।

## ( सुधा )

अथोत्प्रेक्षाविभागमलङ्कारसर्वस्वरीत्या स्वयं दर्शयति—अलङ्कारसर्वस्वकृतेत्यादिना के उत्प्रेक्षा द्विविधा, वाच्या, प्रतीयमाना चेति। वाच्यालक्षणमाह—इवादीति। आदिना मन्ये, शङ्के ध्रुवम्, नूनमित्यादयः। तेषामेवाप्रयोगे प्रतीयमाना चेति बोध्यम्। तत्र वाच्या, अप्रकृतानां जातिगुणक्रियाद्रव्याणामध्यवसेयत्वाच्चतुर्विधा। जात्यादीनां क्वचि-

कपिश वर्ण भगवान शङ्कर के शिर पर चूती हुई मन्दाकिनी गंगा के जल से प्रतिदिन सिक्त होने के कारण स्फटिक की तरह स्वच्छ ललाट से उन्मुक्त अङ्कुर की तरह शोभता है।

(सुधा)

अथ तन्मतरीत्योदाहरणानि दर्शयितुं प्रतिजानीते—अथेत्यादि। तत्र स्वरूपोत्प्रेक्षाभेदानाह—स वः इति। नवबिसलताकोटिकुटिलः स इन्दुर्वः पायात्। रक्षतु इत्यर्थः। यः शिवस्य ज्वलनकपिशे शिरसि स्रवन्मन्दाकिन्या गङ्गायाः पयसा प्रतिदिवसं सिक्तेन स्फटिकधवलेन कपालेनोन्मुक्तः अंकुर इव भातीत्यन्वयः।

(चित्र०)

अत्राङ्कुरशब्दस्य जातिशब्दत्वाज्जातिरुत्प्रेक्ष्यते। उपात्तः कौटिल्यगुणो निमित्तम्। एवमुपात्तक्रियानिमित्तापि जातिभावस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहर्तव्या।

उपात्तक्रियानिमित्तगुणभावस्वरूपोत्प्रेक्षा यथा—

निवेशितं यावकरागदीप्तये लग्नं तदीयाधरसीम्नि सिक्थकम्।
रराज तत्रैव निवस्तुमुत्सुकं मधूनि निर्धूय सुधासधर्मिणि॥

अत्रौत्सुक्यं गुण उत्प्रेक्ष्यते। उपात्ता लगनक्रिया निमित्तम्। एवमुपात्तगुणनिमित्तापि गुणभावस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहर्तव्या।

(भारती)

यहाँ चन्द्रमा में अङ्कुरत्व जाति की उत्प्रेक्षा में कौटिल्य गुण के रहने के कारण उपात्तगुण निमित्ता जातिभावस्वरूपोत्प्रेक्षा है। इस प्रकार उपात्तक्रिया निमित्त रहने पर भी जातिभाव स्वरूप से उत्प्रेक्षा का उदाहरण हुआ।

उपात्त क्रिया निमित्त गुण भाव स्वरूप उत्प्रेक्षा जैसे—

'यावक राग की कान्ति के लिए निवेशित दमयन्ती के अधरप्रान्त में सलग्न सिक्थ ठीक उसी प्रकार शोभता था जैसे मधु की उत्कण्ठा को छोडकर सुधा के समान धर्मवाली वह उसी अधर प्रान्त में निवास के लिए समुत्सुक हो।'

यहाँ उपात्त से लग्न आत्मकथा निमित्तभूत क्रिया से औत्सुक्य गुण के उत्प्रेक्षण से उपात्त गुण क्रिया के निमित्त से गुणस्वरूप उत्प्रेक्षा है। 'लग्नम्' यहाँ औत्सुक्य गुण से उसके ही उत्प्रेक्षण से उपात्त गुण निमित्त भी जानना चाहिए।

(सुधा)

अत्र चन्द्रे अंकुरत्वजातेरुत्प्रेक्षणे कौटिल्यगुणस्य सत्त्वादुपात्तगुणनिमित्ता जातिभावस्वरूपोत्प्रेक्षा। अत्रैव रचित इति पाठकल्पने उपात्तक्रियानिमित्ता सा बोध्या। निवेशितमिति। यावकरागदीप्तये निवेशितं तदीयाधरसीम्नि लग्नं सिक्थकं मधूनि उत्कण्ठां निर्धूय सुधासमानधर्मवति तत्रैव निवस्तुमुत्सुकमिव रराजेत्यन्वयः। अत्रोपात्तया लग्नेत्यात्मकथानिमित्तभूतक्रिययौत्सुक्यगुणस्योत्प्रेक्षणादुपात्तगुणक्रियानिमित्ता गुणस्वरूपोत्प्रेक्षा। लग्नमित्यत्रोक्तमिति पाठे औत्सुक्यगुणेन तस्यैवोत्प्रेक्षणादुपात्तगुणनिमित्तापि बोध्या।

( चित्र० )

उपात्तगुणनिमित्तक्रियाभावस्वरूपोत्प्रेक्षा—

अथ सान्ध्यसान्द्रकिरणारुणितं हरिहेतिहूति मिथुनं पततोः।
पृथगुत्पपात विरहार्तिगलद्धृदयस्रुतासृगनुलिप्तमिव ॥

अत्र रुधिरानुलेपनक्रियोत्प्रेक्ष्यते। उपात्त आरुण्यगुणो निमित्तम्। एवमुपात्तक्रियानिमित्तापि क्रियाभावस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहर्तव्या।

( भारती )

उपात्त गुण निमित्त क्रिया भाव स्वरूप उत्प्रेक्षा जैसे—

'सन्ध्या हो जाने के बाद सघन एव प्रगाढ सन्ध्या की लाल किरणों से रगे हुए लाल वर्ण के चक्रवाक दम्पति मानो विरह-वेदना से फटते हुए हृदय से निकले रुधिर से अनुलिप्त की भाँति, अलग अलग हो कर उड गये।'

विमर्श—लोक-विश्वास के अनुसार रात में अर्थात् सध्या के बाद और प्रभात के पूर्व चक्रवाक-दम्पत्ति साथ रह कर भी वियुक्त रहते हैं। इस पद्य में **'हरिहेतिहूति'** का अर्थ है भगवान विष्णु के अस्त्र अर्थात् चक्र की सज्ञा धारण करने वाला 'चक्रवाक'। एक साधारण शब्द के लिए इतनी क्लिष्ट कल्पना, इस पद्य में दर्शनीय है।

अत्रेति। यहाँ रुधिर के अनुलेपन की क्रिया से उत्प्रेक्षा अलङ्कार है। उपात्त रक्तिमगुण ही निमित्त है। इसी प्रकार उपात्त क्रिया निमित्त भी क्रियाभावस्वरूप उत्प्रेक्षा का उदाहरण जानना चाहिए।

( सुधा )

**अथेति। सान्द्रा ये सन्ध्यायां भवाः किरणास्तैररुणितम् अरुणीकृतम् अत एव विरहार्त्या तद्व्यथया···गलतो विदीर्यमाणाद् हृदयात् स्रुतेनासृजा रुधिरेणानुलिप्तमिव स्थितं हरेर्विष्णोः हेतिः चक्रं तद्धूतिराह्वानं यस्य तत् पतत्त्रिणोर्मिथुनं चक्रवाकद्वन्द्वं पृथक् भागेनोत्पपातेत्यन्वयः। अत्रोपात्तेनारुण्यगुणेन निमित्तेन रुधिरानुलेपनक्रियाया उत्प्रेक्षणादुपात्तगुणनिमित्ता क्रियाभावस्वरूपोत्प्रेक्षा। अत्रैव किरणकर्तृकया रक्तीकरणक्रियया तदुत्प्रेक्षणे उपात्तक्रियानिमित्ताऽपि सा बोध्या इत्याह—एवमिति।**

( चित्र० )

उपात्तक्रियानिमित्तद्रव्यभावस्वरूपोत्प्रेक्षा यथा—

एकैकमुद्गतगुणं च्युतदूषणं च
हित्वाऽन्यमन्यमुपगम्य परित्यजन्तीम्।
एतां जगाद जगदर्चितपादपद्मां
पद्मामिवाच्युतभुजान्तरविच्युतां सा ॥

अत्र पद्माया एकतया द्रव्यत्वाद् द्रव्यमुत्प्रेक्ष्यते। उपात्ता उपगम्य-परित्यजनक्रिया निमित्तम्। एवमुपात्तगुणनिमित्तद्रव्यभावस्वरूपोत्प्रेक्षोदाहर्तव्या। एवं भावाभिमानेषु जात्यादिषूपात्तनिमित्ता अष्टौ भेदाः संपन्नाः।

अनुपात्तनिमित्तजातिभावस्वरूपोत्प्रेक्षा यथा—

वर्षातपानावरणं चिराय काष्ठौघमालम्ब्य समुक्षितेषु ।
वालेपु ताराकवकेष्विवैकं विकस्वरीभूतमवैमि चन्द्रम् ॥

(भारती)

उपात्त क्रिया के निमित्त द्रव्यभाव स्वरूप उत्प्रेक्षा के उदाहरण । जैसे—

'अधिक गुणसम्पन्न दोषहीन राजाओं को एक-एक कर छोडती हुई आगे बढकर दूसरे राजा के पास पहुचती और फिर उन्हें भी छोडकर वह दमयन्ती, भगवान विष्णु की बाँहों से छुटी हुई जगदाराध्या विश्वपूजिता भगवती लक्ष्मी की तरह बोली ।'

यहाँ पद्मा की एकता से द्रव्यत्व के द्वारा द्रव्य की उत्प्रेक्षा में, उपात्त का उपगम्य परित्यजन क्रिया के निमित्तभूत, उपात्तक्रिया निमित्तक द्रव्यभाव स्वरूप उत्प्रेक्षा है । यहाँ ही विश्वपूजित अध्यवसित आधिक्य गुण का गुणनिमित्तक द्रव्यभाव स्वरूप उत्प्रेक्षा जाननी चाहिए । इसी प्रकार भावाभिमानिनी जात्यादि में उपात्तनिमित्तक आठो भेद सम्पन्न हैं ।

अनुपात्त निमित्त जातिभाव स्वरूप उत्प्रेक्षा । जैसे—

'अनाच्छादक रूप काष्ठों के दारुण दिशाओं को बहुत दिनों के लिए अवलम्बन कर अनेकों ताराओं में विकसित इसे मैं चन्द्रमा मानता हू ।'

(सुधा)

**एकैकमिति । अधिकगुणं दोषहीनम् एकैकं नृपं हित्वा अन्यमन्यमुपगम्य तमपि त्यजन्तीमेतां दमयन्तीं सा सरस्वती विपुलवक्षसः च्युतां जगदाराध्यां पद्मामिव जगाद बभाणेत्यन्वयः। अत्र पद्मायाः एकतया द्रव्यत्वात् द्रव्यस्योत्प्रेक्षणं उपगम्य परित्यजन-क्रियाया निमित्तभूतायाः सत्वादुपात्तक्रियानिमित्ता द्रव्यभावस्वरूपोत्प्रेक्षा । चञ्चलत्वाद् अत्रैव जगदर्चिताध्यवसिताधिक्यगुणस्य निमित्तभूतस्य सत्वादुपात्तगुणनिमित्ता द्रव्यभाव-स्वरूपोत्प्रेक्षा बोध्या । एवं भावाभिमानिनी जात्याद्युत्प्रेक्षा उपात्तनिमित्ता बोध्या । वर्षातपेति । वर्षातपानावरणम् = अनाच्छादकम् , काष्ठानां दारूणां दिशां वा समूहं चिरायालम्ब्य अनेकेषु ताराकवकेषु नक्षत्राख्यच्छत्राकेषु विकस्वरीभूतं विकसितं चन्द्रमवैमि जानामि इत्यन्वयः ।**

(चित्र०)

अत्र कवकजातिरुत्प्रेक्ष्यते । अनुपात्तो धावल्यवर्तुलत्वादिर्गुणो निमित्तम् ।

अनुपात्तनिमित्तगुणभावस्वरूपोत्प्रेक्षा यथा—

अयमाभाति राजेन्द्रो विजिताखिलशात्रवः ।
अनुजीविषु सर्वेपु प्रसाद इव मूर्तिमान् ॥

अत्र प्रसादो गुण उत्प्रेक्ष्यते ।

अनुपात्तो बहुप्रदत्वसुखनिषेव्यत्वादिर्निमित्तक्रियाभावोत्प्रेक्षा यथा—

लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः ।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्निष्फलतां गता ॥

( भारती )

यहाँ अनुपात्त धावल्यादिगुण के द्वारा कवक जाति की उत्प्रेक्षा से अनुपात्त स्वरूप उत्प्रेक्षा है। उपलक्षण क्रिया के अनुपादान में यही अनुपात्त क्रिया निमित्त जानना चाहिए। अनुपात्त निमित्तक गुण भाव स्वरूप उत्प्रेक्षा। जैसे—

'अपने समस्त शत्रुओं को जीत लिया है जिसने-ऐसा यह राजा अपने सभी सेवकों साक्षात् प्रसन्नता की मूर्त्ति की तरह शोभ रहा है।'

यहाँ प्रसाद गुण की उत्प्रेक्षा है। अनुपात्त बहुप्रदत्व, सुखनिषेव्यत्व आदि निमित्त क्रि भाव के उदाहरण, जैसे—

'अन्धकार मानो अंगों को काले रंगों से पोत रहा है, आकाश मानो काजल बरसा रहा है। आँखें दुष्ट-सेवा की भाँति व्यर्थ हो गयी हैं।'

( सुधा )

अत्रानुपात्तधावल्यादिगुणेन कवकजातेरुत्प्रेक्षणादनुपात्तनिमित्ता जातिभावस्वरूपोत्प्रेक्षा। उपलक्षणक्रियानुपादाने इयमेवानुपात्तक्रियानिमित्तेत्यादिरूपा बोध्या। अयमितीति। विजितमखिलं शात्रवं शत्रुसमूहो येन तादृशोऽयं नृपतिः सर्वेषु सेवकेषु मूर्तिमान् प्रसाद इव आभातीत्यन्वयः। अत्र बहुप्रदत्वाद्यनुपात्तेन निमित्तेन प्रसादगुणस्य निमित्तस्यानुपादाने द्वितीया। औदार्यादिगुणस्य नृपे उत्प्रेक्षणादुपात्तनिमित्ता गुणस्वरूपोत्प्रेक्षा। लिम्पतीति। तमोऽङ्गानि लिम्पतीव, नभः अञ्जनं वर्षतीव। दृष्टिरसत्पुरुषसेवेव निष्फलत्वं गतेत्यन्वयः।

( चित्र० )

अत्र क्रियोत्प्रेक्ष्यते। अनुपात्तं व्यापनादि निमित्तम्। अनुपात्तनिमित्तद्रव्यभावोत्प्रेक्षा यथा—

देहस्था दर्पणे यस्य पश्यति प्रतिमामुमा।
अन्यार्धाभ्यामिवोत्पन्नमर्धनारीश्वरान्तरम्॥

अत्राधान्तरोत्पन्नार्धनारीश्वरान्तरद्रव्यमुत्प्रेक्ष्यते। प्रतिबिम्बव्यत्यस्तभागस्त्रीपुरुषाकारशालित्वमनुपात्तं निमित्तम्। अर्धनारीश्वरान्तरोत्प्रेक्षायामपि वस्तुतोऽर्धनारीश्वरस्यैकत्वाद् द्रव्योत्प्रेक्षात्वमविरुद्धम्। यथा वा—

( भारती )

यहाँ क्रिया की उत्प्रेक्षा है। अनुपात्त व्यापादनादि निमित्त है। अनुपात्त निमित्त द्रव्यभाव की उत्प्रेक्षा। जैसे—

'आधे अन्य से उत्पन्न अर्द्धनारीश्वर की प्रतिमा को उमा अपने शरीरस्थ दर्पण में देखती है।'

यहाँ अर्धान्तरोत्पन्न अर्थात् प्रतिबिम्बगत बिम्ब व्यत्यस्तभाग स्त्री और पुरुष के आकारशालित्व रूप अनुपात्तता के अर्धान्तर से उत्पन्न अर्द्धनारीश्वरान्तर जो द्रव्य है, उसकी उत्प्रेक्षा में दोनों के एकत्व से द्रव्यत्व रहने के कारण अनुपात्त निमित्ता द्रव्यभावोत्प्रेक्षा है। अथवा जैसे—

करते हैं कि **'कपोलेनोन्मुक्त'** इत्यादि उदाहरण में कपोलोन्मुक्त अङ्कुरत्वादि विशिष्ट की ही उत्प्रेक्षणीयता से केवल जात्यादि के सत्वाभाव से जात्यादिरूप विषयिविभाग के असामञ्जस्य का प्रसङ्ग हो जायगा।

इसलिए जैसे जात्यादि रूप से विषयी के हैं उसी प्रकार निमित्त के भी जाति, द्रव्य, गुण और क्रियाओं के प्रत्येक समुच्चितों के अथवा उनका भी भाव और अभावाभिमानता से आठ प्रकार के विभाग योग्य दोनों मतों से प्रतिपादित विभागों की न्यूनता ही है।

( सुधा )

अत्राशङ्कते—न चेति। उदाहरणेषु दीप्त्यादिसम्बन्धस्य निमित्तत्वदर्शनेन सर्वत्र गुणस्यैव निमित्तत्वमित्याशङ्कार्थः। समाधीयते—एवं सति 'ईदृशां श्यामतां गतौ' इत्यादावपि गमनादिक्रियासम्बन्धस्यैव निमित्तत्वेन क्रियाया अपि निमित्तत्वाभावप्रसङ्गात्। पुनराशङ्कते—भास्वताऽलङ्कारेणेत्यादौ श्लेषेण सूर्याद्यात्मतामापन्नानामलङ्कारादीनां निमित्ततया शुद्धजात्यादेर्निमित्तत्वासाव इति भावः। समाधीयते—तथेति। 'कपालेनोन्मुक्त इव' इत्यादौ कपालोन्मुक्ताङ्कुरत्वादिविशिष्टस्यैवोत्प्रेक्षणीयतया केवलजात्यादेस्तत्त्वाभावेन जात्यादिरूपविषयिविभागस्यासामञ्जस्यप्रसङ्गात्। दूषणमुपसंहरति—तस्मादिति। तस्माद् यथा जात्यादिरूपेण विषयिणो विभागस्तथा निमित्तस्यापि जातिद्रव्यगुणक्रियाणां प्रत्येकं समुच्चितानां वा तेषामपि भावाभावाभिमानतयाऽष्टधा विभागे योग्ये उभयमतप्रतिपादितविभागस्य न्यूनत्वमेव।

( चित्र० )

किं च यद्धेतूत्प्रेक्षायामनुपादानं निमित्तस्य क्वापि न संभव इति प्रतिश्रुतं तदपि नो चारु।

मग्ना सुधायां किमु तन्मुखेन्दोर्लग्ना स्थिता तत्कुचयोः किमन्तः।
चिरेण तन्मध्यममुञ्चतास्य दृष्टिः कृशीयः स्खलनाद्भिया नु॥

इह हेतावुत्प्रेक्ष्ये मज्जनलगने निमित्तमनुपात्तम्।
तत्कार्यं दृष्टिगतं चिरेण यन्मुखकुचत्यजनम्॥

( भारती )

किन्तु जो हेतु और फल के निमित्तोपादन की सभावना ही नही है—ऐसा कहते हैं तो यह भी सुन्दर नहीं है।

'नल की दृष्टि दमयन्ती के मुख रूपी चन्द्रमा के अमृत में मग्न हुई थी क्या? अथवा—दमयन्ती के मृणाल सूत्र के लिये भी मध्य में अवकाश शून्य दोनों स्तनों के बीच में अँटक कर उलझ गयी थी क्या? अथवा—अत्यन्त पतला होने के कारण गिरने के भय से उस दमयन्ती के अत्यन्त क्षीण कटि प्रदेश को देर से छोडा क्या? तात्पर्य यह कि जिस प्रकार कोई व्यक्ति कीचड में फसकर या सकीर्ण स्थानों में उलझ कर अथवा तार या रस्सी आदि पर चलते समय गिरने के भय से बडी सावधानी से चलकर उसे बहुत विलम्ब से छोडता है। उसी प्रकार राजा नल दमयन्ती के मुख और स्तनों को देखने के बाद कृशतम कटि भाग को बहुत देर तक देखते रहे।'

'यहाँ दृष्टिगत विलम्ब से मुख और स्तन को छोडने रूप कार्य के प्रति मज्जनलग्न निमित्त के अनुपादन से अनुपात्तनिमित्ता हेतूत्प्रेक्षा हुई।'

(सुधा)

यत्पूर्वं जात्यादीनामपि हेतुफलोत्प्रेक्षयोर्निमित्तस्यानुपादानं न सम्भवतीति तद् दूषयति—किञ्चेति। यत् हेतुफलयोर्निमित्तोपादानस्य सम्भव एव नास्तीति प्रतिज्ञातम्, तदपि न मनोहरम्। मग्नेति। तस्या भैम्या मुखेन्दोः सुधायां मग्ना किमु! किं वा तस्याः कुचयोरन्तर्मध्ये लग्ना सती स्थिता। सुधाया द्रव द्रव्यत्वेन तत्र मज्जनम्, लग्नत्वन्तु कठिने यत् किञ्चिदवलम्ब्यावस्थानम्, तेन स्तनयोर्दृष्टितथात्ववर्णनात् पर्वतप्रायत्वसूचनम्। प्रथमभैमीमुखावलोकनकृतादानन्दान्मग्नेति मुकुलितत्वं दृष्टेर्व्यङ्ग्यम्। 'प्रसन्नान्ता श्लिष्टपुटा मुकुलोर्ध्वपुटान्विता। सुखामीलिततारा च मुकुला दृष्टिरिष्यते॥' ततश्च मुखदर्शनापेक्षया स्तनदर्शनस्यातिदुर्लभतया तद्दर्शनकृतमप्यानन्दं च तद्दर्शनेच्छया-ऽसिनीय तत्र स्थित्या विस्मिता दृष्टिर्ध्वनिता। तथा च भरतः—'विस्मयोद्वृत्ततारा या स्पृष्टोभयपुटान्विता। समा विकसिता दृष्टिर्विस्मिता विस्मये स्मृता॥' अत एव स्तनरूपावलोकनाद्भुतेन तत्रासक्तिरपि सङ्गच्छते। अस्य नलस्य दृष्टिश्चिरेण स्खलनाद्भीत्येव कृशतरं तस्या भैम्या मध्यममुञ्चत, कृशस्य परेषामनाश्रयणात् इत्यन्वयः। अत्र दृष्टिगतचिरकालीनमुखकुचत्यजनरूपकार्यं प्रति मज्जनलग्ननिमित्तयोरनुपादानादनुपात्तनिमित्ता हेतूत्प्रेक्षा।

(चित्र०)

स्यादेतत्। इह मज्जनलगनोत्प्रेक्षयोश्चिरेण मुखकुचत्यागावनुपात्तौ निमित्ते, तयोश्च न मज्जनलगने हेतुत्वयोग्ये इति। सत्यम्। तथापि हेतूत्प्रेक्षैव न हि हेतूभवनक्षमस्योत्प्रेक्षैव हेतूत्प्रेक्षा, किं तु हेतुत्वेनोत्प्रेक्षा। यथा—'सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वाम्' इत्यत्र। अत्र हि पञ्चमी हेतुत्वप्रतिपादिका।

तथा—

कपोलफलकावस्याः कथं भूत्वा तथाविधौ।
अपश्यन्ताविवान्योन्यमीदृक्षां क्षामतां गतौ॥

इत्यत्र क्षामतागमनं प्रति परस्परादर्शनस्य हेतुत्वोत्प्रेक्षायां शतृप्रत्ययो हेतुत्वप्रतिपादकः।

(भारती)

यहाँ सन्देह करते हैं कि हेतूत्प्रेक्षा में मज्जन और लगन के उत्प्रेक्षण में बहुत देर से मुख और कुचत्याग के अनुपात्त की निमित्तता में मज्जन और लगन की हेतुत्वयोग्यता में भी हेतूत्प्रेक्षा की सभावना नहीं है। क्योंकि यहाँ भी हेतुभवनक्षम का ही हेतुत्व के अनियम से हेतुत्व से ही तत्त्व में उसकी सभावना है। 'सैषास्थली' इत्यादि उदाहरण में हेतुत्व प्रतिपादक पञ्चमी से उस तत्त्व की स्पष्टता है। उसी प्रकार—

'इस सुन्दरी के ये दोनों कपोल फलक इस तरह कैसे हो गये? कवि की यहाँ उत्प्रेक्षा है कि मानो ये दोनों एक दूसरे को नहीं देखते हुए ही इस तरह की कृशता प्राप्त किये हैं।'

इस उदाहरण में कृशत्व गमन के प्रति एक दूसरे को नहीं देखने के हेतूत्प्रेक्षण में हेतुत्व प्रतिपादक शतृप्रत्यय दिखाई पडता है।

(सुधा)

अत्राशङ्कते—स्यादेतदिति। अत्र हेतूत्प्रेक्षायां मज्जनलग्नोत्प्रेक्षणे चिरेण मुखकुच-स्यागयोरनुपात्तयोर्निमित्ततायां मज्जनलग्नयोर्हेतुत्वयोग्यतायामपि हेतूत्प्रेक्षाया न सम्भवः। हेतुभवनक्षमस्यैव हेतुत्वानियमात्, हेतुत्वेनैव तत्त्वे तत्सम्भवात्। 'सैषा स्थली' इत्याद्युदाहरणे हेतुत्वप्रतिपादिकायाः पञ्चम्यास्तत्सत्त्वस्य स्पष्टत्वात्। तथा 'कपोलफलकावस्य' इत्यादौ कृशत्वगमनं प्रति अपरादर्शनस्य हेतूत्प्रेक्षणे हेतुत्वप्रतिपादकश-तृप्रत्ययदर्शनाच्च।

(चित्र०)

मदनतापभरेण विदीर्य नो यदुदपाति हृदा दमनस्वसुः।
निबिडपीनकुचद्वययन्त्रणा तमपराधमधात्प्रतिबध्नती॥

इत्यत्र हृदयस्य मदनतापेन स्फुटितत्वोत्पतनाभावे कुचद्वययन्त्रणाया हेतुत्वोत्प्रेक्षायामुत्पतनप्रतिबन्धकत्वपरः प्रतिबध्नतीशब्दः फलतोऽनुत्पतन-हेतुत्वप्रतिपादकः।

(भारती)

'काम के सन्ताप की अधिकता के ही कारण मानो दमयन्ती का हृदय फट कर जो बाहर निकल गया, उस अपराध को रोकने वाले सटे हुए बडे-बडे स्तनों के दबाव ने धारण किया। अर्थात् सघन एवं विशाल स्तनों के बोझ के कारण ही विरह पीडा में भी दमयन्ती का हृदय फटकर भी टुकडा टुकडा न हो गया। तात्पर्य यह कि जिस प्रकार वल्लादि कोई हल्की वस्तु वजन दार बडे पत्थरों के दबाव से ऊपर को नहीं उडने पाती। अथवा—उस अपराध को रोकने वाले सटे हुए बडे बडे दोनों स्तनों ने पी लिया—यह भी अर्थान्तर हो सकता है।'

इस उदाहरण में हृदय का मदन के सताप से फटकर निकलने के अभाव में स्तनद्वय के नियत्रण की हेतुता के कारण उत्प्रेक्षा है। फट कर निकलने के प्रतिबन्धक फल से 'नहीं फटकर निकलना' रूप हेतुत्वप्रतिपादक के प्रति बन्धन है।

(सुधा)

मदनेति। दमनस्वसुर्दमयन्त्या हृदा हृदयेन मदनतापभरेण मदनजनितज्वरबाहु-ल्येन विदीर्य स्फुटित्वा यन्नोदपादि उत्पतितम्, निबिडं निरन्तरम्, पीनं पीवरं कुच-द्वयं तेन यन्त्रणाबन्धनं प्रतिबध्नती तमपराधमधात् दधार। विरहसन्तापभाराद् भैमी-हृदयमुद्गन्तुकामं जातं स्तनद्वयेन तमपराधं सोढ्वापि रक्षितम्। अन्यथा गतमेव स्यात्। स्तनद्वयापराधोऽयं न तु हृदयस्येत्युदाहरणे हृदयस्य मदनसन्तापेन स्फुटित्वो-त्पतनाभावे कुचद्वययन्त्रणाया हेतुत्वेनोत्प्रेक्षा। उत्पतनप्रतिबन्धकत्वफलतोऽनुत्पतन-हेतुत्वप्रतिपादकस्य प्रतिबध्नतीत्यस्य सत्त्वात्।

(चित्र०)

एतादृशेषु च फलस्य निमित्तस्योपादानं नियतमेव। अन्यथा पञ्चम्या-दीनामन्वयसंघटनाभावात्। यत्र हेतुत्वप्रतिपादकः शब्दो नास्ति तत्र हेतुभव-नक्षमस्यापि स्वरूपोत्प्रेक्षैव।

अत एवालङ्कारसर्वस्वकृता—

प्राप्याभिषेकमेतस्मिन् प्रतितिष्ठासति द्विषाम्।
चकम्पे लोक्यमानार्थभयविह्वलितेव भूः॥

इत्यत्र विह्वलितत्वस्योत्प्रेक्ष्यस्य हेतुत्वप्रतिपादकशब्दरहितस्य कम्पं प्रति हेतुभवनक्षमत्वेऽपि स्वरूपोत्प्रेक्षोदाहृतेति चेत्। मैवम्।

(भारती)

ऐसे उदाहरणों में निमित्त के फल का उपादान आवश्यक है। अन्यथा पञ्चम्यादि के अन्वय सघन की अयोग्यना से वैयर्थ्यापत्ति होगी। अतः हेतुत्व से सत्त्व की ही उत्प्रेक्षा है। न कि हेतु भवनक्षम के सत्त्व में भी। वैसे स्थलों में तो स्वरूपोत्प्रेक्षा का ही सत्त्व है।

अलङ्कारसर्वस्वकार की सम्मति कहते हैं—

'राज्याभिषेक पाकर इस राजा में प्रतिष्ठा पाने की इच्छा देखकर लोक्यमानार्थ शत्रुओं की धरती भय से विह्वल होकर लता की तरह काँपने लगी।'

यहाँ उत्प्रेक्षा की विह्वलता के हेतुत्वप्रतिपादक शब्द से रहित कम्पन के प्रति भवनक्षमत्व में भी स्वरूपोत्प्रेक्षा के ही उदाहरण दिये हैं। यहाँ समाधान करते हैं ऐसा नहीं है।

(सुधा)

**एतादृशोदाहरणेषु निमित्तस्य फलस्योपादानमावश्यकम्। अन्यथा पञ्चम्यादीनामन्वयसङ्घटनायोग्यतया वैयर्थ्यापत्तेः। तस्माद्धेतुत्वेन सत्त्व एवोत्प्रेक्षा, न तु हेतुभवनक्षमस्य सत्त्वेऽपीति। तादृशस्थले तु स्वरूपोत्प्रेक्षाया एव सत्त्वम्। अत्रालङ्कारसर्वस्वकारसम्मतिमाह—अत एवेति। राज्याभिषेकं प्राप्यैतस्मिन् राज्ञि प्रतिष्ठातुमिच्छति सति लोक्यमानार्थाः शत्रूणां पृथ्वी भयविह्वलितेव चकम्पे इत्यन्वयः। अत्रोत्प्रेक्ष्यस्य विह्वलितत्वस्य हेतुत्वप्रतिपादकशब्दरहितस्य कम्पं प्रति भवनक्षमत्वेऽपि स्वरूपोत्प्रेक्षैवोदाहृता। तस्मात् 'मग्ना सुधायाम्' इत्यत्र हेतूत्प्रेक्षाया असत्त्वेन स्वरूपोत्प्रेक्षाया एव सत्त्वाद्धेतूत्प्रेक्षणे निमित्तोपादानस्यासम्भव एवेति मतं सम्यगेवेति पूर्वपक्षग्रन्थस्याभिप्रायः। अत्र समाधीयते—मैवमित्यादि।**

(चित्र०)

एवं हि—

स्मरसि स्मर मेखलागुणैरुत गोत्रस्खलितेषु बन्धनम्।
च्युतकेसरदूषितेक्षणान्यवतंसोत्पलताडनानि वा॥

इत्यत्र हेतूत्प्रेक्षा लक्ष्या न स्यात्। स्मरणगतहेतुत्वप्रतिपादकशब्दाभावात्। न चेष्टापत्तिः।

(भारती)

क्योंकि—

'हे स्मर! किसी समय एकान्त में तुम्हारे मुख से धोखे से निकला हुआ सपत्नी का नाम सुनकर मैंने प्रणयकोप से तुम को काँची गुण से बाँधा था, और अपने कर्णभूषण कुवलय से

तुम्हारे मुख में ताडन किया था, जिसके पराग पड जाने से तुम्हारी आँखों में कुछ व्यथा भी हुई थी। इस प्रकार किये हुए मेरे अपराधों को याद करके ही मेरे सामने नहीं आ रहे हो क्या ?'

यहाँ स्मरणगत हेतुत्व के प्रतिपादक शब्दाभाव से हेतूत्प्रेक्षात्व-भङ्गापत्ति होगी। अगर इसे इष्टापत्ति मानते हैं तो—

(सुधा)

हे स्मर काम! गोत्रस्खलनेषु नामव्यत्यासेषु, 'गोत्रं नाम्नि कुले जने' इति विश्वः। मेखलागुणैर्बन्धनं स्मरसि उत! च्युतकेसरैर्भ्रष्टकिञ्जल्कैर्दूषिते ईक्षणे येषु तान्यवतंसोत्पल-ताडनानि सधूलिक्षेपताडनानि च स्मरसीत्यन्वयः। अत्र स्मरणगतहेतुत्वप्रतिपादकशब्दा-भावेन हेतूत्प्रेक्षात्वभङ्गापत्तेः, न चेष्टापत्तिः।

(चित्र०)

कृतवानसि विप्रियं न मे प्रतिकूलं न च ते मया कृतम्।
किमकारणमेव दर्शनं विलपन्त्यै रतये न दीयते॥

इत्युक्त्यनन्तरं प्रवृत्तस्यास्य श्लोकस्य, अथ वा मत्पूर्वकृतापराधस्मरणे-नैव दर्शनं न दीयते किमिति हेतूत्प्रेक्षापरत्व एव सामञ्जस्यात्। यदि तु हेतुत्वप्रतिपादकशब्दाभावेऽपि पूर्वापरानुगुण्येनापि हेतूत्प्रेक्षा भवेत् तर्हीहापि तृतीयोत्प्रेक्षासमभिव्यहारात्तस्यां चिरेण मध्यत्यजने शब्दोपात्ते स्खलनभय-स्यैवाद्योत्प्रेक्षयोरपि निमित्ततया गम्यमाने चिरान्मुखकुचत्यजने मज्जनस्य लगनस्य च हेतुत्वेनोत्प्रेक्षणमित्येव युक्तम्।

(भारती)

'हे नाथ! तुमने स्वप्न में भी कभी मेरी बुराई नहीं की और न मैंने ही कभी तुम्हारी कोई बुराई की है, तब विना कारण ही क्यों विलखती हुई मुझे अपना दर्शन नहीं देते हो।'

यहाँ पहले श्लोक से 'क्यों विना कारण ही दर्शन नहीं देते' इस उक्ति के अनन्तर निबद्ध श्लोक के हेतूत्प्रेक्षाभाव में असामञ्जस्यापत्ति होगी। तत्त्व रहने पर तो प्रथम कृत अपराध के स्मरण से ही दर्शनदेनाभाव रूप सामञ्जस्य है ही। अगर यहाँ पूर्वापर श्लोक के द्वारा अनुगुणन से हेतुत्वप्रतिपादक शब्दाभाव में हेतूत्प्रेक्षात्व हो तो 'मग्नासुधायाम्' इत्यादि में वैसे अभाव से न होगा, ऐसा नहीं कह सकते। क्योंकि 'मग्नासुधायाम्' यहाँ भी 'बहुत देर से बीच में छोटने' शब्द के उपात्त मे 'गिरने' रूपी भय का ही पूर्वोत्प्रेक्षा में भी निमित्तत्व से गम्यमान 'विलम्ब से मुख छोडने में' मज्जन और लगन का हेतुत्व से उत्प्रेक्षण की ही योग्यता से तृतीया द्वारा उत्प्रेक्षा समभिव्याहार का ही प्रमाणत्व है।

(सुधा)

कृतवानिति। त्वं मे विप्रियं न कृतवानसि, तव प्रतिकूलं मया न कृतम्, अकारणमेव दर्शनं विलपन्त्यै रतये किं न दीयते त्वयेति शेषः। अत्र पूर्वश्लोकेन किमित्यकारणमेव दर्शनं न दीयते इत्युक्त्यनन्तरनिबद्धस्य श्लोकस्य हेतूत्प्रेक्षाभावेऽसामञ्जस्यापत्तेः। तत्त्वे तु मत्पूर्वकृतापराधस्मरणादेव दर्शनदानाभाव इति तस्य सामञ्जस्यमेवेति भावः। न चात्र पूर्वापरश्लोकयोरानुगुण्येन हेतुत्वप्रतिपादकशब्दाभावे हेतूत्प्रेक्षात्वमस्तु। मग्नेत्यादौ

तु तथाभावान्नेति वाच्यम्, मग्नेत्यत्रापि चिरेण मध्यत्यजने शब्दोपात्ते स्खलनभयस्यैव पूर्वोत्प्रेक्षयोरपि निमित्तत्वेन गम्यमानचिरान्मुखत्यजने मज्जनस्य लग्नस्य च हेतुत्वेनोत्प्रेक्षणस्यैव योग्यत्वेन तृतीयोत्प्रेक्षा समभिव्याहारस्यैव प्रमाणत्वसत्वादिति भावः।

(चित्र०)

यत्रापि हि फले फलत्वप्रतिपादकशब्दस्तत्राप्यौचित्येन फलोत्प्रेक्षासवधीर्य हेतूत्प्रेक्षाङ्गीकार्या दृश्यते।

यथा—

हृत्तस्य यन्मन्त्रयते रहस्त्वां तद्व्यक्तमामन्त्रयते मुखं यत्।
तद्वैरिपुष्पायुधमित्रचन्द्रसख्यौचिती सा खलु तन्मुखस्य ॥

(भारती)

किन्तु, जहाँ फलत्वप्रतिपादक शब्द फल में दिखाई देता है, वहाँ भी औचित्य द्वारा फलोत्प्रेक्षा का तिरस्कार कर हेतूत्प्रेक्षा ही करने योग्य है। जैसे—

'जो उस नल के हृदय ने तुम्हारे साथ एकान्त में मत्रणा की, अर्थात् वैसी वार्त्ता में उसी प्रकार के आमत्रण से एकान्त में चुम्बन, आलिङ्गन आदि व्यापार की इच्छा की है—उस रहस्य को जिस मुख ने स्पष्ट रूप में प्रकट कर दिया। अर्थात् उस दमयन्ती के हृदय के साथ नल के वैरी काम के मित्र चन्द्रमा ने मित्रोचित व्यवहार ही किया। क्योंकि अपने मित्र का दुश्मन भी अपना दुश्मन ही होता है इस परम्परा से हृदय की मुख के साथ दुश्मनी रहने के कारण उसका रहस्य-भेद कर दिया।'

(सुधा)

किञ्च, यत्र फलत्वप्रतिपादकशब्दः फले दृश्यते तत्राप्यौचित्येन फलोत्प्रेक्षां तिरस्कृत्य हेतूत्प्रेक्षैव कर्तुं योग्या, तथैव दर्शनादित्याह—यत्रापीत्यादि। एतदेव प्रमाणयितुमुदाहरणं दर्शयितुमाह—हृत्तस्येत्यादि। यत्तस्य नलस्य हृत् हृदयम्, त्वां रहो मन्त्रयते, तादृशवार्त्तायां तथैवामन्त्रणात्, भावनयोपानीय, तत्र चुम्बनालिङ्गनादिव्यापारमिच्छतीत्यर्थः। यन्मुखं तद्रहस्यं व्यक्तं प्रकटमेवामन्त्रयते प्रकाशयति, सा तस्या दमयन्त्या हृदयस्य नलस्य वैरी-कामः, तस्य मित्रं चन्द्रस्तस्य सख्येनौचिती किमु! स्वमित्रवैरिणोऽपि स्ववैरित्वमिति परम्परया हृदयस्य मुखवैरित्वात्तद्रहस्यभेदः क्रियत इति भावः।

(चित्र०)

अत्र हि हृदयकृतरहस्यमन्त्रणोद्भेदनप्रत्यवमर्शकेन तच्छब्देन सख्यौचितीशब्दस्य कर्मार्थकष्यन्तस्य सामानाधिकरण्याच्छब्दतो रहस्योद्भेदनस्य मुखगतहृदयवैरिमन्मथसुहृच्चन्द्रसख्यकार्यत्वं प्रतीयते। तथापि तत्र सख्यस्य रहस्योद्भेदनं प्रति हेतुत्वेनैवोत्प्रेक्षा, न तु रहस्योद्भेदनस्य सख्यफलत्वेन। रहस्योद्भेदनं फलमुद्दिश्य सख्यं कृतमित्युत्प्रेक्षाया असामञ्जस्यात्। हेतुत्वमात्रेण हेतूत्प्रेक्षाया इव तदुद्देशं विना कार्यत्वमात्रेण फलोत्प्रेक्षाया अनिर्वाहात्।

( भारती )

इस उदाहरण में जैसे 'तत्' शब्द का हृदयकृत रहस्य की मन्त्रणा के उद्भेदन के प्रति अवमर्श-कत्व है। उसी प्रकार उसके द्वारा कर्मार्थक ष्यञ् प्रत्ययान्त का औचित्य शब्द के साथ सामानाधिकरण्य है। उसके बाद मुखगत हृदय के शत्रु काम के सुहृद् चन्द्र के मित्रत्व का रहस्य-प्रकाशन कार्य यद्यपि प्रतीत होता है। फिर भी मित्रता का रहस्य प्रकाशन के प्रति हेतुत्व से ही उत्प्रेक्षा योग्य है। न कि रहस्योद्भेदन का मित्रता रूपी फल से। मैत्रीकरण का रहस्योद्-भेदन रूपी फल के उद्देश्यत्व में उत्प्रेक्षण की असामञ्जस्यापत्ति होगी। हेतुत्वमात्र द्वारा हेतूत्प्रेक्षा की तरह उसके उद्देश के विना कार्यत्वकथन मात्र से फलोत्प्रेक्षा के निर्वाह का अभाव है, यही यहाँ कहने का तात्पर्य है।

( सुधा )

अत्रोदाहरणे तच्छब्दस्य हृदयकृतरहस्यमन्त्रणोद्भेदनप्रत्यवमर्शकत्वम्। तथाविधेन तेन कर्मार्थकष्यञ्प्रत्ययान्तस्यौचितीशब्दस्य सामानाधिकरण्यम्। ततश्च मुखगतहृदय-वैरिमन्मथसुहृच्चन्द्रसखित्वस्य रहस्यप्रकाशनकार्यं यद्यपि प्रतीयते, तथापि सख्यस्य रहस्यप्रकाशं प्रति हेतुत्वेनैवोत्प्रेक्षा योग्या, न तु रहस्योद्भेदनस्य सखित्वफलतया, सख्य-करणस्य रहस्योद्भेदनफलोद्देश्यत्वे उत्प्रेक्षणासामञ्जस्यापत्तेः। हेतुत्वमात्रेण हेतूत्प्रेक्षावत् तदुद्देशं विना कार्यत्वकथनमात्रेण फलोत्प्रेक्षाया निर्वाहाभावादित्याशयः।

( चित्र० )

एवं यत्र हेतौ हेतुत्वप्रतिपादकः शब्दस्तत्रापि क्वचिदौचित्येन हेतूत्प्रेक्षामवधीर्य फलोत्प्रेक्षाङ्गीकार्या दृश्यते।

यथा—

स्मराशुगीभूय विदर्भसुभ्रूवक्षो यदक्षोभि खलु प्रसूनैः।
स्रजं सृजन्त्या तदशोभि तेषु यत्रैकया सूचिशिखां निखाय॥

( भारती )

हेतु में हेतुत्वप्रतिपादक शब्द रहने पर भी हेतूत्प्रेक्षा को अस्वीकृत कर औचित्य से फलो-त्प्रेक्षा की स्वीकृति कहीं आवश्यक है। जैसे—

'जिस दमयन्ती की सभा में फूलों ने कामवाण बन कर जो विदर्भकुमारी दमयन्ती के हृदय को पीडित किया, उस वैरी की माला बनाती हुई, एक स्त्रीने उन फूलों में सूई की नोंक चुभाकर बदला ले लिया।' तात्पर्य यह कि कामवाण बनकर जिन फूलों ने दमयन्ती के हृदय में गडकर उसे पीडित किया था। उनके हृदय (बीच) में सूई चुभा कर ही वैर का बदला लिया जा सकता है। यह विचार कर दमयन्ती को पीडित करने वाले पुष्प से उसकी सखी ने वैसा ही किया। तात्पर्य यह कि दमयन्ती की सभा में सखीगण फूलों की माला गूँथ रही थी।

( सुधा )

अन्यमपि विशेषमाह—एवमिति। हेतौ हेतुत्वप्रतिपादकशब्दसत्त्वेऽपि हेतूत्प्रेक्षामन-ङ्गीकृत्यौचित्यात् फलोत्प्रेक्षाया क्वचिदङ्गीकार आवश्यक इत्याह—एवमिति। तद्विषयमुदा-हरति—यथेति। खलूत्प्रेक्षायाम्। प्रसूनैः पुष्पैः स्मरस्य बाणभावं प्राप्याशुगौ वायुविशिखौ

विदर्भसुभ्रूः दमयन्ती, तस्या यतो हृदयं यत् यस्मादशोभि भिन्नम्, यत्र सभायां सर्वं माल्यं सृजन्त्या कुर्वाणया एकया सख्या तेषु पुष्पेषु सूचिशिखां सूच्यग्रं निखायारोप्य तद्वैरमशोधि निर्यातितम्।

(चित्र०)

अत्र निखनने पूर्वकालत्वरूपकारणत्वप्रतिपादकक्त्वाप्रत्ययसद्भावेऽपि न तद्वैरशोधनं प्रति हेतुत्वेनोत्प्रेक्ष्यं किं तु वैरशोधनार्थं निखननमिति वैरशोधनमेव फलत्वेनोत्प्रेक्ष्यम्। सिद्धासिद्धयोरपि सिद्धस्योत्प्रेक्षणीयत्वात्। इह तदुद्देशोत्प्रेक्षणसंभवाच्च।

यथा वा—

अस्यैव सर्गाय भवत्करस्य सरोजसृष्टिर्मम हस्तलेखः।
इत्याह धाता हरिणेक्षणायां किं हस्तलेखीकृतया तयाऽस्याम्॥

(भारती)

उक्त उदाहरण में 'क्त्वा' प्रत्यय का 'खनन' में पूर्वकालत्वरूप कारणत्व के प्रतिपादक की उपस्थिति में भी उसके वैरिशोधन के प्रति हेतुत्व से उसकी उत्प्रेक्षा नहीं है, बल्कि फलोत्प्रेक्षा ही है। क्योंकि वैरशोधन के लिए 'निखननम्' इस उक्ति से वैरिशोधन का ही फलत्व से उत्प्रेक्षण है। सिद्ध और असिद्ध की उपस्थिति में असिद्ध की ही उत्प्रेक्षा में योग्यता होती है। और यहाँ वैरिशोधन रूप फलोद्देश्यता की उत्प्रेक्षा में समावना भी है। अथवा जैसे—

'इसी तुम्हारे हाथ के बनाने के लिए ही कमल की रचना मेरा हस्तलेख अर्थात् प्रथम रेखाभ्यास है। इस प्रकार ब्रह्मा, मृगनयनी दमयन्ती के—हाथ में रेखा की गयी या लिखी गयी—उस कमल-रचना द्वारा कहते हैं क्या?' निष्कर्ष यह कि दमयन्ती के हाथ में कमल का चिह्न अङ्कित है। अत मालूम पडता है कि ब्रह्मा इस दमयन्ती के हाथ में कमल की रेखा बनाकर 'हमने तुम्हारे हाथ की रचना करने के लिए ही अभ्यासार्थ रेखा रूप से हाथ में अङ्कित कमल की सृष्टि की है' यह कह रहे हैं। दूसरा कोई भी शिल्पी किसी उत्तम वस्तु को बनाने के पूर्व रेखा आदि बनाकर अभ्यास कर लेता है। दमयन्ती के हाथ कमल से भी अधिक सुन्दर तथा कमल रेखाङ्कित होने से शुभ लक्षण सम्पन्न हैं।'

(सुधा)

अत्रोदाहरणे क्त्वाप्रत्ययस्य खनने पूर्वकालत्वरूपकारणत्वप्रतिपादकस्य सत्त्वेपि तद्वैरिशोधनं प्रति न तस्य हेतुत्वेनोत्प्रेक्षा, किन्तु फलोत्प्रेक्षैव, वैरशोधनाय निखननमित्युक्त्या वैरशोधनस्यैव फलत्वेनोत्प्रेक्षणात्, सिद्धासिद्धयोरसिद्धस्यैवोत्प्रेक्षणत्वे योग्यत्वात्, अत्र वैरिशोधनरूपफलोद्देश्यतायां उत्प्रेक्षायां सम्भवाच्च। अस्यैवोदाहरणान्तरमाह—यथा वेति। अस्यैव भवत्याः करस्य सर्गाय निर्माणाय सरोजानां सृष्टिः रचना मम हस्तलेखो वर्तते। पद्मसृष्टिविधानेन हस्तनिर्माणेऽतिवैदग्ध्यं भविष्यतीति कृत्वा पद्मसृष्टिः क्रियत इति भावः। धाता ब्रह्मा हस्तलेखीकृतया तया पद्मसृष्ट्याऽस्यां हरिणेक्षणायां दमयन्त्यामिति इत्थमाह उक्तवान् इत्यर्थः। यस्मात् पद्मानि भैम्या हस्तलेखीकृतानि, तेनायमर्थः सूचित इत्यर्थः। 'इमानि तानि पद्मानि हस्ततोयैः कुलस्त्रियः। राजराज्येऽभिषेचयन्ते नरेन्द्रैर्भर्तृभिः सह॥' इति लङ्काकाण्डे सीतोक्तेः।

(चित्र०)

अत्र हस्तलेखीकृतया सरोजसृष्ट्येति करणविभक्तिसद्भावेऽपि न सा विधातृकर्तृकसरोजसृष्टिगतहस्तलेखत्वप्रकाशनं प्रति हेतुत्वेनोत्प्रेक्ष्यते, किन्तु तत्प्रकाशनार्थं सरोजसृष्टिर्हस्तलेखकरणमिति तत्प्रकाशनमेव फलत्वेनोत्प्रेक्ष्यम्।

किं बहुना, यत्र हेतुत्वप्रतिपादकः शब्दस्तस्यैव फलत्वमौचित्येन क्वचिदङ्गीकार्यं दृश्यते।

(भारती)

यहाँ हस्तलेखीकृत से कमल की रचना द्वारा कारणविभक्ति के रहने पर भी विधाता के द्वारा कमल की रचना हाथ से लिखने के प्रति हेतुत्व से उत्प्रेक्षा नहीं है। बल्कि, उसके प्रकाशन के लिए कमल की रचना—हस्तलेखकरण—का प्रकाशन ही फलत्व से उत्प्रेक्षित है।

अधिक क्या? हेतुत्वप्रतिपादक शब्द का ही औचित्य से कहीं फलत्व स्वीकृत करना चाहिए।

(सुधा)

अत्र विधातृकर्तृकसरोजसृष्टिगतहस्तलेखत्वप्रकाशनं प्रति हस्तलेखीकृतविशेषणविशिष्टसृष्ट्येतिकरणविशेषसद्भावेऽपि न तस्या हेतुत्वेनोत्प्रेक्षा, किन्तु तत्प्रकाशनार्थं सरोजसृष्टेर्हस्तलेखकरणमिति रीत्या तत्प्रकाशनस्यैव फलत्वेनोत्प्रेक्षणीयत्वात्। अन्यदपि विशेषान्तरमाह—किं बहुनेति। हेतुत्वप्रतिपादकशब्दस्यैवौचित्येन क्वचित् फलत्वमङ्गीकार्यम्, तथोदाहरणे दृष्टत्वादित्याह—दृश्यते यथेति।

(चित्र०)

यथा—

स्तनावालोक्य तन्वङ्ग्याः शिरः कम्पयते युवा।
तयोरन्तरनिर्मग्नां दृष्टिमुत्पाटयन्निव॥

अत्र शतुर्हेतौ विधानेऽपि फलस्याप्युद्देश्यतया कथंचिद्धेतुत्वमित्युपपाद्य फलोत्प्रेक्षाङ्गीकरणीया।

एवं च फलत्वादिप्रतिपादनमप्यनादृत्य हेतूत्प्रेक्षादिकमौचित्येनाङ्गीकार्यं तदा किमु वक्तव्यं विरोधिशब्दाभावे औचित्यानुसरणं कार्यमिति।

एवमनया दिशान्यत्रापि निमित्तानुपादानं संभवदूहनीयम्।

(भारती)

जैसे—

'वह युवक इस तन्वङ्गी के दोनों विशाल स्तनों को देखकर अपना शिर कँपाता है। मालूम पड़ता है जैसे उस युवती के दोनों स्तनों के बीच गड़ी हुई अपनी आँखों को उखाड़ रहा है।'

यहाँ 'उत्पाटयन्' गत हेतु में शतृप्रत्यय विधान करने पर भी उसकी हेतुता अनिश्चित है। क्योंकि शिर कँपाने में उत्पाटन क्रिया का फलत्वेन उत्प्रेक्षण ही स्वीकृत करना चाहिए।

इसी प्रकार हेतुत्वप्रतिपादक शब्द रहने पर भी उसका अनादर कर, फलोत्प्रेक्षा ही स्वीकृत करना चाहिए। जब फलत्वप्रतिपादक शब्द रहने पर भी औचित्य से हेतूत्प्रेक्षण का ही प्रतिपादन हो, तब विरोधी शब्द के अभाव में औचित्यानुसरण को अस्वीकृत करना चाहिए, इस कथन में क्या दोष है ?

इसलिए 'मग्ना' इत्यादि में अनुपात्त निमित्त हेतूत्प्रेक्षा रहने से उस उत्प्रेक्षा में निमित्तानुपादन कहीं भी सम्भव नहीं है। यह कथन असगत ही है।

इसी प्रकार इससे उक्त निमित्त और अनुक्त निमित्त के जो भेद की स्वीकृति है, वह भी अयुक्त है, क्योंकि उन दोनों के समुच्चय का भी दृष्टत्व है। अतः उन दोनों की गणना का विरोध स्पष्ट है।

(सुधा)

**यत्रैतदुदाहरणे प्रसिद्धं तदुदाहरति—स्तनाविति। युवा तन्वङ्ग्याः कुचावालोक्य शिरो मस्तकं कम्पयते। तयोः स्तनयोर्मध्ये निमग्नां दृष्टिमुत्पाटयन्निवेत्यन्वयः। अत्र उत्पाटयन्नित्यत्र हेतौ शतृप्रत्ययविधानेऽपि तस्य हेतुत्वमनिश्चित्य शिरःकम्पने उत्पाटनस्य फलत्वेनोत्प्रेक्षणमेवाङ्गीकार्यमिति भावः। दूषणमुपसंहरति—एवञ्चेति। हेतुत्वप्रतिपादकशब्दसत्त्वेऽपि तदनादृत्य फलोत्प्रेक्षाया एवाङ्गीकारे इत्यर्थः। यदा फलत्वप्रतिपादकशब्दसत्त्वेऽप्यौचित्येन हेतूत्प्रेक्षणस्येति प्रतिपादनम्, यदा विरोधिशब्दाभावे औचित्यानुसरणमङ्गीकार्यमिति कथने को दोष इति। तस्मात् 'मग्ना' इत्यादावनुपात्तनिमित्तहेतूत्प्रेक्षासत्त्वेन तदुत्प्रेक्षायां निमित्तानुपादानं न क्वापि संभवतीति प्रतिपादनमसङ्गतमेवेति ग्रन्थकृदभिप्रायः। उपसंहरति—एवमनयेति। यथोक्तनिमित्तानुक्तनिमित्ताभ्यां यद्भेदाङ्गीकरणं तदप्ययुक्तम्, तयोः समुच्चयस्यापि दृष्टत्वात्।**

(चित्र०)

अपि च—

यथोपात्तनिमित्तत्वमनुपात्तनिमित्तता ।
प्रत्येकं वर्तते तद्वत्समुच्चित्यापि दृश्यते ॥

यथा—

मुनिद्रुमः कोरकितोऽसितद्युतिर्वनेऽमुनामन्यत सिंहिकासुतः ।
तमिस्रपक्षत्रुटिकूटभक्षितं कलाकलापं किल वैधवं वमन् ॥

अत्र कोरकनिर्गमनविशिष्टस्य मुनिद्रुमस्य विधुकलाकलापवमनविशिष्टराहुरूपत्वे उत्प्रेक्ष्यमाणे विशिष्योत्प्रेक्षानिमित्तमसितवर्णत्वमुपात्तम्, विशेषणोत्प्रेक्षानिमित्तं तु कोरकविधुकलासाधर्म्यादिरूप नोपात्तम्।

(भारती)

और भी—'उपात्त निमित्तत्व और अनुपात्त निमित्तत्व जैसे प्रत्येक देखे जाते हैं उसी प्रकार उन दोनों के समुच्चय भी देखे जाते हैं।' जैसे—

'इस नल ने वन में कोरकित कृष्ण वर्ण अगस्त्य को कृष्ण पक्ष में चन्द्रकलाक्षय के कपट से भक्षित चन्द्रकला को वमन करते अर्थात् उगलते राहु के समान माना। अथवा अन्धकार में कपट

पूर्वक खाये गये पशु आदि को वमन करते हुए सिंह के बच्चे के समान माना। कहने का तात्पर्य यह कि प्रथम पक्ष के अर्थ में—यह राहु चन्द्रमा को खा गया था, अत एव मुझे संताप नहीं होता है किन्तु, अब पुनः यह चन्द्रमा को वमन कर रहा है—अत एव यह चन्द्रमा मुझे पुनः सतप्त करेगा, ऐसा समझकर वे डर गये। दूसरे अर्थ में—अन्धकार में किसी पशु को खाकर उसे उगलते हुए सिंह को जगल में देखने से भयभीत होना स्वाभाविक ही है। निष्कर्ष यह कि अगस्त्य को कलीयुत देखकर उसे कामोद्दीपक होने के कारण राजा नल डर गये।'

इस उदाहरण में मुनिद्रुम का कोरकित विशेषण विशिष्ट का चन्द्रमा के कला-कलापविशिष्ट राहुरूपत्व की उत्प्रेक्षा मे राहुरूप विशेष्य उत्प्रेक्षा निमित्त का कालेरग के उपादान से और कोरक विधुकला साधर्म्यवाचक विशेषण उत्प्रेक्षा निमित्त अनुपादान से उपात्तनिमित्ता और अनुपात्तनिमित्ता के समुच्चितत्व से लक्षण का समन्वय है।

(सुधा)

तस्मात्ताभ्यामेव गणनं विरुद्धमिति दूषण प्रतिपादयितुमारभते—अपि चेति। उपात्तनिमित्तत्वमनुपात्तनिमित्तत्वञ्च यथा प्रत्येकं दृश्यते तथा तयोः समुच्चयोऽपि दृश्यते इत्यन्वयः। उपात्तनिमित्तानुपात्तनिमित्तयोः समुच्चयमुदाहरति—यथेति। अमुना नलेन वने वाटिकायाम्, असितद्युतिः कृष्णवर्णः 'सितौ धवलमेचकौ' इत्यमरः। कोरकितः कुड्मलितः, तारकादित्वादितच्। मुनिद्रुमोऽगस्तिवृक्षः, तमिस्रपक्षः कृष्णपक्षस्तस्मिन् या त्रुटिः क्षयः, तस्य कूटं छलम्। 'माया निश्चलयन्त्रेषु कैतवानृतराशिषु। अयोघने शैलशृङ्गे सीराङ्गे कूटमस्त्रियाम् ॥' इत्यमरः। तेन-भक्षितं निगीर्णं वैधवं चान्द्रम्, शैषिकोऽण्, कलानां कलापं समूहं किल निश्चयेन वमन्नुद्गिरन् सिंहिकासुतो राहुरमन्यत मेन इत्यर्थः। अत्रोदाहरणे मुनिद्रुमस्य कोरकितविशेषणविशिष्टस्य विधुकलाकलापवमन-विशिष्टराहुरूपत्वोत्प्रेक्षणे राहुरूपविशेष्योत्प्रेक्षानिमित्तस्यासितवर्णत्वस्योपादानेन कोरकविधुकलासाधर्म्यवाचकस्य विशेषणोत्प्रेक्षानिमित्तस्यानुपादानेन चोपात्तनिमित्तानुपात्त-निमित्तत्वयोः समुच्चितत्वस्य सत्वाल्लक्षणसमन्वयः।

(चित्र०)

यथा वा—

त्वत्प्राङ्गणे सुन्दर पाण्ड्यदेव मतङ्गजाः शृङ्खलिनो विभान्ति।
आवासदानादरिभूपतीनामाशान्तशैला इव सापराधाः॥

अत्र विशेषणभूतसापराधत्वोत्प्रेक्षानिमित्तं शृङ्खलितत्वमुपात्तम्, विशेष्य-शैलरूपत्वोत्प्रेक्षानिमित्तमौन्नत्यादिकं नोपात्तम्।

यथा वा—

अजस्रभूमीतटकुट्टनोत्थितैरुपास्यमानं चरणेषु रेणुभिः।
रयप्रकर्षाध्ययनार्थमागतैर्जनस्य चेतोभिरिवाणिमाङ्कितैः॥

(भारती)

अथवा दूसरा उदाहरण जैसे—'हे सुन्दर पाण्ड्य देव! तुम्हारे प्राङ्गण में जञ्जीरों में बन्धे मद-मत्त हाथियों के समूह, दुश्मन राजाओं के निवासदान से अपराधयुत दिगन्त शैल की तरह शोभ रहे हैं।'

यहाँ विशेषणभूत सापराध उत्प्रेक्षा निमित्त का शृङ्खलितत्व निमित्त के उपादान से और विशेष्यीभूत शैलरूपत्व की उत्प्रेक्षा में औन्नत्य रूप निमित्त के अनुपादान से, उन दोनों के समुच्चितत्व विशेष्य के उत्प्रेक्षण में निमित्तोपादन है। अर्थात् यहाँ विशेषण के उत्प्रेक्षण में निमित्तोपादान है। अथवा जैसे—

'यह घोडे का वर्णन है, घोडा कैसा है ? चरणेषु=पैरों में, रेणुभि:=धुलियों से, उपास्यमान=सेव्यमान है। वह धूलि कैसी है ? अजस्र=अनवरत अर्थात् लगातार, यत्=जो, भूमितटस्य=धरती का, कुट्टन=क्षोदन, तेन=उससे, उत्थितै: = उडे हुए, किसकी तरह ? रय =वेग, तस्य प्रकर्ष =उसका अतिशय, तस्य अध्ययन = उसकी शिक्षा, तदर्थं=उसके लिए, आगतै =प्राप्त, लोकस्य=मनुष्य के, चेतोभि: = मन की तरह, फिर वह कैसा है ? अणुत्वेन=अणु से, अङ्कितै =चिह्नित है।

## ( सुधा )

**उदाहरणान्तरमाह—यथा वेति। हे सुन्दर पाण्ड्यदेव ! मतङ्गजाः हस्तिनः शृङ्खलायुताः तव प्राङ्गणे शत्रुनृपतीनां निवासस्थानाद् सापराधा दिगन्तशैला इव, विभान्ति शोभन्ते इत्यन्वयः। अत्र विशेषणीभूतसापराधोत्प्रेक्षानिमित्तस्य शृङ्खलितत्वनिमित्तस्योपादानेन विशेष्यीभूतशैलरूपत्वोत्प्रेक्षणे औन्नत्यरूपनिमित्तस्यानुपादानेन च तयोः समुच्चितत्वं पूर्वत्र विशेष्योत्प्रेक्षणे निमित्तोपादानम् । इह विशेषणोत्प्रेक्षणे निमित्तोपादानमिति विशेषः। अत्रैवोदाहरणान्तरमाह—यथा वेति। पुनः कीदृशं हयं चरणेषु रेणुभिः धूलिभिः उपास्यमानं सेव्यमानं कीदृशैः अजस्रमनवरतं यत् भूमीतटस्य पृथ्वीतलस्य कुट्टनं क्षोदनं तेनोत्थितैः कैरिव, रयो वेगस्तस्य प्रकर्षोऽतिशयः, तस्याध्ययनं शिक्षा, तदर्थमागतैः प्राप्तैः लोकस्य चेतोभिरिव कीदृशैरणुत्वेनाङ्कितैः चिह्नितैरित्यन्वयः।**

## ( चित्र० )

अत्र विशेष्यभूतचेतोरूपत्वोत्प्रेक्षायामणिमाङ्कितैरिति निमित्तमुपात्तम्। अध्ययनार्थमागतैरिति तद्विशेषणोत्प्रेक्षायामपि चरणोपासनारूपं निमित्तमुपात्तम्।

रयप्रकर्षेत्यध्ययनविशेषणे निमित्तं चेतसां वर्णनीयादश्वादपकृष्टरयत्वं नोपात्तम्।

एवमन्यत्रापि निमित्तोपादानानुपादानसमुच्चये उदाहर्तव्यम्।

## ( भारती )

इस उदाहरण में विशेष्यभूत धूलियों के मनरूपत्व से उत्प्रेक्षण है। वहाँ 'अणुत्वाञ्चितम्' इस निमित्त के इस उपादान से अध्ययनार्थ आगमन की उत्प्रेक्षा में भी चरण की उपासना रूप निमित्तोपादान से गुण और क्रिया के निमित्तभूत का भी समुच्चय है।

वेग की विशेपता का अध्ययनविशेष की स्वीकृति में तो वर्णनीय घोडे से मन का अपकृष्ट वेगत्व निमित्त अनुपात्त है। इससे उपात्त और अनुपात्त निमित्त से ही समुच्चय है।

इसी प्रकार दूसरी जगह भी निमित्त का उपादान और अनुपादान समुच्चय में उदाहरण मानना चाहिए।

( सुधा )

अत्रोदाहरणे विशेष्यभूतरेणूनां चेतोरूपत्वेनोत्प्रेक्षणम्, तत्र अणुत्वाञ्चितमिति निमित्तस्योपादानेनाध्ययनार्थमागमनोत्प्रेक्षायामपि चरणोपासनारूपनिमित्तोपादानेन च गुणक्रिययोर्निमित्तभूतयोरपि समुच्चयः। भावाभावयोः समुच्चयोदाहरणे भावयोरेव समुच्चयकथनं सन्दर्भविरुद्धमित्याशङ्क्याह—रयःप्रकर्षेति। तस्याध्ययनविशेषणाङ्गीकारे तु वर्णनीयहृदयाच्चेतसामपकृष्टरयत्वं निमित्तमनुपात्तमित्युपात्तानुपात्तनिमित्तयोरेव समुच्चय इति।

एतद्रीतिमन्यत्रातिदिशति—एवमन्यत्रापीति। यथा—'विचिन्वती पान्थपतङ्गहिंसनै-रपुण्यकर्माण्यलिकज्जलच्छलात्। व्यलोकयच्चम्पककोरकावलीः स शम्बरारेर्बलिदीपिका इव ॥' इत्यत्र कोरकावलीनां बलिदीपिकात्वोत्प्रेक्षणेऽलिकज्जलेष्वपुण्यकर्मत्वोत्प्रेक्षणे चानुपात्तनिमित्तयोरपि समुच्चय उदाहर्त्तव्य इति।

( चित्र० )

तस्मान्न्यूनः सतृणाभ्यवहारश्चायं विभागः। अतोऽत्र विषयिणो जात्यादि-रूपेणाष्टधा विभागम्, धर्मस्य गुणक्रियारूपेण विभागं चापहाय विभागान्तर-लभ्या यावन्तो भेदास्तावन्त एव चमत्कारिणः।

स्वरूपहेतुफलोत्प्रेक्षासु तु विधान्तरेणाप्यवान्तरभेदाः संभवन्ति। यथा—स्वरूपोत्प्रेक्षा द्विविधा, अविशिष्टोत्प्रेक्षा विशिष्टोत्प्रेक्षा च।

यत्र विषयिणो विशेषणमुपात्तमपि नोत्प्रेक्षणीयमवगम्यते तद्विषयरूपस्य तन्निमित्तरूपस्य वा विषयविशेषणस्याभावात्, किं तु तद्विशेषणं विषयिणि विधान्तरेणोपयुज्यते सा विशिष्टोत्प्रेक्षा।

यत्र तु विषयिणो विशेषणमप्युत्प्रेक्षणीयमवगम्यते तद्विषयरूपस्य तन्नि-मित्तरूपस्य वा विषयविशेषणस्योपादानात् सा विशिष्टोत्प्रेक्षा।

( भारती )

अतः उनके मत से उपपादित दोनों भेदविभाग न्यून ही हैं। जिस तरह तृण और भूसे से सम्मिलित भोजन में स्वाद नहीं आता है, उसी प्रकार उक्त मतद्वय के भेद में किसी प्रकार का चमत्कार नहीं जानना चाहिए।

इस लिए यहाँ विषयी के जात्यादिरूप से आठ प्रकार के भेद, गुण और क्रिया रूपों के भेदों को छोडकर विभागान्तर प्राप्त भेदों को चमत्कारी मानते हैं। स्वरूपोत्प्रेक्षा दो प्रकार की है—१ उक्त विषया और २ अनुक्त विषया। हेतु और फल की उत्प्रेक्षा में प्रत्येक दो प्रकार की है। असिद्ध और सिद्ध विषय के भेद से इन भेदों को ही चमत्कारजनक जानना चाहिए।

प्रकारान्तर से उन भेदों को बताते हैं। स्वरूपोत्प्रेक्षा दो प्रकार की है १ अविशिष्ट उत्प्रेक्षा और २ विशिष्ट उत्प्रेक्षा। उनमें पहली उत्प्रेक्षा का लक्षण बताते हैं—जहाँ उसके विषय रूपक अथवा उसके निमित्त रूप का विषय विशेषण के अभाव से उपात्त का भी विषयी के विशेषण की उत्प्रेक्षा का अवगमन न हो, किन्तु विषयी का प्रकारान्तर से उपयोग हो—वही अविशिष्टोत्प्रेक्षा कहलाती है।

दूसरी उत्प्रेक्षा का लक्षण कहते हैं—जहाँ विषयिरूप का अथवा विषयिनिमित्त रूपका विषयिविशेषण के उपादान से भी उत्प्रेक्षणीयत्व से अवगमन हो वहाँ विशिष्टोत्प्रेक्षा होती है।

(सुधा)

भेदगणनादूषणमुपसंहरति—तस्मादिति। तस्मान्मतद्वयोपपादितभेदविभागो न्यून एव सतृणाभ्यवहारश्च = यथा तृणादिसहितान्नभोजने नास्वादः तथात्र मतद्वयभेदे चमत्काराभाव इति बोध्यम्। स्वयं वक्ष्यमाणरीत्या विभागमाह—अतोऽत्रेति। विषयिणो जात्यादिरूपेणाष्टधा प्रकारं गुणक्रियारूपाभ्यां धर्मभेदञ्च परित्यज्य विभागान्तरलभ्या यावन्तो भेदाः; स्वरूपोत्प्रेक्षा द्विधा-उक्तविषया, अनुक्तविषया च, हेतुफलोत्प्रेक्षे प्रत्येकं द्विधा असिद्धसिद्धविषयभेदात्, एतेषामेव चमत्कारकारित्वम्। प्रकारान्तरेण तेषु भेदमाह—स्वरूप इत्यादि। स्वरूपोत्प्रेक्षा द्विविधा, अविशिष्टोत्प्रेक्षाविशिष्टोत्प्रेक्षाभेदात्। तत्राद्याया लक्षणमाह—यत्र चेति। तद्विषयरूपस्य तन्निमित्तरूपस्य वा विषयविशेषणस्याभावेनोपात्तस्यापि विषयिविशेषणस्य नोत्प्रेक्षावगमः, किन्तु विषयिणि प्रकारान्तरेणोपयोगः, सा अविशिष्टोत्प्रेक्षेति लक्षणार्थः। द्वितीयाया लक्षणमाह—यत्र त्विति। विषयिरूपस्य विषयिनिमित्तरूपस्य वा विषयिविशेषणस्योपादानात् विषयिणो विशेषणस्याप्युत्प्रेक्षणीयत्वेनावगमनं द्वितीयेत्यर्थः।

(चित्र०)

तत्राद्या यथा—

रतेर्गृहीतानुनयेन कामं प्रत्यर्पितस्वाङ्गमिवेश्वरेण।
काकुत्स्थमालोकयतां नृपाणां मनो बभूवेन्दुमतीनिराशम्॥

अत्र मदनरूपत्वोत्प्रेक्षायां मदनाकृतिशालित्वमस्ति निमित्तम्। अतस्तावदुत्प्रेक्षणीयमवगम्यते तत्प्रत्यर्पणं रत्यनुनयप्रसन्नेन परमेश्वरेण कृतमिति विशेषणांशस्तु नोत्प्रेक्षणीयोऽवगम्यते, तदंशे विषयस्य वाच्यस्य गम्यस्य वा निमित्तस्य वा लाभात्। किं तु परमेश्वरदग्धस्य मदनदेहस्यासुरदग्धस्य कचदेहस्य शुक्र इव न कश्चिदन्यः प्रत्यर्पणं कर्तुं शक्नोतीति विषयिणि प्रत्यर्पणोपपादकतया तद्विशेषणमुपयुज्यते इत्यविशिष्टोत्प्रेक्षेयम्।

(भारती)

प्रथम का जैसे—'रति अर्थात् कामपत्नी की प्रार्थना को स्वीकार कर शिवजी से फिर अपने शरीर को प्राप्त किये हुए काम के समान अज को देखते हुए राजाओं का मन इन्दुमती को पाने से निराश हो गया।'

इस उदाहरण में अज का मदन रूप की उत्प्रेक्षा में मदन के आकृतिशालित्व रूप की उत्प्रेक्षणीयता में अवगमन रहने पर भी रति की प्रार्थना से प्रसन्न महादेव द्वारा प्रत्यर्पण रूप विशेषणांशविषय का अथवा वाच्य का प्रतीयमान के लाभत्व से उत्प्रेक्षणीयता का अवगम नहीं है। किन्तु महादेव के द्वारा जलाई गयी मदन की देह प्रत्यर्पण में, दैत्य के द्वारा जलाई गयी कच की देह के प्रत्यर्पण में शुक्र की तरह दूसरे के सामर्थ्य के अभाव से विषयी में प्रत्यर्पण की उपपादकता से उसके उपयोग द्वारा अविशिष्ट उत्प्रेक्षा ही यहाँ हुई।

(सुधा)

तत्र प्रथमभेदस्योदाहरणं कथयति—तत्रेति। रतेः स्मरप्रियायाः सकाशाद् गृहीतानुनयेन स्वीकृतप्रार्थनेन, सापेक्षत्वेन गमकतया समासः, ईश्वरेण हरेण प्रत्यर्पितस्वाङ्गं प्रतिदत्तशरीरं काममिव स्थितं काकुत्स्थमजमालोकयतां नृपाणां मनः कर्तृ इन्दुमत्यां निःस्पृहं बभूव इत्यन्वयः। अत्रोदाहरणेऽजस्य मदनरूपत्वेनोत्प्रेक्षणे मदनाकृतिशालित्वरूपस्य निमित्तस्योत्प्रेक्षणीयत्वावगमनेऽपि रतिप्रार्थनाप्रसन्नेश्वरकृतप्रत्यर्पणरूपविशेषणांशस्य विषयस्य वाच्यस्य वा प्रतीयमानस्य लाभत्वेन नोत्प्रेक्षणीयत्वावगमोऽस्ति, किन्तु हरदग्धस्य मदनतनोः प्रत्यर्पणे दैत्यदग्धकचदेहार्पणे काव्यस्येवान्यस्य सामर्थ्याभावात् विषयिणि प्रत्यर्पणोपपादकतया तस्योपयोगेनाविशिष्टोत्प्रेक्षेति तद्भावः।

(चित्र०)

विशिष्टोत्प्रेक्षायां 'मुनिद्रुमः कोरकितोऽसितद्युतिः' 'त्वत्प्राङ्गणे सुन्दर पाण्ड्यदेव' इत्याद्युदाहरणे विषयोपादानाद्विषयिविशेषणस्योत्प्रेक्षतावगम्यते। द्वितीये निमित्तोपादानाद्धेतुफलोत्प्रेक्षे त्वसिद्धयोः सिद्धयोर्वा हेतुफलभावेनोत्प्रेक्षणीयतया प्रत्येकं द्विविधे। 'सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वाम्' 'चोलस्य यद्भीतिपलायितस्य' इत्यादिषु नूपुरकण्टकिद्रुमादावसिद्धयोर्विश्लेषदुःखललाटलिपिदर्शनादिकयोर्हेतुफलाभावेनोत्प्रेक्षणीयता।

(भारती)

दूसरी उत्प्रेक्षा का उदाहरण देते हैं—**'मुनिद्रुमः कोरकितोऽसितद्युतिः', 'त्वत्प्राङ्गणे सुन्दर पाण्ड्यदेव'** इत्यादि पूर्व व्याख्यात उदाहरणों में विधुकलाकलाप विषय के उपादान से विषयी 'मुनिद्रुम' का जो विशेषण कोरकितत्व है उसका भी उत्प्रेक्षावगम से विशिष्टोत्प्रेक्षा है। दूसरे में जंजीर रूप निमित्तोपादान से अपराध युक्त विशेषण के रहने पर दोनों में भेद है। असिद्ध अथवा सिद्ध के हेतुत्व से अथवा फलत्व से उत्प्रेक्षण में हेतु और फल की उत्प्रेक्षा से प्रत्येक दो प्रकार की हैं। उन दोनों के असिद्धास्पद हेतु फलोत्प्रेक्षा में उदाहरण देते हैं—**'सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वाम्' 'चोलस्य यद्भीतिपलायितस्य'** इत्यादि पूर्व व्याख्यात उदाहरणों में क्रमश नूपुर के मौनत्व की उत्प्रेक्षा में उसके जडत्व से असिद्ध के वियोग रूप दुःख हेतुत्व की उत्प्रेक्षा से असिद्धास्पदा हेतूत्प्रेक्षा है। दूसरे में कण्टकित वृक्ष से माथे की चमडी उधेडने में ललाटलिपि दर्शन की इच्छा से जडता में असभावना के कारण उसका फलत्वेन उत्प्रेक्षण में असिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा जाननी चाहिए। सिद्धास्पदा हेतुफलोत्प्रेक्षा के उदाहरण जैसे—

(सुधा)

द्वितीयामुदाहरति—मुनिद्रुम इति त्वत्प्राङ्गण इति च। पूर्वमेवोभौ व्याख्यातौ। द्वयोर्विषयमाह—विषयेति। विधुकलाकलापस्य विषयस्योपादानेन विषयिणो मुनिद्रुमस्य यद्विशेषणं कोरकितत्वं तस्याप्युत्प्रेक्ष्यतावगमाद् विशिष्टोत्प्रेक्षा। द्वितीये शृङ्खलितत्वरूपनिमित्तोपादानात् सापराधस्य विशेषणस्य सत्त्वेन सेति तयोर्भेद इत्यर्थः। असिद्धयोर्वा हेतुत्वेन वा फलत्वेन वोत्प्रेक्षणे हेतुफलोत्प्रेक्षे प्रत्येकं द्विविधे। तयोरसिद्धास्पदहेतुफलोत्प्रेक्षे उदाहरति-सैषा स्थलीति। चोलस्येति पूर्वं व्याख्यातम्। आद्ये नूपुरस्य मौनत्वोत्प्रे-

क्षणे तस्य जडत्वेनासिद्धस्य विश्लेषदुःखस्य हेतुत्वेनोत्प्रेक्षणात् असिद्धास्पदा हेतूत्प्रेक्षा। द्वितीये कण्टकिद्रुमः भालत्वोत्पाटने ललाटलिपिदर्शनेच्छाया जडेष्वसंभवात् तस्य फलत्वेनोत्प्रेक्षणेऽसिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षाऽवगन्तव्या।

( चित्र० )

आलोहिततलावेतौ क्षितौ विक्षेपणादिव।
वर्णयेम कथं तन्व्याः पादौ पल्लवकोमलौ॥
पूरं विधुर्वर्धयितुं पयोधेः शङ्केयमेणाङ्कमणि कियन्ति।
पयांसि दोग्धि प्रियविप्रयोगात्सशोककोकीनयने कियन्ति॥

इत्यादिषु पादचन्द्रादौ स्वतःसिद्धयोरेव विक्षेपपयोवर्धनादिकयोर्हेतुफलाभावेनोत्प्रेक्षणीयता। प्रकारान्तरेणापि कतिचिदस्या भेदान् समासोक्तिप्रकरणे दर्शयिष्यामः।

( भारती )

'इस कोमलाङ्गी नायिका के ये दोनों पल्लव के सदृश कोमल चरण जो धरती पर पदक्षेप के कारण अत्यन्त आरक्त हैं—उनका वर्णन हम कैसे करें ?'

'यह चन्द्रमा इस समुद्र के प्रवाह को वढाने की इच्छा से मानो इस चन्द्रकान्तमणि से कितने अपरिमित पय अर्थात् जल दूहता है तथा अपने प्रिय के वियोग से सतप्त चक्रवाकी की आखों से कितना जल दूहता है।'

प्रथम उदाहरण में विशेषण का चरण के साथ हेतूत्प्रेक्षा है और दूसरे में चन्द्रकान्त मणि का पयदोहन में सागर के प्रवाहवर्द्धनरूपी फल का वस्तुत सागर में ही रहने के कारण सिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा ही चमत्कारक है। प्रकारान्तर से भी इसके अन्य भेदों को समासोक्ति प्रकरण में दिखायेंगे।

**विमर्श**—चित्रमीमासा में समासोक्ति नाम का कोई प्रकरण नहीं है किन्तु ग्रन्थकार ने यहाँ इस प्रकरण का उल्लेख किया है। इससे स्पष्ट रूप से यह पता चलता है कि यह ग्रथ अधूरा है। इतना ही नहीं यह ग्रन्थ अधूरा है इसके प्रमाण में ग्रन्थकार की स्वय स्वीकारोक्ति है—

**'अप्यर्द्धचित्रमीमांसा न मुदे कस्य मांसला'।**

( सुधा )

सिद्धास्पदे हेतुफलोत्प्रेक्षे उदाहरति—आलोहिततलाविति। तन्वङ्ग्या नायिकाया एतौ पल्लवकोमलौ पादौ, क्षितौ भूम्यां विक्षेपणाद् विन्यासादिवालोहिततलौ वयं कथं वर्णयेमेत्यन्वयः। अत्र विक्षेपणस्य चरणयोः सत्त्वेन सिद्धास्पदा हेतूत्प्रेक्षा। पूरमिति। अयं विधुश्चन्द्रः पयोधेः समुद्रस्य पूरं वर्द्धयितुमेणाङ्कमणिं चन्द्रकान्तमणिं कियन्त्यपरिमितानि पयांसि दोग्धीति शेषः। 'अकथितञ्च' इति सूत्रेण एणाङ्कमणेरित्यस्य कर्मसञ्ज्ञात्वेन द्वितीया। तथा प्रियैर्वियोगे सति सशोकानां कोकाङ्गनानां नयने कियन्ति पयांसि दोग्धीत्यन्वयः। अत्रैणाङ्कमणेः पयसां दोहने पयोधेः प्रवाहवर्द्धनस्य फलस्य वस्तुतः पयोधौ सत्त्वेन सिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा एव चमत्कारवती। अष्टौ भेदान् प्रदर्श्य प्रकारान्तरेण सम्भवतो भेदान् अतिदिशति—प्रकारान्तरेणापीति। यद्यपि समासोक्तिप्रकरणे

चित्रमीमांसा नास्ति तथाप्येवमभिप्रायो ग्रन्थकारस्यानुमीयते। उत्प्रेक्षा प्रकारान्तरेण द्विविधा—शुद्धा, संकीर्णा च। आद्या दर्शिता। द्वितीयायां रूपकसंकीर्णत्वं यथा—'नयनेन्दिन्दिरानन्दमन्दिरं मिलदिन्दिरम्। इदमिन्दीवरं मन्ये सुन्दराक्षि तवाननम्॥' अत्र प्रथमार्धगतः प्रथमो धर्मो रूपकेण विषयिविषयसाधारणीकृतः, द्वितीयश्चाभेदाध्यवसायेन। श्लेषसंकीर्णोदाहृता। अन्यापि यथा—'विभाति यस्या ललितालकायां मनोहरा वैश्रवणस्य लक्ष्मीः। कपोलपालि तव तन्वि मन्ये नरेन्द्रकन्ये दिशमुत्तराख्याम्॥' विषयविषयिधर्मविशेषणयोरलकालकयोः श्रवणवैश्रवणयोश्च श्लेषेणाभेदे उत्प्रेक्षाधर्मस्य साधारण्यात् संकीर्णा। अपह्नुतिसंकीर्णा यथा—'स्तनान्तर्गतमाणिक्यवपुर्बहिरुपागतम्। मनोऽनुरागि ते तन्वि मन्ये वल्लभमीक्षते॥' अत्र वल्लभेक्षणस्य मनस्युत्प्रेक्षायां तन्निमित्तमन्तःप्रदेशाद् बहिरागमनमुत्प्रेक्ष्यम्। तत्र बहिःप्रदेशसम्बन्धरूपं माणिक्यमात्रवृत्ति मनसो न सम्भवतीति माणिक्यापह्नुत्या मनोगतं क्रियते। एवमन्यदप्यूह्यमित्यलम्।

(चित्र०)

यत्तु सर्वस्वकृता वैचित्र्यान्तरमस्या दर्शितम्। एषा क्वचिद्धर्मविषये श्लिष्टा, क्वचिच्छलादिशब्देन सापह्नवा, क्वचित्पदार्थान्वयवेलायां सादृश्याभिधानादुपमाक्रान्ताप्युपमावाक्यार्थतात्पर्यसामर्थ्यादभिमन्तृव्यापारौचित्यक्रमेणोत्प्रेक्षायां पर्यवस्यतीत्युपमोपक्रमा चेति।

तत्र धर्मविषये श्लिष्टत्वं किमित्युपन्यस्तम्। किं धर्मस्य निमित्तानुगामितयेव श्लेषेणापि निर्वाह्यत इति, कि वा धर्मांशेषु शुद्धतेव श्लेषेणालङ्कृतापि दृश्यत इति। आद्ये उपमायां साधारणधर्मस्यानुगामित्वादयो यावन्तो भेदाः साधारण्यनिर्वाहकास्ते सर्वेऽप्युत्प्रेक्षायां धर्मस्य निमित्ततानिर्वाहकाः संभवन्तीति न्यूनो विभागः। तथा हि 'बालेन्दुवक्राण्यविकाशभावात्' इत्यादौ तावदनुगामित्वं स्पष्टम्।

(भारती)

यहाँ यत्तु से अलकारसर्वस्वकार के मत का फिर खण्डन करते हैं। यह उत्प्रेक्षा कहीं धर्मविषय में श्लिष्ट है, तो कहीं कपट आदि शब्द से अपह्नुति के साथ है और कहीं पदार्थान्वय समय में सादृश्य के अभिधान से उपमा के उपक्रान्तत्व रहने पर भी वाक्यार्थ तात्पर्य सामर्थ्य से अभिमानवती व्यापार के औचित्य क्रम से उत्प्रेक्षा पर्यवसान द्वारा उपमोपक्रमा उत्प्रेक्षा में तीन प्रकार की विचित्रता अलकारसर्वस्वकार रुय्यक ने स्वीकृत की है।

रुय्यक के उक्त लक्षण में दोष दिखाते हुए पूछते हैं कि वहाँ धर्मविषयश्लिष्टत्व का क्या अर्थ करते हैं? धर्म की अनुगामिता से जैसी निमित्तता होती है वैसी ही निमित्तता श्लेष से भी होती है अथवा धर्म के अश में शुद्धा की तरह कपट व्याज से श्लेषालङ्कार में भी निमित्तता होती है? प्रथम में दोष बताते हैं कि अनुगामित्व आदि भेदों का जब तक उपमा में साधारण धर्म के साधारण्य की निर्वाहकता है तभी तक उत्प्रेक्षा में धर्म की निमित्तता का निर्वाह सभव है। अन्यथा उक्त तीन भेदों के कथन में न्यूनत्वापत्ति है।

'बालेन्दुवक्राण्यविकाशभावात्' इत्यादि उदाहरण में अनुगामिता स्पष्टरूप से प्रतीत है। (इसकी व्याख्या पहले हो चुकी है)

(सुधा)

पुनः सर्वस्वकारमतं खण्डयितुमुपक्रमते—यत्त्विति । एषा क्वचिद्धर्मविषये श्लिष्टा, क्वचिच्छलादिशब्देन सापह्नवा, क्वचित्पदार्थान्वयसमये सादृश्याभिधानादुपमाया उपक्रान्तत्वेऽपि वाक्यार्थतात्पर्यसामर्थ्येनाभिमन्तृव्यापारौचित्यक्रमादुत्प्रेक्षापर्यवसानेनोपमोपक्रमा चेत्युत्प्रेक्षायां त्रैविध्यं वैचित्र्यमलङ्कारसर्वस्वकृताङ्गीकृतम् । तद् दूषयति—तत्रेति । धर्मविषयश्लिष्टत्वमित्यस्य कोऽर्थः । धर्मस्यानुगामितया यथा निमित्तता तथा श्लेषेणापि । किं वा ! धर्मांशे शुद्धतावच्छ्लेषेणालङ्कृतापि । अद्ये दूषणमाह—आद्य इति । आद्येऽनुगामित्वादीनां यावद्भेदानामुपमायां साधारणधर्मस्य साधारण्यनिर्वाहकत्वं तावतामेवोत्प्रेक्षायां धर्मस्य निमित्ततानिर्वाहकत्वसम्भवे त्रैविध्यकथने न्यूनत्वापत्तेः । अनुगामित्वम् 'बालेन्दुवक्राणि' इति श्लोके पूर्वं व्याख्याते बोध्यम् ।

(चित्र०)

यथा—

व्यराजत सखे तन्व्या वक्त्रं वलितकन्धरम् ।
लावण्यौघजलावृत्तनालदण्डमिवाम्बुजम् ॥

इत्यत्र वस्तुप्रतिवस्तुभावः । बिम्बप्रतिबिम्बभावादयस्तु प्रागेवोदाहृताः ।

द्वितीये निमित्तांशेन श्लेषेणेवालंकारान्तरेणाप्यलंकृतता दृश्यते इति न्यूनो विभागः । तथा हि 'अङ्गुलीभिरिव केशसंचयम्' इति निमित्तांशे उपमालङ्कारः स्पष्टः ।

(भारती)

जैसे—

'हे मित्र ! इस सुन्दरी के कन्धे पर झुका हुआ इसका मुखकमल सौन्दर्यसमूह में उत्पन्न, जल के बीच नालदण्ड में खिले कमल के फूल की तरह शोभ रहा है ।'

इसी प्रकार वस्तुप्रतिवस्तुभाव से उदाहरण जैसे—यहाँ मुख का कमल से उत्प्रेक्षण में कन्धे पर झुके हुए अभिन्नवृत्त नालदण्ड के निमित्त के उपादान से लक्षण का समन्वय है । एक ही धर्म का सम्बन्धिभेद से दो बार कथन वस्तुप्रतिवस्तुभाव रूप से उपस्थित है । बिम्बप्रतिबिम्बभावादि तो **'आवर्जिता किञ्चिदिव स्तनाभ्याम्'** इत्यादि रूप में पहले ही उदाहृत किया जा चुका है ।

द्वितीय पक्ष की स्वीकृति में दोष बताते हैं—साधारण धर्मरूप निमित्त के अंश द्वारा श्लेषालङ्कार का अन्य अलङ्कार से भी अलङ्कृतता देखने से उसके कथन में ही न्यूनतापत्ति है ।

अन्य अलङ्कार से अलङ्कृतता निमित्तांश में जैसे—**'अङ्गुलीभिरिव केशसञ्चयं सन्निगृह्य तिमिरं मरीचिभिः'** इत्यादि पूर्व व्याख्यात उदाहरण में रात्रिरूपी नायिका के मुखचुम्बन की उत्प्रेक्षा में किरणों का अङ्गुलियों से सादृश्य वर्णन रहने पर निमित्तांश में उपमालङ्कार से अलङ्कृत है ।

(सुधा)

वस्तुप्रतिवस्तुभावो यथा—हे सखे ! तन्व्याः वलितकन्धरं मुखं शुशुभे, लावण्यसमूहेन जलेन आवृत्तनालदण्डं कमलमिवेत्यन्वयः । अत्र मुखस्य कमलत्वेनो-

प्रेक्षणे वलितकन्धराभिव्यावृत्तनालदण्डस्य निमित्तस्योपादानात् लक्षणसमन्वयः। एकस्यैव धर्मस्य सम्बन्धिभेदेन द्विरुपादानं वस्तुप्रतिवस्तुभाव इति तल्लक्षणात्। बिम्बप्रतिबिम्बभावादयस्तु 'आवर्जिता किञ्चिदिव स्तनाभ्याम्' इत्यादावुदाहृता एवेत्याह—बिम्बप्रतिबिम्बभावाद्यस्त्विति। द्वितीयपक्षाङ्गीकारे दूषणमाह—द्वितीये त्विति। साधारणधर्मरूपनिमित्तांशेन श्लेषेणेवालङ्कारान्तरेणापि अलङ्कृतताद्दर्शनात् तेनैवेति कथने न्यूनत्वापत्तेः। अलङ्कारान्तरेणालङ्कृतता निमित्तांशे यथा 'अङ्गुलीभिरिव केशसञ्चयं सन्निगृह्य तिमिरं मरीचिभिः' इत्यादौ रजनीमुखचुम्बनोत्प्रेक्षणे मरीचीनामङ्गुलीभिः सादृश्यस्य वर्णनसत्त्वान्निमित्तांशे उपमालङ्कारेणालङ्कृतता।

(चित्र०)

उदरं परिमाति मुष्टिना कुतुकी कोऽपि दमस्वसुः किल।
धृततच्चतुरङ्गुलीव यद्वलिभिर्भाति सहेमकाञ्चिभिः॥

इत्यत्रोत्प्रेक्षा। अत्र दमयन्त्युदरस्य केनचित्कुतुकिना परिमीयमाणत्वोत्प्रेक्षायां काञ्चिसहितासु वलीषु तदीयाङ्गुलित्वोत्प्रेक्षालब्धमुदरगतं तदीयाङ्गुलिचतुष्टयधारणं निमित्तम्।

(भारती)

'कोई कौतुकी अर्थात् ब्रह्मा दमयन्ती के उदर को मुट्ठी से नापता है क्या? क्योंकि स्वर्ण की करधनी सहित त्रिवलियों से ऐसा शोभता है कि मानो उस कौतुकी की चारों अङ्गुलियों के बीच की तीन रेखाओं को धारण कर रहा हो। इस श्लोक में करधनी के सहित त्रिवलियों की चार अङ्गुलियों के बीच की रेखा से उत्प्रेक्षा की गई है।'

इस उदाहरण में दमयन्ती के उदर का किसी कौतुकी द्वारा नापने की उत्प्रेक्षा में उत्प्रेक्षालङ्कार द्वारा निमित्तांश में अलङ्कृतत्व है। उदरगत उसकी चार अङ्गुलियों के धारण रूप निमित्त का करधनी सहित त्रिवलियों में उसके अङ्गुलित्व की उत्प्रेक्षा से प्राप्त वह भाव है।

(सुधा)

एवं निमित्तांशे उत्प्रेक्षालङ्कारेणापि अलङ्कृततामुदाहरति—उदरमिति। कोऽपि कुतुकी दमस्वसुः दमस्वसुः दमयन्त्या उदरं मुष्टिना इयत्तया परिमाति व्यवच्छिनत्ति। यद् यस्मात्तदुदरं सहेमकाञ्चिभिः सुवर्णमेखलासहिताभिर्वलिभिः कृत्वा धृतास्तस्य मुष्टेश्चतस्रोऽङ्गुलयो येन एवंविधमिव भाति। तिस्रो वलयः, चतुर्थी हेमकाञ्चीति चतस्रोऽङ्गुलयस्तस्य मुष्टेरित्यर्थः। अत्रोदाहरणे दमयन्त्युदरस्य कौतुकिकर्तृकपरिमीयमाणत्वोत्प्रेक्षणे उत्प्रेक्षालङ्कारेण निमित्तांशेऽलङ्कृतत्वम्, उदरगततदङ्गुलिचतुष्टयधारणरूपनिमित्तस्य काञ्चीसहितवलीषु तदङ्गुलित्वोत्प्रेक्षया लब्धतद्भावत्वाद्।

(चित्र०)

अजस्रमारोहसि दूरदीर्घां संकल्पसोपानततिं तदीयाम्।
श्वासान् स वर्षत्यधिकं पुनर्यद्ध्यानादिव त्वन्मयतामवाप्य॥

इत्यत्रासंगतिः। यतोऽत्र नलस्य दमयन्तीरूपतावाप्त्युत्प्रेक्षायां दमयन्तीकर्तृकेण सोपानारोहणेन नलस्य श्वासवर्षणं निमित्तम्।

( भारती )

इस श्लोक में नल की सकल्प दशा का वर्णन है—तुम नल की सकल्प रूप सीढियों की श्रेणी पर बहुत दूर तक चढती हो, अर्थात् 'दमयन्ती मुझे कैसे मिलेगी, उसे पाकर मैं उसके साथ इस प्रकार वार्त्तालाप, क्रीडा तथा विहार आदि करूँगा' इत्यादि अनेक विध सकल्प तुम्हारे विषय में राजा नल किया करते हैं। वे जो वार-वार श्वासों की वृष्टि करते हैं अर्थात् अधिक श्वास लेते हैं, वह तुम्हारी चिन्ता में लीन होकर तुम्हारे ध्यान के कारण करते हैं। कहने का तात्पर्य यह कि जो बहुत दूर तक सीढियों पर चढता है, वही अधिक श्वास लेता है अर्थात् हाँफता है। किन्तु यहाँ पर जो तुम नल के सकल्प रूप सीढियों पर चढती हो—अतः नियमानुसार तुम्हें ही अधिक श्वास लेना चाहिए था, किन्तु इसके विपरीत तुम्हारी अपेक्षा नल ही अधिक श्वास लेते हैं। इसका कारण यह है कि राजा नल तुम्हारे चिन्तन के कारण 'त्वन्मय' हो गये हैं। अत ऐसी स्थिति में ऐसा होना उचित ही है। क्योंकि अव राजा नल के साथ तुम्हारा कोई भेद रह ही नहीं गया है।'

( सुधा )

**असङ्गत्यलङ्कारेणोत्प्रेक्षानिमित्तांशेऽलङ्कृततामुदाहरति—अजस्रमिति। त्वं नलसम्बन्धिनीं दूरवर्तिनीं धारावाहिकत्वेनोत्पत्त्या दीर्घां संकल्पो भावनाविशेषः तस्यारोहणपरम्पराम् 'आरोहणं स्यात् सोपानम्' इत्यमरः। अजस्रमनवरतमारोहसि, विषयतासम्बन्धेनेत्यर्थः। स नलः पुनः श्वासानधिकं वर्षतीति यत् तत् तव ध्यानात् त्वन्मयतां प्राप्येत्यन्वयः। अत्रोदाहरणेऽन्येन सोपानारोहणमन्यत्र श्वासाधिक्यमित्यसङ्गत्या नलस्य दमयन्तीरूपताप्राप्त्युत्प्रेक्षायां दमयन्तीकर्तृकसोपानारोहणेन नलश्वासवर्षणस्य निमित्तत्वाङ्गीकारादिति भवति। तेन निमित्तांशेऽलङ्कृततेति भावः।**

( चित्र० )

प्रतीपभूपैरिव किं ततो भिया विरुद्धधर्मैरपि भेत्तृतोज्झिता।
अमित्रजिन्मित्त्रजिदोजसा स यद्विचारदृक् चारदृगप्यवर्तत॥

इत्यत्र विरोधाभासः। अत्र हि विरुद्धधर्मगतस्याश्रयभेदकत्वत्यागोत्प्रेक्षायां विरुद्धतयावभासमानधर्माणां नले सहवासो निमित्तम्।

( भारती )

इस उदाहरण में दूसरे के सीढी चढने पर दूसरे का श्वासाधिक्य रूप असगति है। नल का दमयन्ती की ताद्रूप्यता की प्राप्तिरूप उत्प्रेक्षा में दमयन्ती कर्तृक सोपान आरोहण से नल के श्वास की वृष्टि रूप निमित्तत्व की स्वीकृति है। इसी से निमित्ताश में अलङ्कृतता है।

'विरोधी राजाओं के समान परस्पर विरोधी स्वभावों ने भी उस नल के भय से भेदभाव को छोड दिया क्या? जो नल शत्रुओं को जीतने वाले होकर भी मित्रजित् अर्थात् अपने मित्रों को जीतने वाले, विरोध परिहार के पक्ष में—अपने प्रताप से सूर्य को जीतने वाले थे तथा चारदृक् अर्थात् गुप्तचरों के द्वारा कार्यकलाप को देखने वाले होकर भी विचार दृक् अर्थात् गुप्तचरों द्वारा नही देखने वाले, विरोध परिहार पक्ष में-विचार से देखने वाले अर्थात् विचारपूर्वक कार्य करने वाले थे। तात्पर्य यह कि जो नल मित्रजित् थे, उनका अमित्रजित् होना तथा जो चारदृक्

थे, उनका विचारदृक् होना अर्थ से विरोध की प्रतीति होती है अत उसका परिहार 'जो नल प्रभाव से सूर्य को जीतने वाले थे, वे शत्रुओं को भी जीतने वाले थे और जो चारदृक् अर्थात् दूतों के द्वारा कार्य देखने वाले थे, वे विचारदृक् अर्थात् विचारपूर्वक कार्यों को देखने वाले थे— इस प्रकार अर्थ की सगति बैठती है।'

इस उदाहरण में विरुद्ध धर्म समवेत स्वाश्रय भेदकत्व के त्याग की उत्प्रेक्षा में विरुद्ध रूप से प्रतीत होने वाले धर्मों का नल में सहवासात्मक विरोधाभास की निमित्ताश में उपस्थिति है।

(सुधा)

विरोधाभासालङ्कारेणोत्प्रेक्षानिमित्तेऽलङ्कृततामुदाहरति—प्रतीपभूपरिति । ततो नलाद् भिया विरुद्धाः परस्पराधिकरणावृत्तयो ये धर्मा वृत्तिमन्तस्तैरपि भेत्तृता परस्पराश्रयव्यापकता उज्झिता त्यक्ता, कैरिव, प्रतीपा विरुद्धा ये राजानस्तैरिव, यद् यस्मादोजसा तेजसा मित्रजिदपि सूर्यजिदपि अमित्रजित्, शत्रुजिन्मित्रजिदन्यश्च। चारः स्पशो दृग् हिताहितगोचरज्ञानजनको यस्य सोऽपि 'चारैः पश्यन्ति राजानः' इत्युक्तेः। विचारः सत्तर्को दृक् निर्णयप्रयोजको यस्य सोऽवर्तत आसीत्, चारदृगन्य इति वा। अत्रोदाहरणे विरुद्धधर्मसमवेतस्वाश्रयभेदकत्वत्यागोत्प्रेक्षणे विरुद्धतयावभासमानधर्माणां नले सहवासात्मकविरोधाभासस्य निमित्तांशे सत्त्वादिति भावः।

(चित्र०)

ध्रुवमधीतवतीयमधीरतां दयितदूतपतद्गतिवेगतः।
स्थितिविरोधकरीं द्व्यणुकोदरी तदुदितः स हि यो यदनन्तरः॥

इत्यत्रार्थान्तरन्यासः। यद्यप्यत्र दमयन्तीगतस्य चापलस्य नलदूतहंसपक्षवेगो हेतुत्वेनोत्प्रेक्ष्यते, तथापि तत्रोत्प्रेक्षायामध्ययनफलमात्रं न निमित्तं किंत्वन्यवेगात्कथमन्यत्र चापलमिति शङ्कावारणाय निबद्धेन 'तदुदितः स हि यो यदनन्तरः' इत्यर्थान्तरन्यासेनोपस्कृतम्।

(भारती)

कृशोदरी उस दमयन्ती ने प्रियदूत हस के पखों के वेग से नारियों की मर्यादा की विरोधिनी अधीरता को धारण किया, सीखा अर्थात् प्रिय नल के दूत हस के उडकर चले जाने पर अधीर हो गयीं। क्योंकि जिसके बाद जो होना है, वह उसी से उत्पन्न समझा जाता है। हंस का उडना स्थिरता विरुद्ध चचल अर्थात् अधैर्य युक्त था। अतएव उसके जाने के बाद दमयन्ती को जो अधीरता हो गयी है, वह मानो उसी हसगमन की शिक्षा से ही उत्पन्न हुई है।

इस उदाहरण में दमयन्तीगत चपलता का राजा नल के दूत हस के पखों के हेतुत्व से उत्प्रेक्षा में चपलता की निमित्तता नहीं है किन्तु, दूसरे के वेग से दूसरी जगह चपलता कैसे होगी इस शका के निवारणार्थ इस न्याय का प्रमाण देते हैं—

यस्मात् यो यदनन्तरः स तदुदितस्तस्मादेवोपपद्यते,
यदनन्तरमेव यद् दृश्यते तत्तस्य कारणम्—गौतम।

अर्थात् यहाँ पूर्वोक्त रूप से उपनिबद्ध अर्थान्तरन्यास से उसके जिस अश में उपस्कृतत्व है, वहाँ अलकृतत्व है।

( सुधा )

अर्थान्तरन्यासेनोत्प्रेक्षायां निमित्तांशेऽलङ्कृतत्वमुदाहरति-ध्रुवमिति। इयं द्व्यणुकोदरी अतिकृशोदरी भैमी दयितस्य दूतो यः पतङ्गः पक्षी, तस्य यो वेगस्तस्मात् स्थितेः विरोधकरीम् अधीरतां ध्रुवमधीतवती स्वीचकारेत्यर्थः। अध्ययने न्यायं प्रमाणयति-हि यस्माद् यो यदनन्तरः स तदुदितस्तस्मादेवोत्पद्यते, 'यदनन्तरमेव यद् दृश्यते तत्तस्य कारणम्' इति गौतमोक्तेः। अत्रोदाहरणे दमयन्तीगतचापलस्य नलदूतहंसपक्षवेगस्य हेतुत्वेनोत्प्रेक्षणे चापलस्य न निमित्तत्वम्। किन्त्वन्यवेगादन्यत्र कथं चापलं भवतीत्याशङ्कावारणार्थमुपनिबद्धेनार्थान्तरन्यासेन तस्योपस्कृतत्वात् यस्य तत्रांशेऽलङ्कृतत्वमिति भावः।

( चित्र० )

एवम्—

गौरीव पत्या सुभगा कदाचित्कर्तेयमत्यर्धतनूसमस्याम्।
इतीव मध्ये विदधे विधाता रोमावलीमेचकसूत्रमस्याम्॥

इत्यत्र निमित्तांशे रूपकमित्याद्यूहनीयम्। तस्मादुभयथापि तत्र श्लिष्टत्वमात्रकीर्तनं न्यूनमितरेषामप्युपलक्षणं द्रष्टव्यम्।

( भारती )

इसी प्रकार सौभाग्यवती या सुन्दरी वह दमयन्ती पार्वती के समान किसी समय विवाह होने पर पति के साथ आधे शरीर को सङ्कुटित करेगी, मानो इसीलिए ब्रह्मा ने इस दमयन्ती के शरीर के बीच में रोमावली रूप नील एव चमकदार सूत्र के चिह्न को रख दिया है। जैसे कोई शिल्पी काष्ठ आदि को बीच में काले सूत्र से चिह्नित कर विभाग कर देता है, उसी प्रकार ब्रह्मा ने दमयन्ती के शरीर के बीच में रोमावली रूप काले सूत का चिह्न कर दिया है कि विवाह होने पर यह दमयन्ती भी पार्वती के समान पति की अर्द्धाङ्गिनी बनेगी।

यहाँ रोमावली में मेचक सूत्रत्व के आरोप से रूपक है। इससे उपस्कृत उस दमयन्ती से गौरीत्व की उत्प्रेक्षा में निमित्तभूत रूप के उस अश में उपस्कृतत्व है। इसी प्रकार दूसरी जगहों में भी उत्प्रेक्षा के निमित्त अश मे श्लिष्टत्व है। इसलिए दोनों पक्ष में भी श्लिष्टता कहने से न्यूनता दोष जानना चाहिए। उपलक्षण में कोई दोष नहीं है।

यद्यपि रुय्यक ने अलङ्कार सर्वस्व में स्वरूपोत्प्रेक्षा में अपह्नुति का उदाहरण दिया है, फिर भी हेतु और फल की उत्प्रेक्षा में भी उपलक्षणपरता से व्याख्या करनी चाहिए।

( सुधा )

रूपकालङ्कारेणोत्प्रेक्षानिमित्तांशेऽलङ्कृततामुदाहरति—एवमिति। गौरीवेति। गौरीव पार्वतीव इयमपि सुभगा दमयन्ती कदाचित्काले पत्या सह तन्वा अर्द्धमर्द्धतनूः 'अर्द्धं नपुंसकम्' इति समासः, तस्याः समस्याम् संक्षेपं कर्त्ता करिष्यति। यथा गौर्या शरीरार्द्धं भगवद्देहे प्रवेशितं तथेयमपि करिष्यतीत्यर्थः। अस्मात् कारणादिव विधाता ब्रह्मा अस्या मध्ये रोम्णामावली, तदेव मेचकसूत्रं कृष्णतन्तुं विदधे स्थापयामास। 'मेचकः शिखिकण्ठाभः' इति दुर्गः। अत्र रोमावल्यां मेचकसूत्रत्वारोपो रूपकम्। तेनोपस्कृतं तद्दमयन्त्या गौरीत्वोत्प्रेक्षणे निमित्तमिति रूपकस्य तदंशे उपस्कृतत्वमिति भावः। एव-

